REGISTERED. No. 1463

ॐ

# वैदिक धर्म।

वैदिक तत्त्व ज्ञान प्रचारक मासिक पत्र।

संपादक— श्रीपाद दामोदर सातवळेकर

वर्ष ९

अंक १

क्रमांक ९७

पौष

संवत् १९८४

जनवरी

सन १९२८





वार्षिक मूल्य— म० आ० से ४) वी. पी. से ४॥) विदेशके लिये ५)

विषयसूची ।

# संस्कृत पाठ माला।



[ चोवीस भागोंमें सब संस्कृत पढाई हो गई है। ]

बारह पुस्तकोंका मूल्य म. आ. से ३ ) और वी. पी. से ४ )

चोवीस पुस्तकोंका मूल्य म. आ. से ६ ) रु. और वी. पी. से ७ )

प्रतिभाग का मूल्य ।- ) पांच आने और डा. व्य. - ) एक आना।

अत्यंत सुगम रीतिसे संस्कृत भाषाका अध्ययन करनेकी अपूर्व पद्धति।



इस पद्धतिकी विशेषता यह है—

### १ प्रथम द्वितीय और तृतीय भाग।

इन तीन भागोंमें संस्कृत भाषाके साथ साधारण परिचय कर दिया गया है।

### २ चतुर्थ भाग।

इस चतुर्थ भागमें संधि विचार बताया है।

### ३ पंचम और षष्ठ भाग

इन दो भागोंमें संस्कृतके साथ विशेष परिचय कराया गया है।

### ४ सप्तम से दशम भाग।

इन चार भागोंमें पुलिंग, स्त्रीलिंग और नपुंसक. लिंगी नामोंके रूप बनानेकी विधि बताई है।

### ५ एकादश भाग।

इस भागमें " सर्वनाम " के रूप बताये हैं।

### ६ द्वादश भाग।

इस भागमें समासों का विचार किया है॥

### ७ तेरहसे अठारहवें भाग तकके६ भाग।

इन छः भागों में क्रियापद विचार की पाठविधि बताई है।

### ८ उन्नीससे चौवीसवे [illegible] भाग।

इन छः भागोंमें वेदके स[illegible] कराया है।

अर्थात् जो लोग इस पद्धतिसे अध्ययन करेंगे उन को अल्प परिश्रमसे बडा लाभ हो सकता है।

स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )




वर्ष ९
अंक १
क्रमांक ९७

पौष
संवत् १९८४
जनवरी
सन १९२८

# वैदिक धर्म।

वैदिक तत्त्वज्ञान प्रचारक मासिक पत्र।
संपादक— श्रीपाद दामोदर सातवळेकर।
स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )

## एक और अनेक।

एक एवाऽग्निर्बहुधा समिद्ध एकः सूर्यो विश्वमनु प्रभूतः।
एकैवोषाः सर्वमिदं वि भात्येकं वा इदं वि बभूव सर्वम् ॥

ऋग्वेद. ८।५८।२

"एक ही अग्नि अनेक प्रकारसे प्रदीप्त होता है, एक ही सूर्य सब विश्वको ( प्र भूतः ) प्रभावित करता है। एक ही उषा इस सब संसार को ( वि भाति ) प्रकाशित करती है और ( इदं एकं ) यह एक ही ब्रह्म ( सर्वं ) सबमें ( विबभूव ) विशेष रीतिसे प्रकट हुआ है।"

द.

इस एक के आधार से अनेक रहते हैं इस लिये उसी एक अद्वितीय सत्य वस्तु की उपासना करनी चाहिये।

# आत्म निवेदन।

## नवम वर्ष !

आज इस अंकसे " वैदिक धर्म " मासिक का नवम वर्ष शुरू होता है। जिस परमात्माकी कृपासे गत आठ वर्षोंमें धर्म की सेवा हमसे हुई है, उस जगन्नियन्ता धर्म प्रवर्तक सच्चिदानन्द प्रभु का हम शतशः धन्यवाद गाते हैं और नम्रतासे प्रार्थना करते हैं कि वह इसी प्रकार धर्म की सेवा हमसे लेते रहें। धर्म ही सबका शासक है और धर्म की रक्षासेही आत्मरक्षा होती है, इसलिये हमारी हार्दिक इच्छा यही है कि, प्रभुकी कृपासे हमारे अंदर धर्म भावना सदा स्थिर रहे और अवशिष्ट आयुष्यमें धर्म का कार्य ही हमसे अधिकाधिक होता रहे।

## मासिक की अवस्था।

"वैदिकधर्म" मासिक प्रथम इससे आधे आकार वाले ( क्रौन १६ पेजी ) अठतालीस पृष्ठोंका था, उस समय दूसरे छापाखानेमें मुद्रित होता था, इस कारण व्यय बहुत अधिक होता था, इसलिये आकार बढाना असंभव था। अब जबसे अपना यंत्रालय हुआ है तबसे दुगणे आकारके ( क्रौन ८ पेजी ) अठतालीस पृष्ठ हम आज दे रहे हैं अर्थात् हम बराबर दुगणा लेख दे रहे हैं और मूल्य पहिले की अपेक्षा केवल आठ आने ही बढा है, अर्थात् जो पहिले ३॥ [illegible] यह आज ४ ) रु. है। इसलिये इसमें पाठकों[illegible] लाभ कितना है यह स्वयं स्पष्ट हो जाता है।

## वैदिक धर्मका विशेषांक.

वैदिक धर्मका १०० वाँ क्रमांक सौ पृष्ठोंका विशेष अंक होगा। इसमें अथर्व वेद सुबोध भाष्यके पृष्ठ आधे होंगे और विविध सज्जनोंके वेद विषयक लेखोंके लिये आधे पृष्ठ होंगे। यह चित्रोंके साथ बडा चित्ताकर्षक अंक होगा। जो ग्राहक इस वर्षका चंदा भेजेंगे उनको यह अंक विना मूल्य मिलेगा अन्योंके लिये इसका मूल्य १ ) रु. होगा और डाक व्यय।) होगा। पुराने और नये ग्राहक भी इस अंक को प्राप्त कर सकते हैं।

## अथर्ववेद सुबोध भाष्य।

" वैदिकधर्म " मासिक का प्रारंभसे ही उद्देश्य था कि वेदका सुबोध भाष्य इसके द्वारा प्रकाशित हो। परंतु कई कारणोंसे इस समय तक वह उद्देश्य सिद्ध नहीं हो सका। गत वर्ष से वेद भाष्य मुद्रण करनेका प्रारंभ हुआ है और इस समय प्रतिमास २४ अथवा ३२ पृष्ठ दिये जाते हैं। पाठक बार बार लिखते हैं कि यह अथर्व वेद भाष्य वैदिकधर्म में अधिक पृष्ठ संख्या देकर शीघ्र पूर्ण किया जाय। कईयोंने यहां तक लिखा है कि चाहे तो एक या दो रु० मूल्य बढाकर भी इसकी पृष्ठसंख्या अधिक मुद्रित की जाय। हम इन सब उत्साही पाठकों का हार्दिक धन्यवाद करते हैं।

इसमें कठिनता विचारपूर्वक लिखनेकी ही है। यह अथर्ववेद का भाष्य बहुत शीघ्रता से लिखा नहीं जा सकता। इसमें हमारी असमर्थता है, जितना तैयार हो जाता है उतना मुद्रित कर देते हैं, यदि परमात्माकी कृपासे अधिक लिखना संभव हुआ त अधिक मुद्रित किया जायगा। परंतु वैसा संभव कम प्रतीत होता है, क्योंकि जितना प्रतिमास आवश्यक होता है उतना भी बडी कठिनतासे तैयार होता है।

## ग्राहकसंख्या बढाइये।

थोडे ही दिन हुए हैं हमने वैदिकधर्म की पृष्ठ· संख्या बढाई है जिस कारण सवागुणा व्यय अधिक

हुआ है। यह व्यय भुगतानेके लिये यदि ग्राहक संख्या न बढी तो कार्य चलना कठिन है। पाठक इस आर्थिक कठिनतासे हमें बचानेके लिये ग्राहक संख्या बढाकर सहायता करें। अन्यथा सदा के लिये इतने पृष्ठ देना बडा कठिन है। आजकल हम कागज भी उत्तम बर्त रहे हैं। यदि पाठक इस बात का विचार करके ग्राहक बढानेद्वारा उचित सहायता करेंगे तो ही बिना विघ्न यह धर्म कार्य चल सकता है।

## गोमेध।

वैदिक यज्ञ संस्थाका तीसरा भाग " गोमेध " ( पूर्वार्ध ) छपकर तैयार हुआ है और जिन्होंने यज्ञ विषयक शास्त्रार्थ की सहायता हमारे पास भेजी थी उनके नाम पर भेजा गया था। कईयोंके पते बदलने के कारण पूर्व पतोंपर भेजे हुए पुस्तक मालक न मिलनेके कारण हमारे पास वापस आगये हैं, उनका नया पता न होनेके कारण उनको हम भेज नहीं सकते, यदि वे अपने नये पते से हमें सूचित करेंगे तो उनके नाम वह पुस्तक भेजी जायगी।

जिनके पाससे शास्त्रार्थ सहायता तीन रु. से कम आगयी थी, उनको केवल दोही भाग भेजे थे, तीसरा नहीं भेजा है क्यों कि उनका चंदा समाप्त हुआ है। जिन के पाससे तीन रु. अथवा तीनसे अधिक रु. आगये थे, उनके नाम यह तीसरा भाग भेजा है।

संभवतः यह ग्रंथमाला कमसे कम पांच भागोंमें पूर्ण होगी ऐसा पहिले अंदाजा किया गया था, परंतु गोमेध पूर्वार्ध लिखनेके बाद गोमेधके ही दो भाग होंगे ऐसा अनुमान हो रहा है। इसके पश्चात् अन्य यज्ञोंके विषयमें लेख तैयार होने हैं। इसलिये पांचसे अधिक भाग इस माला के अवश्य होंगे।

इस यज्ञ संस्था के लिये करीब चौदह सौ रु. की सहायता आई थी, उनमें से ये तीन भाग सब मिलकर पांचसौंसे अधिक पृष्ठोंके प्रकाशित किये गये हैं। आगे गोमेध उत्तरार्ध की तैयारी चल रही है, यह भाग भी पूर्वार्धसे किंचित बडा ही होगी।

इन तीनों भागों की मिलकर करीब सातसौ पुस्तकें विना मूल्य हमारा डाकव्यय लगाकर भेजी गई हैं, इससे पाठक जान सकते हैं, कि यज्ञ की जो सहायता आगई थी उसका उपयोग किस रीतिसे किया गया है। इस फण्डमें अब हमारे पास चतुर्थ भाग के लिये मुद्रणव्यय के लिये धन नहीं है। इस लिये यदि ग्राहक ये पूर्वमुद्रित पुस्तकें खरीदेंगे तो उस धनसे आगेके भाग मुद्रित किये जा सकते हैं। इस विषयमें हम धनकी सहायता नहीं चाहते हैं, परंतु पुस्तक विक्रीमें सहायता चाहते हैं, अर्थात् पाठक इनके प्रचारमें सहायता करें।

## अथर्ववेद सुबोध भाष्य।

प्रथम काण्ड ग्राहकोंके पास रवाना हुआ है। आगे द्वितीय काण्ड का मुद्रण शुरू है। द्वितीय काण्ड भी प्रथम कांडके इतनाही ग्रंथ होगा ऐसा हमारा ख्याल है। इस समयतक यह काण्ड लिख कर भी तैयार नहीं हुआ है, इसलिये इस समय ठीक अंदाजा कहना अशक्य है।

## यजुर्वेद का मुद्रण।

इस समय तक यजुर्वेद के २०८ पृष्ठ छप चुके हैं और इसमें मूल यजुर्वेद १७० पृष्ठ, काण्वशाखाके पाठ विशेष ३४ पृष्ठ, ऋषि सूची चार पृष्ठ, सब मिल कर २०८ पृष्ठ छप चुके हैं। आगे देवता सूची और आठ पृष्ठोंमें देकर यह प्रथम भाग तैयार होगा और तैयार होते ही ग्राहकों के पास भेजा जायगा। ऋषि सूचीयां एक अक्षरानुक्रमसे तथा एक अध्यायानुक्रमसे ऐसी दो दी हैं, तथा देवता सूची भी अक्षरानुक्रमसे और अध्यायानुक्रमसे दी जायगी। इससे अभ्यास करनेवाले के लिये सब साहित्य इस में रहेगा।

इसके दूसरे भागमें यजुर्वेद की मंत्र पाद सूची, यजुर्वेद सर्वानुक्रम आदि पूर्ण रूपसे दिया जायगा और पश्चात् अथर्ववेद मूलका मुद्रण होगा।

मूल्य की सुविधा के लिये यजुर्वेद विना जिल्द, और सजिल्द दोनों प्रकार विक्रीके लिये रखा जायगा। विना जिल्द १॥ ) सजिल्द २ ) और 'रेशमी

जिल्द वालेका मूल्य २। ) रु. होगा। पाठक मूल्यकी अनुकूलताके अनुसार जो चाहिये वह मंगावें। विनाजिल्द का डाकव्य. ।= ) और सजिल्दवालेका डा. व्य. ॥ ) होगा। वी. पी. से । ) अधिक होगा।

## इन्द्रशक्ति की वृद्धि।

मनुष्यमें इन्द्रशक्ति रहती है, इसकी वृद्धिसे मनुष्य बडा प्रभावयुक्त होता है। इसलिये इस की वृद्धिके लिये वेदादि सत्य शास्त्रोंमें बहुतसे अनुष्ठान कहे हैं, उनमें से सुकर अनुष्ठान पद्धति का वर्णन अत्यंत सुबोध रीतिसे इस पुस्तकमें दिया है। इसके लिये खानपान का पथ्य आसन प्राणायाम आदि जो बातें अत्यंत आवश्यक हैं उनका पूर्ण वर्णन पाठक इसमें देख सकते हैं। स्थायी ग्राहकोंके पास यह पुस्तक भेजा गया है और अन्य ग्राहकोंके लिये भी यह पुस्तक अब मिल सकता है। पाठक इसको एकवार अवश्य पढें। मूल्य ॥) डा. व्य. ।)है।

## पोषक वर्ग।

इस वर्ष पोषक वर्गके स्थायी ग्राहकोंको वै. धर्म ४ ) महाभारत ११ ) इतर पुस्तकें ५ ) सं. पा. माला २ ) मिलकर करीब बाइस रु. की पुस्तकें भेजी हैं। हम आशा कर रहे हैं कि अगले वर्ष इस से अधिक रु. की पुस्तकें भेजीं जायगी, क्यों कि प्रतिवर्ष ग्रंथ प्रकाशन अधिकाधिक हो रहा है। इस लिये पोषक वर्गका १०० ) रु. चंदा भेजकर इस वर्गमें नाम दाखल करना पाठकोंके लिये अत्यंत लाभदायक है। जो पोषक वर्गका चंदा भेज देंगे, यदि वे पूर्व प्रकाशित ग्रंथ लेना चाहें, तो उनको पिछले प्रकाशित ग्रंथ पंद्रह रु. फी सदी कमिशनके साथ मिलेंगे। आगे प्रकाशित होनेवाले ग्रंथ तो उनको भेट होते ही रहेंगे।

"संपादक"

## साहित्यान्दोलन।

**१ मदर इंडिया का जबाब।** ( लेखिका= श्रीमती चन्द्रावती लखनपाल बी. ए. गुरुकुल कांगडी, जि० बिजनौर मू.॥।) मदर इंडिया नामक पुस्तक भारत वर्ष की अकारण निंदा करनेके लिये मिस मेयोने लिखी थी। हरएक विचार वान् स्त्री पुरुषने इस पुस्तक का निषेध ही किया है। इस पुस्तक में किये आक्षेपोंका उत्तर सभ्य भाषाद्वारा इस पुस्तक में दिया गया है। पुस्तक अत्यंत पढने योग्य है और विशेष कर इस पुस्तक के अंतिम भाग "अमरिकामें पापकी पराकाष्ठा" की ओर पाठकों का ध्यान हम आकर्षित करना चाहते हैं।

**२ उपनिषदोंका वेदान्त।** ( ले० और प्र०- श्री. पं. प्रियरत्नजी आर्ष, सार्वदेशिक अनुसंधान कार्यालय, एस्प्लेनेड, देहली। मू. ≡)। तत्त्वमसि आदि महावाक्योंक अर्थ द्वैतपरक लगानेका यत्न इस पुस्तक में कियाहै।

**३ मानवीय शक्तियोंका परिचय** [ ले.-पूर्वोक्त। मू. । ) ॥ मनुष्यकी मन आदि शक्तियोंका वर्णन पाठक इस पुस्तक में पढ सकते हैं।

**४ मेरे फूल।** [ कवि—श्री. पं. वंशीधर विद्यालंकार। प्र. हिं. ग्रंथरत्नाकर हीराबाग, मंबई मू. ॥। ) हरएक पृष्ठ अनुपम काव्यरससे परिपूर्ण भरा है। पाठक देखेंगे तो तल्लीन होंगे।

**५ राजेश्वरी।** ( ले. श्री. पं. विद्याधर विद्यालंकार। प्राप्तिस्थान पं. अर्जुन देव वि. अ. रविवर्मा स्टील वर्क्स, अंबाला छा.। मू. ॥= ) मनोरंजक और बोध प्रद कथाएं पाठक इसमें पढ सकते हैं।

**६ अहिंसादर्पण।** (ले०-श्री० हेतमुनिजी महाराज। प्र.-श्री. बा. धनपत सिंहजी. तीर्थराज गृही जैनश्वेताम्बर कारखाना बिहार। विना मूल्य) अहिंसा प्रतिष्ठाके लाभ इस पुस्तकमें बताये हैं, अ श्य पढिये।

**७ देवीजीके नामपर घोर हिंसा।** ले० प्र०- श्री० स्वा० जगदीश्वरानंद परिव्राजक, हाजीपूर मू. ) ॥ ] महात्मा हेतुमुनिजीके अहिंसा विषयक बोधामृत जनताको हिंसासे अवश्य निवृत्त करेंगे।

**८ संध्या।** ( ले० ग० हरिलाल गुप्त, रुर्की। मू.- ) इसमें संध्या के गीत हैं।

**संध्यासंगीत।** (ले०म०मुन्शीराम जी. द. कालेज कानपुर। प्र. आर्य कुमार सभा कानपुर=) मूल्य संध्याके मंत्रोंका रसदार काव्यमें उत्तम अनुवाद। हरएक संध्या प्रेमीको अवश्य गाने योग्य है।

योगमार्ग से अरुचि या भयके कारण

( २ )

# क्या योगी अकर्मण्य हो जाता है ?

( ले० - श्री० देवशर्माजी विद्यालंकार )

अब हम कमर्ण्यता के विषय पर आते हैं। योग का अकर्मण्यता से संबन्ध जोडना तो एक दृष्टि से बडा हास्यास्पद है, क्योंकि संस्कृत दार्शनिक साहित्य से परिचित लोग जानते हैं कि योग का तो कर्म से घनिष्ठ संबन्ध है। सांख्य और योग ये दो समान तन्त्र हैं, इन में जो कुछ परस्पर भेद है वह यही है कि 'सांख्य' में जो ज्ञान विचार रूपमें कहा गया है उसका अनुभव क्रियात्मक रूप में 'योग' से किया जाता है। योग का अभ्यासी तो दिनभर कर्म ही करता है- बडे बडे कठिन और दुःसाध्य कर्म करता है। एक विधिवत् कर्म को बार बार करना ही अभ्यास कहाता है। योग तो चीज ही करने की है।

पर असल में जब हम 'योगी कर्म नहीं करते' ऐसा कहते हैं तो हमारा 'कर्म' से 'एक विशेष प्रकार का कर्म' मतलब होता है। हमारी दृष्टि में बहुत से ऐसे कर्म आये हुवे हैं (जिन्हें प्रायः हम करते भी हैं या करने का यत्न करते हैं) जिन्हें कि हम समझते हैं कि ये कर्म हर एक को करने चाहियें, येही लाभदायक उपकारक कर्म हैं। इन्हीं कर्मों को योगी नहीं करते दिखायी देते, अत एव हम उन्हें 'अकर्मण्य' की उपाधि देते हैं। नहीं तो कर्म तो योगी भी करते ही हैं। पर उनके ये कर्म हमें निरर्थक तथा व्यर्थ समय खोना प्रतीत होते हैं और इन्हें हम कर्म की गिनती में ही नहीं गिनते। अतः हम चाहते हैं कि योगी लोग भी 'आंख मीच कर बैठे रहने' जैसे अपने व्यर्थ कर्म या अकर्मको छोड देवें तथा हमारी तरह (प्रचार करने, व्याख्यान देने, लिखने जैसे) कर्म करें।

यह स्वाभाविक है कि मनुष्य को स्वयं जिस प्रकार के कर्म का अनुभव होता है, जिसे करने से उसे लाभ होता दीखता है वह उसे ही 'कर्म' शब्द से पुकारता है। उदाहरण के लिये एक ऐसे ग्रामीण किसान की कल्पना कीजिये जो पढने लिखने की बात से सर्वथा अपरिचित है, जिसे इस विषय का जरा भी ज्ञान नहीं है। वह यदि मुझे दिनभर काले धब्बों की पंक्तिओं से अंकित कागजों के बंधे समूह (अर्थात् पुस्तक) को देखते हुवे (अर्थात् पढते हुवे) तथा सफेद कागजों को नाना तरह काले करते हुवे (अर्थात् लिखते हुवे) देखे, तो यही समझेगा कि मैं व्यर्थ समय गँवा रहा हूं। मैं कोई बडा जरूरी या बडा लाभदायक कार्य कर रहा हूं यह उसकी समझ के बाहर है। वह तो हल चलाना, बैलों के पीछे डंडा लेकर चलना, बोना, नुलाना सींचना आदि खेती के कार्यों को (बल्कि हुक्का पीने कोभी) ही कर्म व काम समझता है। यदि मैं उसे कहूं भी कि यह कागज काला करना आदि नहीं है, इसका नाम "लिखना पढना" है, इससे सब दुनिया के काम चलते हैं, संसार की सब सरकारें इसी द्वारा हुकुमत चलाती हैं, खेती के कामों में भी बडे बडे परिवर्तन कराने में यही साधन होता है, इस से बडे बडे आन्दोलन किये जाते हैं संसार में बडे बडे युद्ध और क्रान्तियां हो जाती हैं, तो भी वह न मानेगा। मन में यही सोचेगा कि 'खेती से तो अनाज पैदा होता है उससे पेट भरता है, पर इस कागज काले करने से क्या बनता है। खेती के कामों में इससे कुछ भी परिवर्त्तन कैसे हो सकता है'।

यदि हमने इस उदाहरण को ( जो कि केवल कल्पना नहीं है किन्तु कभी और कहीं वास्तविक बात है ) तो हम देख सकते हैं कि कर्म कैसे कैसे होते हैं, इसके समझने में हम कितने भ्रम में रह सकते हैं। कर्म और अकर्म को समझना सुगम नहीं है। ' गहना कर्मणो गतिः ' कह कर श्रीकृष्णजीने इस विषय की जटिलता को प्रकट किया है। इस जगत में चूंकि बहुत वार कर्म भी अकर्म दीखता है तथा इसके विपरीत अकर्म कर्म दीखता है इसी लिये श्रीकृष्ण जीने कहा है कि कोई ' युक्त ' और ' मनुष्यों में बुद्धिमान ' हो अकर्म में ( ठीक ) कर्म को तथा कर्म में ( वास्तविक) अकर्म को पहिचानता है। इस सब कथन का तात्पर्य यह है कि ऊपर से देख कर निर्णय करना कि कौन सत्य अर्थ में कर्म करता है कठिन है। क्या मालूम जब हम योगी के ' आंख मीच कर बैठने ' के कर्म को अकर्म कहते हैं तो हम भी उपरिवर्णित किसान की ही बात करते हों। संभव है कि उसके इस अकर्म (?) में इतना बडा भारी कर्म छिपा हो कि हमारे लिखाई पढाई के संसारमें भी बडे बडे महापरिवर्त्तन करने का वही कर्म कारण होता हो।

यह कैसे संभव है इसकी कुछझलक निम्नलिखित विवेचन से मिल सकती है।

ज्यों ज्यों मनुष्य उन्नत होता है त्यों उसका कर्म स्थूल की जगह सूक्ष्मसे प्रवृत्त होनेवाला होता जाता है। स्थूल से सूक्ष्म तक पहुंचाने वाले इस मार्ग पर वैसे तो बहुत से पडाव, पद या पर्व हैं, किन्तु विचार की सहूलियतके लिये मोटे तौर पर केवल चार भागोंमें इस मार्ग को विभक्त किये लेते हैंः—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | स्थूल | शारीरिक कर्म | अन्नमय स्थूल शरीरसे किया जानेवाला |
| २ | सूक्ष्म | वाचिक कर्म | स्थूल (वैखरी) वाणीसे किया जानेवाला |
| ३ | सूक्ष्मतर | मानसिक कर्म | मन आदि अन्तःकरणोंसे किया जानेवाला |
| ४ | सूक्ष्मतम | आत्मिक कर्म | आत्म शक्ति द्वारा किया जानेवाला |

अतिस्थूल दृष्टि वाले लोग केवल शारीरिक कर्म ( अर्थात् हाथ पैर आदि की चेष्टाओंसे किये जाने वाले कर्म ) को ही कर्म समझते हैं। पर हम जानते हैं कि इससे सूक्ष्म किन्तु इससे बहुत प्रभावशाली वाणी का कर्म है। एक प्रबल वाणी रखने वाला पुरुष अपनी वाणी से हजारों लोगों के हाथ पैर हिलवा सकता है-उनके हाथ पैरों से बडा कर्म पैदा कर सकता है। इस वाणी के क्षेत्र को ' भाषा ' ने और भी बहुत अधिक विस्तृत कर दिया है। अत एव पढने लिखने का कर्म का और भी व्यापक प्रभाव होता है तथा जैसा कि ऊपर कहा है इससे सरकारें चलती हैं, एवं बडी से बडी क्रान्तियां हो जाती हैं। पर इस वाणी के जगत् के ऊपर इससे सूक्ष्म किन्तु इसकी अपेक्षा बहुत व्यापक मानसिक जगत् का राज्य है। संसार की वाणिओं को-संस्कार के सब मौखिक या लिखित साहित्य ( Platform और Press ) को प्रभावित करने वाला मन होता है- संसार के मनस्वी महापुरुषों का मन होता है। इन महापुरुषों की सोची हुई बातों का, इनकी भावनाओं का, इनके 'स्वप्नों ' का ही अन्त में संसार पर संसारकी बाणी द्वारा स्थूल प्रभाव घटित होता है। अतः हम यह भी समझ सकते हैं कि मानसिक कर्म वाचिक कर्म से भी अति अधिक प्रभावशाली है। इसलिये हम लोग भी मानते हैं कि ' Ideas rule the world या sentiment rules the world '.

मनुस्मृति में भी वाचिक जप और मानस जप का भारी भेद बतलाते हुवे यही कहा है कि वाचिक से मानस कर्म शतसहस्रगुना फलदायी होता है। ( देखो मनु० २-८५ ) पर इसके भी पीछे अतिसूक्ष्म और अत्यन्त प्रभावशाली आत्मिक जगत है जो कि असल में सब कर्मों का स्रोत है। यह विचारों और भावों ( Ideas और Sentiments ) की भी अधिष्ठात्री शक्ति है। यही आत्मिक शक्ति ( मानसिक वाचिक जगत द्वारा ) सब संसारको वास्तव में हिलाती है। सिद्ध योगी का कर्म इसी शक्ति से होता है।

संसारपाठशाला के पहिली श्रेणी के लोग मुख्यतया स्थूल शारीरिक कर्म करते हैं और इसे ही सर्वोत्तम साधन समझते हैं। दूसरी श्रेणी के लोग वाणी की शक्ति से कर्म अपेक्षया अधिक करते हैं, इनमें साधारण शिक्षित जन आते हैं। मानसिक कर्म विशेषतया करने वाले तीसरी श्रेणी के हैं, ये कुछ असाधारण पुरुष होते हैं और सब साधक योगी लोग इनमें आजाते हैं। अन्त में सिद्ध लोग चौथी प्रकार के पुरुष हैं।

एवं देखने में तो बेशक प्रथम श्रेणी का मनुष्य ही बहुत कर्म करता दीखता है, क्योंकि चेष्टायें और स्थूल चेष्टायें - वहीं होती है। पर उसका कर्म वहीं खतम हो जाता है और कहीं उसका प्रभाव नहीं होता। इसके विपरीत वाणी का कर्म बहुत से शारीरिक कर्म को उत्पन्न और प्रभावित करता है, मानसिक कर्म संसार के वाचिक कर्मसमुदाय को प्रभावित करता हुवा फैलता है और आत्मिक शक्ति से हुवे कर्म अन्त में सब मनोमय जगत् को भी प्रभावित करते हुवे असल में सब जगत् को चलाते हैं। एवं ज्यों ज्यों कर्म सूक्ष्म अदृश्य होता जाता है अर्थात् उसमें चेष्टा और स्थूल गति कम होती जाती है त्यों त्यों उसका प्रभाव और शक्ति और विस्तार बढता जाता है (क्यों कि अगला अगला क्षेत्र भी निर्बाध और विस्तृत होता जाता है)।

वास्तव में चेष्टा का अधिक होना कर्म की कमी, कर्म की निर्बलता का ही चिन्ह होता है। लोक में भी यह प्रसिद्ध है। लौकिक कहावत 'अर्धजल गगरी छलकत जाय' इसी बात की सूचक है कि अपूर्णता के कारण ही गति या चेष्टा अधिक होती है। सब वाचिक शक्ति के विषय में भी कहावत है (जो गरजते हैं वे बरसते नहीं) अर्थात् जल से अपूर्ण शून्य होने पर ही गरजना होता है। जब मन पूर्ण (भरा) होता है तो वाणी की चेष्टा (जो कि शरीर की चेष्टा की अपेक्षा पहिले ही सूक्ष्म है वह भी) भी बन्द हो जाती है। Words are few, when heart is full' यह कहावत एक अंश में इसी सत्य की तरफ निर्देश करती है॥ पर स्पष्ट तौर पर ही हम देखते हैं कि गंभीर विद्वान पुरुष कम बोलने वाले होते हैं। अर्थात् वे वाचिक कर्म भी कम करते हैं, मुनि लोग अर्थात् जो मननरत, ध्याननिष्ठ होते हैं। उनके कर्म का नाम 'मौन' है (व्याकरण के अनुसार 'मौन' का अर्थ यही है। मुनेः कर्म = मौनम्।) पर उनका यह उच्च कर्म वाचिक कर्म के त्याग द्वारा किया जाता है अतः अब मौन का अर्थ ही "वाचिक कर्म का बन्द करना" हो गया है। आगे जब मनुष्य मन से ऊंचा उठता है तो उसे अपना आत्मिक कर्म करने के लिये मन की सूक्ष्म चेष्टाओं को भी-मानसिक कर्म को भी-रोकना होता है। तब वह जिस अवस्था में होता है उसका नाम 'अथर्व' है (अर्थात् चेष्टा या गतिरहित) अथवा 'स्थितप्रज्ञ' (जब कि प्रज्ञा भी ठहर जाती है, गति नहीं करती) अथवा जिसके विषय में अन्यत्र कहा है "बुद्धिश्च न विचेष्टते"। इस समय का कर्म सब से ही अधिक प्रभावशाली और अचूक होता है। पर आत्मा में भी शायद कोई अलक्ष्य सूक्ष्म गति हो, किन्तु अन्त में परम आत्मा तो जो कि सब के मूल में अपनी परम शान्त किन्तु अनन्त अगम्य क्रियाशक्ति द्वारा सब ब्रह्माण्डों को-उनके एक एक अणु को-हिला रहा है बिलकुल ही निश्चेष्ट है, अचल है, कूटस्थ है।

महात्मा गांधी जी सन् १८२१ के बडी हलचल वाले वर्ष के अन्त में जब सारे देश का दौरा समाप्त करके लौटे कि अब वर्ष के शेष दो महीने अपने स्थान पर ही स्थिर रह कर कार्य करेंगे तो 'नवजीवन' में उन्होंने जो "मुसाफिरी खतम" "शान्ति ही प्रवृत्ति है" आदि दो तीन बडी सारगर्भित टिप्पणियां लिखी थीं वे इस प्रकरण में पढने योग्य हैं। उन्होंने ने भी परमात्मा का दृष्टान्त देकर लिखा 'ईश्वर के मौन को कौन पहुंच सकता है। और साथ ही उसकी प्रवृत्ति को भी कौन पा सकता है' 'उसकी गति की तो सीमा ही कहां है' 'शान्ति रखते हुवे भी वह अधिक से अधिक काम करता है, इससे हम यह सबक क्यों न लें कि शान्ति में ही अधिक से अधिक शक्ति है। आगे "शान्ति का अर्थ" बताते हुवे उन्होंने लिखा 'इस दिव्य शान्ति का अर्थ जडता नहीं, मूढता नहीं, और कमजोरी भी

नहीं। यह तो शुद्ध चेतना, ज्ञान, शूरवीरता है। जो अपनी काया को पत्थर बनाकर रहता है वह एक ही जगह बैठा हुवा सारे संसार को हिलाया करता है। ' इसके आगे उन्होंने भारतवासिओं से या असहयोगियों से ऐसे ही ' चेतन पत्थर ' बनने की अभ्यर्थना ( अपील ) की है।

यहां स्मरण आता है कि जो भाई परमानन्द जी ने समाधिस्थ योगिओं को ' हिमालय के वृक्ष ' कहा है वह भी ठीक है, पर वहां भी इतना विशेष सा और लगालेना चाहिये कि वे ' चेतनामय वृक्ष ' हैं। अत एव वे उसी जगह अचल स्थिर ठहरे हुवे भी संसार को हिलाते हैं— उस अधिक से अधिक निश्चेष्ट अवस्था में होते हुवे अधिक से अधिक गति और प्रवृत्ति को चलाते होते हैं। उनकी इस महान गति को अनुभव करने के लिये हमें उनके नजदीक होना चाहिये-सूक्ष्म बनना चाहिये। क्योंकि उनके आत्मिक कर्म का सीधा प्रभाव उनके नजदीकी तीसरी श्रेणी के लोगों ( अर्थात् जिन्होंने मानसिक शक्तिओं का विकास खूब प्राप्त कर रखा है ) पर पडता है। उनके द्वारा संसार का वाचिक कर्म प्रभावित होता है और उसद्वारा फिर स्थूल जगत् में घटनायें होती जाती हैं-हाथ पैर हिलते हैं। यह है रीति जिससे कि योगी की आत्मिक शक्ति संसार को हिलाती है।

ये सिद्ध लोग अपने स्थूल शरीरों को बिलकुल बन्द कर के, सुला करके बल्कि बहुत वार बिलकुल छोड कर ( मुक्त होकर ) आत्मिक शक्ति से काम करते हैं। पर इस का यह मतलब नहीं कि वे स्थूल कर्म कर ही नहीं सकते या कभी करते नहीं। जरूरत होती है तो वे मानसिक वाचिक और बिलकुल कायिक कर्म भी करते हैं। सिद्ध योगी हल चलाते देखें जांय यह भी संभव है। पर उनके ये स्थूल कार्य भी सीधे अपनी आत्मशक्ति से प्रेरित होने के कारण अद्भुत प्रभाव रखते हैं। योगीश्वर श्रीकृष्ण वन में गौवें भी चराते फिरे थे। यह कायिक कर्म था। योगिवर व्यासजी ने महाभारत जैसे ग्रंथ रचने का बडा साहित्यिक कर्म किया। भगवान् बुद्धने उपदेश देते फिरनेका वाचिक काम किया। इत्यादि और बहुत दृष्टान्त हैं। पर हम जानते हैं कि उनके ये सब साधारण कर्म भी कितना आश्चर्यमय आकर्षण व शक्ति रखते थे। योगीश्वर कृष्णजी की छोटी पुस्तक गीता को देखिये जो कि हजारों वर्षों से लाखों मनुष्यों का जीवन पलटती आयी है और आगे भी न जाने कब तक पलटती रहेगी। महायोगी के स्थूल कर्म में भी ऐसी शक्ति होती है, क्यों कि वह आत्मशक्ति से प्रेरित (असल में आत्मिक कर्म ही) होता है। ऐसे योगिओं के इन स्थूल कर्मों का कभी तुरंत बडा प्रभाव न होता देख कर भी हमें भ्रम में नहीं पडना चाहिये, क्योंकि बहुतवार उनके महान कर्म इस विधिसे किये जाते हैं कि उनके अद्भुत फल शताब्दिओं बाद दृष्टिगोचर होते हैं। पर इसमें संदेह नहीं है कि इन आत्मशक्ति से कर्म करने वाले सिद्धों के स्थूल छोटे कर्म भी अन्त में अचूक तौर पर बडा भारी फल लानेवाले होते हैं।

एवं मानसिक शक्ति से प्रेरित कर्म करने वाले योगी वाचिक और शारीरिक कर्म भी किया ही करते हैं यह हम जानते हैं। पर उनके ये स्थूल कर्म भी उसी तरह उच्च शक्ति ( मनः शक्ति ) से प्रेरित होने के कारण बहुत अधिक प्रभाव शाली होते हैं।

अन्त में हम साधारण लोगों के कर्म वाणी या शरीर से ही प्रेरित होने के कारण अति तुच्छ होते हैं। वैसा आत्मा और मन तो हमारे भी हैं परन्तु हमारी आत्मा और मन बद्ध हैं ( स्वाधीन नहीं है ); अतः यद्यपि हमारे सब कर्म आत्मा और मन की शक्ति की सहायता से ही होते हैं, पर वे आत्मा व मन से प्रेरित नहीं होते। जो जितना ऊंचा गया है अर्थात् अपने उच्च स्वरूप की स्वाधीनता प्राप्त की है उसका कर्म ( उसका स्थूल कर्म भी ) उतने ही ऊंचे से प्रेरित होता है अतः उतनाही अधिक प्रभावोत्पादक होता है।

एवं स्थूल देह से भी काम लेने वाले पूर्ण योगी का शरीर संसार रूपी विराट् शरीर का पूर्णनमूना होता है। जैसे उसकी आत्मशक्ति के आधीन उसकी मानस क्रिया, तथा उसके आधीन वाचिक और

शारीरिक कर्म होते हैं, वैसे ही इस विश्व शरीर में आत्मिक शक्ति के स्थान पर विश्वके सिद्ध लोग हैं जिनके आधीन तीसरी और दूसरी श्रेणी के लोग ( जो कि विश्व शरीर में क्रमशः मन और वाणी है) उनसे प्रभावित होकर कर्म करते हैं और अन्त में विश्वशरीर के स्थूल भाग पहिली श्रेणी के लोग हैं जो कि हाथ पैर की तरह उनके आधीन हिलते हैं। अब यह भी स्पष्ट है कि हम निचली श्रेणी के लोग बेशक अपने स्थूल, चेष्टापूर्ण बहुत से कर्म करते हुवे समझते हैं कि हम बडा काम कर रहे हैं पर हमें यह ज्ञान नहीं है कि हमारे ये कर्म स्थूल से ही प्रेरित होने के कारण जहां उतना ही थोडासा परिमित प्रभाव वाले हैं वहां ये कर्म परतंत्र भी हैं-(हमारे वासनाओं और कामनाओं से बद्ध होने के कारण चारों तरफ के उच्च जगत के नियमों से प्रभावित और परवश किये गये हैं। ( अत एव वे कर्म हमें बांधते भी हैं ) क्योंकि हम जो कुछ ( सकाम ) करते हैं वह दृश्य बहुत सी अवस्थाओं में तो जैसे शिवाजी के कार्यों केमूलमें श्रीरामदास की मानसिक या आत्मिक कर्म थे वैसे सब संसारके इतिहास में बहुत सी घटनाओं के प्रेरक कारण दृश्य महात्मा के रूप में ढूंढे जा सकते हैं। श्रीकृष्ण जी की प्रेरणा से अर्जुन का लडना, सिक्खों के महान कार्यों के मूल में उनके प्रारंभिक गुरु नानकजी का होना इत्यादि बहुत से दृष्टान्त पाठक स्मरण कर सकते हैं। या अदृश्य उच्च शक्तिओं से प्रभावित होकर और उनके नियमों के बन्धन में आये हुवे ही करते हैं। दूसरी तरफ योगी लोग जब सूक्ष्म जगत् में स्थित होकर कार्य करते हैं तो वे उनके स्वाधीन ( अबद्ध ) कर्म निचले लोगों को परवश कर उनके द्वारा स्थूल में प्रकट होते हैं, पूरे होते हैं। और जब वे अपनेही स्थूल शरीरों द्वारा अपने सूक्ष्मप्रेरित कर्म को स्थूलमें लाते हैं तब तो वे सीधे ही पूर्ण और अचूक कर्म होते हैं।

यहां यह भी लिख देना चाहिये कि योगी के कर्म संबन्धी इस सब कथन से कोई यह अशुद्ध परिणाम न निकाले कि हमें जैसे तैसे सब स्थूल कर्म छोड देना चाहिये। यह तो हम जानतेही हैं कि साधक को प्रारंभ में स्थूल कर्म ही बहुत करने होते हैं, क्योंकि सूक्ष्म कर्म करने के योग्य होने के लिये पहिले स्थूल देह का सिद्ध (तय्यार)होना आवश्यक है और यह स्थूलसिद्धि स्थूल कर्मों द्वारा (जिन्हें कि हठयोगके कर्म कह सकते हैं ) ही प्राप्त की जाती है। पर जो इस मार्ग से नहीं चलते या जो उच्च ( यहां तक कि सिद्ध) हो जाते हैं उन्हें भी स्थूल कार्य तो स्थूल कर्म द्वारा ही करने में सुगमता होती है। अत एव देखा जाता है कि मुक्त पुरुषों को भी स्वयं स्थूल कार्य संपन्न करने के लिये स्थूल देह ग्रहण करने पडते हैं। वैसे जब तक देह हैं (फिर देही चाहें सिद्ध जीवन्मुक्त हो या असिद्ध)तब तक स्थूल कर्म सर्वथा छूट नहीं सकते और नहीं यह वांछनीय होता है। अत एव अपने स्थान पर स्थूल कर्म पूरा महत्वशाली है, यहां यह कहने से कि सूक्ष्म कर्म का प्रभाव स्थूल से अपरिमित गुना अधिक होता है उस स्थूल का महत्व जरा भी नहीं घटता है। वहां वही सब कुछ है। अस्तु।

अब स्पष्ट है कि योगमार्ग पर चलनेवाला साधक साधना द्वारा अवश्य स्थूल कर्म की तरफ से सूक्ष्म कर्म की तरफ जाता है। अत एव यदि कहीं योगी के लिये कर्म त्याज्य भी लिखा हो-यद्यपि लेखक ने ऐसा कोई स्थल अभीतक देखा भी नहीं है-तो बहुत संभव है कि उसका अभिप्राय स्थूल कर्मोंका अधिकार समाप्त करके, उन्हें त्याग करके सूक्ष्म कर्मों में प्रवृत्त कराना होगा। "ततः क्लेशकर्मविनिवृत्तिः" इस योगसूत्र में व्यासजीप्रभृति सभी टीकाकार 'कर्म' शब्द का अभिप्राय कर्मवासना या सकाम कर्म लेते हैं। इसका अभिप्राय कर्म ( क्रिया ) का त्याग नहीं है। पर कर्म का परित्याग कभी नहीं करता। बल्कि उसके कर्म की शक्ति उत्तरोत्तर बढती जाती है। जब हम ऊपर यह देख चुके हैं कि योगमार्गावलंबी प्रारंभ से अन्त तक सच्चा परोपकार करता हुवा चलता है तो अब हम यूं कह सकते हैं कि योगका साधक प्रत्येक अवस्था में अधिक से अधिक लाभदायक ( अर्थात् परोपकारक ) कर्म करता हुवा उन्नत होता है और अन्त में सिद्ध होकर ऐसा परोपकार कर्म करता है। अपने वास्तविक स्थान आत्मतत्त्वमें पहुंचकर वहां की अपरिमित शक्ति द्वारा ऐसे सर्वमंगलकारक कर्म करता है-जो कि परिपूर्ण होते हैं, अबद्ध होते हैं और अत एव अपरिमित फलोत्पादक होते हैं।

२

# तप ।

(ले० – श्री० उदयभानुजी)

( भाग २ )

[ इसका पहला भाग वै. ध. क्रमांक ८८में प्रकाशित हो चुका है। ]

आर्य ग्रंथों में तप का वर्णन –

नमस्ते प्रवतो नपाद्यतस्तपः समूहसि ।
मृडया नस्तनूभ्यो मयस्तोकेभ्यस्कृधि ॥

अथर्व. १३। २

अन्वय— हे प्रवतः नपात् ? ते नमः । यतः (त्वं ) तपः समूहसि । नः तनूभ्यः मृडय, तोकेभ्यः मयः कृधि । इसका अर्थ स्पष्ट है।

इसका भाष्य करते हुवे श्री० सातवले कर जी अपने अथर्व वेद के स्वाध्याय में लिखते हैं " हे उच्चतासे न गिराने वाली देवी ईश्वरी ? तू तपोमय जीवनको हमारे अंदर इकट्ठा करती है अर्थात् हमारे में तपः शक्ति बढाती है, उस तप से हमें तथा हमारे संतानोंको सुखी कर, तेरे लिए हम प्रणाम करते हैं।

"तप प्रत्येक शक्तिसे किया जाता है— वाणी का तप, मनका तप, शरीर का तप आदि । इन तपों का जितना बडा समूह होगा, उतना उच्च स्थान उस मनुष्य को प्राप्त होगा । अर्थात् तप के जीवन पर मनुष्य का महत्त्व अवलंबित है । "

" जिस कारण तपके प्रभाव से मनुष्य उच्च होता है, उसी कारण तप के प्रभाव से ही मनुष्य नहीं गिरता । इसी लिये इस द्वितीय मंत्र में उच्चता से न गिरने का हेतु तप का प्रभाव कहा है । "

" तपसा सपत्नान्प्रणुदामारातीः । "

महानारा. उप. २२-१.

तपसे शत्रुओं का पराजय किया जाता है।

' बलेन तपः । ' महाना. उ. २३-१.

बल से तप होता है । अर्थात् जो मनुष्य बलहीन हैं वे तप नहीं कर सकते । इसी कारण शारीरिक बल को बढाना भी एक प्रकार का तप है । भारतीय ग्रन्थों में स्वास्थ्य का इतना विचार किया जाता था कि स्वास्थ्य का संरक्षण एक आवश्यक एवं अनिवार्य कर्त्तव्य इसी कारण कहा है ' बलं वाव विज्ञानाद्भूयः " छां. उ. ७-८-१. विज्ञान से बल बढकर है।

' भृगूणामंगिरसां तपसा तपध्वम् । '

श. ब्रा.. १-१-२.१.

भृगु और अंगिराओं के तपसे पवित्र बनो ।

तपः श्रुतं च योनिश्च एतद्ब्राह्मणकारणम् ।

महाभाष्य २-३६. ३

ब्राह्मण बनने का तप एक साधन है।

तपका अर्थ–

तप् धातु का अर्थ है–वृद्धि को प्राप्त होना, अभ्युदय, द्वन्द्वों का सहना, पवित्र होना, ऐश्वर्य प्राप्त करना, उच्च बनना । जैसे अग्नि में सोना तपाया जाता है वैसे ही तप वह साधन है जिससे मनुष्य पवित्र, उच्च और उन्नत बनता है । अर्थात् तप वह साधन है जिससे मनुष्य सफलता प्राप्त करता है।

तपका कारण कर्म है–

तपश्चैवास्तां कर्म चान्तर्महत्यर्णवे ।
तपो ह जज्ञे कर्मणस्तत्ते ज्येष्ठमुपासत ॥
अ. ११-८-६

तप और कर्म महान् समुद्र में विद्यमान थे। निश्चय से तप कर्म से उत्पन्न हुआ। उन्होंने इस कर्म की बडी उपासना की अर्थात् महान् तप किया। अतः सिद्ध होता है कि वेदानुसार तप कर्म रूपही है

कर्म के दो प्रकार हैं। इसीलिए तप भी दो प्रकार का होता है- १ शारीरिक और ( २ ) मानसिक जिसे आभ्यन्तर तप भी कहते हैं। शास्त्रों में आभ्यन्तर तप के ६ प्रकार हैं-

प्रायश्चित्त, वैयावृत्ति, स्वाध्याय, विनय, व्युसर्ग, और ध्यान ।

यहाँ पर कई लोग एक शंका कर सकते हैं कि जब वेद तपका अर्थ कर्म करता है तो यह सिद्ध होता है कि प्रत्येक समय हम तपही करते हैं; क्यों कि विना कर्मके मनुष्य एक पल भी नहीं रह सकता। इसके उत्तर में निवेदन है कि प्रत्येक कर्म तप नहीं कहा जा सकता। क्यों कि तप की व्याख्या पहले की जा चुकी है कि तप वह साधन है जिससे सफलता प्राप्त हो। इसी कारण तपके अन्दर इन तीन बातों का होना अत्यावश्यक है- ध्येय, आत्मिक उन्नति और प्रयत्न। जिस कर्म में इन तीनों में से एकका भी अभाव है वह तप कभी नहीं कहा जा सकता। इस सम्बन्ध में भगवान् कृष्ण चन्द्र का उपदेश मननीय है—

अशास्त्रविहितं घोरं तप्यन्ते ये तपो जनाः ।
दम्भाहङ्कार संयुक्ताः कामरागबलान्विताः॥
कर्षयन्तः शरीरस्थं भूतग्रामभचेतसः ।
मां चैवान्तः शरीरस्थं तान्विद्ध्यासुरनिश्चयान्॥

दम्भ और अहंकार के वशमें होकर आसक्ति और दुराग्रह के बलसे जो लोग शास्त्रविरुद्ध घोर तप करते हैं और शरीरस्थ पञ्चभूतों को तथा उनके भीतर रहने वाले आत्मा को भी कष्ट देते हैं, उनको आसुरी भाव वाले निश्चय से जानो ।

जो तप अपने उद्देश्यकी पूर्त्तिके निमित्त फल की आशा को छोडकर श्रद्धा और भक्ति के साथ किया जाता है, वही सात्विक तप होता है और उसी तप से सिद्धि, आत्मकल्याण और अपवर्ग मिलते हैं। किन्तु जो मनुष्य निरुद्देश्य, औरोंकी प्रेरणासे, श्रद्धा रहित, प्रशंसा के लिए, सम्मानके लिए, फल की कामनासे, अभिमानसे, औरों को बतलाने के लिए, या अपनी आत्मा के शासन के प्रतिकूल किया जाता है, वह सफलता की अपेक्षा अवनत और पतित करता है।

तपकी महिमा शास्त्रोंमें भरी पडी है। उनका परिचय आगे के भागोंमें क्रमशः दिया जायगा। इस समय यहाँ तप के विषयमें कुछ विचार किया जाता है।

हम कह चुके हैं कि तप सफलता का हेतु है। 'सत्यमेव जयते नानृतम्' अर्थात् सत्यसे ही विजय होती है—यह वैदिक सिद्धान्त है। अतः सिद्ध होता है सत्य ही तप है। सत्य शब्द के दो अर्थ होते हैं- १ मन, और कर्म की एकता ( २ ) मन और वचन की एकता। हमारे मत में पहला तप है और दूसरा केवल सामाजिक नियम है। किसी विशेष अवस्था में सत्य का दूसरा अर्थ तप माना जा सकता है; पर सर्वदा और सर्व अवस्थाओं में उसे तप मानना हमारा अज्ञान और मूर्खता है। हमारी इस उक्ति को श्रवण कर कई वैदिक धर्मी भाई क्रुद्ध हो जायँगे पर मेरी उनसे बडी नम्रताके साथ प्रार्थना है कि वे मेरे कथन की पुष्टि को भी ध्यानपूर्वक पढें और निष्पक्षपात से विचार करें।

मन और कर्म की एकता को तप कहते हैं, क्यों कि उससे सफलता और अभ्युदय मिलता है। इसके प्रमाण वेद में कई हैं किन्तु यह विषय इतना सरल और निर्विवाद है कि अन्य प्रमाणों की अपेक्षा नहीं रखता। वैदिकधर्म में इस विषय पर पहले कई बार लिखा जा चुका है।

अब हम विवादास्पद विषय पर आते हैं। हमारा सिद्धान्त है कि मन और वचन की एकता रखना चाहिए पर यदि किसी अवस्था में वह हमारी सफलता का बाधक होता दिखाई दे तो इस नियम का उल्लंघन कर देना कोई पाप नहीं। इसकी पुष्टि में महाभारत का निम्नांकित उद्धरण पढिए—

"एक समय युधिष्ठिर महाराज रण संग्राम से भागकर चले आये। उस दिन युद्ध इतना घनघोर हो रहा था कि अर्जुनको रणक्षेत्र छोडना पडा। अर्जुनको लौटते हुवे देखकर धर्मराजने गाण्डीव धनुषकी तीव्र निन्दा करते हुवे अर्जुनको बहुत धिक्कारा। अर्जुन की यह प्रतिज्ञा थी कि जो कोई उस के गाण्डीव धनुषकी निन्दा करेगा; उसका नाश मैं स्वयं अपने हाथों से करूंगा। इस प्रतिज्ञाके अनुसार अर्जुन युद्धिष्ठिर को मार डालनेके लिए उद्यत हुआ परन्तु भगवान् कृष्णचन्द्रने अहिंसा का उपदेश देकर अर्जुन को शान्त कर दिया।"

पाठकगण? क्या आप इस कथाका मर्म समझे !! जिस भगवान् कृष्णने रणसे भयभीत हुवे अर्जुनको सहस्रों सम्बन्धियों को मार डालने के लिए बाध्य किया था, वे ही कृष्ण आज अर्जुन को अहिंसा का उपदेश देकर उसकी प्रतिज्ञा को भंग करवाते हैं।

इस का एक मात्र उद्देश्य यही था कि उस समय एक ओर आत्महनन था और एक ओर सत्य का हनन। एक ओर अर्जुन अपनी शक्ति का संहार कर रहा था और दूसरी ओर भगवान् उससे सत्य का संहार कराना चाहते थे। कृष्ण चन्द्र जैसे योगी थे वैसे ही राजनीति में भी निपुण थे। उन्होंने इस बात को भली भाँति समझा कि सत्यसे अहिंसा बढकर है और इस कारण यदि अहिंसा के लिए सत्यका बलिदान देना पडे तो सहर्ष दो।

इसी सिद्धान्तकी पुष्टि वेद भगवान् करते हैं—
असुर्या नाम ते लोका ... ... .. ...
... ... ...आत्महनो जनाः। यजुः ४०

अर्थात् अपना, या अपनी समाजका हनन करने वाला व्यक्ति घोर नर्क की रौरव यातना भोगता है।

भगवान् पतञ्जली मुनि भी अहिंसा को सत्यसे श्रेष्ठ बतलाते हैं—

अहिंसासत्याऽस्तेय ब्रह्मचर्य ... ... ...।
यो. द. २. ३०.

भारतवासियोंके इतिहास को जिन्होंने पढा है उन्हें ज्ञात है कि भारत का अहित इसी सत्य-अहिंसा के वास्तविक भेद को न जानने से ही हुआ है। भारत वासी अपना अहित कर सकता है, अपनी समाज और राष्ट्रका सर्वनाश कर सकता हैं पर सत्य से वञ्चित नहीं हो सकता। परन्तु खेद इस बातका है अभीतक इन्हें यह भी ज्ञात नहीं कि वास्तविक रूपमें सत्य क्या वस्तु है और सत्यका अन्य नियमों से क्या सम्बन्ध है।

सत्य बोलना और सत्य व्यवहार रखना चाहिये। इसमें सन्देह नहीं। पर यदि सत्य के लिए अहिंसा को छोडना पडे तो वह सत्य सत्य भी नहीं कहा जा सकता। अहिंसा की महिमा सत्य से कहीं बढकर है। इसी कारण वेद कहता है कि "दिल और दीमाग की एकता से ही धर्म जाना जा सकता है।" धर्म न केवल बातों में है, न केवल कर्ममें है और न केवल सिद्धांतों में है। धर्म का वास्तविक अर्थ ज्ञान और कर्म से ही जाना जा सकता है। अर्थात् सत्य वही है जो सफलता का साधन हो और उसी सत्य को तप कहते हैं।

लोगोंका विचार कुछ और ही है। मन और वचन की एकतासे चाहे हमारे गुप्त भेद दुश्मनोंको प्रकट हो जायँ, चाहे हमारी समाज का या हमारे धर्म का ही सर्वनाश हो जाय, चाहे हमें सफलता मिले या न मिले; परन्तु हमारा सत्य वही होगा जो मन के अनुकूल हो। यह बात ठीक भी है। मैं इस सिद्धांत का खंडन नहीं करता। किन्तु मेरा निवेदन यह है कि जहां अहिंसा और सत्य दोनों सम्मुख हों, जहां एक की रक्षा दूसरे की बलिदान माँगती हो, वहाँ क्या किया जाय। हमारे मतमें ऐसे समय में अहिंसा सत्य से कहीं बढकर है। और हमें उस की रक्षा करना चाहिये।

यह लेख तपशीर्षक है। अतः लोग यह पूछ सकते हैं कि कौनसा सत्य तप कहा जा सकता है। हमारी सम्मति में मन और कर्म की एकता करना ही सच्चा सत्य है, यही तप है और यही सफलता का सहायक भी है।

अगले भाग में हम तप के अन्य अंगों पर विचार करेंगे।

# संग्रह करनेके लाभ ।

कई मनुष्य कहते हैं कि, हम कलामें प्रवीण नहीं हो सकते; वास्तविक बात यह है कि, हरएक मनुष्य किसी न किसी कलामें निपुण हो सकता है । परंतु मान लें कि कई नहीं हो सकते । ऐसे मनुष्य क्या करें ? यह प्रश्न यहां हो सकता है । इसके उत्तर में निवेदन है कि, क्या ये मनुष्य विशेष पदार्थों का संग्रह भी नहीं कर सकते ? मेरा एक मित्र है, वह आज तीस वर्षोंसे " शंखों का संग्रह " कर रहा है, इस समय सैंकडों की संख्यामें उसके पास विभिन्न जातीके शंख हैं। राई के आकार से लेकर बालक के सिर के समान बडे भी शंख उसके पास हैं । उनका निरीक्षण करते करते ॐकार के आकार का महत्त्व और ध्वनि की उत्पत्तिका तत्त्व उसके ध्यान में आ गया है और अब उनका शंखोंका संग्रह देखनेके लिये स्थान स्थान के लोग आते हैं । इसी प्रकार मेरा दूसरा मित्र भिन्न वनस्पतियोंके पत्तोंका संग्रह करता है, २० । २५ वर्ष पत्तोंका निरीक्षण करने से उसके ध्यानमें पत्तोंकी इडा और पिंगला नाडीका तत्त्व आगया है । तीसरा मेरा मित्र है कि, जो कृमि कीटोंका संग्रह करता है, सहस्रों कृमिकीट उसके पास मौजूद हैं। चौथा मेरा परिचित सज्जन है, वह फूलोंका संग्रह करता है, इससे उसको फूलों में " पुरुष फुल और स्त्रीफूल " होनेका पता लगा है। एक मेरा मित्र था, वह छोटे कंकर ही इकट्ठे करता था । १०।१५ वर्षोंमें इतने प्रकार के कंकर इकठे किये थे कि, वह घंटोंतक उनका व्याख्यान कर सकता था । इसी प्रकार कई और मेरे मित्र हैं कि जो प्राचीन ग्रंथोंके ढूंढने में लगे हैं; हर एकने ऐसे अमूल्य ग्रंथ सहस्रों की संख्यामें इकट्ठे किये हैं । ये सब महाराष्ट्रीय लोग हैं और इनके संग्रह हरएक देख सकता है । इस प्रकारके संग्रहोंके कारण भी बडा लाभ होता है, और संग्रह करने वालेको भी धन अथवा यश अवश्य मिलता ही है ।

## खेलने कूदनेमें प्रवीणता ।

मान लीजिये कि आपसे कलामें प्रवीणता नहीं हो सकती और वस्तुसंग्रह भी नहीं हो सकता; तथापि आप हताश और उत्साहहीन न हूजिये । खेलने कूदने में, तैरने में, कुश्ती अथवा इसी प्रकार के व्यवसायोंमें,कुछ भी नहीं तो चलने और दौडनेमें भी तो आप प्रवीण हो सकते हैं । इसमें प्रवीणता प्राप्त होनेपर भी जगत्‌में सन्मान होता है। इसीऔंध ग्राममें एक मनुष्य है, जिसका वेतन १० । १२ रु. से अधिक नहीं है; उसने " दौडने और चलने में ऐसी प्रगति की है कि, उसके समान वेगसे दौडने और चलने वाला इस समय कोई भी नहीं है। इस कारण उसको चारों ओरसे इनाम और चांद मिल रहे हैं ।

तात्पर्य यह कि प्रत्येक मनुष्य किसी न किसी अच्छे व्यवसायमें प्रवीण हो सकता है और प्रवीण होनेसे उसको यश और धन भी प्राप्त हो सकता है। आत्मोन्नतिके लिये प्रवीणता की अत्यंत आवश्यकता है । इसलिये अपनी फुरसतके समय आप किसी न किसी अच्छे उपयोगी व्यवसायमें प्रवीण, कुशल और यशस्वी बननेका प्रयत्न कीजिये । इससे आपको आत्मविश्वास प्राप्त होगा, यश और धन मिलेगा, मनकी चंचलता दूर होकर उसी कार्यमें मन एकाग्र होगा और इसी एकाग्रता की सिद्धीके पश्चात् आप चाहे योगमें अपनी प्रगति कर सकते हैं ।

यह न समझिये कि चित्तकी एकाग्रता के साथ इन का कोई संबंध नहीं है । इसी लेख मालामें आगे बताया जायगा कि योग के साथ कलानैपुण्य

का कैसा संबंध है। यदि चित्तकी एकाग्रताका योग से संबंध है, तो कलानैपुण्यका भी योगसे संबंध अवश्य है।

## साधनोंका अच्छा उपयोग।

आपके पास समय, स्थान और अन्य जो साधन हैं, उनका यदि आप उत्तम उपयोग करेंगे, तो आप किसी न किसी उत्तम व्यवसायमें नैपुण्य प्राप्त करके अपना और जातिका नाम प्रसिद्ध कर सकते हैं। देखिये सबसे पहिले आप अपने सब समयका उत्तमसे उत्तम उपयोग कर रहे हैं वा नहीं? यदि नहीं, तो कीजिये। पश्चात् अपने पास जो स्थान है, उसका उत्तम उपयोग हो रहा है वा नहीं? आपके कमरेमें कोई आ जाय तो उसका चित्त प्रसन्न होगा, अथवा वहां की अव्यवस्था देखकर उसको घृणा होगी; इस विषयमें सोचिये। पश्चात् जितने साधन आपके पास हैं, उनसे आप अपनी उन्नति कर रहे हैं, वा अवनतिके मार्ग में जा रहे हैं? इसका विचार कीजिये।

"क्रतुमयोऽयं पुरुषः" यह मनुष्य कर्मरूप है। जैसा करता है, वैसा ही बनता है। इसलिये "आप भी वैसे ही हैं कि, जैसा आपने अपने आपको बनाया है।" यह वैदिक धर्म का अटल सिद्धांत है।

कई पुकारते रहते हैं कि, हमारे पास उन्नतिके साधन नहीं हैं। परंतु देखा जाय, तो पता लगेगा कि, वे प्राप्त साधनोंका उपयोग ही योग्य रीतिसे नहीं करते। परमात्माकी इस दुनियामें साधनोंकी न्यूनता नहीं है; प्रत्युत "योजक मनुष्य की ही यहां न्यूनता है।" यही अवनतिका कारण है।

बहुत लोग कहते हैं कि पर्याप्त अन्न नहीं मिलता। परंतु देखा जाय तो उनका धन ऐसे व्यर्थ पदार्थोंमें खर्च होता है कि, यदि वे खर्च न किये जांय, तो खानेके लिये उनको पर्याप्त मिल सकता है। परंतु फुजूल खर्च बढाते हैं और योग्य स्थानमें खर्च नहीं करते और फिर रोते रहते हैं कि, खानेको नहीं मिलता। प्रत्येक स्थानपर अव्यवस्थासे हानि और सुव्यवस्थासे लाभ होते हैं। इसलिये आप न केवल अपने धन का बहीखाता बनाइये, परंतु अपने समयका तथा अन्य पदार्थोंका भी अलग अलग वहीखाता रखिये। उसका विचार कीजिये और पता लगाइये कि, किसमें किस प्रकार बचत हो सकती है।

कहते हैं कि, शादीमें खर्च बहुत हुआ, उसका कर्जा दससाल होनेपर भी दिया नहीं गया। परंतु वैदिक धर्मके अनुसार शादी की जाय तो दसपांच रु. के अंदर ही सब खर्च होगा। फिर आप अवैदिक रीतियोंमें व्यर्थ खर्च पहिले करते क्यों और पीछे रोते क्यों हैं? इसी प्रकार अन्यत्र हो रहा है। इस लिये सबका अलग अलग हिसाब रखना और सबके विषयमें ठीक सोचकर व्यवहार करनेका अभ्यास बढाना आवश्यक है।

खानेपीनेकी योग्य चीजें सस्ती ही हैं। व्यर्थ कितने पदार्थ खाये जाते हैं, जिनमें पैसा भी खर्च होता है और जिनसे रोग भी बढते हैं। दाल, रोटी और साक का खर्चा बहुत नहीं होता, परंतु तेवारोंके दिनोंमें मिठाइयां, प्रतिदिन के चा, काफी, सिगरट आदि हानिकारक पदार्थों में कितना खर्च होता है। अकेले बंबई शहरमें प्रतिदिन तमाखू पीनेमें एक लाख रु. खर्च होता है, चा कापी की तो कोई हद ही नहीं है। क्या यह पैसेका अपव्यय नहीं है? इस लिये खानपान के पदार्थोंका पूर्ण विचार करके जो अत्यावश्यक है, उतनाही लिजिये। ऐसा करनेसे जिह्वाकाभी संयम होगा और आरोग्य भी बढेगा।

खानेपीनेके पश्चात् कपडोलत्तोंमें व्यर्थ खर्च होता है। वेद कहता है कि अपना कपडा स्वयं बनाओ। इस विषयमें "वेदमें चरखा" पुस्तक देखिये। अपना कपडा स्वयं बनायेंगे, तो कोई विशेष खर्चा ही नहीं होगा और अच्छा कपडा घरमें तैयार मिलेगा। अपना पैसा बचेगा और देशभी दरिद्री नहीं होगा। यहां भी वेदके उपदेश का पालन नहीं होता, इसलिये कष्ट होते है। इसलिये निश्चय कीजिये और हाथका खद्दर ही पहनीये। अस्तु। इस प्रकार अपने साधनोंका विचार कीजिये।

## अपना काम धंदा।

उक्त प्रकार साधनोंका योग्य विचार करनेके पश्चात् अपने काम धंदामें बडी तत्परता के साथ कार्य कीजिये। यदि आप अपना कार्य करते होंगे, तो जैसी तत्परता बतायेंगे उससेभी अधिक तत्परता दूसरेका कार्य करने के समय बतायेंगे, तो आपके लिये अधिक लाभ होगा। प्रायः लोग नौकरी करनेके समय उतनी तत्परता नहीं बताते, जितनी अपने कार्य में बताते हैं; परंतु यह ठीक नहीं है। यद्यपि नौकरी शूद्र का पेशा है, तथापि आपत्कालमें हरएक वर्णका मनुष्य करताही है। इसमें कुशलता, व्यवस्था और नेकी बतानेसे निःसंदेह अधिक लाभ होता है; इसके अतिरिक्त बेइमानी करनेसे जो अधार्मिक भाव मनमें उत्पन्न होते हैं वे गिराते हैं, इसलिये नौकरपेशा लोगोंकोभी- " आत्मोद्धार " करना है, तो बेइमानी कभी नहीं करनी चाहिये।

आत्मोद्धारकी यही कूंजी है। वैतनिक सेवकों के लिये इमानदारी और अवैतनिक सेवकों के लिये अपने कर्तव्य पूर्ण रीतिसे करनेका भाव सदा धारण करना चाहिये। अन्यथा " आत्मोद्धार " की आशा करना व्यर्थ है।

जो कार्य आप कर रहे हैं, उसके परिपूर्ण साधन इकठ्ठे करनेसे आप निर्विघ्नता के साथ वह कार्य कर सकेंगे। हमारा एक रसोइया था, वह साक पकाने लगा, तब उसके ध्यानमें आया कि नमक नहीं है। इस प्रकारकी नौकरी न कीजिये। जिस किसी स्थानमें रहते हुए आप कार्य कर रहे हैं, वहां पूर्ण धर्म भाव से कार्य कीजिये, फिर जो कोई कार्य आप करेंगे, उसीसे आपकी " आत्मोन्नति " होगी। यही आत्मोन्नतिका मूल मंत्र है।

## व्यायाम और विश्राम।

व्यायाम के विषयमें पहिले कहा ही है। वैयक्तिक उद्धार के लिये व्यायामकी अत्यंत आवश्यकता है। परंतु कई लोग ऐसे धुंदमें रहते हैं कि जो वैयक्तिक अथवा सामाजिक कार्य करते करते अपने व्यायाम करनेको ही भूलते हैं। यह इतनी बडी गलती है कि इससे अधिक गलती नहीं हो सकती। यदिआप सामाजिक, राष्ट्रीय अथवा धार्मिक भी कार्य करते हों, तो आपका जीवन रहने के पश्चात् ही आपसे वे कार्य हो सकते हैं। इसलिये आपके स्वास्थ्य रक्षण करने की अत्यंत आवश्यकता है और स्वास्थ्य के लिये व्यायामकी आवश्यकता हैं। व्यायाम शुद्ध वायुमें करना चाहिये। इस उत्तम व्यायाम के लिये " योग के आसन " सबसे उत्तम हैं। व्यायाम भी होता है और " हृदयको विश्राम " भी मिलता है।

साथ साथ फेंफडों के व्यायाम के लिये " प्राणायाम " भी प्रतिदिन कीजिये। कोई कार्य करनेके पूर्व यदि आप एक दो प्राणायाम करेंगे, तो आपको आनंद के साथ वह कार्य उत्साहके साथ करनेकी शक्ति प्राप्त होगी। ऐसे समयमें बहुत कुंभक करने की आवश्यकता नहीं है।

व्यायाम अपनी शक्ति के अनुसार ही करना चाहिये, अधिक करनें से नुकसान है। व्यायाम के समान ही विश्राम की बडी आवश्यकता होती है। विश्राम के लिये परमात्माने निद्रा उत्पन्न की है।

## निद्रामें ब्राह्मी स्थिति।

निद्रामें ब्राह्मी स्थिति होती है। उस समय अपना आत्मा परमात्मामें मग्न होता है। इसी प्रकार समाधि और मुक्तिमें भी होता है। "समाधि-सुषुप्ति-मुक्तिषु ब्रह्मरूपता।" इन तीनों अवस्थाओंमें ब्रह्मरूपता होती है। इसीका नाम पूर्ण विश्रांति है। परमात्मा की यही अतुल दया है कि, वह प्रत्येक प्राणीको निद्रा देकर उत्तम विश्राम देता है। मनुष्य प्रयत्न करके चित्तकी एकाग्रता करके समाधि सिद्ध कर सकता है और मुक्ति इसका श्रेष्ठ पुरुषार्थ है ही। यही " आत्मोद्धार" की परम सीमा है। हरएक को यहां तक जाना आवश्य ही है।

प्रत्येक मनुष्य मुक्ति के मार्ग में है। उसको मुक्ति और समाधि प्राप्त हो या न हो; जो निद्रा है अवश्य प्राप्त होती है और इस निद्रासे सब श्रम दूर हो जाते हैं और नवीन उत्साह प्राप्त होता है। इसलिये हरएक मनुष्य प्रतिदिन नियत समयमें अवश्य निद्रा लेनेका नियम रखे। सर्व साधारण मनुष्यों को ६।७

घंटे निद्रा आवश्यक है, परंतु बिलकुल गाढ निद्रा पांच घंटे भी पर्याप्त है । जो योग साधन बहुत करते हैं, उनका चित्त एकाग्र होनेके कारण उनको अत्यल्प निद्रासेभी पर्याप्त विश्राम मिल सकता है । इसलिये अपनी अवस्था के अनुकूल हरएक को इस विषयमें अपना योग्य नियम बनाना चाहिये ।

आप विचार करेंगे, तो आपको पता लग जायगा कि, दिन कार्य करनेके लिये और रात्री विश्राम के लिये है । दो दिनोंके बीचमें एक रात्री है, अर्थात् दो कर्मोंके बीचमें विश्राम अवश्य लेना चाहिये । एक दिनका कार्य पूर्ण करके दूसरे दिनका कार्य प्रारंभ करनेके पूर्व पांच छः घंटेका विश्राम लेनेका सर्व साधारण नियम है । एक कार्य समाप्त करनेके पश्चात् दुसरा कार्य प्रारंभ करनेके पूर्व थोडासा विश्राम के लिये समय अवश्य रखना चाहिये । विशेषतः यह विश्राम पूर्व आयुमें अधिक आवश्यक है । विद्यालयोंमें शिक्षाका समय विभाग इस नियमके अनुसार होना अत्यंत आवश्यक है । अन्य काम-धंदोंमें अपना सुविधाके अनुसार विश्राम का समय नियत रख सकते हैं । नियत समय विश्राम लेनेके पश्चात् कार्य करनेका उत्साह बढता है । यहां इस बातकी सूचना देता हूं कि, समय बचानेके लिये विश्राममें न्यूनता नहीं करनी चाहिये । जो लोग विना विश्रामके और विना निद्राके सप्ताह के सप्ताह कार्य करते जाते हैं, वे आगे बीमार होते हैं । इसलिये पहिले ही सावध रहना अच्छा है ।

## मनोरंजन ।

" मनोरंजन " का तात्पर्य " दिलबहावा " है । मनुष्य सदाके लिये उग्र और गंभीर रहना कठिन है, और यदि वैसा रहा, तो अपवाद ही समझना चाहिये । हंसना और खेल कूद, दिलबहावा और मनोरंजन उसकी उन्नतिके लिये आवश्यक है । परंतु यह सदा परिमित रखना चाहिये और कदापि इस विषयमें अतिरेक नहीं होना चाहिये । मन एक ही कार्य करते करते थक जाता है, इसलिये मनोरंजन के द्वारा अल्प समय उसको दूसरा हलका कार्य देकर, नवीन उत्साह उसमें भर देना होता है । इस लिये अपने समय विभाग में इसको थोडासा समय रखना चाहिये ।

महोत्सव, तेहवार, यात्रा, जलसे, हरिकथा, भजन, नाटक, संगीत, आदि के द्वारा मनोरंजन होकर बोध भी मिलता है । यज्ञ जैसे बडे वैदिक कर्म में भी " माया-प्रयोग " अर्थात् हातचलाखीके जादुके प्रयोग किये जाते हैं । ( देखिये शतपथ ब्राह्मण ) इसका हेतु मनोरंजन का ही है । वेद और उपनिषद् के गंभीर विषय सोचते सोचते मन थक गया, तो इतिहास पुराणके हास्य पूर्ण प्रसंगोंसे मनोरंजन होना संभव है । इसप्रकार यह मनोरंजन आवश्यक है, परंतु इसका अतिरेक न हो ।

## भक्ति और शांति ।

इसके पश्चात् प्रतिदिन " ईश्वरभक्ति और शांति " के लिये भी समय देना आवश्यक है । " आत्मोद्धार " के लिये इन दो बातों की अत्यंत आवश्यकता है । ईशभक्ति के लिये सबसे उत्तम समय प्रातः पांच बजेसे सात बजे तक का है, सायं-काल का भी पांचसे सात का समय बडा लाभकारी है । बडे प्रेमसे इस समय अपना हृदय परमात्मा के सामने खोलना चाहिये और उसके अंदर अपने आपको मग्न करना चाहिये । इतनाही इस लेखमें लिखना यहां पर्याप्त है ।

इसके अतिरिक्त मनको शांत और निर्विषय करनेके लिये भी दिनमें थोडा समय रखीये । इस समयमें मनसे संपूर्ण विचार दूर करनेका यत्न करना चाहिये और उसको विचाररहित अवस्थामें लानेका यत्न करना चाहिये । इससे मनमें अपूर्व शांति बढ जाती है । इस समय शरीरको भी अत्यंत ढीला बनाना आवश्यक है । जितना शरीर ढीला बनेगा उतना मन भी शांत होता जायगा ।

इस प्रकार "आत्मोद्धार " के विषय में मुख्य बातों का विचार किया गया है । इस विषयमें पाठक अधिक सोचकर योग्य सुधारणा करके अपनी आत्मोन्नति कर सकते हैं ।

---

151395

# एक पूजनीय ईश्वर।

२

[ ऋषिः— मातृनामा । देवता—गंधर्वाप्सरसः ]

दिव्यो गन्धर्वो भुवनस्य यस्पतिरेक एव नमस्यो विक्ष्वीड्यः ।
तं त्वा यौमि ब्रह्मणा दिव्य देव नमस्ते अस्तु दिवि ते सधस्थम् ॥ १ ॥
दिवि स्पृष्टो यजतः सूर्यत्वगवयाता हरसो दैव्यस्य ।
मृडाद्गन्धर्वो भुवनस्य यस्पतिरेक एव नमस्यः सुशेवाः ॥ २ ॥
अनवद्याभिः समु जग्म आभिरप्सरास्वपि गन्धर्व आसीत् ।
समुद्र आसां सदनं म आहुर्यतः सद्य आ च परा च यन्ति ॥ ३ ॥
अभ्रिये दिद्युन्नक्षत्रिये या विश्वावसुं गन्धर्वं सचध्वे ।
ताभ्यो वो देवीर्नम इत्कृणोमि ॥ ४ ॥
याः क्लन्दास्तमिषीचयोऽक्षकामा मनोमुहः ।
ताभ्यो गन्धर्वपत्नीभ्योऽप्सराभ्योऽकरं नमः ॥ ५ ॥

अर्थ- ( यः दिव्यः गन्धर्वः ) जो दिव्य पृथिव्यादिका धारक देव (भुवनस्य एक एव पतिः ) भुवनोंका एकही स्वामी ( विक्षु नमस्यः ईड्यः च ) जगत्में यही एक नमस्कार करने और स्तुति करने योग्य है । हे ( दिव्य देव ) दिव्य अद्भुत ईश्वर! ( तं त्वा ) उस तुझसे (ब्रह्मणा यौमि) उपासना द्वारा मिलता हूं । ( ते नमः अस्तु ) तेरे लिये नमस्कार हो । ( ते सध-स्थं दिवि ) तेरा स्थान द्युलोकमें है ॥ १ ॥ (भुवनस्य एकः एव पतिः) भुवनोंका एकही स्वामी यह ( गन्धर्वः ) भूमि आदिकोंका धारण कर्ता ( नमस्यः सुशेवाः ) नमन करने और सेवा करने योग्य है, वहही ( मृडात् ) सबको आनंद देवे । यही दिव्य देव ( दिवि स्पृष्टः ) द्युलोकमें प्राप्त होता है, ( यजतः) पूज्य है और ( सूर्य-त्वक् ) सूर्य ही जिसकी त्वचा है अर्थात्

सूर्यके अंदर भी व्यापने वाला, तथा ( दैव्यस्य हरसः ) दैवी आपत्तिको ( अवयाता ) दूर करनेवाला है। इसी लिये सबको वह पूजनीय है ॥ २ ॥ ( अन-अवद्याभिः आभिः ) दोष रहित ऐसे इन प्राणशक्तियोंके साथ वह ( उ सं जग्मे ) निश्चयसे मिला रहता है और ( अप्सरासु अपि ) इन प्राणशक्तियोंमें भी ( गन्धर्वः आसीत् ) भूमि आदिकोंका धारक देव विद्यमान है। ( आसां स्थानं समुद्रे ) इनका स्थान अन्तरिक्षमें है, ( यतः ) जहांसे ( सद्यः ) शीघ्र ही ये ( आ यन्ति ) आती हैं और ( परा यन्ति च ) परे जाती हैं। यह बात ( मे आहुः ) मुझे बतायी है ॥ ३ ॥ ( अभ्रिये दिद्युत ) बादलोंकी विद्युत में अथवा (नक्षत्रिये) नक्षत्रोंके प्रकाशमेंभी ( याः ) जो तुम ( विश्वा-वसुं गन्धर्वं ) विश्वके वसानेवाले धारक देव को ( सचध्वे ) प्राप्त करती हो अथवा उसकी सेवा करती हो, इसलिये हे ( देवीः ) देवियो! ( ताभ्यः वः ) उन तुमको ( इत् नमः कृणोमि ) निश्चय पूर्वक मैं नमन करता हूं ॥ ४ ॥ ( याः क्रन्दाः ) जो बुलानेवाली या प्रेरणा करनेवाली, ( तमिषी-चयः ) ग्लानिको हटानेवाली, (अक्ष-कामाः ) आंखोंकी कामना तृप्त करनेवाली, (मनो-मुहः ) मनको हिलानेवाली हैं ( ताभ्यः गन्धर्व-पत्नीभ्यः अप्सराभ्यः ) उन गंधर्वपत्नीरूप अप्सराओंको-अर्थात् सर्व धारक आत्माकी प्राणशक्तियोंको ( नमः अकरम् ) मैं नमस्कार करता हूं ॥ ५ ॥

भावार्थ—पृथ्वी सूर्य चन्द्र नक्षत्र आदि संपूर्ण जगत् का धारण करनेवाला और संपूर्ण जगत् का एकही अद्वितीय स्वामी परमेश्वर ही है और वही सब लोगोंको पूजा और उपासना करने योग्य है। स्तुति प्रार्थना उपासनासे अर्थात् भक्तिसे उसकी प्राप्ति होती है। यह ईश्वर अपने स्वर्गधाममें है, उसीको सब लोग नमस्कार करें ॥ १ ॥ संपूर्ण जगत का एक स्वामी और सब जगत्का धारण और पोषण कर्ता परमेश्वर ही सब लोगोंको नमस्कार करने और उपासना करने योग्य है, उसी की भक्ति और सेवा सबको करना चाहिये, क्यों कि वही सबको सच्चा आनंद देनेवाला है। यही दिव्य अद्भुत देव स्वर्गधाममें प्राप्त होता है। सबसे अत्यंत पूजनीय ऐसा यही एक देव है, यह सबमें रहता है, यहां तक कि यह सूर्यके अंदर भी है, जब इसकी प्राप्ति होती है तब सब साधारण और असाधारण आपत्तियां हटजाती हैं ॥ २ ॥ इसके साथ जीवनकी

# अत्रि ।

वेद मंत्रोंमें " अत्रि" शब्द विभिन्न अर्थोंमें प्रयुक्त हुआ है। कई स्थान पर इसका अर्थ है ऋषि, कई स्थानपर राक्षस और इस सूक्तमें यह एक रोग विशेषका नाम है। इतने भिन्न अर्थोंमें इसका उपयोग होनेसे इसके विषयमें पाठकोंके मनमें संदेह होना संभव है, इस लिये इस विषयमें थोडासा लिखना आवश्यक है।

" अद् " ( खाना ) इस धातुसे यह शब्द बनता है इसलिये इसका अर्थ " भक्षक " है। दूसरा " अत् " ( भ्रमण करना ) इस धातुसे बनता है, इस समय इसका अर्थ भ्रमण करनेवाला होता है। पहिला अर्थ हमने इससे पूर्व दिया है। यहां यह अत्रि शब्द रोगवाचक होनेसे भक्षक रोग अथवा भस्म रोग ऐसा किया है, जिसमें रोगी अन्न बहुत खाता है परंतु कृश होता जाता है। दूसरा अत्रि शब्द " भ्रमण करनेवाला " यह अर्थ बताता है, यह अर्थ रोगवाचक होनेकी अवस्थामें पागल का वाचक हो सकता है। मूर्ख मनुष्य जो मस्तिष्क बिगड जानेसे पागल होजाता है, कारण के विना भी वह भटकता रहता है इस लिये इसका वाचक यह शब्द होसकता है। इससे यह भी सिद्ध होगा कि यह जंगिडमणि मस्तिष्क बिगड जानेके रोगमें भी हितकारी होगा। परंतु पाठक यहां स्मरण रखें कि यह केवल व्युत्पत्तिकी बात है, इस लिये वैद्यशास्त्रमें इसका बहुत प्रमाण नहीं होसकता, जबतक कि अनुभवसे जंगिड मणिका यह उपयोग सिद्ध न हो। तथापि यह अर्थ जंगिडमणिकी खोज करनेमें सहायक होगा इस लिये यहां दिया है। वचाके गुणधर्मोंमें स्मृतिवर्धिनी और उन्मादनाशनी ये दो गुण इस अर्थके साधक हैं, यह खोजके समय ध्यानमें धारण करने योग्य है।

इस प्रकार यह सूक्त महत्त्व पूर्ण अनेक बातोंका वर्णन कर रहा है। पाठक विचार करते रहेंगे तो उनको इस रीतिसे बडा बोध प्राप्त हो सकता है।



# वैदिक धर्म के ग्रंथ।

### (१) स्वयंशिक्षक माला।

वेदका स्वयंशिक्षक। १ प्रथम भाग ... मूल्य १॥)
" " २ द्वितीय भाग ... " १॥)

### (२) योगसाधनमाला।

१ संध्योपासना। ... मूल्य १॥)
२ संध्याका अनुष्ठान। ... " ॥)
३ वैदिक प्राण विद्या। ... " १)
४ ब्रह्मचर्य (सचित्र)। ... " १।)
५ योगसाधनकी तैयारी। " १)
६ योगके आसन। (सचित्र) " २)
७ सूर्यभेदनव्यायाम सचित्र " ॥।)

### (३) यजुर्वेद स्वाध्याय।

१ यजु. अ. ३०। नरमेध। मूल्य मूल्य १)
२ यजु. अ. ३२। एकेश्वर उपासना। " ॥)
३ यजु. अ. ३६। शांतिका उपाय। " ॥=)

### (४) देवतापरिचय ग्रंथमाला।

१ रुद्र देवता परिचय। .. मूल्य॥)
२ ऋग्वेदमें रुद्र देवता। ... " ॥=)
३. ३३ देवताओंका विचार। " ≡)
४ देवताविचार। ............ " ≡)
५ अग्निविद्या।... " १॥)

### (५) धर्म शिक्षाके ग्रंथ

१ बालकधर्मशिक्षा। प्रथमभाग। मू. -)
२ बालकधर्मशिक्षा। द्वितीयभाग। " =)
३ वैदिक पाठमाला। प्रथम पुस्तक " ≡)

### (६) उपनिषद् ग्रंथमाला।

१ केन उपनिषद् .... मूल्य १।)
२ ईश उपनिषद् " ॥।=)

### (७) आगम-निबंध-माला

१ वैदिकराज्यपद्धति। ... मू. ।-)
२ मानवी आयुष्य। ... " ।)
३ वैदिकसभ्यता ... ... " ॥।)
४ वैदिक चिकित्साशास्त्र। ... " ॥)
५ वैदिक स्वराज्य की महिमा। " ॥)
६ वैदिक सर्प विद्या। .... " ॥)
७ मृत्युको दूर करनेका उपाय। " ॥)
८ वेदमें चर्खा। .... .... " ॥)
९ शिवसंकल्पका विजय। " ॥।)
१० वैदिक धर्मकी विशेषता " ॥)
११ तर्कसे वेदका अर्थ। .... " ॥)
१२ वेदमें रोगजन्तु शास्त्र। " ≡)
१३ ब्रह्मचर्यका विघ्न। .... " =)
१४ वेदमें लोहेके कारखाने। " ।-)
१५ वेदमें कृषिविद्या। " ≡)
१६ वैदिक जलविद्या। " =)
१७ आत्मशक्तिका विकास। " ।-)
१८ वैदिक उपदेश माला " ॥)

### (८) ब्राह्मण-बोध-माला।

१ शतपथ बोधामृत। " ।)

### (९) अन्य पुस्तक।

१ वैदिक यज्ञसंस्था प्रथम भाग " १)
२ " " द्वितीय " " १)
३ छूत और अछूत प्रथम भाग " १)
४ " " द्वितीय " " ॥।)

स्वाध्याय मंडल, औंध (जि० सातारा)

मुद्रक तथा प्रकाशक- श्री० दा० सातवळेकर, भारत मुद्रणालय, औंध (जि० सातारा)

REGISTERED. No. 1463

ॐ

# वैदिक धर्म ।

वैदिक तत्त्व ज्ञान प्रचारक मासिक पत्र ।

संपादक— श्रीपाद दामोदर सातवळेकर

वर्ष ९

अंक २

क्रमांक ९८



माघ

संवत् १९८४

फरवरी

सन १९२८



वार्षिक मूल्य— म० आ० से ४ ) वी० पी० से ४॥ ) विदेश के लिये ५ )

विषयसूची।













# संस्कृत पाठ माला।

[ चोवीस भागोंमें सब संस्कृत पढाई हो गई है। ]

बारह पुस्तकोंका मूल्य म. आ· से ३ ) और वी. पी. से ४ )

चोवीस पुस्तकोंका मूल्य म. आ. से ६ ) रु. और वी. पी. से ७ )

प्रतिभाग का मूल्य ।- ) पांच आने और डा. व्य. - ) एक आना।

अत्यंत सुगम रीतिसे संस्कृत भाषाका अध्ययन करनेकी अपूर्व पद्धति ।

इस पद्धतिकी विशेषता यह है—

## १ प्रथम द्वितीय और तृतीय भाग।

इन तीन भागोंमें संस्कृत भाषाके साथ साधारण परिचय कर दिया गया है।

## २ चतुर्थ भाग।

इस चतुर्थ भागमें संधि विचार बताया है।

## ३ पंचम और षष्ठ भाग

इन दो भागोंमें संस्कृतके साथ विशेष परिचय कराया गया है।

## ४ सप्तम से दशम भाग।

इन चार भागोंमें पुलिंग, स्त्रीलिंग और नपुंसक. लिंगी नामोंके रूप बनानेकी विधि बताई है।

## ५ एकादश भाग।

इस भागमें " सर्वनाम " के रूप बताये हैं।

## ६ द्वादश भाग।

इस भागमें समासों का विचार किया है॥

## ७ तेरहसे अठारहवें भाग तकके ६ भाग।

इन छः भागों में क्रियापद विचार की पाठविधि बताई है।

## ८ उन्नीससे चौवीसवे भागतकके ६ भाग।

इन छः भागोंमें वेदके साथ परिचय कराया है।

अर्थात् जो लोग इस पद्धतिसे अध्ययन करेंगे उन को अल्प परिश्रमसे बडा लाभ हो सकता है।

स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )

# अग्नि विद्या।

इस पुस्तक में निम्न लिखित विषय हैं।

१ अग्नि शब्दका भाव, २ अग्निके पर्याय शब्द, ३ पहिला मानव अग्नि, ४ वृषभ और धेनु, ५ अंगिरा ऋषि, ६ वैश्वानर अग्नि, ७ ब्राह्मण और क्षत्रिय, ८ जनता का केन्द्र, ९ सब धन संघका है, १० बुद्धिमें पहिला अग्नि, ११ मनुष्यमें अग्नि, १२ मर्त्योंमें अमर अग्नि, १३ वाणीमें अग्नि, १४ पुरोहित अग्नि, १५ शक्ति प्रदाता अग्नि, १६ हस्त-पाद-हीन गुह्य अग्नि, १७ वृद्ध नागरिक, १८ मूकमें वाचाल, १९ अनेकों का प्रेरक एक देव, २० जीवनाग्नि, २१ अग्निकी दस बहिनें, २२ देवोंके साथ रहनेवाला अग्नि, २३ यज्ञका झंडा, २४ गुहा निवासी अग्नि, २५ सात संख्याका गुह्य तत्त्व, २६ तनूनपात् अग्नि, २७ यज्ञ पुरुष, यज्ञशाला, मंदिर ( चित्र ), २८ परमाग्नि, २९ अग्नि सूक्त का अर्थ और व्याख्या।

हर एक विषयको सिद्ध करने के लिये वेद के विपुल प्रमाण दिये हैं। इस पुस्तकके पढने से अग्नि विद्या की वैदिक कल्पना ठीक प्रकार ज्ञात हो सकती है।

मूल्य १॥ ) रु. डाकव्यय = ) है

मंत्री-स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )

# महाभारत।

हिंदी भाषा—भाष्य—समेत

## तैय्यार हैं।

१ **आदिपर्व** पृष्ठ संख्या ११२५ मूल्य म. आ. से ६ ) रु. और वी. पी. से ७ ) रु.

२ **सभापर्व** पृष्ठ संख्या ३५६ मूल्य म. आ. से २ ) और वी. पी. से. ) रु. २॥ )

३ **वनपर्व** पृष्ठ संख्या १५३८ मूल्य ८ ) रु. और वी. पी. से. ९ ) रु.

४ **विराटपर्व** पृष्ठसंख्या ३०६ मू० म. आ. से १॥ ) और वी. पी. से २ ) रु.

५ **उद्योगपर्व** पृष्ठ संख्या ९५३ मू. म. आ० से ५ ) रु. और वी. पी. से ६ रु.

६ **महाभारत समालोचना—**

१ प्रथम भाग। मू. म. आर्डरसे ॥ ) वी. पी. से ॥|= ) आने।
२ द्वितीय भाग। मू. म. आर्डरसे ॥ ) वी. पी से ॥|= ) आने।
महाभारतके ग्राहकोंके लये १२०० पृष्ठोंका ६ ) रु. मूल्य होगा।

मंत्री- स्वाध्याय मंडल, औंध, ( जि. सातारा )



वर्ष ९
अंक २
क्रमांक ९८

माघ
संवत् १९८४
फर्वरी
सन १९२८

# वैदिक धर्म।

वैदिक तत्त्वज्ञान प्रचारक मासिक पत्र।
संपादक– श्रीपाद दामोदर सातवळेकर।
स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )

## गोमेध।

:o:

ब्राह्मणेभ्य ऋषभं दत्त्वा वरीयः कृणुते मनः।
पुष्टिं सो अघ्न्यानां स्वे गोष्ठेऽव पश्यते ॥१९॥
गावः सन्तु प्रजाः सन्त्वथो अस्तु तनूबलम्।
तत्सर्वमनुमन्यतां देवा ऋषभदायिने ॥२०॥

अथर्ववेद ९।४

"ब्राह्मणोंको बैल दान देनेसे दाताका मन श्रेष्ठ बनता है। वह दाता अपनी (गोष्ठे) गोशालामें (अ-घ्न्यानां) अवध्य गौवोंकी पुष्टि उक्त दान से हुई है ऐसा स्वयं देखता है ॥१९॥ घरमें गौवें बहुत रहें, घरमें संतान बहुत रहे और शरीरका बल बढ जाय। बैलका अथवा गौका दान देनेवाले दाता को यह सब देवोंकी कृपासे प्राप्त हो ॥२०॥"

यह गोमेध है। घरमें गौओंकी संख्या बढे तथा गौओंके गुण भी बढें अर्थात् उत्तम गुणोंसे युक्त गौवें बढें। संतानें भी बढें और शरीरका बल भी बढे। गोपालन के ये फल हैं। जिस घरमें गौवें पालीं जातीं हैं वहां शरीरका बल बढता है, संतान हृष्टपुष्ट होते हैं और आरोग्य भी प्राप्त होता है।

—o—

# स्वाध्याय वृत्त ।

## यजुर्वेद का मुद्रण ।

यजुर्वेद का मुद्रण समाप्त हुआ। अब उसकी जिल्द बन रही है। यह ग्रंथ इसी मासमें ग्राहकोंके पास भेजा जायगा। जिन्होंने रेशमी जिल्द के लिये खास कर लिखा है उनके पास रेशमी जिल्द भेजी जायगी, तथा जिन्होंने विना जिल्द मांगा है उनके पास विना जिल्द भेजा जायगा, अन्यों के पास कपडे की जिल्द भेजी जायगी। ग्राहक कृपया अपनी आवश्यकता अति शीघ्र सूचित करें।

| | | |
|---|---|---|
| विनाजिल्द यजुर्वेद | १॥) | सबके लिये डाकव्यय॥) |
| कपडेकीजिल्द ,, | २ ) | और ( वी. पी. से२॥) ) |
| रेशमी ,, ,, | २।) | होगा । |

पेशगी मूल्य का लाभ जो ग्राहक लेना चाहें वे शीघ्र डाकव्यय समेत उक्त मूल्य म. आ. द्वारा भेज दें। पीछेसे मूल्य बढेगा और रेशमी जिल्दका तो अवश्य बढेगा। इस यजुर्वेद पुस्तक में निम्न लिखित विषयोंकी व्यवस्था है-

मूल ग्रंथ।

| | |
|---|---|
| १ विस्तृत भूमिका ( संस्कृतमें ) | पृष्ठ १-८ |
| २ मूल यजुर्वेद संहिता | १-१७० |
| ३ काण्वशाखाके पाठविशेष | १७१-२०२ |
| सूचियां। | |
| ४ अकारादिक्रमसे ऋषिसूची | २०३—२०७ |
| ५ अध्याय क्रमसे ,, ,, | २०८—२१४ |
| ६ अध्याय क्रमसे देवतासूची | २१५—२२७ |
| ७ अकारादि क्रमसे ,, ,, | २२८—२३६ |
| ८ अध्याय क्रमसे विषयसूची | २३७—२३९ |

इस प्रकार यह ग्रंथ स्वाध्यायके लिये अत्यंत उपयोगी हुआ है। नित्यपाठ करनेवालों को तो यह एक उत्तम पुस्तक है, इस प्रकारका अलग अलग मंत्र मुद्रित किया हुआ पुस्तक कहांभी दूसरा नहीं है। आशा है कि पाठक इस से लाभ उठावेंगे।

## वैदिक धर्म का विशेषांक।

वैदिक धर्मका यह क्रमांक९८वां है। इसका१००वां अंक विशेषांक होगा। यह सौपृष्ठोंका अंक होगा और इसमें अनेक विद्वानों के लिखे वेद विषयपर लेख होंगे। इसका मूल्य अन्योंके १) रु. होगा। वैदिकधर्म के ग्राहकों को तो यह विना मूल्य मिलेगा। ग्राहक अपना चंदा शीघ्र भेज कर इस अंकसे लाभ उठावें।

## गोमेध

गोमेध की मांग बढ रही है। कई उत्साही ग्राहक इसका भाषांतर भारत वर्षकी अन्य भाषाओंमें करना चाहते हैं, उनसे निवेदन है कि वे भाषांतर करनेसे पूर्व हमें सूचित करें। गोमेध का " आंग्रेजी अनुवाद " करने और प्रकाशित करनेकी आज्ञा एक महाशयको हमने दी है इस लिये अब इसका आंग्रेजी अनुवाद दूसरा कोई न करे। तथा स्वाध्याय मंडलके " रुद्र देवता " विषयक पुस्तकोंका अनुवाद तामील भाषामें छपकर प्रकाशित भी हो चुका है। अनुवाद करनेवाले इसका स्मरण रखें। आसन, सूर्य भेदन, छूत अछूत इन पुस्तकों के गुजराती और मराठीमें अनुवाद प्रकाशित हुए हैं। कई महाशय स्वाध्याय मंडलके ग्रंथोंका अनुवाद कानडी, पंजाबी और बंगाली भाषामें करनेके कार्यमें लगे हैं। इस लिये अनुवाद करनेवाले महाशय यहां सूचना देनेके विना अनुवाद न करें। अन्यथा एक एक पुस्तक के कई अनुवाद बनेंगे जिससे प्रकाशकों को कठिनाई होगी।

## अथर्व वेद का सुबोध भाष्य।

इस मास में कई ग्राहकोंकी चिठ्ठियां आगई हैं उनमें वे लिखते हैं कि " अन्य कार्य छोड कर अथर्व वेद के सुबोध भाष्यको ही सबसे प्रथम मुद्रित किया जावे। " इन ग्राहकोंका धन्यवाद है। परंतु कोई ऐसे कार्य हमने नहीं किये हैं जो एक क्षणमें छोडे जा सकते हैं। और छोड भी दीये तो भी अथर्ववेद का सुबोध भाष्य इतनी शीघ्रता से लिखा नहीं जायगा, जितनी शीघ्रतासे पाठक चाहते हैं। अथर्ववेद के सूक्तोंका विचारपूर्वक ही लेख लिखना चाहिये, शीघ्रतासे होनेवाली यह बात नहीं है। कमसे कम इस मासिक के संपादक से इस विषयमें अधिक शीघ्रता होना असंभव है। पाठक भी अधिक पढने की अपेक्षा अधिक मनन करेंगे, तो वेदके मंत्रोंसे अधिक लाभ प्राप्त कर सकते हैं।

# हिंदुमुसलमानों का सख्य

## और गोवध।

राष्ट्रीय महासभाने इस वर्ष इस हिंदुमुसलमानोंके मेलका प्रस्ताव नये ढंगसे किया है। नेता लोग अपने मनसे मानते हैं कि इस प्रस्ताव का परिणाम विशेष आशाजनक होगा। हम भी एकताके इच्छुक हैं इस लिये मनसे परमात्मा की प्रार्थना करते हैं कि, वह प्रभु हमारे नेता लोगोंकी इच्छा पूर्ण करे।

राष्ट्रीय महासभामें सदासे एक विशेषता दिखाई देती है और वह यह है कि, जो मुसलमान अपनी राष्ट्रीय महत्ता का हेतु बता कर सर्वत्र विशेष अधिकार चाहते हैं, वे अपने प्रतिनिधि विपुल संख्यामें राष्ट्रीय महासभामें कभी नहीं भेजते, इतनाही नहीं; परंतु राष्ट्रीय महासभाके ही समय अपनी अलग सभा भी करते हैं ताकि मुसलमान विशेष संख्यामें राष्ट्रीय महासभामें न जा सकें। मुसलमान इस राष्ट्रसभासे अलग भी रहे हैं। इस वर्ष की राष्ट्रीय महासभामें कुल सदस्योंकी संख्या पंद्रह हजार से भी अधिक हुई थी, परंतु इसमें सौ दोसौ भी मुसलमान न थे। ये लोग इस प्रकार अपने आपको अलग क्यों रखना चाहते हैं इसका विचार हिंदु-नेताओंको करना चाहिये। अपने आपको सदा के लिये अलग रखनेका यत्न करने वालोंसे तथा केवल लाभ के समयही अपने लिये बडा भाग चाहने वालों के साथ सख्य करना कितना कठिण है, इस का अनुभव गत पांच सात वर्षोंमें पर्याप्त प्रमाणमें आगया है और यदि उस अनुभव से नेता लोग दिलसे समझते हैं कि केवल इस प्रकारके प्रस्तावसे समझौता होगा तो हम समझेंगे कि नेता लोग और भी अनुभव लेना चाहते हैं। कोई हर्ज नहीं है, नेताओं की इच्छा तो बडी सात्विक है, इसलिये उनको साथ देना हमारा आवश्यक कर्तव्यह है।

मनकी शुद्धता होनेके विना मित्रता नहीं हो सकती तथा मनकी शुद्धता होनेके विना की हुई मित्रता लाभ की अपेक्षा अधिक हानिकारक ही होती है। सत्यकी निष्ठा बढने के विना मनकी भी शुद्धता नहीं हो सकती। मुसलमान नेताओंका तो हमें पता नहीं है, परंतु हिंदु नेता तो सच बोलने के समय बडे डरते हैं, सत्य के लिये समर्पित हुए नेता भी हिंदुमुसलमानोंकी समस्या के विषय में सत्य बोलने से पीछे हटते हैं और जहांतक हो सके वहांतक उत्तर देना टालतेही हैं। जहां इतना सत्यसे डर हो वहां उस असत्य व्यवहार से दिल सफाई कभी होनी नहीं है और मानसिक शुद्धता से प्राप्त होनेवाली एकता भी डरपोक नेताओंके प्रयत्नसे साध्य होना कठिन कार्य है।

हिंदुमुसलमानों की समस्या गत आठ दस वर्षोंसे बढ रही है। गौ और बाजा पहिले भी थे, परंतु पहले कभी झगडे नहीं हुए और आजकल हो रहे हैं। जहां झगडे पहिले कभी नहीं हुए थे वहां नये ढंगसे झगडे के अड्डे बन रहे हैं। महाराष्ट्रमें ही देखिये बाजोंका प्रश्न यहां कभी नहीं उठा था, परंतु कऱ्हाड, तळेगांव आदि स्थानों में मुसलमानोंने झगडों के अड्डे नये खडे किये हैं और वाद्योंका प्रश्न इसी सालसे खडा किया गया है। सरकार भी बाजा बंद करवा कर स्थान स्थानमें मुसलमानों की सहायता कर रही है। प्रतिवर्ष इस प्रकार झगडों के अड्डे नये ढंगसे नये स्थानोंमें बनाये जा रहे हैं। इसलिये हमें ऐसा प्रतीत होता है कि इसमें कोई विशेष हेतु होगा।

मुसलमानोंका कांग्रेससे अलग रहना और नये नये केन्द्रोंमें झगडे नये ढंगसे खडे करना यह कोई

निर्हेतुक बात नहीं है। यदि ये लोग किसी विशेष हेतुसे झगडों के नये केन्द्र बना रहे हैं, तो केवल ऐसे प्रस्तावोंसे मेल कैसा होगा यह हमारे समझमें नहीं आता।

वास्तविक गोवध और बाजेका कोई परस्पर संबंध नहीं है, परंतु मुसलमान नेता उसका अनिवार्य संबंध मानने लगे हैं !! तथा सिंधप्रांत अलग करना, सीमाप्रांत में शासन सुधार करना आदि विषय भी हिंदुमुसलमानों के मेलके साथ कोई संबंध नहीं रखते। परंतु मुसलमान नेता उसका घनिष्ट संबंध मानते हैं!!! जो बातें परस्पर संबंधित नहीं हैं, उनका घनिष्ट संबंध आग्रह से बताना-और विना हेतु दिये बताना-- मनकी ऐसी अवस्थाका दर्शक है जो संधि होनेके सर्वथा प्रतिकूल है। नेता लोग इसका विचार करें।

इतना अनुभव आचुकने पर भी हिंदु नेता दिल से समझते हैं कि यह प्रस्ताव बडा भारी परिवर्तन करेगा, इसलिये नेता लोगों के प्रतिकूल हम यहां कुछ भी लिखना नहीं चाहते। परंतु जब राष्ट्रमहासभा के भूत पूर्व प्रधान श्री. श्रीनिवास अयंगार गोवध के विषयमें कहते हैं कि—" गोवध के विषय में हिंदु व्यर्थ आवाज उठा रहे हैं क्यों कि हिंदुओं के धर्म ग्रंथोंमें गोवध की आज्ञा है। ' इत्यादि भाषण श्री. श्रीनिवास अयंगार महोदयजीने किया है।यह विधान सब अखबारों में प्रकाशित हो चुका है। इस भाषण के लिये हम व्याख्याता के वैदिकधर्म ग्रंथोंकी अज्ञानता की निंदा करें या अज्ञान होते हुए ऐसे भयानक विधान करनेके साहसकी प्रशंसा करें यह हमारे समझमें नहीं आता है! यदि वेदादि धर्मग्रंथ पढे नहीं हैं तो उन ग्रंथों के विषय में कुछ भी न बोलना ही योग्य है। परंतु न पढते और न समझते हुए ऐसे विधान ठोक देना एक बडा भारी साहस है, जो ऐसे बडे नेता के लिये बिलकुल सजता नहीं है।

मुसलमान नेता प्रायः अपने धर्मग्रंथ " कुराण " से परिचित रहते हैं, परंतु दुर्भाग्य के कारण हमारे हिंदु नेता वैसे अपने धर्मग्रंथोंसे परिचित नहीं होते, वेदकी बात तो दूर की है, परंतु अन्य ग्रंथोंसे भी वे परिचित नहीं होते। अंग्रेजीका ज्ञान रखना और बात है, वह ज्ञान धर्मग्रंथों के अज्ञान का दोष धो देनेमें समर्थ नहीं है। परंतु इतना गहरा अज्ञान होते हुए भी इन हिंदू नेताओं को अपने अज्ञान का पता नहीं है। इसलिये प्रसंग आनेपर अपने धर्म के विषय में ऐसे अज्ञानपूर्ण विधान करने से वे पीछे नहीं हटते। यह भेद है हिंदु और मुसलमान नेताओं में। इसलिये मुसलमान नेताओं के सन्मुख हिंदु नेता प्रायः दब जाते हैं। और एकता के लिये सब कुछ, जो वे कहें, वह मान जाते हैं।

एकता के लिये सब कुछ कुर्बान करनेकी हिंदु नेताओंकी प्रवृत्ति है और उनमें यह भी एक भाव है कि "हमें लोग उदार कहें ' इसलिये मुसलमान नेता जिस प्रबलतासे अपनी जातिके लिये यत्न करते हैं उतनी प्रबलतासे हिंदु नेता कर नहीं सकते, क्यों कि स्वधर्म ग्रंथोंके अज्ञानके साथ प्रमाणसे अधिक उदारता भी उनमें है।

हिंदुमुसलमानों के झगडे उत्तर भारत में अधिक और दक्षिण भारत में न्यून हैं। उत्तर से दक्षिण की ओर आते आते वे कम होते जाते हैं, इसलिये इन झगडों में जिस प्रकार उत्तरीय नेता अपने अनुभव की बात कह सकते हैं उस प्रकार मद्रासके नेता कह ही नहीं सकते। यदि श्री. श्रीनिवास अयंगार पंजाब में जाकर दस वर्ष निवास करेंगे तब कुछ उनको पता लग जायगा कि मुसलमानोंकी मनःप्रवृत्ति कैसी है। तथापि इस मुख्य विषयका अज्ञान रहते हुए भी अयंगार महाशय अपना मत देगें ही !!

" वेदादि शास्त्रोंमें गोवध की आज्ञा है इसलिये हिंदुओं की ओर से मुसलमानोंके गोवध के लिये प्रतिबंध होना नहीं चाहिये " यह इनका कथन है। यह ऐसे उत्तम विद्वान के मुखसे कैसा कहा गया यही हमारे समझमें नहीं आता !!!

वेद में गोवध की आज्ञा नहीं है, गोमेध में भी गौका वध नहीं है, इस विषयका पुस्तक थोडे ही समयके पूर्व स्वाध्याय मंडल द्वारा प्रकाशित हो चुका है। इस लिये यह विषय पुनः लिखनेकी बिलकुल आवश्यकता नहीं है।

वेद गोवधका पूर्ण निषेध करता है और गोमेधमें गौकी वृद्धि, संगोपन, पालन, पोषण और विद्वान ब्राह्मणोंको दान इतने ही विषय हैं। पाठक गोमेधके सूक्त देखेंगे तो उनको पता लग जायगा कि गोदान लेनेका अधिकारी कौन है और गोदान देनेसे लाभ क्या हैं, इत्यादि बातें उसमें लिखी हैं, यह उनको ज्ञात होगा। इसलिये वेदके सिद्धांत के विषयमें अब कोई संदेह ही नहीं है। यदि श्री० श्रीनिवास अयंगार महोदय के पास कोई मंत्र हो जिससे गोवध करनेकी आज्ञा प्रतीत होती हो तो वह जनता के सन्मुख रखें अन्यथा अपना कथन सार्वजनिक रीति से वापस लें। यदि वीरता है तो आगे आ जांय।

यह बात तो वेद के सिद्धान्तके विषय में हुई। अब रही बात अन्य ग्रंथोंके वचनोंकी, तो उस विषयमें इतना ही कहना है कि केवल किसी ग्रंथमें कुछ विधान होने से वह विधान धर्मसिद्धान्त नहीं होता। प्राचीन ग्रंथोंमें कई विधान हैं उनमें कई यहां देते हैं—

१ गर्भको खानेवाले लोक थे।

२ मनुष्य भक्षक लोग थे।

ये विधान किसी प्राचीन ग्रंथ में मिले तो क्या इन वचनों के बलसे आज किसीने किसी स्त्रीका गर्भपात कराके उस गर्भ को खाया, तो उसका संमान श्री. अयंगार महाशय करेंगे ? या निषेध करेंगे?

कई रीतियां आजकल बदल भी गई हैं और प्राचीन समय में भिन्न रीतियां थीं देखिये —

१ पति होते हुए वह संतानोत्पत्तिमें असमर्थ होने पर या पति मरनेपर, दूसरे पुरुषसे संतान उत्पन्न करने की रीति प्राचीन कालमें थी,

२ तथा पतिके जीते जी भी उसे छोड कर दूसरे के साथ विवाह करनेकी रीति थी।

क्या ये रीतियां थीं इसलिये आज ही इनरीतियों का पुनः प्रस्थापित करना संभव हो सकता है? क्या कोई एकदम मनुष्य ऐसा आज करे तो उसका व्यवहार समर्थनीय भी माना जा सकता है? ऐसी सेकडों रीतियां प्राचीन समयमें थीं, परंतु आज नहीं हैं। आज भी क्या और प्राचीन काल में भी क्या कई नियम सार्वभौमिक और कई प्रांतिक होते हैं। प्रांतिक नियमोंको सार्वभौमिक मानना भूल है, तथा एक समयके नियमों को सार्वकालिक मानना भी बडी भारी भूल है। देखिये—

आज मलाबार में स्त्री संतानके नाम से वंश की संपत्तिका अधिकार चलता है और भारत वर्षके अन्य भागोंमें पुरुष संतान के नामसे चलता है। यह प्रांतिक भेद विचार करने योग्य है। इसी समय हिमालयके कई हिस्सोंमें बहुपतित्वकी प्रथा है और कई प्रांतोंमें बहुपत्नीक पद्धति है। ये प्रांतिक भेद आज प्रचलित होते हुए भी क्या हम कह सकते हैं कि संपूर्ण हिंदुजाति बहुपतित्वको धर्म्य कर्तव्य मानती है? यदि संपूर्ण आर्य जाति इस समय कुछ मानती है तो एक पत्निव्रत और एक पतिव्रत ही अविरोध से मानती है, अन्य व्यवहार भेद स्थानिक और तात्कालिक वस्तुस्थितिके दर्शक हैं। इसी प्रकार गोवधादिके विषयमें समझना योग्य है अन्यथा अतिप्रसंग का दोष आजायगा। संपूर्ण सनातनधर्मी अथवा वैदिक धर्मी आर्य अविरोधसे गौको अवध्य ही मानते आये हैं। सनातन कालसेही गौको अवध्य मानते आये हैं। वेदादि शास्त्रोक्त यही परम सिद्धांत है। यदि किसी व्यक्तिने अपने मनके अनुसार उक्त सनातन धर्मके विरुद्ध कुछ मत चलाया हो तो वह स्थानिक, प्रांतिक या उस समय का मत हो सकता है, सार्वभौम और सार्वकालिक नहीं।

जिस समय धर्मग्रंथोंके या इतिहास पुराणोंके ग्रंथोंके वचनोंका विचार करना होता है, उस समय उनका विचार उक्त रीतिसे उन वचनोंका स्थान निश्चित करके करना चाहिये, अन्यथा प्रांतिक रीति सार्वदेशिक मानी जायगी और अर्थ का अनर्थ होगा।

महाभारतमें एक रन्तिदेवकी कहानी आती है उसमें लिखा है कि उसकी पाकशालामें कई हजार गौवें प्रतिदिन भोजनार्थ मारी जाती थी। एक पाकशालामें प्रतिदिन कई हजार गौवों का कट जाना स्वयं असंभव बात है, इस लिये यह कथा अपने ही प्रमाण से असंभव सिद्ध होती है, तथापि दुर्जन की संतुष्टिके लिये मान लें की रन्तिदेवकी पाकशालामें कुछ गौवें भोजन के लिये काटी जाती थीं। क्या

इससे यह सिद्ध होगा कि उस समयकी संपूर्ण आर्य जनता गोमांस भक्षक थी ? इतना अनुमान करनेके पूर्व देखना चाहिये कि रन्तिदेवका राज्य कितना बडा था और रन्तिदेवका समय कौनसा था ! पांडवोंका साम्राज्य सबसे बडा था, श्रीरामचंद्रजीका राज्य भी बडा था, परंतु ये राज्य आजकलके छोटेसे प्रांतके इतने भी विस्तारमें न थे। उस समय भारतवर्षमें बडे राज्य पचाससे अधिक थे और छोटे राज सैंकडों या हजारों थे। आजकल जैसे भारतवर्षमें सात सौ राजा महाराजा और नबाब हैं उसी प्रकार प्राचीन कालमें भी थे। उस समय के सम्राट केवल वार्षिक कर लेनेके अधिकारी ही होते थे, शेष सब राजालोक अपने राज्यमें पूर्ण स्वतंत्र थे। ऐसी अवस्थामें किसी एक स्वतंत्र राजाके घर की पाकशालामें कुछ भी हुआ तो क्या वह संपूर्ण आर्यजाती का धर्म हो सकता है। वह उस राजा का वैयक्तिक आचार होगा। वैयक्तिक आचार भला भी हो सकता है और बुरा भी हो सकता है। महाभारत इतिहास का ग्रंथ होनेसे उसमें उक्त कथा लिखी है, जो लेखक के समय प्रचलित थी। सब इतिहासिक कथाएं अथवा इतिहाससे भिन्न कल्पित कहानियां धर्मवचन का प्रामाण्य नहीं रखतीं। इतिहास केवल इतिहास ही है। " वैसा आचार उस व्यक्ति का था " इतनाही उससे अधिकसे अधिक सिद्ध होगा। इसी प्रकार अन्यान्य वचनों के विषयमें जानना चाहिये। वह सार्वभौमिक और सार्व कालिक सनातन धर्म नहीं है।

सनातन वैदिक आर्यधर्म का सार्वभौम सिद्धांत गोवध के लिये सर्वथा प्रतिकूल है। वेदसे जब गोवधकी आज्ञा साक्षात् मिल जायगी, तभी वह सिद्ध हो सकता है अन्यथा नहीं। इसीलिये वेदका धर्म सार्वभौमिक और अन्य ग्रंथवचन एकदेशी माने जाते हैं और वेदके विरुद्ध अन्य वचन कोई भी प्रमाण नहीं मानता।

म० श्रीनिवास अयंगार महोदय इस धर्मनिर्णय की प्राचीन रीतिका विचार करें और अपने वक्तृत्व की असत्यता जानें। भारतीय धर्मग्रंथोंका इतना विस्तार है कि यदि किसी संस्कृत ग्रंथके किसी एक वचन को पूर्ण प्रमाण माना जाय तो उससे महा अनर्थ हो सकता है, इसलिये सार्वभौमिक धर्मवचन और एकदेशी वचन का निश्चय करने के लिये मीमांसा शास्त्र निर्माण हुए हैं और उन्होंने धर्मनिर्णयके सर्वमान्य सिद्धांत निश्चित किये हैं। उन के अनुसार ही धर्म वचनों का निर्णय हो सकता है। अन्यथा अनवस्था होने में देरी नहीं लगेगी।

दूसरी बात भी यहां विचारमें लीजिये। यद्यपि हमारा पक्ष नहीं है तथापि क्षणभर के लिये प्रतिपक्षीकी संतुष्टि के कारण मान लें कि "प्राचीन काल में कई लोग गोवध किया करते थे। परंतु पश्चात् उन्होंने विचार करके वह प्रथा छोड दी और गोवध न करना अपना धर्म मान लिया," जैसा कि म० अयंगार मान रहे हैं, तो उस अवस्थामें प्राचीन काल की प्रथा के बलसे उन लोगोंको इस समय का मत बदलवानेके लिये बाधित करना क्या कभी योग्य हो सकता है? प्राचीन कालकी जो कोई प्रथा हो, आज हम गोवध अधर्म मानते हैं, इसलिये आज के लोगोंका विचार आजके उनके मतसे ही करना चाहिये।

सनातन धर्मका इतिहास कमसे कम बीसियों हजार वर्षोंका इतिहास है। इतने बडे कालमें कई प्रथाएं वैसी रहीं हैं और कई बदलभी गई हैं। इस लिये फलानी प्रथा प्राचीन समयमें थी इतना कहने मात्र से उसकी आजके दिन धार्मिकता सिद्ध नहीं हो सकती, वह आजभी मानी जाती हगी तो ही वह आज धर्म हो सकती है। इस लिये यदि किसी ग्रंथके किसी वचनसे प्रांतिक, सामयिक या वैयक्तिक कल्पनानुसार किसीने किसी समय गोवध किया भी होगा, तो वह बात, आजकी भारतीय आर्य जनताके अविरोधसे स्वीकृत किये धर्मकल्पना के विरुद्ध उपयोगी नहीं हो सकती।

इस विषयमें दूसरा उदाहरण लीजिये। वेदमें मूर्तिपूजा का विधान स्पष्ट रूपसे नहीं है, इस लिये सब मानते हैं कि वैदिक समयमें मूर्तिपूजा नहीं थी और मूर्तिपूजाकी प्रथा पीछेसे हिंदुओंमें प्रचलित हो गई है। इस इतिहासिक बात को प्रमाण लेकर यदि म० अयंगार महोदय हिंदुओं को कहें कि-"ए हिंदुओ!

तुम्हारे वेदमें मूर्तिपूजा नहीं है, इसलिये मुसलमान गुण्ड यदि तुम्हारे मंदिरोंको तोडते हैं और मूर्तियों का भंग करते हैं तो वह अच्छा ही है!! " तो ऐसे कहनेका जो मूल्य होगा वही गोवधविषयक उनके वक्तृत्वका है ।

मूर्तिपूजा अच्छी हो या बुरी हो, प्राचीन हो या अर्वाचीन हो, इस समयके हिंदु कर रहे हैं और मानते हैं कि वह अपना धर्म है। ऐसी अवस्थामें उनके मंदिरों और मूर्तियोंको तोडनेका अधिकार मुसलमानों को है या नहीं, नागरिकत्वके अधिकार से क्या व्यवस्था होनी चाहिये, क्या नागरिक ऐसे गुण्डपनसे एक दूसरेके सिर तोड सकते हैं, यही विचारणीय प्रश्न है । यहां प्राचीन प्रथाके बल से जैसा चाहे वैसा दबाव डालना सर्वथा अयोग्य है और जो वैसा करेगा वह निःसंदेह अपने आपको निंदनीय बनायेगा ।

गोवध के विषयमें भी यही बात है । मुसलमानों के धर्म ग्रंथ कुराणसे गौका बलिदान अनिवार्य नहीं है, कुराण में ही लिखा है कि गौका वध न करना चाहिये । ईद के दिन अन्यान्य पशुओंके बलि देनेका रिवाज अन्यान्य मुसलमानी देशों में हैं, हिंदुस्थान में बहुतसे मुसलमान कृषि करने वाले हैं, वे गाय बैल का उपयोग अच्छी प्रकार अनुभव करते हैं और गोरक्षा अपना कर्म समझते हैं, ऐसी अवस्थामें कई मुसलमान नेताओं का गोवधपर अटक जाना केवल दुराग्रहकी बात है । मुसलमान बादशाहाओंने तथा अफगाणिस्थान के अमीर साहेबने भी अपने राजों में गोवध बंद किया था और किया है । फिर दुराग्रह के सिवाय दूसरी कौनसी बात है जो मुसलमान नेताओंको इस बातपर हठ करनेके लिये प्रवृत्त करती है । यदि उनके धर्मग्रंथ में गोवध अनिवार्य होता तो हिंदु लोग उनको मना न करते । क्यों कि हिंदुभी धर्म के प्रेमी हैं । परंतु उनके धर्मग्रंथमें अनिवार्य गोवध नहीं है, इस लिये हम कह सकते हैं कि हट मुसलमानोंका है हिंदुओं का नहीं ।

ऐसी वस्तुस्थितिमें म. अयंगार महोदय का पक्ष सर्वथा असमंजस सिद्ध हो रहा है । वास्तविक उस को प्राचीनतम धर्मपुस्तकका आधार नहीं है, प्राचीन पद्धति होनेपर भी आज वह बाध्य नहीं होती, इसके अतिरिक्त जिनको खुश करनेके लिये वक्तृत्व करना है उनके धर्म पुस्तकमें भी वह बात अनिवार्य नहीं है ।

मस्जिदके सामने बाजा बजाने का प्रश्न स्वतंत्र है उसका गोवध के साथ कोई संबंध नहीं है । मार्ग सबकेलिये समान है वह फिर मस्जिदके सामने हो या किसी अन्य मकान के । उस मार्ग परसे मोटारें सींग बजाती हुई जाती हैं, वहां अन्य प्रकारके आवाज केलिये भी मनाई नहीं है । जो मनाई है वह हिंदुओंके मंगल वाद्योंके लिये ! मस्जि में प्रार्थना होती हो या न होती हो सामने कभी वाद्य नहीं बजने चाहिये !! पुराने या नये मस्जिद हों उनके सामने हिंदु का बाजा बंद रहना चाहिये !!! जो बात बादशाहाओं के जमानेमें भी नहीं हुई और जो बात किसी अन्य मुसलमानोंके देशमें नहीं है और जो बात किसी भी यूरपके सभ्य देश में एक क्षणमात्र भी मानी नहीं जा सकती, वह बात मुसलमान नेता हिंदुओं पर दबावसे डालना चाहते हैं, यह किस प्रकारको मनोभावनाका द्योतक है इसका विचार हिंदु नेता करें ।

लंदन और पारीस में मुसलमानों की मस्जिदें बनी हैं । कृपा करके यहां के मुसलमान वहां जांय और उक्त मस्जिदोंके सामने वाले मार्गपर का ध्वनि इस प्रकार के गुण्डपनसे बंद करनेका यत्न करके देखें, तो पता लग जायगा कि, सभ्य नगरों में इस गुण्ड पनका जबाब कैसा मिल सकता है !!! जो सभ्य देशोंमें उनको प्राप्त हो सकता है, उतनाही उनको यह हिंदुओंसे प्राप्त हो सकता है । हिंदु नेताभी उतना ही मानेंगे तो शीघ्र और चिरस्थायी सख्य हो सकता है। अन्यथा एकके पीछे दूसरा अनुभवही लेना हो तो नेता लोग अनुभव लेते रहें, वे स्वतंत्र हैं ।

---

# योगमार्गसे अरुचि या भय के कारण।

## ३ योगमार्गपर जाकर क्या सुखों से वंचित होना पडता है?

(ले०- श्री. पं. अभयदेव शर्माजी विद्यालंकार)

योगमार्गमें प्रवृत्ति रोकनेवाला तीसरा कारण है इस मार्गमें 'अपने परिचित सुख का अभाव' देखना। पातंजल दर्शन पढने से मन पर कई वार ऐसी ही छाप पडती है कि योगाभ्यासी पुरुष उदास, मुरझाये चेहरे वाला दुःखी सा होता होगा। विशेषतः जब कि हम योगसूत्रोंमें यह लिखा देखते हैं 'विवेकी पुरुष के लिये सब कुछ दुःख ही दुःख हो जाता है' (यो. २-१५)। कमसे कम लेखक ने जब योगदर्शन पढा था तो उसे जहां एक ओर उसमें वर्णित विभूतियां आदि को देखकर आकर्षण और रुचि होती थी, वहां दूसरी तरफ यह दुःखचर्चा देखकर बहुत हटाव और अरुचि होती थी। इसलिये उसने एकदिन अपने दर्शनोपाध्याय जी से अकेलेमें जिज्ञासुभावसे पूछा भी था कि 'स्वरूपस्थिति या कैवल्य में क्या हालत होती होगी' यह तो कुछ मालूम नहीं होता कि वहां कोई सुख व आनन्द की प्राप्ति होती होगी... ..."। यह शंका और अरुचि कुछ न कुछ आगे भी रही, पर उसके वादसे नये विचारों को उत्पन्न करते हुए और नये अनुभव लाते हुवे बारह वर्ष बीत गये हैं और अब लेखकको ऐसा कोई भय या आशंका नहीं रही है। अतः आशा है इस विषयके विचार प्रस्तुत करना अन्य लोगों के लिये भी कुछ सहायक हो सकेगा। लेखकने एक वार ईसाइओं द्वारा योगदर्शन की निन्दामें लिखी हुई एक पुस्तिका देखी थी जिस में अन्य बातों के साथ योगदर्शन में मिलने वाली 'संसार के दुःखमयता' की बात की भी हंसी उडायी गयी थी, आशा है उसका भी समाधान (यदि किन्हीं को समाधान की आवश्यकता होगी) निम्नविवेचन से हो सकेगा।

पहिले तो हमें स्पष्ट तौर पर यह देख लेना चाहिये कि योगसूत्रों में ही सुख अभीष्ट वस्तु के तौर पर कहा गया है और दुःख को योग का विघातक कहा है। योगसूत्रों में अभ्यासी को यह कहीं नहीं कहा गया है कि वह दुःखी रहे, उलटे यह कहा है 'दुःख दौर्मनस्याङ्गमेजयत्वश्वास-प्रश्वासाः विक्षेपसहभुवः' (यो. सू. १-३१) जिस का यह अर्थ है कि इससे पहिले सूत्रमें जो चित्त विक्षेपक व्याधि आदि ९ विघ्न गिनाये हैं उनके साथी ये दुःख दौर्मनस्य आदि हैं। अतः दुःख और दौर्मनस्य भी योग में बाधक हैं यह मतलब निकला। वैसे भी यह स्पष्ट है कि जो दुःखग्रस्त होगा, दूर्मना, अप्रसन्न, उदास, चिडचिडा होगा उसका चित्त, कैसे एकाग्र होगा, वह योग क्या करेगा। प्रसन्न-चित्त, सुमना शान्त होकर ही योगसाधन का अभ्यास कार्य किया जा सकता है। अतएव योगसूत्रों में ही अन्तःशौच के फल क्रमशः गिनाते हुवे जो 'सत्वशुद्धिसौमनस्यैकाग्र्येन्द्रियजात्मदर्शन-योग्यत्वानि च' लिखा है इनमें सत्वशुद्धि के बाद सौमनस्य को (जो कि दौर्मनस्य से उलटा है) को बताया है जिस के विना अगला फल 'ऐकाग्र्य' नहीं मिलता। व्यास जी ने भी यही बात अन्यत्र कही है, क्यों कि उपरिवर्णित (१—३२) सूत्र की टीका में दुःखदौर्मनस्यादि के विषय में उन्होंने लिखा है 'व्युत्थितचित्तस्यैते भवन्ति, समाहितचित्तस्यैते न भवन्ति'। फलितार्थ यह हुवा कि दुःखदौर्मनस्य से व्युत्थितता होती है, समाहितता नहीं (समाहितता के साधन सुखसौम-नस्य हुवे)। पर इन मानसिक दुःखों से भी पहिले योगाभ्यासी को शारीरिक दुःख हटाने चाहिये। अत एव 'व्याधि' को (१—३०) सबसे पहिला अन्तराय बताया है। जो आसन लगाकर योगाभ्यास के लिये बैठना होता है उसे भी स्थिर और सुख कहा है (२—४६) यदि आसन से शारी-रिक पीडा होती रहे तो उस आसनसे योग नहीं किया जा सकता। और यदि योगशास्त्रानुसार सुख अभीष्ट पदार्थ न होता तो संतोष नियम के पालन

का फल 'अनुत्तम-सुखलाभ' (२—४२) किस लिये वर्णित किया जाता। एवं पातंजल सूत्रों से भी यह स्पष्ट है कि दुःख योगसाधनमें विघातक है और सुख अभीष्ट है। इस लिये यह कल्पना ठीक नहीं कि योगाभ्यासी प्रसन्न, मुदितमुख और आनन्दवर्षक होने की जगह उदास, रुदितमुख और दुःखमूर्त्ति होता है या होता होगा।

तो फिर 'सर्वमेव दुःखं विवेकिनः' वाले सूत्र (२-१५) का क्या आशय है? यह अवश्य मननीय विषय है। यह तो स्पष्ट है कि इस सूत्र में प्रयुक्त "दुःख" शब्द तथा "दुःखदौर्मनस्य..." इस (१-३१) सूत्र में प्रयुक्त 'दुःख' शब्द समानार्थक नहीं हैं। क्योंकि ऐसा मानने पर विरोध आता है। यह संभव नहीं कि पतंजलि मुनि एक जगह दुःख को योग का विघातक (विक्षेपक) कहैं और दुसरी जगह योगी के लिये 'सब के प्रति दुःखी रहने' की अवस्था को उचित बतलावें। यदि दुःख विक्षेपक भी हो (जैसा कि है) और योगी को दुःखी रहना भी ठीक हो तो उपर्युक्त व्यासजी के वचन (व्युत्थितचित्तस्यैते भवन्ति) के अनुसार ऐसा योगाभ्यासी सदा व्युत्थित ही रहेगा, समाहित कभी नहीं हो सकेगा (समाधि कभी न पा सकेगा)। अतः यहां दुःख शब्द का अभिप्राय कुछ और है। असलमें यहां 'दुःख' शब्द का अर्थ है 'सुख का अभाव' जो कि राग के अभाव से (यो. २-७) से जनित है। 'सुख के अभाव' के लिये दुःख शब्द प्रयुक्त किया जा सकता है। जहां इस सूत्रके 'दुःख' का अर्थ प्रचलित दुःख लेनेसे योगशास्त्र में विरोध आता है, वहां इसका अर्थ 'सुख का अभाव' ऐसा लेनेसे शास्त्रका अर्थ अति सुसंगत होता है, क्योंकि सुखाभाव अर्थात् रागाभाव (वैराग्य) तो योग में बडा भारी अवश्यंभावी साधन है। तब इस सूत्र का अर्थ होता है कि विवेकी के लिये सब वस्तुओं में रागमूलक सुख का अभाव होता है। दूसरी तरह से भी हम देख सकते कि हैं यहां 'दुःख' शब्द प्रचलित दुःख अर्थ में नहीं प्रयुक्त हुवा है। हम जिस चीज से दुःख पाते हैं उसके प्रति हमारे अन्दर द्वेष की वासना पैदा होती है। 'दुःखानुशयी द्वेषः' (यो. २-८)। अतः यदि विवेकी को संसार की सब वस्तुयें दुःख देती हैं (हमारे प्रचलित अर्थ में दुःख देती हैं) तो वह संसार की सब वस्तुओं से द्वेष भी करता है। किन्तु यह मानने से भी योगशास्त्र में विरोध आता है, क्योंकि द्वेष योगशास्त्र में राग के साथ साथ पंच क्लेशों में गिना है (यो. २-३) जो कि योगी के लिये अत्यन्त त्याज्य है। योगी द्वेष किसी वस्तु से नहीं कर सकता, जैसे वह राग किसी वस्तुसे नहीं करता। अतः इस सूत्र का अर्थ यह नहीं हो सकता कि विवेकी संसार की सब वस्तुओं से द्वेष करता है, इसका अर्थ यही है कि वह संसार की सब वस्तुओं में रागाभाव (वैराग्य) रखता है। इस तरह भी स्पष्ट है कि यहां दुःख शब्द का अर्थ 'दुःख' के स्थान पर 'सुख का अभाव' यही न्याय्य है।

पर जब कि 'सुखाभाव' और 'दुःख' इस तरह एक चीज नहीं है तो सुखाभाव की जगह दुःख शब्द का प्रयोग करना क्या भ्रमजनक नहीं है? क्या पतंजलि मुनि यहां पर सुखाभाव शब्द ही नहीं प्रयुक्त कर सकते थे? इसका उत्तर यह है कि असलमें यहां 'दुःख' शब्द का प्रयोग ही ठीक है, यद्यपि यह दुःख शब्द प्रचलित दुःख शब्द से बहुत भिन्नार्थक है। इस बातके स्पष्टीकरणके लिये हमें जरा सुखदुःखविषयक तत्त्वज्ञान की गहराई में उतरना पडेगा। वैसे तो सुख दुःख के विवेचन में पडना सब संसार के ही रहस्य की घोर उलझन में पडना है, पर हम यहां संक्षेप से अपनी कामलायक गहराई में थोडासा जायंगे, अधिक नहीं।

जो पूर्ण योगी हैं अर्थात् पूर्ण सिद्ध हैं उनकी बात जुदा है। उनकी जो दृष्टि संसार के प्रति होती है वह न सुख की है, न ही दुःख की। वहां सुख दुःख की पूरी और अन्तिम समता हो जाती है। अत एव यह सच है जब उनकी दृष्टि संसार के प्रति सुख की तरह दुःख से भी रहित होती है तो उस अवस्था को 'दुःख' नहीं कहा जा सकता, बल्कि वह दुःख सुख से विलक्षण अवस्था-विलक्षण आनन्द की, परमानन्द की ही अवस्था होती है (जैसा कि आगे कहा जायगा)। उस अवस्था को प्राप्त सिद्ध

के लिये संसार का संसारत्व ही नष्ट हो जाता है, की संसार में दुःखता वे क्या देखेंगे। उनके लिये 'विवेकी' शब्द का प्रयोग भी नहीं किया जा सकता, क्योंकि विवेक तो वहां किया जाता है जहां कि कुछ द्वैत, सापेक्षता या विषमता हो। जिसने ( परमानन्द में ) पूरी और अन्तिम समता पा ली है उस के जरा भी सापेक्षता नहीं रहती। परन्तु विवेकी पुरुष के लिये [ जिसने कि अभी कैवल्य ( परमानन्द ) प्राप्त करना है ] इतनी सापेक्षता रहती है कि वह कैवल्य सुख की अपेक्षा से संसार में दुःख देखता है, यद्यपि संसार के सब दुःख-सुखों में तो वह भी पूर्ण सम होचुका होता है। स्वयं संसार में उसके लिये न कुछ सुख है और न दुःख; और इसी 'संसारसंबन्धी सब सुखदुःखों में समता' प्राप्त करने के कारणही वह कैवल्य जैसी अत्युच्च वस्तुके देखने के योग्य होता है। पर उसे देख कर जब वह इस कैवल्य के सुख की अपेक्षा में संसार को रखता है तो उसे यह दुःख प्रतीत होता है। क्योंकि वास्तव में सब सुखदुःख सापेक्षिक ही हैं। यह ठीक है कि यह दुःख सामान्य दुःख से बहुत भिन्न है। जैसा कि अभी कहा जायगा कि ज्यों ज्यों मनुष्य उच्च होता है त्यों त्यों उसका दुःख और सुख सूक्ष्म और शान्त होता जाता है, परन्तु जब तक अन्तिम परम सुख(निरपेक्ष परम आनन्द) नहीं मिल जाता और उसमें समता नहीं होजाती तब तक सूक्ष्मातिसूक्ष्म सापेक्षिक सुख दुःख रहते ही हैं। इस प्रकार का, कैवल्यसुखापेक्षाकृत दुःख विवेकी को भी होता है। उसका यह शान्त दुःख ( जो कि किसी तरह कम नहीं कहा जा सकता ) शान्तता के कारण या विवेकी की उच्चता के कारण उसमें द्वेष वासना नहीं पैदा करता, दौर्मनस्य ( चित्तक्षोभ ) कोभी नहीं पैदा करता, ( 'इच्छाविघाताच्चेतसः क्षोभः' व्यास जीने दौर्मनस्य का यही अर्थ किया है। ) अर्थात् योगविघातक नहीं होता बल्कि केवल वैराग्य को दृढ करने वाला होता है अतः उसे 'दुःख' नहीं बोलना चाहिये, तो भी जब इस अवस्था को सुखदुःख इन सापेक्षिक शब्दों में से ही कहना हो तो यह ' दुःख ' शब्दसे ही कहलायगा। तात्पर्य यह कि यद्यपि यह प्रचलित अर्थों में दुःख नहीं है ( उन अर्थों में तो विवेकी दुःख सुख में सम हो चुका होता है ) तथापि वह उच्चावस्था का एक प्रकार का शान्त दुःख है और यद्यपि उसकी संसार के प्रति दृष्टि ' सुखाभाव ' की ( जिसमें दुःखाभाव भी शामिल है )—शान्त वैराग्य की-समता की होती है तथापि कैवल्य की अपेक्षा से यह ' दुःख ' की ही है। यहां पर निम्नलिखित आख्यान स्मरण आता है जो कि व्यासजी ने ३-१८ सूत्र के भाष्य में लिखा है।

" भगवान जैगीषव्य को संस्कार साक्षात्कार करने से पिछले दस महासर्गों में अपने जन्मों के परिणामक्रम देखते हुवे विवेकज ज्ञान पैदा हुवा था। एक बार उनसे भगवान् आवट्य तनुधर ( जो कि निर्माणकाय की सिद्धि रखते थे ) ने निम्न प्रकार संवाद किया।

आवट्य—आपने जो दस महासर्गों में भव्यता के कारण अपने अनभिभूत बुद्धिसत्व के प्रभाव से नरक, तिर्यक और गर्भ के दुःख देखते हुवे देव मनुष्यों में बार बार जन्म लिये हैं तो वहां सुख दुःख में से अधिक क्या पाया ?

जैगीषव्य—दस महासर्गों में भव्य होने के कारण अनभिभूत बुद्धिसत्त्व वाला रह कर नरक, तिर्यक, गर्भ दुःखों को देखते हुवे मैंने बार बार देवमनुष्यों में उत्पन्न होकर जो कुछ अनुभव किया वह सब मुझे दुःख ही दीखता है।

आवट्य—आप आयुष्मान् का जो प्रधानवशित्व ( देखो सूत्र ३-४९ ) ( वह ऐश्वर्य जिससे कि प्रधान को वश कर करके जैसे चाहे वैसी कायेन्द्रियसंपत् दूसरे को दे सकता और अपने भी जितने चाहे शरीर बना सकता है ) तथा ' अनुत्तम ' संतोष सुख था क्या उसे भी दुःख में ही गिन लिया ?

जैगीषव्य— विषय सुख की अपेक्षा से ही संतोष सुख को अनुत्तम कहा है, पर कैवल्य सुख की अपेक्षा से तो वह दुःख ही है। यह ( संतोष ) बुद्धिसत्व का धर्म है जो कि त्रिगुण है, और सब त्रिगुण तो हेय पक्ष में हैं।

तात्पर्य यह है कि जब तक कि अन्त में कैवल्य सुख में-अन्तिम शान्त सुख में-भी समता नहीं हो जाती तब तक भी सूक्ष्म सापेक्षिक सुख दुःख रहते हैं, सर्वथा दुःखाभाव नहीं होता। मनुष्य की उन्नति का मार्ग कुछ ऐसा सा है कि वह ज्यों ज्यों आगे बढता है त्यों त्यों अशान्त सुखों दुःखोंको सम करके अगले उच्चतर शान्त सुख को पाता है जिसकी कि अपेक्षा से अब तक का सब कुछ (सम हुवे सब दुःख सुख) एक शान्त दुःख में परिणत होजाते हैं। ( यह भी स्पष्ट है कि यह अगला शान्त सुख और दुःख पहिले से विस्तृत और ध्रुव भी होते हैं )। फिर इस शान्त दुःख और शान्त सुख में भी समता पाकर और अगले अधिक सूक्ष्म शान्ततर ( जो कि विस्तृत और ध्रुवतर भी होता है) सुख को प्राप्त होता है जिसकी कि ऊपेक्षासे अब तक का सब कुछ एक अतिश्रेष्ठ शान्ततर दुःख में हो जाता है। अत एव वास्तवमें कैवल्य को देखनेवाले विवेकी के लिये सब संसार एक प्रकार का ( उच्च) दुःख हो जाता है, जैसा कि पतंजलि मुनि ने कहा है; यद्यपि हमारे लिये वह केवल 'सुखाभाव' ही कहा जासकता है क्योंकि हमें उस विलक्षण दुःख का ( जो कि एक शान्त किन्तु बडा और गहरा दुःख होता है ) कुछ भी अनुभव नहीं होगा।

असल में ऊपर चढते हुवे हमारे सुख दुःखों का मतलब ही बिलकुल बदलता जाता है, इतना बदलता जाता है कि नीचे का पुरुष उच्च पुरुष के सुख दुःखों की कल्पना तक नहीं कर सकता, यद्यपि सुख दुःख के सामान्य लक्षणों (अनुकूल वेदनीयत्व और प्रतिकूल वेदनीयत्व ) के अनुसार वे कहाते सुख या दुःख ही हैं। अतः यह भी स्पष्ट है कि मनुष्य की उच्चता की पहिचान यह नहीं है कि उसमें सर्व प्रकार के सुख दुःखानुभव का अभाव होगया या नहीं ( क्योंकि सूक्ष्म सापेक्षिक सुख दुःख तो अन्त तक बने रहते हैं ), पर यह है कि उसके दुःख सुख किस प्रकार के हैं। मनुष्य ज्यों ज्यों उच्च भूमिकाओंमें पहुंचता है उसका सुख दुःख नये नये प्रकार का होता जाता है। उसकी इस उच्चता के साथ क्यों कि उसके सुख दुःखों का आपेक्षिक भेद करने वाला अपेक्षा बिन्दुभी ऊंचा होता जाता है इस लिये अपेक्षा बिन्दु की उच्चता से उसका अगला अगला सुख अधिक अधिक विस्तृत, अधिक अधिक शान्त और फलतः अधिक अधिक ध्रुव होता जाता है। अत एव अन्तिम परम आनन्द(जिसकी प्राप्ति परम लक्ष्य है ) परम शान्त है, इतना विस्तृत है कि सर्व व्यापक ( 'भूमा वै सुखं नाल्पे सुखमस्तीति' ) है और बिलकुल ध्रुव है अर्थात् अक्षय व शाश्वत है।

एक नव जात शिशुमाता के अपने से जरा दूर होते ही बुरी तरह रोने लगता है और जरासी बात से खिलखिला उठता है। आगे, आठ दस वर्ष का बालक इतनी छोटी छोटी बातों पर दुःखी सुखी नहीं होता उसका अपेक्षा-बिन्दु कुछ ऊंचा हो जाता है, पर वह भी पैंसिल खोजाने से दुःखी होता है तसबीरें देखकर सुखी होता है। फिर एक पूर्ण युवा मनुष्य को देखिये जो कि पैंसिल खोने और तस्वीर देखने के जैसे दुःख-सुखोंमें प्रायः सम हो जाता है, पर वह अपने किसी प्रिय संबन्धी के मरने पर दुःखी होता और एकदम बहुतसा धन पा जाने से सुखी होता है। दुःखसुखों में भेद होते जाने के इन उदाहरणों को प्रायः हम सब जानते हैं। इनमें भी यह स्पष्ट है कि अबोधवस्था के सुख दुःख छोटे छोटे 'अल्प, अल्प' होते हैं, अचिरस्थायी होते हैं अधिक उद्वेगयुक्त और अशान्त होते हैं; आगे आगे ये गंभीर शान्त होते जाते हैं, अधिक व्यापक ( भूमा ) और चिरस्थायी होते जाते हैं। हम यह भी समझते हैं कि आगे जो विशालहृदय उच्च पुरुष होते हैं वे अपने संबन्धिओं की मृत्यु या विवाहोत्सवों से कुछ भी दुःख या सुख नहीं अनुभव करते, पर वे देश के दुःख से दुःखी होते हैं और सर्वजनकल्याण के कार्य

को देख कर सुखी होते हैं। एवं इनसे भी उच्च 'अक्षिपात्रकल्प' विवेकी होते हैं जो कि इन से भी सूक्ष्म सुख दुःखों को अनुभव करते हैं। अविद्या, अस्मिता, राग, द्वेष और अभिनिवेश हम में से किसे दुःखी करते हैं? पर ये ही पांच योगशास्त्र में क्लेश हैं ( यो. २-३ )। योगी के लिये सब दुःखों की जड, महादुःख ये ही हैं। पर हमारे तो सब सुख इन्ही अविद्या आदि के सहारे हैं। हमारी और विवेकी की सुखदुःखकल्पना ही परस्पर बिलकुल उलटी हो जाती है। इसी तरह विवेकी की प्रसन्नता भी हमसे सर्वथा भिन्न है। हम तो विषयभोग के अशान्त, उतेजक क्षणिक सुखों में प्रसन्न होते हैं। पर योग में चित्त की एकाग्रता, स्वच्छता, प्रशान्तवाहिता का नाम चित्त प्रसादन ( चित्त प्रसन्नता ) है। यह चित्त प्रसादन क्या है। यह है प्रचलित (हमारे) दुःख सुखों से अप्रभावित रहना, उनमें सम, शान्त रहना। विवेकी को हमारे ये सुख जोकि परिणाम में तापकारक हैं तथा हमारे ये दुःख जो कि सीधे ही ताप कारक हैं दोनों एक जैसे सम दीखते हैं- मन की प्रशान्तता समाहितता ( उनकी प्रसन्नता ) की अपेक्षा में दोनों ही एक बराबर दुःख दीखते है। वह आगे बढता है तो उसे सभी ( सुखके और दुःख के ) संस्कार तक दुःख दीखने लगते हैं, क्यों कि तब उसे ऋतंभरा प्रज्ञा ( जिसके संस्कार अन्य संस्कार-प्रतिबन्धी होता है ) लानीवाली सबीज समाधियों का सुख मिलने लगता है। इस सुख की अपेक्षा संस्कारमात्र दुःख दीखने लगते हैं। एवं पर वैराग्य होजाने पर गुणमात्र ( तीनों गुण ) अर्थात् सब प्रकृति ( यो० १-१६ ) ही दुःख दायक होजाती है, क्योंकि तब निर्बीज समाधि द्वारा कैवल्य का परम सुख दीखने लगता है और त्रिगुणातीत होने में ही एकमात्र चैन पर शान्ति ( आनन्द ) दीखता है। एवं जब तक कुछ भी सापेक्षता है तब तक सूक्ष्मातिसूक्ष्म सुख दुःख बने रहते हैं। अबाध परमशान्त सर्वव्यापी भूमा शाश्वत सुख तभी मिलता है जब कि सापेक्षता बिलकुल हटजाती है, पूर्ण समता होजाती है।

सापेक्षिक सुख के साथ तो (वह चाहें कितना उच्च सुख क्यों न हो ) उतना ही सापेक्षिक दुःख अवश्य हता है। जो सर्वथा दुःख रहित परम सुख है वह निरपेक्ष है। अत एव उस निरपेक्ष सुख को अन्यों से जुदा करने के लिये कई विद्वानों ने उसका नाम 'आनन्द' रखा है, उस के लिये वे 'सुख' शब्द का प्रयोग नहीं करते।

अतः अन्त में हमें सुख दुःख के विषय में यह ज्ञान पाना है कि सापेक्षता ही दुःख है अर्थात् जब तक सापेक्षता का द्वन्द्व नहीं मिटता तब तक निर्बाध्य शाश्वत सुख(आनन्द) नहीं मिलता जो कि निरपेक्ष है। निरपेक्ष होने का अर्थ होता है स्वाश्रय होना, पराश्रय बिलकुल न होना, क्यों कि सापेक्षता ते पराश्रय के साथ ही रहती है। अतः यह सापेक्षता तब तक नहीं हटती ( स्वाश्रयता तब तक नहीं आती) जब तक कि हमारा सुख किसी बाहर की, हम से जुदा वस्तु का आश्रय करता है। "सर्व परवशं दुःखं सर्वमात्मवशं सुखम्" यह मनुवचन सुख दुःख के मार्ग पर अन्त तक सत्य है। जिन पुरुषों का सुख बाहर के स्थूल विषयों पर अवलंबित है(अर्थात् जिनके अपने अन्दर अपना स्वाश्रय सुख कुछ नहीं ) वे इन नाना विषयों के मारे मारे इधर उधर भटकते फिरते हैं, क्योंकि उनका क्षणिक सुख जल्दी खतम होकर उन्हें गहरे दुःखमें ढकेलता जता है। एवं इनसे तंग आकर इन्हें इन अशान्त सुख दुःखों में सम होना पडता है, गंभीर होना पडता है और वे किसी ऐसे सुख की तलाश में लगते हैं जो कि पराश्रय न होकर स्वाश्रय हो, स्ववश हो, स्वाधीन हो। तब मनुष्य को यह उच्च ज्ञान मिलता है कि सब दुःख सुख मेरे मन का ही बनाया है, बाहर की ओर किसी वस्तुके आश्रित नहीं है। पर आखिर मन भी अपने से (आत्मा से ) जुदा चीज है अतः मुमुक्षु को उस उच्च अवस्था से भी अपनी अभीष्ट शान्ति, आनन्द नहीं मिलता। एवं अन्त में जब तक "कैवल्य का सुख" "ब्रह्मका आनन्द" यह भी दीखता है तब तक भी हमारा सुख परवश रहता है। पूरा आत्मवश ( स्वाश्रय )सुख-शाश्वत निरपेक्ष आनन्द तब मिलता है जब कि "कैवल्य

के सुख " को देखने ( उसके लिये तरसने ) की जगह वह ' स्वयं केवली ' हो जाता है या ब्रह्म के आनन्द को देखते हुवे उसकी इच्छा करनेकी जगह उस आनन्द में मग्न हो जाता है ( जिसे कि " स्वयं ब्रह्म हो जाना " भी कहा जाता है )। यह है पूर्ण स्वाश्रय सुख। एवं योगी को यह महान सत्य सूर्य की तरह स्पष्ट जानना होता है कि सुख सब अपने में है, स्व में, आत्मा में हैं, कहीं भी बाहर नहीं। जब तक मनुष्य अपना सुख अपने से बाहर अपने से दूर-विषयों में ढूंढता रहता है तब तक वह अन्दर से सुख से खाली ( शून्य ) रहता है, पर ज्यों ज्यों वह अपने अन्दर को आता है (अर्थात बाह्य वस्तुओं में उसके लिये सापेक्षिक सुख दुःख हटता जाता है ) त्यों त्यों उसमें आत्म ( स्वाश्रय ) सुख भरता जाता है, उसका सुख निरपेक्ष और अन्दर गहरा होता जाता है और अंतमें जब अपने आनन्द रूप सर्वानन्द स्रोत आत्मा को देख लेता है तब उसमें पूर्ण सुख भर जाता है। वह आनन्द का पूर्ण समुद्र बन जाता है।

एवं योगमार्ग-जो अपने अन्दर जाने का मार्ग है-पूर्ण सुख को जल्दी से जल्दी पहुंचाने वाला ऐसा मार्ग है जिस पर चलते हुवे आगे आगे नये नये, श्रेष्ठ श्रेष्ठ, ध्रुव ध्रुव सुख प्रात होते जाते हैं जिनकी कि अपेक्षा में निचले निचले सुख फीके होते जाते हैं। इस लिये इस मार्ग पर सुख से वंचित होनेका भय करना कितना अज्ञान है! यह ठीक है कि अपने निचले अशान्त, उद्विग्न, क्षणिक सुखों और दुःखों की समता विना किये अगला शान्त आनन्द प्राप्त नहीं हो सकता और इस समता को प्राप्त करने केलिये हमें इन अध्रुव दुःखोंको सहना-खुशी से सहना होगा, यही तप है। तथा इन अध्रुव सुखों से हर्षित होना छोडना होगा, इनमें वैराग्य पाना होगा। बाहर की चीजों में राग या द्वेष होना इस बात का चिन्ह है कि हम अन्दर से भरे नहीं हैं- हम में स्वाश्रय सुख नहीं है। जब पूरा दीख जाता है कि बाहर किसी वस्तु में सुख दुःख नहीं हैं-वे सब चीजे हमारे इस विषयमें बिलकुल खाली हैं अर्थात् हम अपने अन्दर से भर जाते हैं तो बाहर की किसी भी चीज में-संसार भर में राग या द्वेष किस लिये रह सकता है। पर हम अज्ञानवश यह नहीं समझते कि हमारे ये रागद्वेष वाले सांसारिक, विषयाश्रय क्षणिक सुख उस निरपेक्ष स्वाश्रय अक्षय परम सुख के पाने में बाधक हैं। अतः हम एक तरफ अपने इन परिचित सुखों को त्यागने से डरते है पर दूसरी तरफ सत्य यह है कि इन्हें विना त्यागे ( विना समता पाये) अगला सुख दीखता तक नहीं और विना देखे उसके पाने के लिये ये कठिन यत्न कोई क्यों करने लगा। यही सब मुश्किल है। अतः किसी तरह मनुष्य को यह अनुभव हो जाना चाहिये कि इन स्थूल सुख और दुःख की समता पाना अगले आनन्द के लिये आवश्यक है तथा वास्तव में सब सुख अन्दर ही है। इन दो अनुभवों को पाकर ही मनुष्य योग में प्रवृत्त हो सकता है और शाश्वत सुख पा सकता है। इन दो सत्यों में अटल श्रद्धा ही वह वस्तु है जिसके कारण योगाभ्यासी सदा प्रसन्नचित्त और प्रफुल्ल व दन रहता है। यह पूरी तरह जानकर कि इसीतरह अगला अभीष्ट आनन्द मुझे मिलेगा (बलिक मिलता जाता है) वह अपने दुःखों को खुशी से सहता हुवा और सुखों की कुछ परवाह न करता हुवा हंसता हुवा आगे बढता जाता है। और उसकी यह शान्त प्रसन्नता ( सौमनस्य ) उसे अधिक अधिक योग के योग्य बनाती जाती है। हमारी तरह योगी पर भी सुख की तरह दुःख तो हर समय आते ही रहते हैं बल्कि उसके शान्त दुःख और सुख दोनों हमारी अपेक्षा गहरे और चिरस्थायी होते हैं, तो भी वह सदा प्रसन्न इसलिये रहता है क्योंकि उसकी प्रसन्नता इन सुख दुःखों पर आश्रित नहीं होती। इनमें तो वह सम रहता है। संसार के सापेक्ष अध्रुव दुःखों से वह अपने को दुःखी नहीं होने देता ( यद्यपि उस पर हमारी अपेक्षया बडे और गहरे दुःख आते हैं) ऐसा यत्न करता है कि उनके कारण अपना मुख तक म्लान होने से रोकता है,एवं संसार से सापेक्ष अध्रुव सुखों से हर्षित नहीं होता, फूलता नहीं ( यद्यपि उसको हमारी अपेक्षया बडे भारी सुख मिलते हैं ) उनके कारण अपने मुख पर प्रसन्नता

नहीं आने देता; परन्तु जो एक निरपेक्ष, स्वाश्रय ( सदा अपने पास ), ध्रुव आनन्द है उसी के कारण ( प्रारंभ में श्रद्धा द्वारा उसे देखता हुवा और फिर दिनों दिन उसमें पहुंच मग्न होता हुवा ) सदा, निरन्तर आनन्दयुक्त रहता है। उसकी यह प्रसन्नता चूंकि बाह्य अल्प वस्तुओं से पैदा न होने के कारण जहां क्षणिक नहीं होती वहां अशान्त, उद्विग्न, उछलने वाली भी नहीं होती, अतः कई लोग भ्रममें पड जाते हैं उन्हें यह दिखाई नहीं पडती। बात यह है कि सदा स्थूल दृष्टि से देखनेवाले लोगों के लिये अभी तक असली तापमाप( अर्थात दुःख-मापक ) यन्त्र नहीं बना है जिससे कि भौतिक-तया दीख जाया करे कि इस मनुष्य में कितना दुःख ( ताप ) है और कितना सुख ( ह्लाद ) है। इस लिये ऐसे लोग प्रायः उन मनुष्यों को जो अन्दर दुःख से भरे होते हैं, सुखी समझा करते हैं और जो सुख से पूर्ण होते हैं उनकी तरफ उन्हें शंका तक नहीं होती कि ये सुखपूर्ण होंगे। पर सत्य यह है कि जब सुख अन्दर भरता जाता है तो उसका छलकना उछलना बंद होता जाता है। अतः उच्च सुखको सूक्ष्मदृष्टि वाले लोग पहिचानते हैं, सब नहीं। यह कहने की जरूरत नहीं कि वैसे चारों तरफ प्रसन्नता प्रसारक प्रभाव इस शान्त सुख का ही होता है। उछ-लने वाला अशान्त सुख उच्च नहीं होता इसीलिये साहित्य शास्त्रमें भी जो कई प्रकार का हास्य बताया है उसमें 'अट्टहास' को निकृष्ट तथा 'स्मित' को सर्वो-त्कृष्ट कहा है। जैसे नदी जब बढने लगती है तो उसमें छोटी छोटी बहुत सी तरंगे शोर करती हुई उठने लगती है, जब वह बहुत बढती है तो उसकी तरंगे बहुत बडी बडी किन्तु शान्त उठती हैं और जब समुद्र की तरह बिलकुल भर जाती है तो तरंगे ही बंद हो जाती हैं। इसी तरह योगाभ्यासी के भरते हुवे हृदयसरोवर में सापेक्ष सुख दुःखों की तरंगे उठती हैं और ये आगे आगे बढी हुई शान्त तरंगे बनती जाती हैं जब तक कि वह हृदय 'निस्तरंग महोदधिकल्प' नहीं हो जाता। यह स्वाश्रय आनन्द की पूर्णता है जिसे सदा देख सकने के कारण श्रद्धामय योगी निरंतर प्रसन्न रहता है और जिसकी पूर्णता हो जाने पर ऐसे आनन्दपूर्ण सिद्ध के लिये सब संसार केवल लीला और खेल हो जाता है।

इस प्रकरण को समाप्त करते हुवे योगमार्ग पर आने वाले आनन्दों का वाचिक वर्णन लिखने की कुछ आवश्यकता नहीं प्रतीत होती। इन आनन्दों के क्रमिक विकास का ब्यौरा देखना हो तो तैत्तिरीय आदि उपनिषद्की 'आनन्दस्य मीमांसा' में देखलेना चाहिये जहां अगले अगले लोक का आनन्द शत शत गुणा बताया है। सोमरसास्वादन आदि द्वारा मस्त कर देने वाले इन आनन्दों का वर्णन वेदमें भी बहुत है। श्वेताश्वतरादि बहुतसी उपनिषदों में स्थल स्थल पर इनका वर्णन है। गीता में "यस्मिन्स्थितो न दुःखेन गुरुणापि विचाल्यते" इत्यादि प्रकरण में योगानन्द का वर्णन है और मध्यकालीन कबीर, नानक, दादू आदि बहुत से सन्तों में संसारिक सुखों को नीरस कर देने वाले योगानन्द और ब्रह्मानन्दों के मधुर गीत गाये हैं--

कबीरा आया फिर गया, फीका है संसार।

अन्त में जो आनन्द स्वरूप की प्राप्ति है उसका तो वर्णन ही कौन कर सकता है ? वैसे तो सभी अननुभूत उच्च सुखों के लिये यही सत्य है कि—

(समाधिनिर्धूतमलस्य चेतसो
निवेशितस्यात्मनि यत्सुखं भवेत् ।)
न शक्यते वर्णयितुं गिरा तदा
स्वयं तदन्तःकरणेन गृह्यते ।

अतः यही कहना होता है कि पाठकों को स्वयं ही इस मार्ग पर चलकर इनका अनुभव करना चाहिये।

## ४ गुरु न मिलें तो क्या करें ?

जिसे योग मार्ग के विषय में उपर्युक्त तीन शंकायें नहीं हैं अत एव जो योगमार्ग पर चलने का इच्छुक है उसके सामने भी जो एक भयजनक कठिनाई आती है वह है 'गुरु का न मिलना'। वास्तव में सद्गुरु की देख रेख में विना रहे योगसाधन करने लगना बडा खतरनाक है, विशेषतया हठयोग की

क्रियायें करने लगना। पर इसका यह मतलब नहीं कि जब तक गुरु न मिलें तब तक बैठे रहना चाहिये या तब तक योग का प्रारंभ हो ही नहीं सकता। जो सचमुच योग जिज्ञासु है उसे यदि पता लगेगा कि योग की आधार भूमि 'यम नियम' हैं तो वह यम नियमों का पालन तुरंत शुरु कर देगा। यम नियमों का इतना महत्व है कि कई अधिकारी तो केवल यम नियमों के पूर्ण पालन करने का यत्न करते हुवे ही अगली अगली भूमिका को प्राप्त कर सकते और सिद्धि को प्राप्त हो सकते हैं। अतः जहां तक यम नियमों के स्वरूप को समझ सके वहां तक उनका पूरी तरह पालन करना शुरू कर देना चाहिये और इस श्रद्धा के साथ कि 'जब मेरे कल्याण के लिये यह अवश्यक होगा तो गुरु भी स्वयं मिल जांयगें' गुरु की तलाश में भी रहना चाहिये। वास्तव में एकमात्र व सबके अन्तिम गुरु परमात्मा ही हैं। इसी लिये हम देखते हैं कि पातंजल दर्शन में 'पूर्वेषामपि गुरु' परमात्मा का ही उल्लेख है, अन्य मनुष्य-गुरु की आवश्यकता का वर्णन नहीं है जैसा कि पीछे के हठ-योग आदि के ग्रंथों में गुरुमहात्म्य वर्णित है। अतः परमात्मा में श्रद्धा स्थिर करके किसी मनुष्य गुरु के लिये अधीर नहीं होना चाहिये अर्थात् न मिलते देख कर दुःखी नहीं होना चाहिये। जब हमारी ज्ञान की अवस्था किसी मनुष्य गुरु के ग्रहण करने के योग्य हो जाती है या जब हमारे अग्रिम कल्याण के लिये मनुष्य गुरु की सहायता पाना आवश्यक हो जाता है तो गुरु अवश्य मिलते हैं यह परमात्मा की सृष्टिका नियम है; इसमें पूरा विश्वास रखना चाहिये। ऐसी अवस्थामें सुदूरस्थ गुरुभी आ मिलते हैं। और इसके विपरीत यदि हमने यम नियमों के पालन तथा अन्य स्वयं प्राप्त साधनों के उपयोग से अपने अंतःकरण को शुद्ध नहीं किया है तो समीप विद्यमान गुरु से भी हम लाभ नहीं उठा सकते अर्थात् समीपस्थित गुरु भी हमें नहीं मिलते। अतः जिज्ञासु को चाहिये वह यम नियमों का पालन पूरे दिल से करना शुरु करे तथा अन्य भी जो कोई स्पष्ट निर्दोष साधन ( इन्द्रियों को विषयों से जुदा करने के, मनः-शुद्धि के तथा मनोनिरोध आदिके साधन ) विदित होवें उन्हें भी करना शुरु करें तो समय पाकर उसे प्राणायाम, धारणा, ध्यान, समाधि के उत्तम साधन भी ( यदि वे उस के लिये आवश्यक होंगे ) किसी गुरु से मिल जांयगे। अतः ऐसा योगजिज्ञासु जिसकी परम गुरु परमात्मा में श्रद्धा है ( और योग जिज्ञासु ऐसा ही होना चाहिये ) न तो अधीर हो-कर केवल लिखी हुई विना समझी बातें या किसी अयोग्य 'गुरु' की बातें मानकर किसी ऊटपटांग साधन में लगेगा और नहीं निराश होकर "मुझे कोई गुरु नहीं मिलते, मेरा क्या होगा" इस तरह भयभीत होगा, किन्तु धीर और आशापूर्ण रह कर अपने सहज प्राप्त ज्ञान के अनुसार यम नियमादि का साधन शुरू कर देगा॥

## ५ उपसंहार

योग का क्षेत्र बडा विस्तृत और अद्भुत है। इस क्षेत्र में वेही विशाल हृदय वीर पुरुष सफलता पूर्वक प्रविष्ट हो सकते हैं जो कि उपनिषद् के शब्दों में 'धीर' हैं। आजकल कई भारतवासी भी पाश्चात्य लोगों की नकल में "बाइसिकलों पर दुनिया की सैर" जैसे साहसपूर्ण आरंभ ( Expedition ) करने लगे हैं। ये भी कुछ जीवन के चिन्ह हैं, अतः अच्छे हैं। परन्तु भारतवासिओं को शोभा देने वाले साहसारंभ तब होंगे जब कि कुछ नवयुवक किन्हीं योगोक्त सिद्धियों को प्रत्यक्ष करने के लिये अपने जीवन अर्पण करते हुवे कभी सफलता दिखलांयगें। वे ही सच्चे भारतीय साहसारंभ होंगे। यहां यह प्रश्न छेडने की कुछ आवश्यकता नहीं कि सिद्धियों ( योगविभूतिओं ) में फंसना चाहिये या नहीं। लेखक की नम्र सम्मति में कुछ सिद्धियां तो मनुष्य के उन्नति के मार्ग में स्वयमेव आती हैं या आनी चाहियें और जब ये आजाँयगी तब यह प्रश्न होगा कि वह उनमें फंसे या उन द्वारा परमात्मा की इच्छा पूरी करे। हमारा अभी से सिद्धियों को घृणा की दृष्टिसे देखना बहुत कुछ 'अंगूर खट्टे हैं' की कहावत चरितार्थ करना है। वहां पहुंचकर यदि वे खट्टी दीखेंगी तो खांयगे ( भोगेंगे ) नहीं, तब जो कुछ

उनका सच्चा उपयोग होगा ( जिसके लिये वे बनी हैं ) वह करेंगे । पर एक सर्वोत्तम प्रकार की शक्तिओं के तौर पर, इन शक्तिओं के पाने का प्रबल और अश्रान्त यत्न तो धार्मिक धीर पुरुषों को अवश्य करना चाहिये- कमसे कम यह यत्न कभी अश्लाघ्य नहीं हो सकता। इसलिये यदि किन्ही नव युवकों को इस दुर्गम क्षेत्र में जाने की महत्वाकांक्षा उत्पन्न होती हो तो उन्हें यह खटका छोडकर कि वे इस मार्ग पर 'स्वार्थमय' या अपरोपकारी हो जांयगे ( बल्कि इस पूरे निश्चय के साथ कि इसमें बीतता हुवा एक एक क्षण परोपकारमय है ) इस अधिकाधिक सूक्ष्मकर्मों के प्रबल कर्ममय क्षेत्र में पूर्ण श्रद्धा से कूद पडना चाहिये । यह उत्तरोत्तर बढते हुवे आनन्द का ( बडा ही रोचक ) मार्ग है । और इस मार्ग का सच्चा पथिक शीघ्रहीपरम गुरु प्रभु की छत्रच्छाया में आ जाता है । अतः बाह्य भयों और दुःखों को साक्षात् आत्मकल्याण रूप देख सकने वाले वीरों के लिये तो इस मार्ग पर कुछ भी भय नहीं है, सब कल्याण ही कल्याण है ।

परमात्मा करें कि यह भारत देश फिर से योगिओं को लीलाभूमि बन सकें ।



# कर्मयोग

( ले०—श्री० उदयभानुजी )

'रणभूमि में पदार्पण करके शत्रुपर दया करना निरी मूर्खता, हृदय का दौर्बल्य एवं आत्मघात है । हे मित्र ! यदि अपना कल्याण चाहता है तो उठ ! खडा हो !! और शत्रुओं पर विजय प्राप्त कर !!! यह संसार संग्राम का—पुरुषों के लिए नहीं अपितु पुरुषार्थीयों के लिए है ।

यदि मैं शत्रु को नहीं मारूंगा तो शत्रु मुझे अवश्य ही मार डालेगा, यह निर्विवाद है—असंद्दिग्ध है । संसार एक रणक्षेत्र है । इसमें देवता और राक्षक, भले और बुरे, भद्र और अभद्रों का सदा द्वन्द्व-युद्ध चला करता है, अतएव जय उन्हीं की होती है जो बली है, निर्बलों के लिए जय नहीं, उनके लिए सुख नहीं; संसार में उनके लिए एक ही वस्तु है और वह है मृत्यु या दुःख । हिन्दू—मुस्लिम समस्या उसके लिए प्रत्यक्ष प्रमाण है ।

समय पाकर भी शत्रुको छोड देना मृत्यु का अ-वाहन करना है—अपना आत्मघात करना है । इन आत्मघाती पुरुषों का वर्णन ईशोपनिषद् में इस प्रकार हैः—

'असुर्या नाम ते लोका अन्धेन तमसावृता ।
तांस्ते प्रेत्यापिगच्छन्ति ये के चात्महनो जनाः॥

इस संसार में जो कोई आत्मा के हनन करने वाले पुरुष हैं, वे मरकर तम रूपी अन्धकार से ढके हुवे असुर सम्बन्धी लोकोंको प्राप्त होते हैं ।

इसी कारण भगवान् कृष्णचंद्र ने शत्रुसे मुंह मोडने वाले अर्जुन को कहा था कि 'हे अर्जुन ! शत्रुओं पर दया नहीं की जाती है । नीच पुरुष शत्रुओं को अपनी पीठ दिखाते हैं । यदि शत्रुओं को मार कर जय प्राप्त करेगा तो राज्य को भोगेगा और यदि मारा जाएगा तो स्वर्ग को भोगेगा' । गीता में यह भाव स्पष्ट है कि मनुष्य वहां तक कर्म करे कि जब तक उसे जय न प्राप्त होले । भाव यह है कि या तो मनुष्य विजय प्राप्त करले अन्यथा हंसते हंसते अपना खून बहा दे । इसी भाव को प्रदर्शित करते हुवे एक विद्वान लिखते हैं 'A purpose once fixed, then either victory or death' आदर्श निश्चित करने के पश्चात् या तो विजय ही प्राप्त होगा अन्यथा मृत्यु ' अर्थात् चाहे मृत्यु भी प्राप्त हो जाय परन्तु हम अपना आदर्श नहीं छोडेगें। महात्मा भर्तृहरि कहते हैं--

'निन्दन्तु नीतिनिपुणा, यदि वा स्तुवन्तु,
लक्ष्मीः समाविशतु गच्छतु वा यथेष्टम् ।
अद्यैव वा मरणमस्तु युगान्तरे वा,
न्याय्यात्पथः प्रविचलंति पदं न धीराः ॥

नीतिज्ञ पुरुष चाहे निन्दा करे, चाहे स्तुति; सम्पत्ति आवे चाहे चली जाय; मृत्यु युगान्तर में आवे अथवा आज ही आ जाय परन्तु धीर पुरुष अपने सत्य आदर्श से विचलीत नहीं होते ।

इस सम्बन्ध में पृथ्वी राज चोहान की बात मुझे याद आ जाती है। मुहम्मद गोरी बार बार भारत वर्ष में अपना राज्य स्थापित करने के लिए आया परन्तु पृथ्वीराज चोहान ने उसे प्रत्येक बार हराया। राजनीति-विज्ञान से शून्य पृथ्वीराज ने अपने शत्रु को छोड दिया, केवल इस बात के लिए कि मैं बडा दयावान् हूं। यह एक व्यक्ति पर दया भले ही हो परन्तु 'उसकी मृत्यु और भारत की सदा के लिए गुलामी धारण करना, यह उसी दया (!) का परिणाम है। हम लोग पृथ्वीराज चोहान की इस दया की प्रशंसा करते हैं परन्तु इस बात को भूल जाते हैं कि दया, दुर्बल और असहाय व्यक्ति पर की जाती है; शत्रु पर दया नहीं की जाती। शत्रु जैसे बाहर होते हैं वैसेही भीतर भी हैं जिन्हें असुर भावनाएँ कहते हैं। इन पर दया करना अपना ही नाश करना है।

सायंकाल का समय है। 'उद्यन्त्सूर्य इव सुप्तानां द्विषतां वर्च आददे' मंत्र पर आज विचार कर रहा हूं। बडी ओजस्वी भाषा में बहुत देर तक तुलनात्मक विचार करता रहा; अपनी देर से उठने की आदतपर अपने आप को खूब कोसा और फटकारा; अन्त में यह निश्चय किया कि अब भविष्य में ४ बजे अवश्य ही उठा करूंगा। कुछ काल उपरान्त निद्रा देवी की आराधना करता रहा, इस कारण कि आज मुझे जल्दी से निद्रा आजाय ताकि मैं अपने निश्चय के अनुसार प्रातः जल्दी उठ सकूं और अपने तेज की रक्षा करनेवाला बनूं। ठीक चार बजे दयामयी आत्मा ने उठने की प्रेरणा की और कहा- 'भाई! उठो, समय हो चुका है'। यह देखकर आसुरी भावनाएँ आईं और केवल एक दिन के लिए क्षमा मांगने लगी। बहुत कुछ विचार करने पर भी मेरा दयावान् हृदय उनकी प्रार्थना से विह्वल हो गया और अन्त में मैंने आज के लिए क्षमा की और यह निश्चय किया कि भविष्य में मैं अवश्य ही जल्दी उठूंगा। परन्तु मैं उस समय इस बात को भूल जाता हूं कि भविष्य की उपासना करने वाले क्षमावान् पुरुष संसार में कोई कार्य नहीं कर सके, वे शीघ्रही काल कवलित होंगे।

इसी प्रकार एक दिन बीत गया और वही उठने की बारी आई, परन्तु मेरा दयावान् हृदय शरणांगत आई हुई अशुभ कामना को कैसे ठुकरा सकता था। परिणाम वही हुवा जो होना चाहिए था।

इसी प्रकार विचार विचार में ही अमूल्य समय व्यतीत हो गया। मेरी इच्छा और मेरा निश्चय अपनी नव कुसुमित अवस्था में ही जीर्ण हो गये।

मैं रुग्ण हुवा। अवस्था इतनी शोचनीय हो गई कि जीवन की कोई आशा न रही; मुझे निश्चय हो गया कि मेरी संसार यात्रा आज समाप्त हो जायगी। इस समय मुझे केवल यही याद आता था कि हाय! जगत्जननी की दी हुई आयुष्य मैंने योंही व्यतीत की। अब यदि मुझे कोई इस मृत्यु से बचा दे तो मैं निश्चयात्मक बुद्धि से कहता हूं कि अब कभी आलस्य नहीं करूंगा, प्रलोभन नहीं करूंगा, ऐसी दया कभी नहीं करूंगा। मैं रोने लगा, अपने आप को धिक्कारने लगा और अपनी अकर्मण्यता पर मुझे जिस प्रकार पश्चात्ताप होता था वह अकथनीय है।

संसार ऐसे व्यक्तियों से भरा हुवा है। परन्तु इस बात को स्मरण रखिए, कि प्रत्येक व्यक्ति को वह दिन अवश्य आवेगा और अपनी अकर्मण्यता को देखकर उसे अपने प्रति वही तिरस्कार होगा। इस कारण ही वेद बार बार कहता है कि कर्म करो, कर्म करो, आलसी बन कर जीवन मत काटो। देखिए:—

कर्म कृण्वंतु मानुषाः। अथर्व.

मनुष्य कर्म करें।

कर्माराधे मनीषिणः। अथर्व.

बुद्धिमान मनुष्य कर्मशील होते हैं।

कर्मणे वां। यजु.

तुम लोग कर्म करनेके लिए ही उत्पन्न हुवे हो।

शास्त्रों में देखिए:—

कर्मासि। तै. सं. ( मनुष्य कर्मरूप है। )

कर्म कुरु। शत. ( कर्म करो ).

कर्म कृताः सुकृतो वीर्यवतीः । तै. ब्रा.

उत्तम कर्म करने से ही वीर्य की प्राप्ति होती है ।

इस कारण प्रत्येक वैदिक धर्मी का यह आवश्यक कर्तव्य है कि वह कर्म करें। अपने जीवन का प्रत्येक क्षण भी वह व्यर्थ न जाने दे ।

कर्म के मुख्य दो प्रकार हैं। एक सकाम और दूसरा निष्काम । कर्म कामना से होता है । प्रथम मन में कामना होती है तत्पश्चात् कर्म होता है। अतएव कर्म के प्रथम कामना का भेद जानना आवश्यक है ।




विधेय-कामना के कई प्रकार हैं । विस्तार भय से उनकी गणना यहां नहीं की गई है। परंतु इसमें वे सब कामनाएँ अन्तर्गत हैं, जो मन में विना किसी ध्येय के उठा करती हैं (Aimless thought wandering; waste thinkiug, etc.)

उपनिषद् कहता है "कर्म करो, परन्तु निष्काम कर्म करो"। इसी भाव को पुष्ट करते हुवे भगवान् कृष्णचंद्र कहते हैं "मा कर्मफल हेतुर्भूर्मा तेसङ्गोऽस्त्वकर्मणि" हे अर्जुन ! तू कर्मफल की इच्छा मत कर और कर्म न करने वाला भी मत हो। अर्थात् निष्काम कर्म करो।

हमारे सन्मुख यह प्रश्न है कि जब सर्व शास्त्र एक सम्मति से कर्म करने के लिए सब मनुष्यों को प्रेरित कर रहे हैं तब निष्काम कर्म पर ही क्यों बल दिया जाय। हम सकाम कर्म क्यों न करें। जब कर्म का फल अवश्य ही मिलता है, चाहे वह किसी भी हालत में किया जाय, तब बार बार यह शंका होती है कि हम निष्काम कर्म क्यों करें; सकाम कर्म क्यों न करें। प्रश्न वस्तुतः ठीक है और अवश्य होना चाहिए, आईए, इसकी कुछ खोज करें।

मूर्धानमस्य संसीव्याथर्वा हृदयं च यत् ।

अ. १०—२—८६

अर्थात् सफलता की प्राप्ति के लिए हृदय और मन को सीना चाहिए। यहां हृदय शब्द से कर्म का बोध होता है। जिस कार्य में दिल और दीमाग नहीं वहां सफलता असंभव है। इससे सिद्ध है कि विना मन लगाए सिद्धि नहीं हो सक्ती। अब मन का लक्षण देखिए— 'युगपज्ज्ञानानुत्पत्तिर्मनसो लिङ्गम्।' न्याय० १।१।१६

एक समय में मन एक ही पदार्थ का ग्रहण कर सक्ता है। हम यह प्रत्यक्ष में भी देखते हैं कि ध्यान एक ही विषय की ओर अच्छी तरह लग सक्ता है। कभी भी एक समय में दो बातों की ओर पूरा पूरा ध्यान नहीं रखा जा सक्ता। कर्म और कर्म का फल ये दो बिलकुल भिन्न भिन्न हैं। अब आप यह भली प्रकार समझ गये होंगे कि जितना ध्यान हम कर्मफल की ओर रखेंगे उतना ही कर्म की ओर कम होगा; और जब कर्म की ओर ध्यान ही कम हो गया तब कर्म ठीक ठीक हो ही नहीं सक्ता। जब कर्म ही ठीक न होगा तब कर्म फल का मिलना असंभव सिद्ध है। सकाम कर्म करने वाले जितना चिंतन कर्म फल का करते हैं उतना कर्म के लिए नहीं करते। बार बार वे यही सोचा करते हैं कि फल की प्राप्ति कब होगी। इस कारण उन्हें असफलता प्राप्त होती है। वेद कहता हैः-

जहि त्वं काम मम ये सपत्ना अन्धा तमांस्यव पादयैनान्। निरिन्द्रियाः अरसाः सन्तु सर्वे मा ते जीविषुः कतमच्चनाहः ॥ अथर्व. ९. २. १०

हे कामना ? मेरे जो ( सपत्नाः ) शत्रु हैं उन को

तू मार डाल, इन्हें गाढ अन्धकार में नीचे गिरा दे। वे सब इन्द्रिय शून्य, नीरस और निर्वीर्य हो जावें और किसी एक दिन भी जीवित न रहें।

सपत्न शब्द सपत्नि से बना है।

सपत्नियों का द्वेष प्रसिद्ध है। इस मंत्र में मन, पति और उसकी कामनाएँ पत्नियां शब्द से अभिहित की गई हैं। ये आपस में इतना द्वेष करती हैं कि एक पत्नि (कामना) अपने प्राबल्य काल में अन्य पत्नियों को शक्तिहीन और निस्तेज कर देती है। इस मंत्र में स्पष्ट है कि कर्म-फल की कामना, कर्म प्रवर्तक कामना का नाश करती है।

कामना विश्लेषण चित्र में यह भाव व्यक्त किया गया है। जो मनुष्य कर्म करना चाहते हैं उनके लिए यह आवश्यक है कि वे अन्य कामनाओं से वैराग्य-भाव धारण करें और मनमें केवल कर्म करने वाली भावना ही धारण करे। यदि कर्म करते समय अन्य एक भी कामना जीवित रही तो उसी क्षण कर्म प्रवर्तक कामना नाश को प्राप्त होगी। मनु भगवान ने इन कामनाओं को ही अन्तःशत्रु बतलाया है।

निष्काम कर्म करने वाले फल के लिए कभी आतुर नहीं होते, वे अपने ध्येय से कभी भी च्युत नहीं होते और सदा विजय को ही प्राप्त करते हैं। देखिए कविवर श्री· रामनरेशजी त्रिपाठी ने इस भाव को कैसा उत्तम रीतिसे वर्णन किया है।

जी से लगजाती है जिसको क्या वह कभी पिछडता है।
करने या मरने में उसको अन्तर न देख पडता है॥
धुन के धनी प्राण की बाजी रातों पर रख देते हैं।
निश्चय है वे ही वे खटके मंजिल तै कर लेते हैं॥
ये निष्फल होंगे तो जीवन केवल बोझ उठाना है।
सब से उत्तम प्रण के पीछे मान सहित मर जाना है॥

श्री. विष्णु कहते हैं:—

चलते चलते कभी नहीं तो, ध्येय प्राप्त कर ही लेंगे।
उस प्रियतम की पुण्य खोज में, अथवा
फिर मर ही लेंगे॥

प्रसिद्ध आंग्ल कवि लांग फेलो लिखते हैः-

Let us, then, be up and doing,
With a heart for any fate;
Still achieving still pursuing,
Learn to labour and to wait.

चलो, उठो! कर्म करो!! प्रत्येक आपदा का सामना करने के लिए उद्यत हो!!! कार्य का पीछा करते रहो। कर्म करो परन्तु कर्मफल के लिए उत्सुक मत हो।

# वैदिक सृष्टितत्त्व।

( लेखक—श्री० वासुदेव शरण गोभिल; काशी विश्वविद्यालय )

यह लेख श्री कोकिलेश्वर महाचार्य एम० ए० के एक लेख का अनुवाद है। अनुवादक हैं श्री रामनाथ लाल सुमन। वेदार्थ की महिमा समझने में इसका कितना अधिक महत्त्व है यह विचार कर हम उसे वैदिकधर्म के पाठकों के सामने रखना चहते हैं:-

इस विशाल ब्रह्माण्डकी उत्पत्ति और विश्व के विकास के सम्बन्ध में आर्यों के सर्व प्राचीन ग्रन्थ वेदों ने क्या सम्मति प्रदान की है, आज मैं इसी की विवेचना करूंगा। सूक्ष्म दृष्टिसे इस विषय की तुलनात्मक व्याख्या करने एवं विशेष अनुसंधान-पूर्वक इसकी जांच करनेसे ज्ञात होता है कि इस गुरु-तर सृष्टितत्त्व के सम्बन्ध में वैदिक एवं आधुनिक उन्नत वैज्ञानिक सिद्धान्तों ने एक ही मार्ग का अव-लम्बन किया है। उपनिषदों में सृष्टितत्त्व की बहु-मूल्य एवं मार्मिक विवेचना मौजूद है। सांख्य और वेदान्त दर्शनों में भी इस विषय की पर्याप्त आलोचना की गयी है, किन्तु बुद्धिमान् लोगों के हृदय में यह प्रश्न उठ सकता है कि इन उपनिषदों और दर्शन में

कही हुई सृष्टिप्रक्रिया का मूलसूत्र अथवा उद्गम कहां है ? यह बात पण्डित समाज में स्वीकार की जा चुकी है कि ऋग्वेद संसार का प्राचीनतम ग्रन्थ है। तब क्या इस ऋग्वेद में सृष्टि सम्बन्धी कोई विवेचना नहीं ? हिन्दू जाति का साधारणतः विश्वास है कि जो तात्त्विक बातें ऋग्वेद में नहीं हैं, वे अन्य स्थानों में भी नहीं हैं। ऋग्वेद में संक्षेपतः जो कुछ कहा गया है, उसी की विस्तृत विवेचना उपनिषदों एवं परवर्ती दर्शन ग्रन्थों में की गयी है। अत एव इस लेख में सबसे पहले इस बात की आलोचना करनी उचित जान पडती है कि इस प्राचीनतम ऋग्वेद में सृष्टितत्त्वके सम्बन्धमें क्या विवेचना की गयी है?

ऋग्वेद के दशम मंडल में " नासदीय सूक्त " नामक एक परम प्रसिद्ध सूक्त है। ऋषियों ने इस सूक्त के अन्तर्गत अपनी गंभीर भाषा में, इस महागम्भीर सृष्टिरहस्य का जो संक्षिप्त विवरण दिया है, उसकी आलोचना करने से यह प्रगट हो जाता है कि उक्त सूक्त में अति विस्मयकारिणी प्रणाली से जगद्विकास के तथ्यों का सम्यक् विवेचन किया गया है। इस सूक्त ने अपने सुमधुर कवित्व के कारण प्रसिद्धि लाभ की हो, ऐसी बात नहीं है, बरन् दुरूह और कर्कश वैज्ञानिक तत्त्व किस भांति सुमधुर कविता में संग्रथित एवं प्रकाशित किये जा सकते हैं, यह सूक्त इसका भी एक उत्तम उदाहरण है।

इस विश्वविख्यात सूक्त के प्रारम्भ में ही सृष्टि-काल का चमत्कारपूर्ण वर्णन किया है--

" नासदसीन्नो सदासीत् तदानीं,
नासीद्रजो नो व्योमा परीयत्।
न मृत्युरासीदमृतं न तर्हि,
न राज्या अह्न आसीत् प्रकेतः।
तम आसीत् तमसा गूढमग्रे। " ऋ० १०।१२९

अर्थात् -" उस समय असत् नहीं था और सत् भी नहीं था। जो नहीं है, सो भी उस समय नहीं था और जो है सो भी उस समय नहीं था। पृथ्वी नहीं थी, आकाश नहीं था। उस समय मृत्यु नहीं थी और अमरत्व भी नहीं था। रात्रि और दिनका भेदज्ञान कराने वाली कोई वस्तु नहीं थी। प्रगाढ अन्धकार को और भी घनीभूत अन्धकार द्वारा समाच्छन्न कर लेने पर जो रूप हो सकता है उस समय उसी प्रकार का घोर अन्धकार था। सभी कुछ चिन्ह-वर्जित था। " उस महागम्भीर अवस्था का इस प्रकार वर्णन करके ऋषियों ने विश्वके उद्भव के सम्बन्ध में जो कुछ लिखा है, इस स्थान पर उसकी आलोचना करना उचित होगा।

" आनीदवातं स्वधया तदेकं, तस्माद्धान्यन्न परः किञ्चनास। " उस समय क्या हुआ ? उस समय " आनीत् " - प्राणन-क्रिया कर रहे थे, उस समय दूसरा कोई नहीं था। यह प्राणन--क्रिया किस रूपमें थी? "अवातं"-वातरहित। इस जगह यह प्रश्न उठ सकता है कि वायु और प्राण में भेद क्या है? वायु भी गतिस्वरूप परिस्पन्दस्वरूप और प्राण भी गतिस्वरूप, परिस्पन्दस्वरूप। [ ' वायोश्च प्राणस्य च परिस्पन्दात्मकम्।'--शंकराचार्यः। ] दोनों में पार्थक्य केवल यह है कि जिस समय जड पदार्थ संबंधी स्पन्दन की ओर लक्ष्य किया जाता है, उस समय उसे " वायु " कहते हैं और जब चेतन के अधिष्ठानयुक्त स्पन्दनको लक्ष्य करके कहा जाता है तब उसकी " प्राण " संज्ञा होती है। ' प्राणक्रिया ' कहने से ही यह मालूम हो जाता है कि हम उसके साथ चेतनसत्ता की उपस्थिति को स्वीकार कर रहे हैं, किन्तु ' वायु प्रक्रिया ' कहने से केवल जड पदार्थ सम्बन्धी क्रिया का ही बोध होता है। प्राणिमात्र की दैनिक क्रिया को प्राण-क्रिया कहते हैं। उद्भिज्जगत की रस परिचालनादि क्रियाओं में भी प्राणनक्रिया सम्मिलित है, क्योंकि उद्भिज् में भी चैतन्य सत्ता का अधिष्ठान है, अतएव जिस स्थान पर चेतनका अधिष्ठान है उस स्थान की क्रिया वा स्पन्दन ' प्राण--क्रिया' कही जायगी। सुतरां, "आनीत्अवातं" का अर्थ यहां यही समझ पडता है कि उस समय चैतन्य की परिस्पन्दनात्मक क्रिया होती थी। चैतन्य की इस क्रिया का अर्थ क्या है ? कुछ श्लोकों के पश्चात् ऋषियों ने स्वयं ही लिख दिया है

" कामस्तदग्रे समवर्तताधि मनसो रेतः प्रथमं यदासीत्। " अर्थात् " सबसे पहले कामना, इच्छा वा संकल्प का आविर्भाव हुआ।" इस कामना को मन की उत्पत्तिका पहला कारण कहा जा सकता है।

मानवराज्य में " मन " और " बुद्धि" कहने से जो कुछ समझा जाता है, यह कामना उसी मनकी उत्पत्ति का बीजभूत कारण है। इस स्थान पर " अधि " शब्द का अर्थ है " सबसे प्रथम " । इसका स्पष्ट भाव यह है कि प्राणनक्रियासे भी पहले कामना वा संकल्प का प्रादुर्भाव हुआ। अब स्पष्ट हो गया है कि एक अद्वितीय ( ज्ञान स्वरूप ) परब्रह्मके ज्ञान में सृष्टि सम्बन्धी कामना, उदय होने के साथ ही प्राणनक्रिया परिस्पन्दन रूप में प्रकटित हुई।

इसके बाद, अपने विज्ञ वाचकों का ध्यान हम एक और शब्द की ओर दिलाना चाहते हैं। "आनीदवातं स्वधया तदेकं" इस स्थान पर जो 'स्वधा' शब्द है, उसका अर्थ क्या है? शंकराचार्य ने ऐतरेय आरण्यक के भाष्य में एक स्थानपर "स्वधा" शब्द का अर्थ " अन्न " किया है। वह अवतरण यह है-

प्राणः स्वधया अन्नेन गृभीत गृहीत इत्येतत्, अन्नेन हि दामस्थानीयेन बद्धः प्राणः। ( २।१।११ )

प्राणशक्ति अन्नद्वारा बद्ध है अथवा अन्नके आश्रय से परिपुष्ट होती है। इस स्थान पर भी 'स्वधा' शब्द का वही अन्नवाला अर्थ ही ठीक समझ पडता है। अब सब का सार थोडे शब्दों में यह निकला कि- " ( ज्ञानस्वरूप ) अद्वितीय चैतन्य की सृष्टि विषयक आलोचना प्राणनक्रियारूपमें प्रकटित हुई, एवं उस समय स्वधा सहित यह प्राणक्रिया होती थी।" इस स्थान पर यह देखना उचित है कि इस स्वधा वा अन्न का प्रकृत तात्पर्य क्या है?

उपनिषदों के देखने से पता चलता है कि उनके मतानुसार सृष्टिके समग्र पदार्थ दो अंशों में विभक्त हैं—प्रथम प्राणांश और द्वितीय अन्नांश। अनेक स्थानों पर प्राणको " अन्नाद" वा अत्ता (अन्नभक्षी) कहा है। आधुनिक विज्ञान की भाषा में प्राणांश को "फोर्स" और अन्नांश को "मैटर" कहेंगे। "मैटर" व्यतीत " फोर्स " और " फोर्स"-"व्यतीत "मैटर" क्रिया करने में समर्थ नहीं हैं। दोनों एकसंग हैं एवं एक साथ ही घनीभूत हैं। यह अन्न [ मैटर ] भी प्राण शक्ति का ही रूपान्तर मात्र है। यह सम्पूर्ण तत्त्व-विज्ञान ने अभ्रान्त रूप से प्रमाणित कर दिया है। अतएव स्वधा या अन्न को प्राणशक्ति का बाह्य आधार वा जडांश कह सकते हैं। उपनिषदों में वायु और अग्नि को अत्ता वा प्राण, एवं जल और पृथिवी को अन्न कहा गया है। जिस समय प्राण शक्ति, वायु एवं तेजादि के आकार में क्रिया करती, विकीर्ण होती है, उस समय उसका अन्नांश वा जडांशभी साथ ही साथ संयत अथवा घनीभूत होता है। इस घनी-भवन की प्रथम अवस्था जल (तरल) और द्वितीय अवस्था पृथिवी ( कठिन ) है। यही वैज्ञानिक नियम है।

" दृश्यते हि अब्बाहुल्यं जगतः संहतत्वात्, संहतिश्च अप्पूर्विका मृत्पिण्डादिषु दृष्टा।"— ऐतरेयारण्यके शंकराचार्यः। अत एव जिस स्थान पर प्राण हैं, वहीं अन्न है, एवं जहां अन्न हैं, वहीं प्राण क्रिया शील है। इसी लिये ऋषियों ने "स्वधया अनीत्" कहा है। इसका अर्थ यह है कि जडीय आश्रयावलम्बनसे प्राणनक्रिया होने लगी-यही अर्थ हमें ठीक प्रतीत होता है। इसके बाद ऋषियों ने प्रकट भाव से सृष्टि की एक और बात लिखी है। यह प्राणनक्रिया वा परिस्पन्दन किस प्रकार जगत् को नियमबद्ध करने लगा, इसके सम्बन्ध में ऋषि कहते हैं-

रेतोधा आसन् महिमान आसन् स्वधा अवस्तात्, प्रयतिःपरस्तात्। अर्थात् - "स्वधा नीचे गयी एवं प्रयति (भोक्ता, अन्नाद, प्राण) ऊपर रहा। इसकेफल स्वरूप पञ्चभूत ( महिमानः ) प्रकाशित हुए एवं इसी क्रम से विश्व प्रादुर्भूत हुआ। इसप्रकार ऋषिने शक्तिविकास प्रणाली का रहस्य भी बता दिया है।

हमने कहा है कि " स्वधा " वा " मैटर" प्राणशक्ति का आश्रय है। क्रम विकास की अवस्था में नव प्राणशक्तिवायु तेज एवं आलोकादि के आकार में ऊपर की ओर विकीर्ण होने लगी, तो उसी के साथ ही साथ जडांश भी नीचे की ओर संहत वा घनीभूत ' होने लगा। इसी युक्त क्रिया से पञ्चभूतों की उत्पत्ति हुई; अर्थात् प्राणांश वायु एवं तेजरूप में तथा जडांश पहले जल, पीछे पृथिवी रूप में संहत हुआ। प्राणी देह का भी यही तत्त्व है। जडांश ही घनीभूत हो, क्रम-परिणति-नियम द्वारा, प्राणी देह एवं देहावयव रूप में परिवर्तित होता है, एवं प्राणांश उस जडके आश्रय से इन्द्रिय शक्ति रूप को

प्राप्त होता है। यही सृष्टि की मूलप्रक्रिया है । ऋषिने बहुत थोडे में इस प्रणाली का निर्देश किया है। पाश्चात्य वैज्ञानिक शिरोमणी हर्बट स्पेंसर ने वैज्ञानिक परीक्षाओंसे शक्तिके विकास की जिस प्रणाली का आविष्कार किया है, ऋग्वेद में भी ऋषियों ने अध्यात्मयोग के अवलम्बन से उसी प्रणाली का तत्त्वनिर्देश किया है । उस अद्वितीय ज्ञानके संकल्प से प्राणस्पन्दन की उत्पत्ति हुई । यह ऋषि का पूर्ण मौलिक आविष्कार है और यही प्रकृत रहस्य भी है, अन्यथा जड जगत् में प्राणशक्ति ज्ञान के आविर्भाव की दूसरी मीमांसा नहीं हो सकती ।

ऋग्वेद का यह सृष्टितत्त्व ही सांख्यादि दर्शन शास्त्रमें अविकल रूप से ग्रहण किया गया है। सांख्य में भी इस शक्ति के सात्त्विक, राजसिक तामसिक तीन विभाग देखते हैं। तमः को स्वधा वा अन्नस्थानीय, रजः को प्राणस्थानीय एवं सत्त्वको काम वा ज्ञानस्थानीय समझ लेने पर ऋग्वेद और सांख्य के सृष्टितत्त्व की एकता समझ में भलीभांति आ जाती है । दूसरे प्रकार से भी इस एकता को प्रमाणित किया जा सकता है । क्रिया वा अवस्था परिवर्तन न होनेसे शक्तिबोध विषयीभूत नहीं होता। शब्द, स्पर्श, रूप, रसादि सभी एक प्रकार की क्रियाएं हैं । शक्ति की प्रथम अवस्था अज्ञेय वा तमः है । इसीलिये तमः को अनेक स्थान पर जड, मूढ वा अज्ञान कहा गया है । वैज्ञानिकोंका यह कथन अतीव सत्य है कि जिस समय शक्ति रूपान्तरित होती है केवल उसी समय उसका ज्ञान होता है। शक्ति की, यह अवस्थान्तर प्राप्त अवस्था ही " राजसिक " है । एवं अवस्थान्तरप्राप्ति समय में जो ज्ञान होता है, वही " सात्विक " कहलाता है ।

इससे यह बात प्रगट हुई कि वैदिक सृष्टिप्रक्रिया विज्ञानानुमोदित है और दर्शनशास्त्र में भी इस प्रक्रिया का परिग्रहण किया गया है । दूसरे किस देश के किस प्राचीन धर्म ग्रन्थ में ऋग्वेदीय 'नासदीय सूक्त' की भांति गहनतत्व का प्रतिपादन किया गया है ? किन्तु इतने पर भी ऋग्वेद " असभ्य कृषकों का संगीत मात्र है !!! "

इतना श्री कोकिलेश्वर महाचार्य जी का लेख है । इस विवेचन पर पाठक जितना भी मनन करेंगे वेदकी गहनताके विषयमें उनकी श्रद्धा उतनी ही परिपक्व होती जायगी और भी अनेकों स्थानों में वेदने काव्यमयी भाषामें प्राणनक्रिया और जडांश की बलक्रिया का निर्देश किया है । चेतन प्राणियों के अन्दर जो परिस्पन्दन है वह आत्मा की शक्ति है या उसी का नाम आत्मचिति है । पर जिसे हम जड जगत् कहते हैं उसके प्रत्येक परमाणुमें भी अनन्त वैद्युतीय शक्ति अन्तर्निहित है । वैज्ञानिक बताता है कि हर ' ऐटम ' एक सूर्य मंडल के समान ही अनेक " इलेक्ट्रन्स " का आगार है । ये एलेक्ट्रन प्रचण्ड गति से-वह गति जिसका नियन्त्रण आधुनिक वैज्ञानिक जगत् भी नहीं जानता-ऐटम के धनवैद्युतीयकेन्द्रके चारों ओर चक्कर काटते हैं। विज्ञान इन्हीं ' वैद्युतीय अणुओं ' पर रुक जाता है । उसकी खोज अभी तक चेतन के क्षेत्र से परे है। इसी लिये आज सारे वैज्ञानिक निस्सन्देह इस बात के अन्धकार में है कि जड पदार्थ या प्रकृति का बल किस स्रोत से आविर्भूत होता है । वेद कहता है कि अद्वितीय ज्ञानस्वरूप ब्रह्म ने पहले कामना की । उसी संकल्प से प्राणनक्रिया हुई जिसने स्वधा या जडांश में आश्रय लिया । टुंजल नामक वैज्ञानिकने इस भूलके स्वीकार करते हुए माना है कि वैज्ञानिक लोग जड के आश्रय से ऊपरकी ओर चले हैं, यदि वे परमात्मा से नीचे की ओर विकासक्रम का अनुसन्धान करते तो उन्हें अधिक सफलता मिलती । वह इसके लिये वैदिक ऋषियों को धन्यवाद भी देता है ।

ऋग्वेद में अन्य स्थान पर भी शक्ति विकास के क्रम को दिखाया है-

" य आत्मदा बलदा यस्य विश्व उपासते प्रशिषं यस्य देवाः ।" अर्थात् " वह प्रजापति ब्रह्म आत्मा-और बल का देने वाला है ।" आत्मा और बल ये दोनों शब्द विचारणीय हैं । चेतन जगत् का आत्मतत्त्व उसी ईश्वर से आविर्भूत है । यह " बल " शब्द यहां किस के लिये आया है ? अवश्य ही यह प्रकृति के लिये आया है । " मैटर " के अन्दर जो " इनर्जी " है उसी का नाम " बल " है।

इस बल की स्वतन्त्र सत्ता नहीं है। वेद इसको एक शाश्वत सत्य की तरह स्वीकार करता है कि प्रकृति कभी परमात्मा से स्वतन्त्र नहीं है। उसका 'बल' परमात्मा का ही दिया हुआ है। इसी भावको अगले मंत्र में और भी स्पष्ट रीति से कह दिया है " यः प्राणतो निमिषतो महित्वैक इद्राजा जगतो बभूव।" अर्थात् " वह ईश्वर संसार का राजा या स्वामी है, कारण कि प्राण और निमिष ये दो क्रियाएं उसी से निकल कर जिसको जगत् कहा जाता है उसे व्याप्त किये हुए हैं-- यह उस परमात्मा की महिमा हैं।" यथासंख्य नियम से प्राण का आत्मा के साथ और निमिष का बल के साथ संबन्ध है। निमिष का अर्थ " स्पर्धाकरण" है। जहां बल होता है वहीं स्पर्धा होती है। पहला मंत्र बताता है कि प्रकृति का बल ईश्वर से ही मिलता है। दूसरा मंत्र कहता है कि बल का लक्षण स्पर्धा है। यह बात वैज्ञानिक रीतिसे बिल्कुल सत्य है। स्पर्धा ही एक प्रकार से अनेकों ग्रहों, उपग्रहों और ब्रह्माण्डों के बनने बिगडने का कारण है। परमात्मा ने एक बार स्पर्धा के नियम को जड जगत् के अन्दर प्रवर्तित कर दिया। शेष सब कार्य अपने आप होता रहता है। जड जगत् के सूक्ष्मातिसूक्ष्म भाग, अणु, परमाणु और वैद्युतीकण-मौलीक्यूल, एटाम और इलेक्ट्रन-हैं। इनमें से प्रत्येक के साथ तुमुल संघर्ष और द्वन्द्व मचा रहता है। वैद्युतीयकण परमाणु के भीतर रह कर कभी उसका शासन मानता और कभी विद्रोह करके स्थानान्तर में चला जाता है। इसी प्रकार परमाणु के केन्द्र में अग्निविद्युत् ( negative charge ) और सोमविद्युत् ( Positive charge) का संचार हुआ करता है। वैद्युतीय कणों की इस ब्रह्माण्डव्यापिनी कला का नाम " स्पर्धा " या " निमिष " है। वैज्ञानिक इस स्पर्धाशक्ति को " इनर्जी " का नाम देकर विराम लेता है और उसके आगे नहीं बढ पाता। पर वेद ने अत्यन्त स्पष्टतापूर्वक कई स्थान पर ईश्वर को " निमिष " का विधाता माना है-

" अहोरात्राणि विदधद्विश्वस्य मिषतो वशी।" अर्थात् " वह परमात्मा विश्व की मिष शक्ति का नियन्ता है।" प्रलय के समय वह ईश्वर इस बडी हलचलको कैसी सरलता और लाघव के साथ आत्मवश कर लेता होगा यह विचारने की बात है। हर्ष की बात है कि बीसवीं शताब्दी का विज्ञान अनीश्वरवादी नहीं रहा है, वह एक प्रकार से ' नेति नेति ' का मानने वाला हो गया है। स्वयं लार्ड कैल्विन ने कहा था कि सारी प्रकृति एक स्वर से यही कहती प्रतीत होती है कि इस का कोई कर्ता अवश्य है। कैल्विन महोदय ने विश्व के अद्भुत रचनाकौशल्य पर मुग्ध होकर ही इस प्रकार का संकेत किया था। वैदिक ऋषि ने भी कभी भगवान् की " एतावान् महिमा " पर मुग्ध होकर " कस्मै देवाय हविषा विधेम " का गीत गाया था॥

# चित्ररामायण।

# सारस्वतालोचन।

## शुद्धिचन्द्रोदय [ सचित्र ]

(ले०—श्री० कुँवर चांदकरण शारदाजी। शारदा भवन। अजमेर। मूल्य १॥ ) रु. ) यह अत्यंत महत्वपूर्ण पुस्तक उत्साही कार्यकर्ता श्री० कुँवर चांदकरण शारदाजीने बना कर प्रकाशित किया है। जो लोक शुद्धीका पवित्र कार्य कर रहे हैं और जिन लोगोंके मत से शुद्धि के लिये शास्त्रप्रमाण ढूंढने की आवश्यकता प्रतीत होती है, तथा प्राचीन भारत वर्ष में शुद्धि की जाती थी या नहीं इस विषयमें जिनको शंका होती है वे सब इस पुस्तकको अवश्य देखें। इसके देखनेसे शुद्धिके विषयकी सब शंकाएं दूर हो सकती हैं। इस ग्रंथकी योग्य समय में रचना करके श्री० कुंवर चांदकरणजीने हिंदु जातीपर अनंत उपकार किये हैं और उनको नया मार्ग भी बताया है। आप उत्साही कार्यकर्ता हैं और धीरवीर पण्डित विद्वान वक्ता और लेखक भी हैं। इस समय अपने देशकी अवस्था उन्होंने प्रत्यक्ष देखी है, प्राचीन समय की स्थिति उन्होंने प्राचीन ग्रंथोंके मनन से जान ली है। शास्त्र वचनों का मनन किया है और इतने परिशीलनसे भविष्य-कालके मार्ग की दिशा बताई है। इस लिये यह पुस्तक सर्वांगसुंदर हुआ है और जो मनुष्य पढेगा वह भी इसकी मुक्त कंठ से प्रशंसा करेगा। पुस्तक का मूल्य अति अल्प है इस लिये भारतीय जनता इसको निःसंदेह अपनायेगी और लेखक का उत्साह द्विगुणित करेगी।

## २ वेदका यमयमी संवाद।

( ले० और प्र०- श्री० पं० प्रियरत्नजी, सार्व-देशिक अनुसंधानकार्यलय, एस्प्लेनेडरोड, देहली.) वेदका यमयमी सूक्त पाठक जानते ही हैं। इस सूक्तने कई विद्वानोंको आकर्षित किया है। उनमें पं० प्रियरत्नजी एक हैं। आपका इस सूक्तका मनन कई वर्षों से चल रहा है और वह अपने ढंग का नया है। इस लिये विचारशील पाठकोंको यह पढने योग्य है। आपने इस सूक्त को दिन और रातके अलंकार पर घटाया है और ज्योतिर्विद्या की शिक्षा भी इसमें देखी है और साथ साथ विवाहपद्धति गार्हस्थ्यमर्यादा, आपद्धर्म, नियोग आदिके संबंधमें अनेक बोधप्रद शिक्षायें दर्शाई हैं। जो पाठक यमयमी सूक्तका मनन करते हैं वे इसको अवश्य देखें।

## ३ आर्य भजन कीर्तन।

( प्र०- श्री॰ परमेश्वरी सहाय्य, मंत्री आर्यसमाज आग्रा। मू. =) ॥ इसमेंईश्वर स्तुति, प्रार्थनोपासना, ब्रह्मयज्ञ, देवयज्ञ, शांति, आर्य पर्वपद्धति, शुद्धिविधि और कई सुंदर भजन हैं। पुस्तक संग्राह्य है।

## ४ आर्य समाजकी महत्ता।

( ले०- श्री० पं० गणेशदत्तशर्मा गौड इन्द्र, आगर मालवा। प्रकाशक— श्री. आर्य प्र० सभा, अजमेर। मूल्य ) ॥ ) आर्यसमाज की विशेषताएं इसमें काव्यमयी भाषासे लिखी हैं।

## ५ वेद ईश्वरीय ज्ञान।

ले०- म० राधाकृष्णजी, मु. बनबटा, मुरादाबाद। मू.- ) वेद विषयका प्रमाणबद्ध वर्णन है।

## ६ ईश्वरकी हस्ती !

(ले०—श्री० राधाकृष्णजी पेशकार कलक्टरी,मु. बनबटा, मुरादाबाद, विनामूल्य) स्वतःसिद्ध ईश्वर की हस्ती और उसकी महिमा बताने वाली लावणी है। जो गानेवाले अन्यान्य रद्दी चीजें गाते हैं उनकी अपेक्षा यह लावनी गायेंगे तो गायन शक्तिके साथ आनंद देगा।

७ प्राप्ति स्वीकार— श्री० १०८ स्वामी दयानंदजी महाराज के स्मारक पंजाब आर्य समाज लाहौर की अर्ध शताब्दी में सज्जनानुरंजनार्थ चित्रबंध—रचयिता श्री॰ बैजनाथ शर्मा शास्त्री भिषगाचार्य अम्बाला। ( ८ ) हिंदी साहित्य संमेलन प्रयाग की परीक्षाओंकी विवरण पत्रिका। ( ९ ) वैश्यमार्तण्ड दिल्ली॰ साप्ताहिक पत्र।

---

# क्षत्रिय का धर्म ।

[ ५ ]

[ ऋषिः—भृगुः आथर्वणः । देवता-इन्द्रः ]

इन्द्र जुषस्व प्र वहा याहि शूर हरिभ्याम् ।
पिबा सुतस्य मतेरिह मधोश्चकानश्चारुर्मदाय ॥ १ ॥
इन्द्र जठरं नव्यो न पृणस्व मधोर्दिवो न ।
अस्य सुतस्य स्वर्णोप त्वा मदाः सुवाचो अगुः ॥ २ ॥
इन्द्रस्तुराषाण्मित्रो वृत्रं यो जघान यतीर्न ।
बिभेद बलं भृगुर्न ससहे शत्रून्मदे सोमस्य ॥ ३ ॥
आ त्वा विशन्तु सुतास इन्द्र पृणस्व कुक्षी विड्ढि शक्र धियेह्या नः ।
श्रुधी हवं गिरो मे जुषस्वेन्द्र स्वयुग्भिर्मत्स्वेह महे रणाय ॥ ४ ॥
इन्द्रस्य नु प्रा वोचं वीर्याणि यानि चकार प्रथमानि वज्री ।
अहन्नहिमन्वपस्ततर्द प्र वक्षणा अभिनत्पर्वतानाम् ॥ ५ ॥
अहन्नहिं पर्वते शिश्रियाणं त्वष्टास्मै वज्रं स्वर्यं ततक्ष ।
वाश्रा इव धेनवः स्यन्दमाना अञ्जः समुद्रमव जग्मुरापः ॥ ६ ॥
वृषायमाणो अवृणीत सोमं त्रिकद्रुकेष्वपिबत्सुतस्य ।
आ सायकं मघवादत्त वज्रमहन्नेनं प्रथमजामहीनाम् ॥ ७ ॥

अर्थ--हे शूर इन्द्र ! ( जुषस्व ) तू प्रसन्न हो, ( प्र वह ) आगे बढ । ( हरिभ्यां आ याहि ) घोडोंके साथ तू यहां आ । ( चकानः ) तृप्त होता हुआ तू ( मदाय ) हर्षके लिये ( इह ) यहां ( मतेः ) बुद्धिमान् पुरुषका (सुतस्य मधोः चारुः) निचोडा हुआ मधुर सुंदर रस (पिब) पिओ ॥ १ ॥ हे इन्द्र ! ( नव्यः न ) प्रशंसनीयके समान और ( स्वः न ) स्वर्गीय आनंद के समान ( मधोः जठरं पृणस्व ) इस मधुर रससे अपना पेट भर दो ।

( अस्य सुतस्य ) इस निचोडे रसकी ( स्वः न ) स्वर्गके आनंदके समान खुशी और ( सुवाचः मदाः ) उत्तम भाषणोंके साथ आनंद ( त्वा उप अगुः ) तेरे पास पहुंचते हैं ॥ २॥ ( यतीः न ) यत्न करनेवाले पुरुषके समान ( यः तुराषाद् मित्रः इन्द्रः ) जिस त्वरासे शत्रुपर हमला करनेवाले मित्र इन्द्रने ( वृत्रं जघान ) घेरनेवाले शत्रुका नाश किया था, तथा ( भृगुः न ) भूननेवालेके समान जिसने ( बलं बिभेद ) शत्रुके बलका भेद किया था और ( सोमस्य मदे ) सोमरसके आनंदमें ( शत्रून् ससहे ) शत्रुओंका पराभव किया था ॥ ३ ॥ हे ( शक्र इन्द्र इन्द्र ) शक्तिमान् प्रभु इन्द्र ! ( सुतासः त्वा आ विशन्तु ) निचोडे हुए ये रस तुझमें प्रविष्ट हों। ( कुक्षी पृणस्व ) दोनों कुक्षियोंको तू भर और ( विद्धि ) शासन कर ( धिया नः आ—इहि ) अपनी बुद्धिसे तू हमारे पास आ। हमारी ( हवं श्रुधि ) पुकार सुन, ( मे गिरः जुषस्व ) मेरा भाषण स्वीकार कर। और ( इह ) यहां ( महे रणाय ) बडे युद्ध के लिये ( स्वयुग्भिः ) अपनी योजनाओंके साथ ( आ मत्स्व ) हर्षित हो ॥ ४ ॥ ( इन्द्रस्य वीर्याणि नु प्रवोचं ) इन्द्रके पराक्रम मैं अच्छी प्रकार वर्णन करता हूं। ( यानि प्रथमानि ) जो पहिले श्रेणीके पराक्रम ( वज्री चकार ) वज्रधारी इन्द्रने किये थे। उसने ( अहिं अहन् ) कम न होने वाले शत्रुका नाश किया, और ( अपः अनुततर्द ) प्रवाहोंको खुला किया और ( पर्वतानां ) पर्वतोंके ( वक्षणाः प्र अभिनत् ) भाग तोड भी दिये ॥ ५ ॥ ( पर्वते शिश्रियाणं अहिं ) पर्वतके आश्रयसे रहनेवाले शत्रुको ( अहन् ) वध किया। ( अस्मै ) इसके लिये ( त्वष्टा स्वर्यं वज्रं ततक्ष ) कारीगरने तेज शस्त्र बनादिया था। ( वाश्राः धेनवः इव ) रंभाती हुई गौवोंके समान ( स्यन्दमानाः आपः ) वेगसे बहनेवाले जलप्रवाह ( अञ्जः समुद्रं अवजग्मुः ) सीधे समुद्रतक जा पहुंचे ॥ ६ ॥ ( वृषायमाणः ) बलवान् वीर ( सोमं अवृणीत ) सोम रसको प्राप्त हुआ। ( सुतस्य त्रिकद्रुकेषु अपिबत् ) रसका तीन उच्च स्थानोंमें पान किया। ( मघवा सायकं वज्रं आ अदत्त ) इन्द्रने बाण रूप वज्र लिया और ( अहीनां प्रथमजां एनं अहन् ) शत्रुओंके पहिले इस वीरको मार डाला ॥ ७ ॥

भावार्थ — हे शूर वीर ! तू सदा प्रसन्न और आनंदित रह और उन्नतिके मार्गसे आगे बढ। अपने उत्तम घोडोंसे युक्त रथमें बैठकर इधर

उधर जा । और सदा संतुष्ट रहता हुआ अपने हर्षको बढानेके लिये बुद्धि वर्धक मधुर रसका पान कर ॥ १ ॥ हे शूरवीर ! प्रशंसा के योग्य और हर्ष बढानेवाले मधुर रसमें अपना पेट भर, ऐसा करनेसे ही उत्तम प्रशंसाकी वाणी ही तेरे पास सब ओरसे पहुंचेगी अर्थात् सब तेरी प्रशंसा करेंगे ॥२॥ पुरुषार्थी, उद्यमी पुरुषके समान प्रयत्नशील और शीघ्रवेगके साथ शत्रु पर हमला करने वाला शूरवीर अपने शत्रुका नाश शीघ्र करता है। जिस प्रकार भूननेवाला मनुष्य धान्योंको भूनता है, उसी प्रकार यह शूर वीर शत्रुकी सेनाको भून देता है और सोमरस का पान करता हुआ हर्षित और उत्साहित होकर शत्रुका पराजय करता है ॥ ३ ॥ हे शक्तिमान् शूर-वीर ! सब मधुर रस तुम्हें प्राप्त हों और उससे तू अपना पेट भर दे। उस समय तू अपने मनसे सब जनता की भलाईका विचार कर और उन की पुकार श्रवण कर तथा बडे जीवनकलह में विजय प्राप्त करनेके लिये अपनी योजक शक्तियोंके साथ आनंदसे तैयार रह ॥ ४ ॥ शूर पुरुषके पराक्रमों का मैं वर्णन करता हूं, जो कि उन्होंने किये थे। बढने वाले शत्रुका उसने नाश किया और जलके प्रवाह सबके लिये खुले कर दिये, तथा पर्वतोंके भागोंको तोडकर जंगल भी साफ किया ॥ ५ ॥ पर्वत के भागोंपर छिपकर रहनेवाले शत्रुओंका उन्होंने वध किया, ऐसे शूरके लिये कारीगरों ने विशेष प्रकारके तीक्ष्ण शस्त्र तैयार कर दिये थे। जिस प्रकार गौवें रंभाती हुई अपने बछडेके पास जाती हैं उसी प्रकार उस वीरने खुले किये हुए जलके प्रवाह समुद्रतक जा पहुंचे ॥ ६ ॥ अपना बल बढाने वाला शूरवीर सोमरस का पान तीन समय और तीन स्थानोंमें करता है। धनी शूरवीर अपने शस्त्र सदा तैयार रखताहै और बढने वाले शत्रुके अग्रगामी वीरका शीघ्र नाश करता है [ और इस रीतिसे अपना विजय प्राप्त करता है। ] ॥ ७ ॥

## क्षात्रधर्म ।

प्रायः इन्द्र सूक्तोंमें क्षत्रियधर्म बताया होता है। इन्द्र शब्द मुख्यतः शत्रुका नाश करनेवाले शूरवीरका द्योतक है और उसका वर्णन शूरवीरके क्षात्रधर्मका प्रकाशक होता है। इस सूक्तमें भी पाठक उक्त बात देख सकते हैं। इस सूक्तमें जिन शब्दों द्वारा शूरवीर का वर्णन होकर क्षात्र धर्मका प्रकाश हुआ है, उन शब्दोंका अर्थ देखिये—

*

## क्षत्रियके गुण ।

१ इन्द्रः ( इन्+द्र )= शत्रुका नाश करनेवाला, शत्रु सैन्यका नाश करनेवाला ।(मं.१)

२ शूरः= शूरवीर । ( मं. १ )

३ चकानः=तृप्त, संतुष्ट, तेजस्वी, प्रकाशमान। शत्रुका प्रतिकार करनेमें समर्थ। (मं.१)

४ मित्रः=जनताका मित्र, जनताका हित करनेवाला । सूर्यवत्प्रकाशमान । (मं. ३)

५ यतीः=प्रयत्नशील, पुरुषार्थी । ( मं. ३ )

६ भृगुः=भूननेवाला, शत्रुको भूननेवाला । ( मं. ३ )

७ तुराषाट्=त्वरासे शत्रुपर हमला चढानेवाला । ( मं. ३ )

८ शक्रः=समर्थ, शक्तिशाली, बलवान् । ( मं. ४ )

९ वज्री= वज्र आदि शस्त्रोंसे युक्त । ( मं.५ )

१० वृषायमाणः = अपना बल प्रतिदिन बढानेवाला, अपनी शक्ति सब प्रकारसे बढानेवाला । ( मं.७ )

११ मघवा ( मघ–वान् )=धनवान् । ( मं. ७ )

ये ग्यारह शब्द इस सूक्तमें शूरवीर क्षत्रियके वाचक हैं। इन शब्दोंसे क्षत्रियके कर्तव्योंका भी बोध होता है। क्षत्रियके पास शौर्य वीर्य पराक्रम आदि गुण जैसे चाहियें उसी प्रकार पुनः पुनः प्रयत्न करनेका गुण और वेगसे शत्रुपर हमला चढानेका भी गुण अवश्य चाहिये । शत्रुसे अपना बल अधिक रखनेकी तैयारी भी क्षत्रियको करनी चाहिये, और इस सबके लिये उसके पास विपुल धन भी चाहिये, इत्यादि क्षात्रधर्मका उपदेश हमें यहां प्राप्त होता है । पाठक इस दृष्टिसे इन पदोंका विशेष मनन करें । अब वाक्यों द्वारा जो क्षत्रियके कर्म इन मंत्रोंमें वर्णन हुए हैं उनका विचार देखिये—

## क्षत्रियके कर्तव्य ।

१ शूर ! हरिभ्यां आयाहि=हे वीर ! घोडोंपर सवारी कर । घोडोंकी सवारी करनेका अभ्यास क्षत्रियको करना चाहिये । ( मं. १ )

२ प्र वह=आगे बढ । क्षत्रियकी ऐसी तैयारी चाहिये कि जिससे वह शीघ्रतासे आगे बढ सके। चढाईमें ढिलाई न रहे । ( मं. २ )

३ वृत्रं जघान= घेरनेवाले अथवा व्यूह बांधकर चढाई करनेवाले शत्रुका नाश करनेमें समर्थ क्षत्रिय हो । ( मं. ३ )

४ बलं बिभेद=शत्रुके बलका भेद करे, शत्रुकी सेनामें भेद उत्पन्न करे, शत्रुकी सेनाकी संघशक्ति नष्ट करे, उस शत्रुसेनाको तितर बितर करे । ( मं.३ )

५ शत्रून् ससहे=शत्रुका पराजय करे। शत्रुके हमलेको सहे अर्थात् शत्रुके हमलेसे पीछे न हटे। ( मं० ३ )

६ विरूढि ( आ विरूढि )=उत्तम राज्य शासन कर। राज्यशासन करना अपना कर्तव्य है ऐसा क्षत्रिय समझे। ( मं० ४ )

७ महते रणाय स्वयुग्भिः मत्स्व=बडे युद्धके लिये अपनी योजक शक्तियोंके द्वारा आनंदसे तैयार रहे। शत्रु झगडा करता है, तो उसको अपनी योजना और युक्तियोंसे दूर करे। ( मं०४)

८ अहिं अहन् = शत्रुका नाश करे ॥ (मं० ५)

९ पर्वतानां वक्षणाः अभिनत् = पर्वतों के उपरके घने जंगल तोड कर शत्रु छिप कर रहनेके स्थान हटा देवे। अथवा वहांसे बहनेवाले नदी प्रवाह खुले करे। (मं० ५ )

१० अपः अनु ततर्द = जलके प्रवाह शत्रुके अधिकार में हों तो उनको सबके लिये खुले करे। (मं० ५)

११ पर्वते शिश्रियाणं अहिं अहन् = पहाडियोंका आश्रय करके लडनेवाले शत्रुका नाश करे। (मं० ६)

१२ अस्मै त्वष्टा स्वर्यं वज्रं ततक्ष = इसके लिये लुहार तीक्ष्ण शस्त्रास्त्र तैयार करके दे। अथवा राजा अपने कारीगरोंको शस्त्र तैयार करनेके काम में नियुक्त करे और आवश्यक शस्त्रास्त्र तैयार करके लें। (मं०६)

१३ सायकं वज्रं आ अदत्त = बाण और वज्र आदि शस्त्र हाथमें लेवे। (मं० ७)

१४ अहीनां प्रथमजां एनं अहन् = बढनेवाले शत्रुके मुख्य मुख्य वीरोंका अर्थात् सेनानायकोंका नाश करे। (मं० ७)

ये वाक्य क्षत्रियके कर्तव्य बता रहे हैं। इनकी विशेष व्याख्या करनेकी आवश्यकता नहीं है, क्योंकि ये वाक्य स्वयं स्पष्ट हैं और थोडेसे मननसे इनका आशय ध्यानमें आ सकता है।

अब राज्यशासन विषयक कर्तव्योंकी सूचना करने वाले वाक्योंको देखिये—

## राज्य शासन।

१ मित्रः—प्रजाओंका मित्र बन कर राजा राज्य करे। कभी शत्रु बनकर राज्य न करे। ( मंत्र ३ )

२ हवं श्रुधि, गिरः जुषस्व —पुकार सुन, वाणीका स्वीकार कर अर्थात् प्रजाकी आवाज श्रवण कर। प्रजाकी इच्छाका आदर कर। ( मंत्र. ४ )

३ अपः अज्ञः समुद्रं अवजग्मुः— समुद्रतक बहने वाले नहर चलावे और उससे कृषिकी सहायता करे। ( मं. ६ )

इस प्रकारका राज्यशासन केवल प्रजाके हितकी वृद्धि करनेके लिये जो क्षत्रिय करता है, उसीकी प्रजा प्रशंसा करती है, इस विषयमें निम्न लिखित मंत्र भाग देखिये—

## प्रजासे सन्मान।

१ त्वा मदाः सुवाचः उप अगुः— तेरे पास हर्षकी उत्तम वाणी पहुंचती है अर्थात् हर्षित और आनंदित हुई प्रजा उसकी उत्तम वाणीसे प्रशंसा करती है। कृतज्ञ-तासे संमान करती है। मानपत्र अर्पण करती है ( मं. २ )

प्रजा आनंदित होनेके पश्चात् ही उत्तम राजाकी इस प्रकार प्रशंसा कर सकती है। अन्यथा त्रस्त हुई प्रजा राजाकी निंदा या राजाका द्रोह करती रहेगी। इस प्रकार राजाके अथवा क्षत्रियके राष्ट्रीय कर्तव्य क्या हैं, इस विषयमें इस सूक्तने उपदेश दिया है। यहां ऊपर जो वाक्य उद्धृत किये हैं, उनमें अर्थकी सुबोधताके लिये शब्दोंके अर्थोंका पुरुषव्यत्यय करके थोडासा परिवर्तन जानबूझ कर किया है। यह बात संस्कृतज्ञ पाठक स्वयं जान सकते हैं। इतना परिवर्तन इस प्रकारके स्पष्टीकरणमें आवश्यकही होता है। इसलिये इस विषयमें कुछ न लिखकर अब क्षत्रियका व्यक्ति गत आचार भोग आदि कैसा रहना चाहिये इस विषयमें इस सूक्तका उपदेश देखते हैं —

## भोग।

१ सुतस्य मधोः मदाय पिब— सोमादि वनस्पतिसे निचोडे मधुर रसका पान हर्षके लिये कर। ( मं० १ )

इस विधानमें मधुर रसका पान करनेका उपदेश है। यही मधुपर्क प्राशन है। वन-स्पतिमें सोम मुख्य है। इसका ग्रहण करनेसे अन्य आरोग्य और हर्षवर्धक वनस्पतियों का ग्रहण स्वयं हुआ है। इस सूक्तके सप्तम मन्त्रमें सोम का नाम है और वही इस मंत्रसे संबंधित है। इस सूक्तमें इसके उल्लेख निम्न लिखित हैं —

२ सुतस्य मधोः जठरं पृणस्व। ( मं० २ )

३ सुतासः त्वा कुक्षीः आविशन्तु। ( मं० ४ )

४ सुतस्य सोमं त्रिकद्रुकेषु अपिबत्। ( मं० ७ )

इन मंत्र भागोंका भी वही भाव है। (२) सोम रससे पेट भर दे। (३) सोम रस से दोनों कुक्षियां भर दे, (४) निचोडा सोम रस तीन बर्तनों द्वारा तीन स्थानोंमें बैठ कर दिनमें तीन वार पिओ। यह सोम रस मधुर रुचिवाला, हर्ष और उत्साह वर्धक, थकावटको दूर करने वाला, दीर्घ आयुष्य देने वाला, बुद्धि बढाने वाला, और रोग बीजोंको शरीरसे हटाने वाला है।

## सोम और मद्य।

वेद प्रणालीके अनभिज्ञ लोग सोम को शराब मानते हैं, वे इतनी भूल करते हैं, कि उससे अधिक भूल कोई भी कर नहीं सकता। सोम, सुरा, वारुणी, आसव, अरिष्ट, मद्य और शराब ये शब्द समानार्थक नहीं हैं। मद्य और शराब ये शब्द समानार्थक हो गये हैं और सुरा शब्द भी उनमें संमिलित हुआ है, यह बात हमें पता है। इसलिये हम कहते, हैं कि इन शब्दोंका आशय पाठक अवश्य स्मरण रखें-

१ सोम = सोम वल्लीका रस, जो दूध, मधु ( शहद ), मिश्री, भूने धान्यका आटा, दही आदि अनेक पदार्थोंके मिश्रणके साथ अच्छा स्वादिष्ट पेय बनाकर पीया जाता है और गौ आदि पशुओं को भी पिलाया जाता है। यह वनस्पतियोंका केवल रस होता है। इसके गुण ऊपर दिये हैं।

२ सुरा = किसी रसकी भांप बना कर फिर उसका शीतता देकर रस बनाया जाय, तो उसका यह नाम है। (Distilled Water) पानीकी भांप बनाकर फिर उस भांप का पानी बन जानेसे भी उस जलका यह नाम होता है, वृष्टिजल का भी यही नाम उक्त कारण ही है, क्योंकि भूमि परके जलकी भांप होकर मेघ बनते हैं और उससे वृष्टि होती है। किसी भी रसकी इस प्रकार शुद्धि होती है। यह शुद्धिकी रीति है। आजकल इस रीतिसे शराब बनाते हैं,इसलिये इस नामकी खराबी हुई है, यह बात सामयिक है॥ वास्तव में संस्कृतका केवल सुरा शब्द उक्ताविधि से बनाये परिशुद्ध जल या रस का वाचक है।

३ वारुणी, अमरवारुणी=ये भी शब्द उक्त प्रकारके रसोंके या जलके वाचक हैं। इन पेयोंमें मादकता या दुर्गुण वास्तवमें नहीं है। परंतु आजकल इस रीतिसे शराब बनती है इसलिये ये सब नाम बुरे अर्थोंमें आजकल प्रयुक्त हुए हैं। प्राचीन समयमें भी क्वचित् बुरे और क्वचित् अच्छे अर्थोंमें इनका उपयोग दिखाई देता है।

४-५ आसव और अरिष्ट=ये नाम औषधि पेयोंके होते हैं। इनमें कुछ सडावट होनेके कारण मद्य उत्पन्न होना अपरिहार्य है, तथापि इनमें मद्यकी मात्रा प्रति शतक

दो भागके करीब होती है। इसलिये शराबमें इसकी गिनती नहीं होती।

अंग्रेज सरकारने इनकी जांच करके निश्चय किया है, कि यह मद्य नहीं है। इसीलिये देशी वैद्य ये आसव तथा अरिष्ट तैयार कर सकते हैं, अन्यथा सरकारी प्रतिबंध उनके पीछे लग जाता।

**६-७ मद्य और शराब मादक होनेसे निःसंदेह बुरे हानिकारक पेय हैं।**

पाठक इस विवरणसे समझ गये होंगे कि सोममें दोषकी कल्पना अथवा मद्यकी कल्पना यत्किंचित् भी नहीं हो सकती, दिनमें तीन वार रस निचोडा जाता है और उसी समय आहुतियां देकर पीया जाता है। सवेरे, दोपहरको और सायंकालको रस निचोडना और पीना होता है, उसका वर्णन इस सूक्तके सप्तम मंत्रमें आचुका है। इस लिये जो लोग सोमरस को सुरा मानते हैं वे ही उक्त मत मद्यकी धुंदमें कहते हैं, ऐसा यदि किसीने कहा तो वह अशुद्ध न होगा।

इस सूक्तमें क्षत्रियका भोजन वनस्पतिका मधुर रस है यह बात स्पष्टतासे कही है, जो शाकाहारकी पुष्टि करने वाली है।

## जीवन संग्राम।

वेदमें " महते रणाय " ये शब्द वारंवार आते हैं। " बडा युद्ध " चल रहा है, सावध रहकर अपना कर्तव्य करो, यह वेदका उपदेश जीवन संग्राममें रहनेवाले मनुष्य मात्रको मार्ग दर्शक है। प्रत्येक मनुष्य सदा युद्धभूमिपर खडा है, किसी न किसी प्रकारके युद्धमें संमिलित हुआ है, उसकी इच्छा हो या न हो उसको युद्धमें रहना ही पडता है, फिर वह भागकर कहां जाय? इस लिये उसको अपने युद्धका स्वरूप जानना चाहिये और उस संबंधसे उत्पन्न होनेवाला अपना कर्तव्य अवश्य करना चाहिये। अन्यथा उसका जन्म निरर्थक हो जायगा। चाहे वह अहिंसावृत्तिसे युद्ध करे या हिंसा वृत्तिसे करे, युद्धके विना उसकी स्थिति नहीं है और इस युद्धमें विजय कमाने के विना उसकी उन्नति नहीं है। यह हुई सब मनुष्योंकी बात, क्षत्रिय की तो पूछनाही क्या है, उसका जीवन ही युद्ध रूप है, उसको युद्ध तो अनिवार्य है।

इस प्रकार यह सूक्त क्षात्र धर्मका उपदेश करता है। पाठक इसका मनन करनेके समय प्रथम काण्डके २, १५, १९, २१, २८, २९, इन सूक्तोंको भी ध्यानमें रखें।

( यहां प्रथम अनुवाक समाप्त हुआ )

# ब्राह्मण धर्मका आदेश ।

[ ६ ]

[ ऋषिः— शौनकः सम्पत्कामः । देवता—अग्निः ]

समास्त्वाग्न ऋतवो वर्धयन्तु संवत्सरा ऋषयो यानि सत्या ।
सं दिव्येन दीदिहि रोचनेन विश्वा आ भाहि प्रदिशश्चतस्रः ॥ १ ॥
सं चेध्यस्वाग्ने प्र च वर्धयेममुच्च तिष्ठ महते सौभगाय ।
मा ते रिषन्नुपसत्तारो अग्ने ब्रह्माणस्ते यशसः सन्तु मान्ये ॥ २ ॥
त्वामग्ने वृणते ब्राह्मणा इमे शिवो अग्ने संवरणे भवा नः ।
सपत्नहाग्ने अभिमातिजिद्भव स्वे गये जागृह्यप्रयुच्छन् ॥ ३ ॥
क्षत्रेणाग्ने स्वेन सं रभस्व मित्रेणाग्ने मित्रधा यतस्व ।
सजातानां मध्यमेष्ठा राज्ञामग्ने विहव्यो दीदिहीह ॥ ४ ॥
अति निहो अति सृधोऽत्यचित्तीरति द्विषः ।
विश्वा ह्यग्ने दुरिता तर त्वमथास्मभ्यं सहवीरं रयिं दाः ॥ ५ ॥

अर्थ— हे अग्ने! ( समाः ऋतवः संवत्सराः ) मास ऋतु और वर्ष; ( ऋषयः ) ऋषि लोग तथा ( यानि सत्या ) जो सत्यधर्म हैं वे सब ( त्वा वर्धयन्तु ) तुझे बढावें। ( दिव्येन रोचनेन ) दिव्य तेजसे ( सं दीदिहि ) उत्तम प्रकार प्रकाशित हो और ( विश्वाः चतस्रः प्रदिशः ) सब चारों दिशाओं में ( आ भाहि ) प्रकाशित हो ॥ १ ॥ हे अग्ने! ( सं इध्यस्व ) उत्तम रीतिसे प्रज्वलित हो ( च इमं प्र वर्धय ) और इस को बहुत बढाओ। ( च महते सौभगाय उत्तिष्ठ ) बडे ऐश्वर्य के लिये उठकर खडा रह। हे अग्ने! ( ते उपसत्तारः ) तेरे उपासक ( मा रिषन् ) नष्ट न हों। और ( ते ब्रह्माणः ) तेरे पास रहनेवाले ब्राह्मण ( यशसः सन्तु ) यशसे युक्त हों ( मा-अन्ये ) दूसरे नहीं ॥ २ ॥ हे अग्ने! ( इमे ब्राह्मणाः त्वा वृणते ) ये ब्राह्मण तेरा स्वीकार करते हैं। हे अग्ने! ( नः संवरणे शिवः भव ) हमारे स्वीकार

में तू शुभ हो। हे अग्ने! ( सपत्नहा अभिमातिजित् भव ) वैरियोंका नाश करने वाला तथा अभिमानियोंको जीतनेवाला हो, तथा (अ-प्रयुच्छन्) भूल न करता हुआ ( स्वे गये जागृहि ) अपने घरमें जागता रह ॥ ३ ॥ हे अग्ने! ( स्वेन क्षत्रेण ) अपने क्षात्रतेजसे ( सं रभस्व ) उत्तम प्रकारसे उत्साहित हो। हे अग्ने! ( मित्रेण मित्रधा यतस्व ) अपने मित्रके साथ मित्रकी रीतिसे व्यवहार कर। हे अग्ने! ( सजातानां मध्यमे-स्थाः ) सजातीयोंकी मंडली में मध्यस्थानमें बैठनेवाला हो कर ( राज्ञां वि-हव्यः ) क्षत्रियोंके बीचमें भी विशेष आदरसे बुलाने योग्य होकर ( इह दीदिहि ) यहां प्रकाशित हो ॥ ४ ॥ हे अग्ने! ( निहः अति ) मारपीट करनेके भावका अतिक्रमण कर, (स्रुधः अति) हिंसक वृत्तियोंका अतिक्रमण कर, ( अ-चित्तीः अति ) पापी वृत्तियोंका अतिक्रमण कर, ( द्विषः अति ) द्वेष भावोंका अतिक्रमण कर। हे अग्ने! ( विश्वा दुरिता तर ) सब पापवृत्तियोंको पार कर। ( अथ त्वं ) और तू ( अस्मभ्यं ) हम सबके लिये ( सहवीरं रयिं दाः ) वीर पुरुषोंके साथ रहने वाला धन दे ॥ ५ ॥

भावार्थ— हे तेजस्वी ब्रह्म कुमार! महिने ऋतु और वर्ष अर्थात् काल, ऋषि लोग अर्थात् तत्त्वदर्शी विद्वान् और जो सब सत्यधर्म नियम हैं वे सब तुझे बढावें, इस प्रकार दिव्य तेजसे युक्त होकर तू सब दिशाओंमें अपना प्रकाश फैला दे ॥ १ ॥ तेजस्वी होकर तू इस सबको वृद्धिंगत कर और बडा सौभाग्य अर्थात् ऐश्वर्य प्राप्त करनेकी तैयारी करके उठ कर खडा हो और तेरे कारण तेरे साथी दुर्दशाको कभी प्राप्त न हों, इतनाही नहीं परंतु तेरे सम्बन्धमें आने वाले ज्ञानी लोग यशसे युक्त बनें और ऐसा कभी न हो कि तेरे साथी तो दुर्दशामें जांय और तेरी गलतीसे दूसरे लोग उन्नति प्राप्त करें ॥ २ ॥ ये ज्ञानी लोग तेरा सन्मानसे स्वीकार करते हैं, इस लिये तू शुभ विचार वाला हो। तेरे जो भी वैरी हों और जो तेरे साथ स्पर्धा करने वाले हों, उनको जीत कर तू आगे बढ और कभी भूल न करतेहुए अपने स्थानमें जागता रह ॥ ३ ॥ अपना बल बढाकर सदा उत्साह धारण कर, मित्रके साथ मित्रके समान सीधा व्यवहार कर, अपनी जाती में प्रमुख स्थानमें बैठनेका अधिकार प्राप्त कर, इतनाही नहीं परंतु राजा लोग भी सलाह पूछनेके लिये तुम्हें आदरसे बुलावें ऐसी तू अपनी योग्य

ता बढा और यहां तेजस्वी बन ॥ ४ ॥ मारपीट अथवा घातपातके भाव दूर कर, नाशक या हिंसक वृत्ति हटा दे, पापवासनाओं को अपने मनसे हटा दे, द्वेष भावोंको समीप न कर, तात्पर्य सब हीन वृत्तियोंके परे जाकर अपने आपको पवित्र बनाओ,और हमारे लिये ऐसी संपत्ति लाओ, कि जिसके साथ सदा वीरभाव होते हैं ॥ ५ ॥

## अग्निका स्वरूप ।

अथर्ववेद काण्ड १ सू० ७ की व्याख्यानके प्रसंगमें "अग्नि कौन है" इस प्रकरणमें अग्नि पद ब्राह्मण अर्थात् ज्ञानी पुरुष का वाचक है यह बात विशेष स्पष्ट की है। पाठक कृपा करके वह प्रकरण यहां अवश्य देखें । उस प्रकरणसे अग्निका स्वरूप स्पष्ट होगा तत्पश्चात अग्निका वर्णन करते हुए इस सूक्तने जो शब्द प्रयोग किये हैं उनका विचार देखिये–

१ हे अग्ने! त्वं सजातानां मध्यमेष्ठाः राज्ञां विहव्यः इह दीदिहि॥ (मं०४)

" हे अग्ने ! तू अपनी जातिमें मध्य स्थानमें बैठनेकी योग्यता धारण करनेवाला और राजा महाराजाओं द्वारा विशेष आदरसे बुलाने योग्य होकर यहां प्रकाशित हो।"

यह वाक्य इस मंत्रमें या इस सूक्तमें प्रतिपादित अग्नि केवल आग ही नहीं है, परंतु वह मनुष्यरूप है यह बात सिद्ध करता है । " स्वजातिकी सभामें प्रमुख स्थान में बैठनेवाला ( सजातानां मध्यमेष्ठाः ) " ये शब्द तो निःसंदेह उसका मनुष्य होना सिद्ध करते हैं । तथा इसी मंत्रके " (राज्ञां विहव्यः) राजाओं या क्षत्रियों द्वारा विशेष प्रकारसे बुलाने योग्य " ये शब्द उसका क्षत्रियजाति से भिन्न जातीय होना भी अंश मात्रसे सूचित करते हैं । क्षत्रिय जातिसे भिन्न ब्राह्मण, वैश्य, शूद्र और निषाद ये चार जातियां हैं । क्या कभी क्षत्रिय अपनेसे निचली जातीका सहसा वैसा समादर कर सकते हैं ? इस प्रश्न का मनन करनेसे यहां इसका संभव दीखता है, कि यहां जिसका वर्णन हुआ है वह ब्राह्मण वर्णका मनुष्य ही होगा । अर्थात् इस सूक्तका अग्नि शब्द ब्राह्मण वाचक है । यह बात अथर्ववेद प्रथम काण्ड सू० ७ की व्याख्याके प्रसंगमें बताया है और उसी बातकी सिद्धि इस सूक्त के इस वाक्य द्वारा होगई है । इस प्रकार यहांका अग्नि शब्द ब्राह्मण का वाचक है, किंवा यह कहना अधिक सत्य होगा, कि " ब्राह्मण कुमार " का वाचक है । ब्राह्मण कुमार को इस सूक्त द्वारा बोध दिया है । वेदमें अग्नि देवताके सूक्तों द्वारा ब्राह्मणधर्म और इन्द्र देवताके सूक्तोंद्वारा क्षत्रियधर्म विशेषतया बताया जाता है, यह बात पाठकोंने इस समय तक कई वार देखी है, इस लिये अब इस विषयमें अधिक कहनेकी आवश्यकता नहीं है। अब अग्नि शब्दका यह भाव ध्यानमें

धारण करके इस सूक्तके वाक्य देखिये–

## दीर्घ आयुष्य।

१ हे अग्ने! त्वा समाः ऋतवः संवत्सराः च वर्धयन्तु–हे ब्राह्मण कुमार! हे बालक! महिने ऋतु और वर्ष तेरा संवर्धन करें अर्थात् उत्तम दीर्घ आयुष्यसे युक्त हो। योगादि साधनोंसे ऐसा यत्न कर कि तेरी आयु दिन के पीछे दिन, मासके पीछे मास, ऋतुके पीछे ऋतु और वर्षके पीछे वर्ष इस प्रकार बढती रहे। ( मं० १ )

## ज्ञान प्राप्ति।

२ ऋषयः त्वा वर्धयन्तु — ऋषिलोग विद्याके उपदेश से तुझे बढावें। अर्थात् ऋषि प्रणालीके अनुसार अध्ययन करता हुआ तू ज्ञानी बन। [ मं० १ ]

## सत्यनिष्ठा।

३ यानि सत्यानि तानि त्वा वर्धयन्तु–जो सब सत्य धर्म नियम हैं, वे सब तुझे बढावें। अर्थात् तू सत्य धर्मनियमोंका उत्तम प्रकारसे पालन कर और सत्यके बलसे बलवान् हो। सत्यपालनसे ही आत्मिक बल बढता है। ( मं० १ )

## अपने तेजका वर्धन।

४ दिव्येन रोचनेन संदीदिहि—दिव्य तेजसे पहिले स्वयं प्रकाशमान हो। पूर्वोक्त तीनों उपदेशों द्वारा तीन बल बढानेकी सूचना मिली है, ( १ ) दीर्घ आयुष्य और नीरोग शरीरसे शारीरिक बल, (२) ऋषि प्रणालीके अध्ययनसे ज्ञानका बल और (३)सत्यपालनसे आत्मिक बलकी प्राप्ति होती है। इन तीनोंका मिल कर जो तेज होता है वह दिव्य तेज कहलाता है। यह दिव्य तेज सबसे प्रथम अपने अंदर बढाना चाहिये, जिससे यह दिव्य तेज दूसरोंको देनेका अधिकार अपने अंदर आ सकता है। ( मं० १ )

## तेजका प्रकाश।

५ विश्वाः चतस्रः प्रदिशः आभाहि—सब चारों दिशाएं प्रकाशित करो। उक्त तीन तेजोंसे स्वयं युक्त होकर चारों दिशाओंमें रहनेवाले मनुष्योंको उक्त तेजोंसे तेजस्वी करो, अर्थात् ऐसे उपाय करो, कि जिससे चारों दिशाओंमें रहनेवाले मनुष्य उक्त तीन दिव्य तेजोंसे युक्त बनें। स्वयं तेजस्वी होनेके पश्चात् दूसरोंको प्रज्वलित करना आवश्यक है। अर्थात् स्वयं दीर्घायु और बलवान बनकर उसकी सिद्धिके मार्ग दूसरोंको बताओ, स्वयं ज्ञानी बनकर दूसरोंको ज्ञानी करो और स्वयं सत्यनिष्ठासे आत्मिक शक्ति युक्त होकर दूसरोंमें आत्मिक बल बढाओ। ( मं० १ )

६ सं इध्यस्व, इमं प्रवर्धय च -- स्वयं प्रदीप्त हो और इसको भी बढाओ। पहिले स्वयं प्रदीप्त होते रहो और पश्चात् दूसरोंको प्रदीप्त करो । (मं० २ )

## ऐश्वर्य प्राप्ति ।

७ महते सौभगाय उत्तिष्ठ- बडे ऐश्वर्यके लिये उठकर खडा रह, अर्थात् बडा ऐश्वर्य प्राप्त करनेके लिये आवश्यक पुरुषार्थ प्रयत्न करनेके उद्देश्यसे अपने आपको सदा उत्साहित और सिद्ध रखो । ( मं० २ )

## स्वपक्षीयोंकी उन्नति ।

८ ते उपसत्तारः मा रिषन् — तेरा आश्रय करनेवाले बुरी अवस्थामें न गिरें । तेरा पक्ष लेनेवालोंकी, तेरे अनुगामी होकर कार्य करनेवालोंकी अवनति न हो। तू ऐसा यत्न कर कि जिससे तेरे अनुगामी दुर्गतिको न प्राप्त हों ।( मं० २ )

९ ते ब्रह्माणः यशसः सन्तु, अन्ये मा = तेरे साथ रहने वाले ज्ञानी जन यशस्वी हों, अन्य न हों। अर्थात् तेरे साथ रहने वाले लोग यशके भागी बनें, परंतु ऐसा कभी न हो कि तेरे साथ वाले लोग तेरी त्रुटीके कारण आपत्तिमें पडें, और तेरी गलतीके कारण तेरे प्रतिपक्षी ही सुख भोगें। तेरी गलतीका लाभ शत्रु न उठावें, अतः सावधानीसे अपना कार्य करते हुए स्वपक्षियोंका यश बढाओ। ( मं० ३ )

१० इमे ब्राह्मणाः त्वां वृणते । नः संवरणे शिवः भव --- ये ज्ञानी तुझे चुनते हैं, इस चुनावमें तू सबके लिये कल्याणकारी हो। तू सदा जनताका हित करनेवाला हो जिससे सब ज्ञानी लोग विश्वास पूर्वक तेरा ही स्वीकार करें। जनताका हितकारी हो कर जनताका विश्वास संपादन कर । ( मं० ३ )

११ सपत्नहा अभिमातिजित् भव = प्रतिपक्षीका पराजय कर अर्थात् तू उन विरोधियोंको अपने ऊपर आक्रमण करने न दो । ( मं० ३ )

## अपने घरमें जागना ।

१२ अप्रयुच्छन् स्वे गये जागृहि- गलती न करता हुआ अपने घरमें जागता रह । अपना घर "शरीर, घर, समाज, जाती, राष्ट्र" इतनी मर्यादा तक विस्तृत है । हर एक घरमें जाग्रत रहना अत्यावश्यक है। घरका स्वामी जाग्रत न रहा तो शत्रु घरमें घुमेंगे और स्वामी को ही घरसे निकाल देंगे। इस लिये अपने घरकी रक्षा करने के उद्देश्यसे घरके स्वामीको सदा जागते रहना चाहिये। ( मं० ३ )

## उत्साहसे पुरुषार्थ।

१३ स्वेन क्षत्रेण संरभस्व=अपने क्षात्र तेजसे उत्साह पूर्वक पुरुषार्थ आरंभ कर। शत्रुका प्रतिकार करनेका बल अपने में बढाकर उस बलसे अपने पुरुषार्थका आरंभ कर। ( मं० ४ )

## मित्रभाव।

१४ मित्रेण मित्रधा यतस्व— मित्रके साथ मित्रके समान व्यवहार कर। मित्रके साथ कपट न कर। ( मं० ४ )

१५ सजातानां मध्यमेष्ठाः भव- स्वजातीयों के मध्यमें- अर्थात् प्रमुख स्थानमें बैठनेकी योग्यता प्राप्त कर। अर्थात् स्वजातीमें तेरी योग्यता हीन न समझी जावे। स्वजाती-के लोग तेरा नाम आदर पूर्वक लें। ( मं० ४ )

१६ राज्ञां वि-हव्यः दीदिहि-क्षत्रियों अथवा राजाओंकी सभामें विशेष आदरसे बुलाने योग्य बन और प्रकाशित हो। अर्थात् केवल अपनी जाती में ही आदर पानेसे पर्याप्त योग्यता हो चुकी ऐसा न समझ, परंतु राज्यका कार्यव्यवहार करनेवाले क्षत्रिय भी तुझे आदरसे बुलावें, इतनी योग्यता प्राप्त कर। (मं० ४ )

## चित्तवृत्तियोंका सुधार।

१७ निहः स्त्रधः अचित्तीः द्विषः अति तर – झगडा करनेकी वृत्ति, हिंसाका भाव, पाप वासना और द्वेष करनेका स्वभाव दूर कर। अर्थात् इन दुष्ट मनोभावोंको दूर कर और अपने आपको इनसे दूर रख। ( मं० ५ )

१८ विश्वा दुरिता तर—सब पाप भावोंको दूर कर। पाप विचारोंसे अपने आप-को दूर रख। ( मं० ५ )

१९ त्वं सहवीरं रयिं अस्मभ्यं दाः- तू वीरभावोंसे युक्त धन हम सबको दे। अर्थात् हमें धन प्राप्त कर और साथ साथ धनकी रक्षा करनेकी शक्ति भी उत्पन्न कर। हरएक मनुष्य धन कमाने और धनकी रक्षा करनेका बल भी बढावे, अन्यथा उक्त बलके अभावमें प्राप्त किया हुआ धन पास नहीं रहेगा।

इस सूक्तमें उन्नीस वाक्य हैं। हर एक वाक्य का भाव ऊपर दिया है। प्रत्येक वाक्य का भाव इतना सरल है कि उसकी अधिक व्याख्या करनेकी आवश्यकता नहीं है। पाठक थोडासा मनन करेंगे तो उनको इस सूक्त का दिव्य उपदेश तत्काल ध्यानमें आजायगा। इस सूक्तका प्रत्येक वाक्य हृदयमें सदा जाग्रत रखने योग्य है।

# अन्योक्ति अलंकार।

अग्निका वर्णन या अग्निकी प्रार्थना करनेके मिषसे ब्राह्मण कुमारको उन्नतिके आदेश किस अपूर्व ढंगसे दिये हैं, यह वेदकी आलंकारिक वर्णन करनेकी शैली यहां पाठक ध्यानसे देखें। यहां अन्योक्ति अलंकार है। अग्निके उद्देश्यसे ब्राह्मण कुमारको उन्नतिका उपदेश किया है।

ज्ञानी मनुष्यके हृदयकी वेदीमें जो अग्नि जलते रहना चाहिये, वह इस सूक्तमें पाठक देखें। यदि इस सूक्तके अग्नि पदका अन्योक्ति द्वारा बोध होने वाला अर्थ ठीक प्रकार ध्यानमें न आया, तो सूक्तका अर्थ ही ठीक रीतिसे ध्यानमें नहीं आसकता। और जो केवल आग के जलनेका भावही यहां समझेंगे, वे तो इस सूक्तसे योग्य लाभ कभी प्राप्त नहीं कर सकते।

## अरणियोंसे अग्नि।

दो अरणियों—लकडियों—के संघर्षण से अग्नि उत्पन्न होता है। यज्ञमें इसी प्रकार अग्नि उत्पन्न करते हैं। अलंकारसे (अधर अरणि) नीचे वाली लकडी स्त्रीरूप और (उत्तर-अरणि) ऊपरवाली लकडी पुरुषरूप मानी जाती है और उक्त अरणियोंसे उत्पन्न होनेवाला अग्नि पुत्र रूप माना जाता है। इस अलंकार से देखा जाय तो अग्नि पुत्ररूप है।




यदि इस सूक्तमें सामान्यतया बालकोंको अग्नि रूप मानाजाय और उन सबको इस सूक्तने उन्नतिका मार्ग बताया है ऐसा माना जाय, तो भी सामान्य रीतिसे चल सकता है। परंतु विशेष कर यहां का उपदेश ब्राह्मण कुमार के लिये है, इसके कारण पहिले बताये ही हैं। इस सूक्तके साथ प्रथम काण्डके ७ वें सूक्तका भी मनन कीजिये।

[सूचना- यजुर्वेद अ० २७ में इस सूक्तके पांचों मंत्र १–३, ५,६ इस क्रमसे आगये हैं। कुछ शब्दोंका पाठ भिन्न है तथापि अर्थमें विशेषसी भिन्नता नहीं है, इस लिये उनका विचार यहां करनेकी आवश्यकता नहीं है]

# शाप को लौटा देना ।

[ ७ ]

[ ऋषिः—अथर्वा । देवता-भैषज्यं, आयुः, वनस्पतिः ]

अघद्विष्टा देवजाता वीरुच्छपथयोपनी ।
आपो मलमिव प्राणैक्षीत्सर्वान् मच्छपथाँ अधि ॥ १ ॥
यश्च सापत्नः शपथो जाम्याः शपथश्च यः
ब्रह्मा यन्मन्युतः शपात् सर्वं तन्नो अधस्पदम् ॥ २ ॥
दिवो मूलमवततं पृथिव्या अध्युत्ततम् ।
तेन सहस्रकाण्डेन परि णः पाहि विश्वतः ॥ ३ ॥
परि मां परि मे प्रजां परि णः पाहि यद्धनम् ।
अरातिर्नो मा तारीन्मा नस्तारिषुरभिमातयः ॥ ४ ॥
शप्तारमेतु शपथो यः सुहार्त् तेन नः सह ।
चक्षुर्मन्त्रस्य दुर्हार्दः पृष्टीरपि शृणीमसि ॥ ५ ॥

अर्थ—( अघ-द्विष्टा ) पाप का द्वेष करने वाली, ( देव-जाता ) देवों के द्वारा उत्पन्न हुई ( शपथ-योपनी वीरुत ) शाप को दूर करने वाली औषधि ( सर्वान् शपथान् ) सब शापोंको ( मत् ) मुझसे ( अधि-प्र अनैक्षीत ) धो डालती है ( आपः मलं इव ) जल जैसा मलको धो डालता है ॥ १ ॥ ( यः च सापत्नः शपथः ) जो सपत्नोंका शाप, ( यः च जाम्याः शपथः ) और जो स्त्री का दिया शाप है तथा ( यत् ब्रह्मा मन्युतः शपात ) और जो ब्रह्मज्ञानी क्रोधसे शाप देवे ( तत सर्वं नः अधस्पदं ) वह सब हमारे नीचे हो जावे ॥ २ ॥ ( दिवः मूलं अवततं ) द्युलोकसे मूल नीचे आया है और ( पृथिव्याः अधि उत्ततं ) पृथ्वीसे ऊपर को फैला है, ( तेन सहस्रकाण्डेन ) उस सहस्र काण्डवालेसे ( नः विश्वतः परि पाहि ) हमारी सब ओर से रक्षा कर ॥ ३ ॥ (मां परि पाहि)मेरी रक्षा कर, (मे प्रजां परि) मेरे संतानोंकी रक्षा कर, (नः यत् धनं परि पाहि) हमारा जो धन है उसकी रक्षा कर । (अ-रातीः नः मा तारीत्) अनुदार शत्रु हमसे आगे न बढे और ( अभिमातयः नः मा तारिषुः ) दुष्ट दुर्जन हमको पीछे न रखें ॥ ४ ॥ ( शपथः शप्तारं एतु ) शाप शाप देनेवाले के पास ही वापस चलाजावे ।

( यः सुहार्त् तेन सह नः ) जो उत्तम हृदय वाला है उसके साथ हमारी मित्रता हो। ( चक्षुः + मंत्रस्य दुर्हार्दः) आंखोंसे बुरे इशारे देने वाले दुष्ट मनुष्यकी ( पृष्टीः अपि शृणामसि ) पसलियां ही हम तोड देते हैं ॥ ५॥

भावार्थ—यह वनस्पति पापवृत्तिको हटाने वाली, दिव्य भावोंको बढाने वाली, क्रोधसे शाप देनेकी प्रवृत्तिको कम करने वाली है, यह औषधी शाप देनेके भावको हमसे दूर करे जैसे जल मलको दूर करता है॥ १॥ सापत्न भाईयोंसे, बहिनोंसे, स्त्रीपुरुषोंसे अथवा विद्वान् मनुष्योंके क्रोधसे जो शाप दिया जाता है वह इससे दूर हो॥ २॥ इस वनस्पति का मूल तो द्युलोकसे यहां आया है जो पृथ्वीके ऊपर उगा है; इस सहस्रों काण्डवाली वनस्पतिसे हमारा बचाव सब प्रकारसे होवे॥ ३॥ मेरा, मेरी संतान का, तथा मेरे धन ऐश्वर्य आदिका इससे संरक्षण हो। हमारे शत्रु हम सबके आगे न बढें और हम उनके पीछे न रहें॥ ४॥ शाप देने वाले के पास ही उसका शाप वापस चलाजावे। जो उत्तम हृदय वाला मनुष्य हो उससे हमारी मित्रता हो। जो आंखों से बुरे इशारे करके फिसाद मचाने वाले दुष्ट हृदय के मनुष्य होते हैं उनको हम दूर करते हैं॥ ५॥

**शापका स्वरूप।** शाप को सब जानते ही हैं। गाली देना, आक्रोश करते हुए दूसरेका नाश होनेकी बात कह देना, बुरे शब्दोंका उच्चार करना इत्यादि सब घृणित बातें इस शापमें आती हैं। जिस प्रकार साधारण स्त्री पुरुष गालियां देते हैं, उसी प्रकार विद्यावान् मनुष्यभी क्रोधके समय बुरा भला कहते ही हैं। यह सब क्रोधकी लीला है। यदि क्रोध हट गया और उसके स्थानपर विचारी शांत स्वभाव आगया तो शाप देनेकी वृत्ति हट जायगी। इस लिये इस सूक्तमें "सहस्र काण्ड" नामक वनस्पति की प्रशंसा कहते हुए सूचित किया है कि, इस वनस्पतिके प्रयोगसे शाप देनेकी क्रोधी वृत्तिको दूर किया जाय।

**दूर्वाका उपयोग।** सहस्रकाण्ड वनस्पतिका प्रसिद्ध नाम "दूर्वा" है। जहां पानी होता है, उस स्थानपर इसकी बहुत उत्पत्ति होती है। हरएक काण्डसे अर्थात् जोडसे यह बढती रहती है। पित्तरोग, मूर्च्छा रोग, मस्तिष्ककी अशांति, मस्तिष्ककी गर्मी, उन्मादरोग आदिपर यह उत्तम हैं। इसके सेवनसे क्रोधकी उछल शांत होती है। इसका रस जीरा और मिश्रीके साथ पीया जाता है, चाहे गायके ताजे दूध के साथ पिया जाय। सिर संतप्त होनेके समय इसको पीस कर सिरपर घना लेप देनेसे भी मस्तक की गर्मी हट जाती है। इस लिये इस सूक्तमें कहा है कि यह वनस्पति शाप देनेकी क्रोधवृत्तिको कम

करती है अथवा इसके सेवन से क्रोध कम होता है।

प्रथम मंत्रमें इसके वर्णन के प्रसंगमें "( अघ-द्विष्टा ) पापका द्वेष करनेवाली" यह शब्द स्पष्ट बतारहा है, कि यह दूर्वा पापवृत्तिको भी रोकती है, अर्थात् अन्यान्य इंद्रियोंसे होनेवाले पाप भी इसके सेवनसे कम हो सकते हैं। मन ही शांत हो जानेसे अन्य इंद्रियां भी उन्मत्त नहीं होती, यह तात्पर्य यहां लेना है। काम क्रोध आदि दोष इसके सेवनसे कम होते हैं इसलिये संयम करनेकी इच्छा करनेवाले इसका सेवन करें। मन और इंद्रियोंके मलीन वृत्तिको यह दूर करती है। इसका सेवन करनेकी कई रीतियां हैं। इसका तैल या घृत बनाकर सिरपर मला जाता है, रस अंदर पीया जाता है, लेप ऊपर दिया जाता है। इस प्रकार वैद्य लोग इस विषयका अधिक विचार कर सकते हैं।

यह पाप विचारको मनसे हटाती है, मनको शांत करती है, मनका मल दूर कर देती है। पहिले और दूसरे मंत्रका यही आशय है। शाप देना, गाली देना, आदि जो वाचाकी मलिनताके कारण दोष उत्पन्न होता है, वह इसके प्रयोगसे मेरे पांवके नीचे दब जाय, अर्थात् उस दोषका प्रभाव मेरे ऊपर न हो। यह द्वितीय मंत्रका आशय है। दूसरेने गाली दी, या शाप दिया, तो भी उसका परिणाम मेरे मन पर न हो; और मेरे मनमें वैसा विचार कभी न आवे; यह आशय है पांवके नीचे दोषोंके दबजानेका।

तीसरे मंत्रमें, यह वनस्पति स्वर्गसे यहां आगई है और भूमिसे उगी है, वह पूर्वोक्त प्रकार मन की शान्ति की स्थापना करने द्वारा मेरी रक्षा करे, यह प्रार्थना है।

चतुर्थ मंत्रमें अपनी, अपनी संतान की और अपने धनादि ऐश्वर्यकी रक्षा इससे हो, यह प्रार्थना है। और शत्रु अपनेसे आगे न बढे, तथा हम शत्रुओंके पीछे न पडें, यह इच्छा प्रकट की गई है। इसका थोडासा स्पष्टीकरण करना चाहिये।

**मनोविकारोंसे हानि।** काम क्रोधादि उच्छृंखल होने वाली मनोवृत्तियां यदि संयमको प्राप्त न हुईं तो वह असंख्य आपत्तियां लाती हैं और मनुष्यका नाश उसके परिवार के साथ करती हैं। एक ही काम के कारण कितने परिवार उध्वस्त हो गये हैं, और समयपर एक क्रोधके स्वाधीन न रहने से कितने कुटुंब मिट्टीमें मिले हैं। तथा अन्यान्य हीन मनोवृत्तियोंसे कितने मनुष्योंका नाश हो चुका है, इस का पाठक मनन करें, और मनमें समझें कि, मनकी असंयमित वृत्तियां मनुष्यका कैसा नाश करती हैं। यदि उक्त औषधि मनको शांत कर सकती है, तो उससे परिवार और धनदौलतके साथ मनुष्यकी रक्षा कैसी हो सकती है, यह स्वयं स्पष्ट हो जाता है।

इसके प्रयोगसे मन शांत होता है, उछलता नहीं, और मन सुविचार पूर्ण होनेसे

मनुष्य आपत्तियों से बच जाता है। और इसी कारण मनुष्य आपका, अपने संतान का और अपने ऐश्वर्यका बचाव कर सकता है।

यदि मन पूर्ण सुविचारी हुआ, तो योग्य समयपर योग्य कर्तव्य करता हुआ मनुष्य आगे बढ जाता है और उन्नत होता जाता है। परंतु जो मनुष्य अशांत चञ्चल और प्रक्षुब्ध मनोवृत्तियों वाला होता है वह स्थान स्थानपर प्रमाद करता है और गिरता जाता है, इस प्रकार यह पीछे रहता है और इसके प्रतिपक्षी उसको पीछे रखते हुए आगे बढते जाते हैं। परंतु जो मनुष्य मनका संयम करता है, मनको उछलने नहीं देता, कामक्रोधादिकोंको मर्यादासे अधिक बहने नहीं देता, वह कर्तव्य करनेके समय गलती नहीं करता है; इस कारण सदा प्रतिपक्षियों को पीछे डालकर स्वयं उनके आगे बढता जाता है। चतुर्थ मंत्रका यह आशय पाठक देखें और खूब विचारें।

**शापको वापस करना।** पंचम मंत्रमें तीन उपदेश हैं और ये ही इस सूक्तमें गहरी दृष्टिसे देखने योग्य हैं। संपूर्ण सूक्तमें यही मंत्र अति उत्तम उपदेश दे रहा है। देखिये—

शपथः शप्तारं एतु ॥ ( मं. ५ )

" शाप शाप देनेवाले के पास वापस जावे ! " गाली गाली देनेवालेके पास वापस जावे !! यह किस रीतिसे वापस जाती है यह एक मानस शास्त्रके महान् शक्तिशाली नियमका चमत्कार है। मन एक बडी शक्तिशाली विद्युत् है। मनके उच्च नीच, भले या बुरे विचार उसी विद्युत्के न्यूनाधिक आन्दोलन या कंप हैं। " ये कम्प जहां पहुंचने के लिये भेजे जाते हैं, वहां पहुंचकर यदि लीन न हुए या कृतकारी न हुए; तो उसी वेगसे भेजने वाले के पास वापस आते आते हैं और उसी बलसे उसी भेजनेवालेका नाश करते हैं। " यह मानस शक्तिका चमत्कार है और गाली या शाप देनेवालेको इस नियमका अवश्य मनन करना चाहिये। इसका विचार ऐसा है—

१ एक " अ " मनुष्यने गाली, शाप, या दुष्टभाव " क " का नाश करनेकी प्रबल इच्छासे " क " मनुष्यके पास भेजे दिये,

२ यदि " क " भी साधारण मनोवृत्तिवाला मनुष्य रहा, तो उसके मनपर उनका परिणाम होता है उसका मन क्षुब्ध हो जाता है और वह भी फिर " अ " को गाली शाप या नाशक शब्द बोलने लगता है।

इस प्रकार एक दूसरे के शाप परस्परके ऊपर जाने लगे, तो दोनोंके मन समानतया दूषित होते हैं और समान रीतिसे पतित भी होते हैं, परंतु—

३ यदि "क" उच्च शांत मनोवृत्तिवाला मनुष्य रहा, तो " अ " से आये हुए नीच मनोवृत्तिके कंपोंको अपने मनमें रहनेके लिये स्थान नहीं देता; इसलिये आधार न मिलनेके कारण वे विकारके भाव लौटकर वापस होते हैं और वे सीधे भेजने वाले "अ" के पास जाते हैं। और उसका मन उसी जातीका होनेके कारण वे वहां स्थान पाते हैं।

इस प्रकार कुविचार वापस जानेसे चमत्कार यह हो जाता है कि, प्रथमसे कुविचार भेजनेवाले " अ " का दुगणा नाश हो जाता है। पहिले जब कुविचार उत्पन्न हुए उस समय उसका नाश हुआ ही था, और इस प्रकार उसके ही कुविचार बाहर स्थान न पाते हुए जब वापस होकर उसीके पास पहुंचते हैं, तब फिर उसका और नाश होता है। एकही प्रकारके कुविचार दोवार उसके मनमें आघात करनेके कारण उसका दुगणा नाश हो जाता है। परंतु जो सज्जन शांतिसे अपने अंदर समता धारण करता हुआ, बाहरके कुविचार अपने मनमें आये तो भी स्थिर होने नहीं देता और उनको वापस भेजता है, वह अपना मन अधिकाधिक दृढ करता है। इसलिये इस शांत मनुष्यका कल्याण होता है।

पाठक इससे जान गये होंगे कि, बुरे विचारकी लहरें वापस भेजनेसे अपनी उन्नति कैसी होती है और प्रतिपक्षी की दुगणी अवनति किस कारण होती है। इस पंचम मंत्रमें इसी कारण कहा है कि, यदि किसीको अपनी उन्नति करनेकी अभिलाषा हो, तो उसको "शाप वापस करनेकी विद्या" अवश्य जानना चाहिये। अपने मनको पवित्र और सुदृढ बनानेका यही उपाय है। पाठक इसका खूब विचार करें और शाप वापस करनेका बहुत अभ्यास करें; तथा स्वयं कभी किसी भी कारण किसीको शाप गाली अथवा बुरे विचार न भेजें। क्योंकि यदि वे कुविचार वापस आगये तो प्रतिपक्षिकी अपेक्षा वे अपना ही अधिक अहित करेंगे। पाठको ! मनःशक्तिका यह नियम ठीक तरह ध्यानमें रखिये। यह नियम इस पंचम मंत्रके प्रथम चरणसे सूचित होगया है। जो इसको ठीक तरह समझेंगे, वेही अपने कल्याणका साधन कर सकेंगे।

**योग्य मित्र।** मित्रता किससे करनी चाहिये, इस विषयका उपदेश पंचम मंत्रके द्वितीय चरणमें दिया है, देखिये — "यः सुहार्त् तेन नः सह। (मं. ५)" " जो उत्तम हृदयवाला हो उसके साथ हमारी मित्रता हो," उत्तम हृदयवालेके साथ मित्रता करनेसे, उत्तम हृदय वालोंकी संगतिमें रहनेसे ही मन शांत गंभीर और प्रसन्न रहता है और पूर्वोक्त प्रकार शाप वापस भेजने की शक्ति भी सत्संगतिसे ही प्राप्त होती है। इसलिये अपने लिये ऐसे सुयोग्य मित्र चुनने चाहिये कि, जिनका हृदय मंगल विचारोंसे परिपूर्ण हो।

**दुष्ट हृदय**। जो दुष्ट हृदयके मनुष्य होते हैं, उनकी संगतिसे अनगिनत हानियां होती हैं। दुष्ट मनुष्य किसी किसी समय बुरे शब्द बोलते हैं, शाप देते हैं, गालियां गलोज देते हैं, हीन आशयवाले कटु शब्द बोलते हैं, हाथसे अथवा अंगविक्षेपसे बुरे भावके इशारे करते हैं, तथा ( चक्षुः-मंत्रः) आंखकी हालचालसे ऐसे इशारे करते हैं, कि जिनका उद्देश्य बहुत बुरा होता है। ये आंखके इशारे किसी किसी समय इतने बुरे होते हैं, कि उनसे बडे भयानक परिणाम भी होजाते हैं। इनका परिणाम भी शाप जैसा ही होता है। शापके वापस होनेसे जो परिणाम होते हैं, वैसे ही इनके वापस होनेसे परिणाम होते हैं। इसलिये कोई मनुष्य स्वयं ऐसे दुष्ट हृदयके भाव अपनेमें बढने न दें। किसी दूसरे मनुष्यने ऐसे दुष्ट इशारे किये तो उसकी सहायता न करें और हरएक प्रकारसे अपने आपको इन दुष्ट वृत्तियोंसे बचावें। आंखोंके इशारे भी बुरे भावसे कभी न करें। जो दुष्ट मनुष्य होंगे, उनकी संगतिमें कभी न रहें, और सदा अच्छी संगतिमें ही रहें। इस विषयमें यह मंत्र भाग देखिये—

चक्षुर्मन्त्रस्य दुर्हार्दः पृष्टीरपि शृणीमसि। ( मं. ५)

"आंखसे बुरे इशारे करनेवाले की पीठ तोड देते हैं।" अर्थात् जो मनुष्य इस प्रकारके बुरे भाव प्रकट करता है उसका पीछा करके उसको दूर भगा देना चाहिये, अपने पास उसको रखना नहीं चाहिये, ना ही उसकी संगतिमें स्वयं रहना चाहिये। यह बहुमूल्य उपदेश है, पाठक इसका स्मरण रखें। बुरी संगतिसे मनुष्य बुरा होता है और भली संगतिसे भला होता है। इस कारण कभी बुरी संगतिमें न फंसे परंतु भली संगति में ही सदा रहे और पूर्वोक्त प्रकार बुरे विचारों को अपने मनमें स्थान न दे और उनको अपने मनसे दूर करता रहे। ऐसा श्रेष्ठ व्यवहार करनेसे मनुष्य सदा उन्नतिके मार्गसे ऊपर ही जाता रहेगा।

**सूक्तके दो विभाग**। इस सूक्तके दो विभाग हैं। पहिले विभागमें पहिले चार मंत्र हैं, जिनमें औषधि प्रयोगसे मनको क्षोम रहित करनेकी सूचना दी है, यह बाह्य साधन है। दूसरे विभागमें अकेला पंचम मंत्र है। जिसमें कुसंगतिमें न फंसने और सुसंगति धरनेका उपदेश है और साथ ही साथ अपने मनको पवित्र रखने तथा आये हुए बुरे विचारोंको उसी क्षणमें वापस भेजनेका महत्त्व पूर्ण उपदेश दिया है। सारांशसे इस उपदेश का स्वरूप यह है। यदि इस सूक्तके उपदेश मनन पूर्वक पाठक अपनायेंगे तो उनकी मनःशक्ति का सुधार होगा इसमें कोई संदेहही नहीं है; पाठक इस सूक्तके साथ प्रथम काण्डके १०,३१ और ३४ ये तीन सूक्त देखें।

# क्षेत्रिय रोग दूर करना।

[८]

[ ऋषिः— भृगुः आंगिरस। देवता—यक्ष्मनाशनम् ]

उदगातां भगवती विचृतौ नाम तारके।
वि क्षेत्रियस्य मुञ्चतामधमं पाशमुत्तमम्॥ १॥
अपेयं रात्र्युच्छत्वपोच्छन्त्वभिकृत्वरीः।
वीरुत्क्षेत्रियनाशन्यप क्षेत्रियमुच्छतु॥ २॥
बभ्रोरर्जुनकाण्डस्य यवस्य ते पलाल्या तिलस्य तिलपिञ्ज्या।
वीरुत्क्षेत्रियनाशन्यप क्षेत्रियमुच्छतु॥ ३॥
नमस्ते लाङ्गलेभ्यो नम ईषायुगेभ्यः।
वीरुत्क्षेत्रियनाशन्यप क्षेत्रियमुच्छतु॥ ४॥
नमः सनिस्रसाक्षेभ्यो नमः सन्देश्येभ्यः।
नमः क्षेत्रस्य पतये वीरुत्क्षेत्रियनाशन्यप क्षेत्रियमुच्छतु॥ ५॥

अर्थ— ( भगवती ) वैष्णवी औषधि तथा ( विचृतौ नाम ) तेज बढानेवाली प्रसिद्ध ( तारके ) तारका नामक वनस्पतियां ( उदगातां ) उगी हैं। वे दोनों ( क्षेत्रियस्य अधमं उत्तमं च पाशं ) वंशसे चले आनेवाले रोगके उत्तम और अधम पाशको ( वि मुञ्चताम् ) खोल देवें॥ १॥ ( इयं रात्री अप उच्छतु ) यह रात्री चली जावे और उसके साथ ( अभि कृत्वरीः अपोच्छन्तु ) हिंसा करनेवाले दूर हों तथा ( क्षेत्रियनाशनी वीरुत् ) वंशसे चले आनेवाले रोगका नाश करनेवाली औषधी ( क्षेत्रियं अप उच्छतु ) आनुवंशिक रोगको दूर करे॥ २॥ ( बभ्रोः अर्जुनकाण्डस्य ते यवस्य ) भूरे और श्वेत रंगवाले यवके अन्नकी ( पलाल्या ) रक्षक शक्तिसे तथा ( तिलस्य तिलपिञ्ज्या ) तिलकी तिलमञ्जरीसे आनुवंशिकरोग दूर करनेवाली यह वनस्पति क्षेत्रियरोगसे मुक्त करे॥ ३॥ ( ते लांगलेभ्यः नमः ) तेरे हलोंके लिये सत्कार है, (ईषायुगेभ्यः नमः) हलकी लकडीके लिये सत्कार है॥ ४॥

( सनिस्रसाक्षेभ्यः नमः ) जल प्रवाह चलाने वाले अक्षका सत्कार, (सन्देश्येभ्यः नमः) संदेश देनेवाले का सत्कार, (क्षेत्रस्य पतये नमः) क्षेत्रके स्वामीका सत्कार हो। ( क्षेत्रियनाशनी क्षेत्रियं अप उच्छतु ) आनुवंशिक रोगको हटानेवाली औषधि आनुवंशिक रोगको हटा देवे ॥ ५ ॥

भावार्थ— दो प्रकारकी वैष्णवी और दो प्रकारकी तारका ये चारों औषधियां कान्तिको बढाने वाली हैं, जो भूमिपर उगती हैं। वे चारों आनुवंशिक रोगको दूर करें ॥ १ ॥ रात्री चली जाती है, तो उसके साथ हिंसक प्राणी भी चले जाते हैं, इसी प्रकार यह औषधी आनुवंशिक रोगको उसके मूल कारणोंके साथ दूर करे ॥ २ ॥ भूरे और श्वेत रंगवाले जौं के अन्नके साथ तिलोंकी मंजरियोंके तिलोंके सेवनसे यह औषधि आनुवंशिक रोगको हटादेती है ॥ ३ ॥ हल और उसकी लकडियां जिससे भूमि ठीक की जाती है, उससे पूर्वोक्त वनस्पतियां तैयार होती हैं, इस लिये उनकी प्रशंसा करना योग्य है ॥४॥ जिसके खेतमें पूर्वोक्त वनस्पतियां उगाई जाती हैं, जो उनको जल देता है, अथवा जिस यंत्रसे पानी दिया जाता है, तथा जो इस वनस्पतिका यह संदेश जनता तक पहुंचाता है, उन सबकी प्रशंसा करना योग्य है। यह वनस्पति आनुवंशिक रोगसे मनुष्यको बचावे ॥ ५॥

## क्षेत्रिय रोग।

जो रोग मातापिताके शरीरसे अथवा इनके भी पूर्वजोंके शरीरसे चला आता है, उस आनुवंशिक रोगको क्षेत्रिय कहते हैं। वैद्यशास्त्रमें क्षेत्रिय रोगको प्रायः असाध्य कहा जाता है। क्षेत्रिय रोग प्रायः सुसाध्य नहीं होता; इस लिये रोगी माता पिताओंको सन्तानोत्पत्तिका कर्म करना उचित नहीं है। प्रथमतः ऐसे व्यवहार करना चाहिये कि, जिनसे रोग उत्पन्न न हो, खानपान आदि आरोग्य साधक ही होना चाहिये। जो नीरोग होंगे उनको ही संतानोत्पत्ति करनेका अधिकार है। रोगी मातापिता संतान उत्पन्न करते हैं और अपने वंशजोंको क्षेत्रियरोगके कष्टमें डाल देते हैं। ऐसे असाध्य आनुवंशिक रोगोंकी चिकित्सा करनेकी विधि इस सूक्तमें बताई है, इस लिये यह सूक्त विशेष उपयोगी है।

## दो औषधियां।

" भगवती और तारका " ये दो औषधियां हैं जो शरीरकी कान्ति बढाती हैं और क्षेत्रिय रोगको दूर करती हैं, इन दो औषधियोंकी खोज वैद्योंको करनी चाहिये—

१ भगवती=इसको वैष्णवी, लघु शतावरी, तुलसी, अपराजिता, विष्णुक्रान्ता कहा

जाता है, तथा—

२ तारका= इस औषधिको देवताडवृक्ष, और इन्द्रवारुणी, कहा जाता है। इसका अर्थ पत्रक्षार और मोती भी है।

शब्दोंके अर्थ जानने मात्रसे इस औषधकी सिद्धि नहीं हो सकती और कोशों द्वारा शब्दार्थ करने मात्रसे ही औषध नहीं बन सकता। यह विशेष महत्वका विषय है और ये किस वनस्पतिके वाचक नाम यहां हैं, इसका निश्चय सुविज्ञ वैद्योंको करना चाहिये और इनके उपयोग की रीति भी निश्चित रूपसे कहना उनके ही अधिकारमें है। "भगवती और तारके" ये औषधी वाचक दोनों शब्द यहां द्विवचनी हैं, इससे बोध होता है कि, इस एक एक नामसे दो दो वनस्पतियां लेना है, इस प्रकार इन दो नामोंसे चार वनस्पतियां होती हैं, जो क्षेत्रियरोग को दूर करती हैं और शरीर की कान्ति उत्तम तेजस्वी करती हैं अर्थात् क्षेत्रिय रोगको जडसे उखाड देती हैं। यह प्रथम मंत्रका स्पष्ट तात्पर्य है। (मं० १)

दूसरे मंत्रमें कहा है कि, जिस प्रकार रात्री जाने और दिन शुरू होनेसे हिंसक प्राणी स्वयं कम होते हैं उसी प्रकार इस औषधीके प्रयोगसे क्षेत्रिय रोग जडसे उखड जाता है॥ (मं० २)

तीसरे मंत्रमें इस औषधिके प्रयोग के दिनोंमें करने योग्य पथ्य भोजन का उपदेश किया है। जिस जौंके काण्ड भूरे और श्वेत वर्णवाले होते हैं उस जौका पेय बनाना और उसमें तिलोंकी मंजरीसे प्राप्त किये ताजे तिल भी डालना। अर्थात् उक्त प्रकार के जौका पेय उक्त तिलोंके साथ बनाना। यही भोजन इस चिकित्साके प्रसंग में विहित है। इस पथ्यके साथ सेवन किया हुआ पूर्वोक्त औषध क्षेत्रिय रोगसे मुक्त करता है यह सूक्तका तात्पर्य है॥ (मं० ३)

चतुर्थ और पंचम मंत्रमें इन पूर्वोक्त औषधियोंको तथा इस पथ्य अन्नको उत्पन्न करनेवाले, किसान, इस खेतको योग्य समयमें पानी देनेवाले, इस खेतीके लिये हल चलानेवाले, हल के सामान ठीक करनेवाले तथा इस औषध और पथ्यका संदेश क्षेत्रिय रोगसे रोगी हुए मनुष्यों तक पहुंचाने वालोंका सत्कार किया है। यदि इस पथ्यसे और इन औषधियोंसे आनुवंशिक रोग सचमुच दूर होते हों, तो इन सबका योग्य आदर करना अत्यंत आवश्यक है। आज कल तो ये लोग विशेषही आदर करने योग्य हैं। (मं. ४-५)

ज्ञानी वैद्य इन औषधियोंका और इस पथ्यका निश्चय करें और इसकी योग्य विधि निश्चित करके आनुवंशिक अतएव असाध्य समझे हुए बीमारोंको रोग मुक्त करें।

# वैदिक धर्म के ग्रंथ ।

( १ ) स्वयंशिक्षक माला ।

वेदका स्वयंशिक्षक। १ प्रथम भाग ... मूल्य १॥ )
" " २ द्वितीय भाग ... " १॥ )

( २ ) योगसाधनमाला ।

१ संध्योपासना । ... मूल्य १॥ )
२ संध्याका अनुष्ठान । ... " ॥ )
३ वैदिक प्राण विद्या । ... " १ )
४ ब्रह्मचर्य ( सचित्र ) । ... " १। )
५ योगसाधनकी तैयारी । " १ )
६ योगके आसन । ( सचित्र ) " २ )
७ सूर्यभेदनव्यायाम सचित्र " ॥। )

( ३ ) यजुर्वेद स्वाध्याय ।

१ यजु. अ. ३० । नरमेध । मूल्य मूल्य १ )
२ यजु. अ. ३२ । एकेश्वर उपासना । " ॥ )
३ यजु. अ. ३६ । शांतिका उपाय । " ॥= )

( ४ ) देवतापरिचय ग्रंथमाला ।

१ रुद्र देवता परिचय । .. मूल्य ॥ )
२ ऋग्वेदमें रुद्र देवता । ... " ॥= )
३. ३३ देवताओंका विचार । " ≡ )
४ देवताविचार । ............ " ≡ )
५ अग्निविद्या । ... " १॥ )

( ५ ) धर्म शिक्षाके ग्रंथ

१ बालकधर्मशिक्षा । प्रथमभाग । मू. - )
२ बालकधर्मशिक्षा । द्वितीयभाग । " = )
३ वैदिक पाठमाला । प्रथम पुस्तक " ≡ )

( ६ ) उपनिषद् ग्रंथमाला ।

१ केन उपनिषद् .... मूल्य १। )
२ ईश उपनिषद् " ॥।= )

( ७ ) आगम-निबंध-माला

१ वैदिकराज्यपद्धति । ... मू. ।- )
२ मानवी आयुष्य । ... " । )
३ वैदिकसभ्यता ... ... " ॥। )
४ वैदिक चिकित्साशास्त्र । ... " ॥ )
५ वैदिक स्वराज्य की महिमा । " ॥ )
६ वैदिक सर्प विद्या । .... " ॥ )
७ मृत्युको दूर करनेका उपाय । " ॥ )
८ वेदमें चर्खा । .... .... " ॥ )
९ शिवसंकल्पका विजय । " ॥। )
१० वैदिक धर्मकी विशेषता " ॥ )
११ तर्कसे वेदका अर्थ । .... " ॥ )
१२ वेदमें रोगजन्तु शास्त्र । " ≡ )
१३ ब्रह्मचर्यका विघ्न । .... " = )
१४ वेदमें लोहेके कारखाने । " ।- )
१५ वेदमें कृषिविद्या । " ≡ )
१६ वैदिक जलविद्या । " = )
१७ आत्मशक्तिका विकास । " ।- )
१८ वैदिक उपदेश माला " ॥ )

( ८ ) ब्राह्मण- बोध-माला ।

१ शतपथ बोधामृत । " । )

( ९ ) अन्य पुस्तक ।

१ वैदिक यज्ञसंस्था प्रथम भाग " १ )
२ " " द्वितीय " " १ )
३ छूत और अछूत प्रथम भाग " १ )
४ " " द्वितीय " " ॥। )

स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि० सातारा )

# 'केन' उपनिषद् ।

इस पुस्तकमें निम्न लिखित विषयोंका विचार हुआ है—

१ केन उपनिषद का मनन, २ उपनिषद् ज्ञान का महत्त्व, ३ उपनिषद् का अर्थ, ४ सांप्रदायिक झगडे, ५ "केन" शब्द का महत्त्व, ६ वेदान्त, ७ उपनिषदों में ज्ञान का विकास, ८ अग्नि शब्दका भाव, ९ उपनिषद् के अंग, १० शांतिमंत्रोंका विचार, ११ तीनों शांति मंत्रों में तत्त्व ज्ञान, १२ तीन शांतियोंका भाव, १३ ईश और केन उपनिषद, १४ "यक्ष" कौन है ?, १५ हैमवती उमा, १६ पार्वती कौन है ? १७ पर्वत, पार्वती, रुद्र, सप्तऋषि और अरुंधती, १८ इंद्र कौन है? १९ उपनिषद् का अर्थ और व्याख्या, २० अथर्ववेदीय केन सूक्तका अर्थ और व्याख्या, २१ व्यष्टि, समष्टी और परमेष्ठी, २२ त्रिलोकी २३ अथर्वाका सिर, २४ ब्रह्मज्ञानी की आयुष्य मर्यादा, २५ ब्रह्म नगरी, अयोध्या, आठ चक्र, २६ आत्मवान् यक्ष, २७ अपनी राजधानीमें ब्रह्मका प्रवेश, २८ देवी भागवतमें देवी की कथा, २९ वेदका वागांभृणी सूक्त, इंद्र सूक्त, वैकुंठ सूक्त, अथर्व सूक्त, ३० शाक्तमत, देव और देवताकी एकता ३१ वैदिक ज्ञान की श्रेष्ठता ।

इतने विषय इस पुस्तक में आगये हैं, इस लिये उपनिषदों का विचार करने वालोंके लिये यह पुस्तक अवश्य पढने योग्य है ।

मूल्य १।) डाकव्यय=) है ।

मंत्री-- स्वाध्याय मंडल, औंध (जि० सातारा)

---

यज्ञकी पुस्तक

## वैदिक यज्ञ संस्था ।

प्रथम और द्वितीय भाग ।

प्रतिभागका मूल्य १) रु. डाकव्यय ।)

प्रथम पुस्तक में निम्न लिखित विषयों का विचार हुआ है—

प्राचीन संस्कृत निबंध ।

१ पिष्ट-पशु-मीमांसा । लेख १
२ " " " " २
३ लघु पुरोडाश मीमांसा ।

भाषाके लेख ।

४ दर्श और पौर्णमास (ले०-श्री० पं० बुद्धदेवजी)
५ अद्भुत कुमार-संभव " " "
६ बुद्ध के यज्ञ विषयक विचार (ले०-श्री० पं० चंद्रमणिजी)
७ यज्ञका महत्त्व (संपादकीय)
८ यज्ञका क्षेत्र "
९ यज्ञका गुढ तत्त्व "
१० औषधियों का महामख "
११ वैदिक यज्ञ और पशुहिंसा (ले.-- श्री. पं. धर्मदेवजी)
१२ क्या वेदों में यज्ञों में पशुओंका बलि करना लिखा है? (ले० श्री० पं० पुरुषोत्तम लालजी)

मंत्री--स्वाध्याय मंडल, औंध (जि. सातारा)

---

# वैदिक उपदेश माला !

जीवन शुद्ध और पवित्र करनेके लिये बारह उपदेश है । इस पुस्तकमें लिखे बारह उपदेश जो सज्जन अपनायेंगे उनकी उन्नति निःसंदेह होगी ।

मूल्य ॥) आठ आने । डाक व्यय- ) एक आना ।

मंत्री—स्वाध्याय मंडल, औंध (जि. सातारा)

मुद्रक तथा प्रकाशक- श्री० दा० सातवळेकर, भारत मुद्रणालय, स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि० सातारा )

REGISTERED. No. 1463

ओ३म्

# वैदिक धर्म ।

वैदिक तत्त्व ज्ञान प्रचारक मासिक पत्र ।

संपादक— श्रीपाद दामोदर सातवळेकर.

वर्ष ९

अंक ३

क्रमांक ९९

फाल्गुन

संवत् १९८४

मार्च

सन१९२८






वार्षिक मूल्य— म० आ० से ४ ) वी० पी० से ४॥ ) विदेशके लिये ५ )

# संस्कृत पाठ माला।

[ चोवीस भागोंमें सब संस्कृत पढाई हो गई है। ]

बारह पुस्तकोंका मूल्य म. आ. से ३ ) और वी. पी. से ४ )

चोवीस पुस्तकोंका मूल्य म. आ. से ६ ) रु. और वी. पी. से ७ )

प्रतिभाग का मूल्य ।- ) पांच आने और डा. व्य. - ) एक आना।

अत्यंत सुगम रीतिसे संस्कृत भाषाका अध्ययन करनेकी अपूर्व पद्धति ।

इस पद्धतिकी विशेषता यह है—

## १ प्रथम द्वितीय और तृतीय भाग।

इन तीन भागोंमें संस्कृत भाषाके साथ साधारण परिचय कर दिया गया है।

## २ चतुर्थ भाग।

इस चतुर्थ भागमें संधि विचार बताया है।

## ३ पंचम और षष्ठ भाग

इन दो भागोंमें संस्कृतके साथ विशेष परिचय कराया गया है।

## ४ सप्तम से दशम भाग।

इन चार भागोंमें पुलिंग, स्त्रीलिंग और नपुंसक. लिंगी नामोंके रूप बनानेकी विधि बताई है।

## ५ एकादश भाग।

इस भागमें "सर्वनाम" के रूप बताये हैं।

## ६ द्वादश भाग।

इस भागमें समासों का विचार किया है॥

## ७ तेरहसे अठारहवें भाग तकके ६ भाग।

इन छः भागों में क्रियापद विचार की पाठविधि बताई है।

## ८ उन्नीससे चौवीसवे भागतकके ६ भाग।

इन छः भागोंमें वेदके साथ परिचय कराया है।

अर्थात् जो लोग इस पद्धतिसे अध्ययन करेंगे उन को अल्प परिश्रमसे बडा लाभ हो सकता है।

स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )




वर्ष ९

अंक ३

क्रमांक ९९

फाल्गुन संवत् १९८४

मार्च सन १९२८


# वैदिक धर्म.


वैदिक तत्त्वज्ञान प्रचारक मासिक पत्र ।

संपादक—श्रीपाद दामोदर सातवळेकर ।

स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )


## राष्ट्रमें ब्रह्मचर्य !

आचार्यो ब्रह्मचारी ब्रह्मचारी प्रजापतिः ।
प्रजापतिर्वि राजति विराडिन्द्रोऽभवद्वशी ॥

अथर्ववेद ११।५।(७)१६

" राष्ट्रमें (आचार्यः) अध्यापक वर्ग ब्रह्मचारी हो, (प्रजापतिः) प्रजापालन के कर्म करनेवाला अधिकारीवर्ग भी ब्रह्मचारी हो । जिस राज्य में ऐसा होगा उस राज्यका ( प्रजापतिः ) राजा ही (विराजति ) विशेष प्रकाशित होता है। इस प्रकार का ( वशी वि-राड् ) संयमी राजाही ( इद्रः अभवत् ) इन्द्र पदवी के लिये योग्य होता है ।"

राष्ट्रमें अध्यापकवर्ग, अधिकारी वर्ग, नागरिक तथा सैनिक विभागके कार्य कर्ता, न्यायालयके अधिकारी आदि सब लोग ब्रह्मचर्य पालन करनेवाले हों अर्थात् उक्त अधिकारों पर ऐसे लोग नियुक्त किये जांय कि जिन्होंने प्रथम आयुमें उत्तम ब्रह्मचर्य पालन किया है और आगेभी ब्रह्मचर्य पालन के प्रेमी हैं। पाठक कल्पनासे ही जान सकते हैं कि यदि यह वैदिक आदर्श जगत् के व्यवहारमें आगया तो कितना सुख होगा।



# स्वाध्याय प्रेम । यजुर्वेद ।

पाठकोंमें स्वाध्यायका प्रेम बढ रहा है और यजुर्वेद मूल की मांग भी तदनुसार बढ रही है । जिन्होंने विनाजिल्द यजुर्वेद मांगा था उनके पास "विना जिल्द यजुर्वेद" भेजा गया है। जिन पाठकोंने सजिल्द मंगवाया था उनके पास अभी भेजा नहीं है, क्यों कि जिल्द बनकर पुस्तकें अभी यहां आई नहीं हैं । आशा है कि केवल पंद्रह दिनोंके अंदरही सजिल्द पुस्तकें पाठकोंके पास भेजीं जायगी । जिल्द बाहरसे बनवा कर यहां लानी पडती है, इसलिये देरी होती है ।

विना जिल्द यजुर्वेद के पुस्तक कटवा कर हमने नहीं रखे हैं । यह देख कर पाठकोंका क्रोध हुआ है; परंतु यदि पाठक थोडासा विचार करेंगे, तो उनको पता लग जायगा कि न कटवाये पुस्तक ही उनके लिये अधिक लाभकारी हैं। युरोप, अमेरिकामें चिर-स्थायी पुस्तक प्रायः न कटवाते हुए ही जिल्द बन-वाते हैं; इसका उद्देश्य यह है कि पुस्तक दो चार वर्ष पढनेके पश्चात् जब पहली जिल्द खराब हो जाती है तब दूसरी जिल्द के समय कटवानेकी सुविधा होती है । यदि यह विना जिल्द यजुर्वेदकी पुस्तक भी हम यहां कटवाके ग्राहकोंको भेजेंगे तो दूसरी वार जिल्द बनवानेके समय बडी असुविधा होगी और यदि दूसरी वार भी जिल्दके समय पुस्तक फिर कट वाई जाय तो अक्षरोंके साथ साथ कटवाई आ-जायगी, इससे ग्राहकोंका नुकसान होगा। इसका सब विचार करके हमने विना जिल्द यजुर्वेद न कटवाते हुए ही रखा है । वास्तवमें हमारे विचारसे तो सजिल्द पुस्तक भी पहिलीवार की जिल्द के समय कटवाने नहीं चाहिये । परंतु जो पाठक विनाजिल्द पुस्तक न कटवाने के कारण क्रोध कर रहे हैं वे सजिल्द होनेपर भी यदि हम न कटवाते ही भेजेंगे, तो उनके क्रोधकी कोई सीमा ही रहेगी नहीं । पाठक क्षणमात्रकी सुंदरताका ही विचार करते हैं, परंतु चिरस्थायी स्वास्थ्यका विचार करते नहीं, यह बात पुस्तकके विषयमें जितनी सत्य है उतनी ही अन्य व्यवहार के विषयमें सत्य है !!

अब यजुर्वेदका मूल्य निम्न प्रकार रखा गया है-

१ यजुर्वेद विना जिल्द १॥ ) डा. व्य. ॥ )
२ ,, सजिल्द (आधी कपडेकी)२) डा. व्य. ॥=)
३ यजु०(पूरी कपडेकी जिल्द) २॥) डा० व्य.॥=)
४ " " रेशीमकी " ) ३) डा० व्य० ॥=)

सब के लिये डाकव्यय अलग देना होगा । पहिले हमने डाकव्यय थोडा लगेगा ऐसा अंदाजा किया था, परंतु अब पार्सल बननेके पश्चात् पता लगा कि पुस्तकके अधिक बोझके कारण डाक व्यय उक्त प्रकार लगता है । कागज हमने बढिया वर्ता है इस लिये बोझ अधिक हुआ।

## संस्कृत पाठ माला ।

संस्कृत पाठ माला के अंतिम भागों केलिये पाठक आजकल इतना तगादा कर रहे हैं कि हरएक के लिये अलग अलग उत्तर देना असंभव हुआ है। हम पाठकोंको विश्वास दिलाते हैं कि पाठकोंको सब अवशिष्ट भाग इसी मासमें मिल जांयगे ।

## महाभारत ।

महाभारतके दो अंक प्रतिमास मुद्रित कर रहे हैं। अंक तैयार होनेकी कोई तारीख निश्चित करना कठिन है । क्योंकि जहां इतने कार्य चलते हैं वहां तिथिनिश्चय करना और उस का पालन करना कठीण हो जाता है। महाभारतके इस समय तक ५६ अंक प्रकाशित हुए और ग्राहकोंके पास भेजे गये हैं। ५७ वां अंक छप रहा है । शीघ्र मुद्रण करनेके लिये पाठकोंके पत्र प्रतिदिन आ रहे हैं, उनको निवेदन है कि इससे अधिक जल्दी करना इस समय असंभव है और किसी भी स्थानपर इससे अधिक शीघ्र मुद्रण नहीं हो सकता, जितना हम यहां कर रहे हैं। महाभारत ग्रंथ बडा है, करीब १३००० पृष्ठोंका ग्रंथ होगा। इसलिये इस को देरी अवश्य लगेगी ही ।

## वैदिक धर्मका विशेष अंक ।

अगला १०० वाँ अंक वैदिक धर्मका विशेषांक होगा । इसके १०० पृष्ठ होंगे और इसमें कई चित्र होंगे। लेखभी बहुत होंगे । अन्योंके लिये इसका मूल्य १ ) रु. होगा परंतु वैदिक धर्म के पाठकोंको यह विना विशेष मूल्य के ही प्राप्त होगा ।

# स्मरण शक्ति का विकास।



मनुष्यके अंदर स्मरण शक्ति अपूर्व कार्य कर रही है। यदि यह स्मरण शक्ति मनुष्य में न रहेगी तो मनुष्य का मनुष्यत्व ही नष्ट हो जायगा। स्मरण शक्ति के कारण ही मनुष्य ज्ञानी होता है, बडे बडे पुरुषार्थ करता है और उन्नति प्राप्त करता है। वेदमें " धी, मेधा " आदि नामोंसे इस स्मरण शक्ति का वर्णन आया है। " धी, मेधा " आदि बुद्धिवाचक शब्दों का अर्थ " धारणावती बुद्धि " है, जिस बुद्धिमें भूत कालके ज्ञान का धारणापूर्वक संग्रह रहता है। देखिये इसका वर्णन—

महो अर्णः सरस्वती प्र चेतयति केतुना।
धियो विश्वा वि राजति ॥ ऋ. १।३।१२

" बडी हलचल करनेवाली ( सरस्वती ) विद्या है, जो ( केतुना ) ज्ञानसे प्रदीप्त होती है। ( धियः ) यह धारणावती बुद्धियां ही सर्वत्र राज्य करती हैं।" अर्थात् इस जगत् में धारणावती बुद्धिका ही सर्वत्र विजय होता है। तथा—

धिया विप्रो अजायत। ऋ० ८।६।२८

" धारणावती बुद्धिसे ही विशेष ज्ञानी बनता है।" इत्यादि वर्णन देखनेसे पता लगता है कि वैदिक धर्म के उपदेशमें धारणावती बुद्धि अर्थात् स्मरण शक्तिकी उन्नति करनेकी प्रेरणा अवश्य है। इसी शक्ति से सब जगत् में मनुष्यका राज्य हो रहा है, इसलिये जो मनुष्य अपनी स्मरणशक्तिका विकास नहीं करेगा वह विजय प्राप्त नहीं कर सकता।

मनुष्यके ज्ञानेंद्रियोंसे विविध प्रकारका ज्ञान मनुष्यकी बुद्धिमें संगृहित होता है और उसको धारणा करनेका काम इस स्मरण शक्तिका है, इसीलिये इसका नाम " धारणा, धारणावती बुद्धि, धी, मेधा" आदि है। हर एक प्राणी के अंदर थोडी स्मरणशक्ति है, परंतु मानवजातीमें वह बहुत ही विकसित होगई है; तथापि उसका अधिक से अधिक विकास करना मनुष्यका कर्तव्य है, क्यों कि इसके विना मनुष्य से अभ्युदय और निश्रेयस का साधन होही नहीं सकता। प्राचीन गुरुकुलीय विद्या-पठन पद्धति में इस स्मरण शक्तिके विकास के लिये बहुत प्रयत्न किया जाता था, इस लिये प्राचीन समय के विद्वान मूर्तिमान् विद्याके अवतार होते थे। संपूर्ण विद्या उनकी जिह्वापर सिद्ध रहती थी। परंतु अब ऐसा अभ्यासक्रम स्कूलोंमें बढ रहा है कि जिससे स्मरण शक्ति कम होती जाती है। यद्यपि आजकल मुद्रण कला प्रचलित हो जानेसे संपूर्ण ग्रंथ कंठमें रखनेकी आवश्यकता रही नहीं है, तथापि स्मरण शक्ति के विना मनुष्य बहुत ही अल्प प्रगति कर सकता है, इस लिये उन्नतिशील मनुष्यको अपनी स्मरण शक्तिका उत्कर्ष अवश्य करना आवश्यक है। प्राचीन समयमें ग्रंथोंका मुद्रण नहीं होता था, इस लिये उस समयके विद्वानोंको सब ग्रंथ अपने स्मरण में ही रखने पडते थे, यद्यपि इतने कष्ट करनेकी सांप्रतमें आवश्यकता नहीं है, तथापि स्मरण शक्ति की उपयुक्तता और आवश्यकता कम नहीं हुई है,

प्रत्युत प्रतिदिन बढनेवाले जीवनकलह के कारण उसकी उपयोगिता इस समय बहुत ही बढ गई है। यह हमारा दैनिक अनुभव है कि जिसकी स्मरण शक्ति अधिक है, वह जीवन संग्राममें शीघ्र विजय प्राप्त कर सकता है, अथवा विजय प्राप्तिकी संभावना उसके लिये सबसे अधिक है। इसलियें इस लेख में विचार करना है कि इस स्मरण शक्ति का विकास किस रीतिसे किया जा सकता है।

पाठक इस बातको भली प्रकार जान सकते हैं कि अपने पास उत्तम पुस्तकों का, कोशों और विश्वकोशोंका संग्रह होनेपर भी स्मरण शक्ति के विना मनुष्य उन पुस्तकों का उपयोग करही नहीं सकता। जो मनुष्य तत्काल भूल जाता है उस को कोशादि ग्रंथोंका भी कोई उपयोग नहीं हो सकता। तात्पर्य ग्रंथभंडार बढने के साथ स्मरण शक्ति का महत्त्व भी बढ गया है। इसलिये इस दृष्टिसे हरएक वैदिक धर्मीको प्रयत्न करना चाहिये। इस धारणावती बुद्धिसे मनुष्यको अनेक लाभ होते हैं, (१) वह योग्य ज्ञान को अपने मस्तिष्कमें धारण करता है, (२) योग्य समय में उसका उपयोग करनेकी सिद्धता रखता है, (३) शीघ्रतासे योग्य ज्ञानका स्मरण होनेसे वह दक्षतासे उसका उपयोग कर सकता है, (४) समय पर जो चाहे सो बात झट पट निकालता है और विजय प्राप्तिके कार्यमें उसका उपयोग करता है। इस प्रकार के लाभ होने के कारण ही उत्तम स्मरण शक्ति वाला मनुष्य जगत्में अपना अभ्युदय शीघ्र ही सिद्ध करता है।

इस धारणावती बुद्धि अर्थात् स्मरणशक्तिका संबंध मनुष्यके आरोग्य के साथ है। मनुष्य रोगी और अत्यंत शक्तिहीन हुआ तो वह सब ज्ञान भूल जाता है। बहुत दिन उपवास करनेपर जैसी जैसी शक्ति क्षीण होती है वैसी वैसी स्मरणशक्ति भी कम होती है। इससे सिद्ध होता है कि आरोग्य और शारीरिक सुस्थितिके साथ स्मरण शक्तिका संबंध है। उपनिषद्में कहा है कि—

सत्वशुद्धौ ध्रुवा स्मृतिः॥ छां.उ. ७। २६। २

"सत्वकी शुद्धता होनेपर स्मृति दृढ हो जाती है।" शरीर निरोग और सात्विक परमाणुओंसे युक्त होनेसे स्मरणशक्ति बढती है। इस लिये जो पाठक अपनी स्मरणशक्ति बढाना चाहते हैं वे प्रथम अपनी नीरोगता की सिद्धि करने का यत्न करें। योग के आसनों के व्यायाम और यम नियम के व्यवहार इस लिये बहुत उपयोगी हैं। क्योंकि इन के अभ्यास से सत्त्वशुद्धि होती है और मस्तिष्क ऐसा उत्तम तथा शुद्ध होता है कि वह दृढ स्मरण शक्ति से युक्त होता है। प्राणायाम, धारणा और ध्यान ये सब अभ्यास साक्षात् स्मरण शक्ति के पोषक हैं। धारणा के अभ्यास से धारणावती बुद्धि की वृद्धि होती है, ध्यान से चित्त की एकाग्रता होने के कारण भी वही लाभ विशेष प्रमाण में होता है। इस से स्पष्ट है कि योगसाधन का इस दृष्टि से भी कितना उपयोग है। इस लिये जो लोग समाधि-सिद्धि के लिये योग साधन करना नहीं चाहते, वे अपनी बुद्धि की वृद्धि करने के लिये अवश्यही इस का अभ्यास करें और जगत् में अपना अभ्युदय सिद्ध करें। इस स्मरण शक्ति का विकास न होने की अवस्था में कितनी हानि है, देखिये—

कामात्क्रोधोऽभिजायते॥ ६२॥
क्रोधाद्भवति संमोहः संमोहात्स्मृतिविभ्रमः॥
स्मृतिभ्रंशाद्बुद्धिनाशो बुद्धिनाशात्प्रणश्यति॥६३॥
भ. गी. २

"काम के बढने से क्रोध उत्पन्न होता है, क्रोध से मोह होता है, मोह से स्मृति का भ्रम होता है जिस से बुद्धि का नाश होकर मनुष्य का नाश होता है।" स्मरण शक्ति की हानि होने की अवस्था में इस प्रकार मनुष्य का नाश होता है। काम से स्मरण शक्ति का नाश वीर्य क्षीण होने के कारण होता है। काम का अति उपभोग लेनेसे शरीर वीर्य-क्षीण बनता है और स्मरणशक्ति लुप्त होती है और स्मरण शक्ति के नाश होनेसे मनुष्यत्व का ही नाश होता है, इस एक बात का विचार करने से पता लग सकता है कि आज कल के अखबारी

दुनिया के कामोत्तेजक दवाइयों के प्राण घातक विज्ञापन किस प्रकार मनुष्यत्व का घात कर रहे हैं। पत्रों के संपादक इस बातका बिलकुल विचार नहीं करते और अपने ग्राहकों के स्मृतिभ्रंश और बुद्धिनाश का पातक कर रहे हैं, इसका यहां विचार पाठकों को करना चाहिये और अपने संरक्षण का यत्न करना चाहिये।

क्रोध के कारण खून के जीवाणु मरते हैं, इस कारण रक्त बिगडता है, जिस से स्मरण शक्तिका ह्रास हो जाता है। इसी लिये शास्त्रकारों ने कहा है कि काम और क्रोध शत्रु हैं और उन को जीतना चाहिये। काम, क्रोध, मोह, मद आदि से इसी प्रकार स्मरण शक्ति का ह्रास हो जाता है। इस लिये इन शत्रुओं से अपने आप को बचाना चाहिये। काम और क्रोध के अधिक होने से मनुष्य पागल बन जाता है, घमंड से भी वही अवस्था किसी समय बन जाती है। इस लिये इन शत्रुओं से अपना बचाव करने के कार्य में दक्षता धारण करना आवश्यक है। इस प्रकार जो मनुष्य अपने आपको इन शत्रुओं के आधीन नहीं करेगा, वह संयमी पुरुष अपनी शक्ति का विकास कर सकता है।

स्मरण शक्ति के भेद अनेक हैं। कई मनुष्य स्थानसंबंध से स्मरण रखते हैं, कई काल के संबंध से स्मरण करते हैं, कई सादृश्य से स्मरण करते हैं, तथा कई एकवार सुनकर दृढ स्मरण करते हैं और कई प्रयत्न से कंठ कर के स्मरण करते हैं। इन सब को अपनी अपनी स्मरण शक्ति के अनुसार अपनी अपनी रीतियां निश्चित कर के अपनी स्मरणशक्ति के विकास का यत्न करना चाहिये। एक ही रीति सब के उपयोगी नहीं होगी और न एकही रीति से सब की उन्नति हो सकती है।

ध्यान, चित्त की एकाग्रता और प्रीति से स्मरण शक्ति बढती है। ध्यान अर्थात् ख्याल जिस में पूरा पूरा लगता है उसका स्मरण रहता है। तदाकार वृत्ति होने से स्मरण रहता है। जिस में चित्त स्थिर होता है उसका भी स्मरण होता है तथा जो प्रेमका विषय होता है उसका विस्मरण नहीं होता। यदि पाठक इन तीन रीतियों का अवलंबन करेंगे और अभ्यास करेंगे तो उन की स्मरणशक्ति बढ सकती है। जिसका स्मरण रखना है उसका ही ध्यान करना, वही बात मनमें वारंवार लानी, उसीमें चित्तकी एकाग्रता करनी और उस विषयमें प्रेम मनमें धारण करना योग्य है। इससे वह विषय मनमें स्थिर होता है। विद्यार्थी अपना अभ्यास करनेके समयमें भी इन तीन केंद्रोंका




विचार करके प्रयत्न करेंगे, तो वे थोडे समय में अधिक अभ्यास कर सकते हैं। तथा अन्य मनुष्य भी इससे लाभ उठा सकते हैं। मनुष्य यदि प्रयत्न करेगा तो वह अपने ध्यानको किसी एक स्थानपर जमा सकता है। जिसका स्मरण करना है उसमें बडा प्रेम रखे और तन्मय हो जाय तथा किसी अन्य विषयोंका विचार भी न करे। ऐसा निरंतर करनेसे ऐसी चित्तवृत्ति बन जाती है और इतनी मनकी स्वाधीनता हो जाती है कि वह मनुष्य अपने चित्तको जहां चाहिये वहां स्थिर कर सकता है। योगसाधन के ध्यानधारणा से यही लाभ होता है। जो ध्यानधारणाका अभ्यास अधिक करते हैं उनकी स्मरण शक्ति भी थोडेसे प्रयत्नसे बढ सकती है क्यों कि उनकी सत्त्वशुद्धि हुई होती है।

स्मरण करनेकी दूसरी रीति है निरंतर पठन करना। जो वाक्य या मंत्र स्मरण करने हैं, उनका प्रतिदिन पाठ करना। इससे वे स्वयं कंठ हो जाते हैं और जिस समय चाहे उनकीउपस्थिति हो सकती है। स्मरण करने की तीसरी रीति यह है कि स्मरण करनेके वाक्योंको प्रतिदिन १०, २०, ३०, या अधिक वार घोटना। ऐसा १०, २० दिन करनेसे अच्छी प्रकार स्मरण हो जाता है और प्रायः भूलता नहीं। इसी रीतिसे पंडित लोग वेदमंत्रों और अन्य शास्त्रों

को कंठ करते थे। एक एक पदको क्रम पूर्वक रटनेसे और वारंवार घोटनेसे स्मरण शक्ति बढ जाती है।

बालपनकी प्रथम आयुमें इस प्रकार मंत्र आदि कंठ करनेसे बहुत लाभ होता है। इसका प्रतिदिन थोडा थोडा अभ्यास करनेसे एक सालमें कई वाक्य, श्लोक और मंत्र स्मरण हो जाते हैं। बडी आयुमें निरंतर पठन की रीति अच्छी है। दिनमें एक वार पाठ करते रहनेसे इष्ट वाक्य या श्लोक थोडे मासके अभ्यासके पश्चात् स्मरण हो जाते हैं।

इस के अतिरिक्त कई बौद्धिक रीतियां हैं। बुद्धिका उपयोग कर के स्मरण शक्ति बढाने का अभ्यास इनमें होता है। इसमें " आद्याक्षरी और अंत्याक्षरी" की पद्धति प्रथम विचार करने योग्य है। " आद्याक्षरी " की रीति यह है कि श्लोक या मंत्र का जो प्रथम अक्षर होगा उस प्रथम अक्षर के श्लोक या मंत्र स्मरण करना। जैसा-

( १ ) आयुर्मे पाहि ॥ य. १४ । १७
( २ ) आयुर्यज्ञेन कल्पतां ॥ य. ९।२१
( ३ ) आयुरस्मै धेहि ॥ अ. २ । २९ । २
( ४ ) आयुर्विश्वायुः परिपातु त्वा॥ अ. १८।२।५५
( ५ ) आयुषायुष्कृतां जीव ॥ अ. १९।२७।८

इन मंत्रों में प्रथमाक्षर एक ही है और प्रथम शब्द भी एक ही है। पाठक इस प्रथम पदका स्मरण रखें और इस क्रम से दो तीनवार इन पांच मंत्रोंका पाठ करें और देखें की कितने मंत्र स्मरण होते हैं, फिर पांच वार अधिक ध्यान के साथ पढें और देखें कि कितने स्मरण हो गये हैं, इस प्रकार सब मंत्र स्मरण होने तक पढें और देखें कि कितनीवार पढने से स्मरण हुए हैं। इस रीतिसे येही मंत्र ७—८ दिन पुनः पुनः स्मरण किये जांयगे तो पता लगेगा कि इस प्रकार स्मरण किये हुए भूलते नहीं और समय पर उपस्थित भी हो जाते हैं। यह आद्याक्षरी की स्मरणरीति बहुत उपयोगी है क्यों कि इस में पुनः उपस्थिति होने के लिये आद्याक्षर अथवा आद्य-शब्द बडा सहायक हो जाता है। आद्य शब्द के स्मरण से मंत्र का विषय भी स्मरण रहता है। इसी प्रकार अंत्याक्षरी की रीति है। उक्त मंत्रों में प्रथम मंत्रके अंत में " हि " अक्षर है। इस अक्षर से प्रारंभ होने वाले मंत्र स्मरण करने हैं, देखिये—

( १ ) हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्यापिहितं मुखम्॥ य. ४० । १७
( २ ) हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत् ॥ य. २३ । १
( ३ ) हिरण्यपाणिः सविता विश्वचर्षणिः ॥ य. ३४ । २५
( ४ ) हिरण्यपाणिमूतये सवितारमुपह्वये ॥ य. २२ । १०
( ५ ) हिरण्यशृंग ऋषभः शतवारो अयं मणिः अ. १९ । ३६ । ५

इसी प्रकार पूर्व मंत्रों के अंत्याक्षर जिन मंत्रों के प्रारंभ में हैं,उन मंत्रोंका पूर्ववत् स्मरण करना चाहिये। इस ढंगसे आद्याक्षरी और अंत्याक्षरी की रीतिसे मंत्र ध्यानमें धारण करनेके पश्चात् स्वयं या एक दूसरेमें मंत्रपाठकी स्पर्धा करनी चाहिये। प्रथम एक मंत्र बोला जाय,तत्पश्चात् उसका जो अंत्याक्षर होगा, वह जिसके प्रारंभमें है वैसा मंत्र बोला जाय, इस प्रकार क्रमपूर्वक चलना चाहिये। स्वयं भी आद्याक्षर और अंत्याक्षर का ध्यान रखनेसे बहुत मंत्र स्मरण हो सकते हैं और इस क्रमको सदोदित चित्त में रखनेसे जो पहिले स्मरण नहीं होता था, वह भी स्मरण होता जायगा। इस अभ्याससे पांच छे मास में ही स्मरण शक्ति बढ जानेका अनुभव होता है। मंत्र, वाक्य, श्लोक, सुभाषित आदि ध्यानमें धरने के लिये यह आद्याक्षरी और अंत्याक्षरीकी रीति अत्यंत सुगम है। पाठशालाकेलडके इस अंत्याक्षरीकी स्पर्धामें आकर सेंकडों पद्य विना आयास याद रखते हैं। आद्य और अंत्य अक्षरक्रमके साथ पद्य बोलने को आद्याक्षरी और अंत्याक्षरी कहते हैं तथा आद्य और अंत्य पदके क्रमके साथ पद्य बोलनेके क्रमको आद्यपदी और अंत्यपदी कहते हैं। पूर्वलिखित उदाहरणोंसे इसका ज्ञान हो जायगा।

पहिले मंत्रके पादोंको इस क्रमसे स्मरण करना उत्तम है, पश्चात् आधे मंत्रोंको और तत्पश्चात् पूर्ण मंत्रों को स्मरण करनेका यत्न करनेसे परिश्रम थोडे और बहुत लाभ होता है। पूर्ण मंत्र कंठ करनेकी अपेक्षा मंत्रका एक पाद स्मरण करना सुगम है; इस लिये प्रारंभमें सुगम रीतिका आश्रय करना चाहिये। स्मरण शक्ति बढ जानेपर पूर्ण श्लोक भी एक दो वार सुनने से कंठ हो जाते हैं। यहां इस बातको कहने की आवश्यकता नहीं है कि गद्य स्मरण करनेकी अपेक्षा पद्य स्मरण करना सुगम है तथा एकवार स्मरण किया हुआ पद्य फिर शीघ्र भूलता नहीं।

शब्द या वाक्य, जिनमें परस्पर संबंध है, स्मरण करनेमें सुगम होते हैं। इसलिये जिस समय अनेक शब्द स्मरण करने होंगे, उस समय उनमें परस्पर संबंध रखनेवाले शब्द साथ साथ रखनेसे और उस संबंध क्रमसे उनको स्मरण करनेसे शीघ्र याद हो जाते हैं। देखिये—

| | | | |
|---|---|---|---|
| राजा | प्रजा | माता | पिता |
| पिता | पुत्र | गृह | उद्यान |
| भ्राता | भगिनी | स्वर्ग | नरक |
| इंद्र | वृत्र | श्वेत | कृष्ण |
| दिन | रात्री | उन्नति | अवनति |
| प्रातःकाल | सायंकाल | एक | अनेक |
| उच्च | नीच | ज्ञानी | अज्ञानी |

इस प्रकार एक दूसरे के साथ संबंध वाले शब्द जोडनेसे दो दो शब्दों को इकट्ठा याद करना सुगम हो जाता है। इस रीतिका अवलंबन करनेसे आप कितने भी शब्द विना आयास स्मरण कर सकते हैं और उनके अर्थ भी याद किये जा सकते हैं। यदि यह शृंखला अधिक सुसंबद्ध की जाय तो स्मरण करना अधिक सुगम हो सकता है, देखिये—

| | | | |
|---|---|---|---|
| इंद्र | राजा | इन्द्रेषित | इंद्रप्रेरित |
| खगेंद्र | पक्षिराजा | इन्द्रगुप्त | इंद्ररक्षित |
| द्विजेंद्र | द्विजराट् | इंद्रजाल | ईश जाल |
| सुरेंद्र | सुरेश | इंद्र धनु | इंद्र धनुष्य |
| नरेंद्र | नरेश | इंद्रपत्नी | इंद्रस्त्री |
| मृगेंद्र | मृगराट् | इंद्रजूत | इंद्रसेवित |

विना बहुत अर्थ कहे भी इन शब्दोंको इस प्रकार रखनेसे इनका स्वयं स्मरण हो जाता है और अर्थ भी ध्यानमें आ जाता है। इसी प्रकार निम्न शब्द देखिये—

| | | |
|---|---|---|
| इंद्र | प्राज्ञ | सुमनस् |
| चंद्र | विज्ञ | सुम्नं |
| केंद्र | सुज्ञ | द्युमनस् |
| भद्र | संज्ञा | द्युम्नं |
| सुभद्र | आज्ञा | विमनस् |
| सुभद्रा | प्रज्ञा | अमनस् |
| दरिद्र | अनुज्ञा | |

स्वर सादृश्य के कारण ये शब्द स्मरण हो जाते हैं। एक शब्दका दूसरे शब्दसे संबंध हो या न हो वर्णोंका उच्चार सम होनेसे इनको स्मरण करना सुगम हो जाता है। अपने शब्द इस प्रकार वर्णसादृश्यके क्रमसे रखनेसे स्मरण करना सुगम हो जाता है। मंत्रों और वाक्यों में भी यह क्रम बडा उपयोगी है। विरोधक्रम का भी इसी प्रकार उपयोग किया जा सकता है, इसका उदाहरण देखिये—

| | | | |
|---|---|---|---|
| राम | रावण | पांडव | कौरव |
| इंद्र | वृत्र | आत्मा | अनात्मा |
| देव | असुर | पुरुष | प्रकृति |
| सुर | असुर | दिवस | रात्री |
| देव | दानव | प्रकाश | अंधकार |

इसमें विरोध संबंध है यह पाठकों को स्वयं पता लग सकता है। अनुकूलताका संबंध हो या प्रतिकूलता का संबंध हो, किसी भी संबंधसे शब्द वाक्य, या मंत्र स्मरण करना सुगम हो जाता है पाठक इस रीतिका उपयोग करके देखें तो उनको पता लग जायगा कि इस प्रकार के संबंध के साथ ध्यानमें धरना सुगम होता है। गिनतीकी संख्या भी इस प्रकार का संबंध ध्यानमें धरनेसे स्मरण रह सकती है। इसका संबंध पूर्व आचार्योंने निम्न प्रकार निश्चित किया है—

० शून्य = ख, आकाश
१ एक = भूमि, चंद्र, अज, कु
२ दो = नेत्र, बाहु, पक्ष
३ तीन = त्रिगुण, अग्नि, राम
४ चार = वेद, निगम, युग, सागर
५ पांच = पंच पांडव, इषु
६ छः = षट् चक्र, छः शास्त्र, षड् रस, ऋतु, अंग
७ सात = सप्त द्वीप, सप्त पर्वत, सप्त लोक, सप्त व्याहृति,
८ आठ = अष्टधा प्रकृति, अष्टवसु, अष्ट गज
९ नौ = नवग्रह, नव नंद, अंक,
१० दस = दश प्राण, दशइंद्रिय
११ ग्यारह = एकादश रुद्र, शिव, ईश
१२ बारह = द्वादश आदित्य,
१३ तेरह = विश्व
१४ चौदह = चतुर्दश भुवन
१५ पंद्रह = पंद्रह तिथि
१६ सोलह = भूप
१७ सतारह = अत्यष्टि
१८ अठारह = अष्टादश पर्व
२० बीस = नख, ( नाखून )
२४ चौबीस = जिन, सिद्ध,
२५ पच्चीस = तत्त्व
२७ सताईस = नक्षत्र
३० तीस = दिन ( एक मासमें )
३२ बत्तीस = दन्त
३३ तिहत्तीस = देवता

इस प्रकार संख्या का संकेत है। एक बार यह संकेत ज्ञात हुआ तो संख्याका स्मरण करना सुगम हो जाता है। इस संकेत में संख्या उलटी लिखी जाती है। ५०९ यह संख्या निम्न प्रकार लिखी जायगी—

९ ० ५
ग्रह— ख— इषु = ५०९

इस रीतिसे शब्दोंमें संख्या याद करना सुगम होता है। इस संख्याके विषयमें अपने भी संकेत किये जा सकते हैं और उनका उपयोग किया जा सकता है। वेदमें ये संख्या के संकेत अनेक हैं। " एका च मे " ( य. १८। १४ ) आदि मंत्रोंमें जो संख्यायें हैं इसी प्रकारके संकेत की हैं। किसी स्थान का संकेत लीजिये उसमें मुख्य बात यही है कि शब्दोंके द्वारा संख्याका स्मरण रखना क्यों कि बडी बडी संख्यायें भी इसी प्रकार स्मरणमें रखी जा सकतीं हैं।

अपनी स्मरण शक्ति बढानेके लिये पाठक अन्यान्य रीतियां भी निकाल सकते हैं और उनका उपयोग करके अपनी स्मरण शक्ति बढा सकते हैं। मुख्य बात अपनी शक्ति बढानेकी है। रीतियोंकी बात मुख्य नहीं है। इस लेखमें जो दो चार रीतियाँ दी हैं उनके उपयोगसे भी लाभ हो सकता है। इस के अतिरिक्त भी काल संबंध, स्थान संबंध आदि अनेक संबंध देख कर एक दूसरेके संबंधसे शब्द वाक्य या मंत्रोंका स्मरण किया जा सकता है। आशा है कि पाठक इसका अधिकार विचार करेंगे और अपनी स्मरण शक्ति बढाने में उसका उपयोग करेंगे।

बालक पनमें वेदमंत्रोंका को कण्ठ करनेसे स्मरण शक्ति बढती है और उसके और भी बहुत लाभ हैं। यह परिपाठी प्राचीन कालमें बहुत थी, परंतु यह प्रतिदिन न्यून होती जाती है। यदि यह पुनः प्रचलित की जाय तो इससे बडा लाभ होना संभव है।

# आर्य-वीर।

( ले०-श्री. लालचंदजी )

वीर वह मनुष्य है जिसमें आत्मविश्वास हो, जिसे परमात्मापर अटल भरोसा हो और जो सत्यवादी हो। यदि केवल यह तीन गुण मनुष्य में भली प्रकार विकसित हो जाएं तो वह वीर कहा जा सकता है। जो मनुष्य पराए बाहुबल पर जीवन संग्राम में प्रवेश करता है वह सहारा न रहनेपर प्रायः गिर जाता है और हास्य का पात्र बनता है। जिसमें अपने ऊपर विश्वास नहीं वह संसार में विजयी भी नहीं हो सकता। किंतु आत्मविश्वास और अभिमान में उतना ही अंतर है जितना कि प्रेम और मोह में है। विश्वास और प्रेम स्थायी हैं, अभिमान और मोह नश्वर हैं। जिस प्रकार सत्ज्ञानसे मोह नष्ट हो जाता है वैसे ही अभिमान ब्रह्मबल के सामने मर्दन हुआ करता है। आत्मविश्वासी नम्र और सदा वीर्य-सम्पन्न होता है किंतु क्रोधयुक्त अभिमानी केवल सुरापान के नशे की भांति दिखावेंकाही बलवान हुआ करता है। आत्मविश्वासी से तात्पर्य किसी ऐसे व्यक्ति से नहीं है जो कि निज अहंकार में चूर हो और केवल अपने आप को ही सराहता हो, आत्मविश्वासी उसे कहेंगे जिसमें आत्मशक्ति का भली प्रकार विकास हुआ हो। ऐसा मनुष्य ही वीर अथवा आर्य्य कहा जा सकता है। वीरता और आर्यत्व एक ही हैं, इन में भिन्नता नहीं। विना वीर हुए आर्य नहीं हो सकता।

एक आर्य के लिये आवश्यक है कि वह अमृतपुत्र होना अपने जीवन में सार्थक करें। आर्यत्व में सभी श्रेष्ठ गुणों का समावेश है। आर्य अमृतपुत्र है, भगवान का प्यारा है। वह सदा वीरोचित धर्म-पालन करता है। वह आपत्ति आने परभागता नहीं, दुःख में वह व्यथित नहीं होता। वह परम पिता का आज्ञाकारीहै और इसी लिये वह वीरहै। प्रत्येक आर्य काजीवन श्रद्धा और विश्वासका जीवन होना चाहिये। आर्यवीर मातृभक्त होता है। आर्यवीर के सामने मातृभाषा, मातृसंस्कृति और मातृभूमि तीनों एक ही सौम्यरूप धारण किये हुए उसे जननी और जन्मभूमि दोनों का सच्चा सेवक बनाए रखती हैं। मातृसंस्कृति में मातृभाषा और मातृभूमि का समावेश है। मातृसंस्कृति के लिये वह ही श्रद्धांजलि अर्पण कर सकता है जिसे मातृभूमि और मातृभाषा से सच्चा प्रेम हो। जननी के लिये वही जीते हैं जो मातृसंस्कृति का ह्रास नहीं होने देते, जो अपने गृहस्थमें अपने निजी जीवनचर्य्या में मातृसंस्कृति का गौरव मातृभाषा और मातृभूमि की सेवा द्वारा बढाया करते हैं। देश की मान मर्य्यादा को ही मातृसंस्कृति कहते हैं। देश की मान मर्यादा देश के वीरों द्वारा ही सुरक्षित रह सकती है।

आर्य वीरों के उत्कर्ष के शुभदिन जिनकी प्रतिक्षा में देशविह्वल हो रहा था अब आनेवाले हैं। आजकल की दशा को उषाकाल से कुछ पहिले की दशा कहा जा सकता है। शीघ्र ही उषा होगी और फिर आर्यमार्तंड उदय होगा और पुनः आर्यसंस्कृति का जगत में प्रसार होगा। आज संसार एक ऐसी संस्कृति के लिये जिस में यह लोक और परलोक दोनों में जीवन ज्योति का प्रबल विकास हो सके लालायित है। पाश्चात्य विद्वान अपने " नवीन विचार " पद्धति द्वारा बहुत कुछ आर्यसंस्कृति के निकट आ रहे हैं। अब पुनर्जन्म तक को पाश्चात्य विद्वान मानने लग गए हैं। पर शुभदिन वह होगा

सकते हैं। उसके हृदयवासी होने की बात तो संभवतः सब देशोंके धार्मिक पुस्तकों में हम पा सकते हैं। परन्तु इस विस्तार की यहां कुछ जरूरत नहीं है। जो कुछ हमें जानना चाहिये वह यह है कि उस मध्यस्थ समरूप ब्रह्म को हम कैसे प्राप्त होवें, उस अन्तर्हृदयमें हम कैसे पहुंचे, जहां भगवान् का निवास है, जहां द्वन्द्वों की समता है, जहां पूर्ण मध्यस्थता है और जहां सब जगत् एकीभूत होगया है।

इसलेख का विषय इस प्रश्न का विस्तृत उत्तर देना नहीं है। यहां तो "नारायण का निवास" बतलाना ही प्रस्तुत विषय है। उस निवास पर पहुंचने का मार्ग बताना बडा ही विस्तृत विषय है। तो भी अपने विषय की स्पष्टता के लिये उसके मार्ग का भी कुछ निर्देश आवश्यक है। उस मध्यस्थ देव को पंहुंचाने वाला मार्ग भी "मध्यमार्ग" होना चाहिये। हमारे सामने जो कोई द्वंद्व आवे—जो हमारे मार्ग में अटके— उसे सम करते हुवे चलते जाना यही मार्ग है। इसी का नाम मध्यमार्ग है। इसी मध्यमार्ग का उपदेश भगवान गौतम ने घोर-तपस्या के बाद बुद्ध बन जाने पर सब संसार को (चार सत्यों और आठ नियमों के साथ) किया है। इसके अनुसार मनुष्य को किसी भी तरफ अति या हीनता न करते हुवे सदा सम रहना चाहिये।

## ५ गीताका उपदेश।

भगवान् कृष्णने इसी मार्ग का उपदेश अपने गीता नामक योगशास्त्र में किया है। इस योगशास्त्र में योग का अर्थ—

समत्वं योग उच्यते। (गीता.)

कहा है। इस योग द्वारा प्राप्तव्य जो ब्रह्म है उसे भी 'समोऽहं सर्व भूतेषु' (८—२९) कह कर 'सम' बताया है। बल्कि ब्रह्मका लक्षण ही "सम" ऐसा किया है—

'निर्दोषं हि समं ब्रह्म' (गीता) ५—१९

ब्रह्म वह है जो कि सर्वथा सम है अतएव जो सर्वथा निर्दोष है। (पातंजल योग में भी क्लेश-कर्मादि दोष से अपरामृष्ट आत्मा को ईश्वर कहा है)। दोषों के हटने पर ही समता प्राप्त होती है। सबसे बडे और सबके मूल भूत दोष राग और द्वेष हैं। [न्यायकार की परिभाषा में भी ये ही दोष हैं]। राग द्वेष द्वंद को ही गीता में इच्छा द्वेष, काम क्रोध आदि रूपसे कहा गया है। गीता (के ३-३४ श्लोक) में इन्हें परिपन्थी (शत्रु) बतलाया है। प्रारंभ में जो परमात्मा से जुदा करनेवाले 'द्वंदमोह' का बतानेवाला श्लोक (७—२७) उद्धृत किया गया है उसमें द्वंदमोह को 'इच्छा द्वेष से पैदा होने वाला' (इच्छाद्वेषसमुत्थेन) कहा है। अतः सब द्वंद्वों की जड ये ही हैं। यह जड कट जाय तो सब द्वंद्व कट जाते हैं। पर राग द्वेष के इस सूक्ष्म द्वंद्व तक पहुंचने के लिये हमें सुख दुःख के द्वंद्व को सहने का अभ्यास करना चाहिये। और सुख दुःखों के विचार में ही सिद्धि असिद्धि, लाभ अलाभ, शीतोष्ण, मानापमान आदि आजाते हैं। अतः इस उपदेश से ही सब गीता शास्त्र भरा पडा है:—

समदुःखसुखं धीरं। २—१५

सुखदुःखे समे कृत्वा लाभालाभौ जयाजयौ। २-३८

सिध्यसिद्ध्योः समो भूत्वा। २-४८।

समः सिद्धावसिद्धौ च कृत्वापि न निबध्यते। ४-२२

न प्रहृष्येत् प्रियं प्राप्य नोद्विजेत्प्राप्य चाप्रियम्। ५-२०

पंडिताः समदर्शिनः। ५—१८

स्थितप्रज्ञ का लक्षण अर्जुन को समझाते हुवे कहा है-

दुःखेष्वनुद्विग्नमनाः सुखेषु विगतस्पृहः। २-५६

यः सर्वत्रानभिस्नेहस्तत्तत्प्राप्य शुभाशुभम्।

नाभिनन्दति न द्वेष्टि, तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठता। २-५७।

बारहवें अध्याय में अपने प्रिय भक्तों का वर्णन भगवान् निम्न शब्दों में करते हैं—

समदुःखसुखः क्षमी। १६

यो न हृष्यति न द्वेष्टि, न शोचति न कांक्षति। १७

समः शत्रौ च मित्रे च तथा मानापमानयोः। १८

शीतोष्णसुखदुःखेषु समः संगविवर्जितः
तुल्यनिन्दास्तुतिर्मौनी...........॥ १९

तेरवें अध्याय में सत्यज्ञान बताते हुवे कहा है—

नित्यं च समचित्तत्वमिष्टानिष्टोपपत्तिषु । ९ ।

आगे त्रिगुणातीत के लक्षण में भी वही बात देखिये ।

समदुःखसुखः स्वस्थः समलोष्टाश्मकांचनः ।
तुल्यप्रियाप्रियो धीरस्तुल्यनिन्दात्मसंस्तुतिः । २४
मानापमानयोस्तुल्यस्तुल्यो मित्रारिपक्षयो । २५

एवं सात्विक त्यागी, सात्विक कर्ता आदि के गुणों में तथा ब्रह्मनिष्ठ पुरुषों के गुणोंमें सर्वत्र यही समता का वर्णन है ।

यह तो मानसिक भावों में समता हुई। परन्तु बाह्य शारीरिक साधनाओं में भी सदा श्री कृष्णजी का उपदेश 'समता' का ही है। षष्ठाध्याय में राज योग साधक का जो आसन कहा है वह भी-

'नात्युच्छितं नातिनीचं'

चाहिये, उसकी स्थिति-

'समं कायशिरोग्रीवं धारयन्'

चाहिये। उसका भोजन शयन आदि सब व्यवहार भी निम्न प्रकारसे सम ( युक्त ) चाहियेः—

नात्यश्नतस्तु योगोऽस्ति न चात्यन्तमनश्नतः ।
न चाति स्वप्नशीलस्य जाग्रतो नैव चार्जुन ।
युक्ताहारविहारस्य युक्तचेष्टस्य कर्मसु ।
युक्तस्वप्नावबोधस्य योगो भवति दुःखहा ।

सम ब्रह्म को समत्व योग द्वारा प्राप्त करना चाहिये यह गीता का स्पष्ट उपदेश है। समत्व द्वंद्वों का करना है जिनके कि मूल द्वंद रागद्वेष हैं। पर राग और द्वेष को हम 'काम' इस एक शब्दसे कह सकते हैं, क्यों कि प्राप्ति की कामना राग है और हटाने की कामना द्वेष है। कामना दोनों की जड है। अत एव गीता का सब जोर निष्काम होने पर है ।

## ६ यही जीवन धर्म है.

गीता का उपदेश ही नहीं, किन्तु समग्र धर्मोपदेश यही है। धर्म क्या वस्तु है ? धर्म है धृत रहना अर्थात् इधर या उधर न गिरना। इस तरफ या उस तरफ गिरने से अर्थात् द्वंद के वशीभूत होनेसे बचाने के लिये जितने उपाय हैं वे ही धर्म कहाते हैं। धर्म शास्त्रों के सब विधि और निषेध इसलिये हैं कि मनुष्य उनके पालन द्वारा प्रत्येक स्थिति में समतोल रहे, अतः सुखी और शान्त रहे। अहिंसा सत्यादि यम नियम, धृति क्षमा आदि धर्म, सब सदाचार और सभी धर्मों ( धर्मसंप्रदायों ) की धार्मिक आज्ञायें मनुष्य को समाज व संसार के साथ समता में रखने के लिये ही हैं। चारों तरफ की बाह्य प्रकृति तथा अपनी निजी प्रकृति हर समय बदलती हुई हमें विषम बनाने को-हमारी स्वस्थता भंग करने को प्रवृत्त रहती है, पर हम प्रतिक्षण और प्रत्येक अवस्थामें अपनी अन्दर की शक्ति द्वारा समतोल बने रहें, ऐसा करना ही "धर्मारूढ" रहना है। पर यह धर्म पालन बडा कठिन है, क्यों कि द्वंद्व (या त्रिगुण) हमें एक तरफ खींचकर गिराना चाहते हैं और हमें भी किसी एक तरफ आश्रय लेलेने में-एकतरफ अति करके बहजाने में-सुख मालूम पडता है। बस, इस लुभावने क्षणिक सुखमें हम फंस न जावें, इससे बचाने के लिये ही सब धर्मविधान हैं।

यहां धर्म शब्द केवल नैतिक (Moral) अर्थ में प्रयुक्त नहीं किया जा रहा है जिसके अनुसार धर्म का अर्थ पुण्य व शुक्ल कर्म होता है, किन्तु धर्म तो समग्र जीवन का सिद्धान्त ( Law of Life ) है। पुण्य व शुक्लकर्म तभी तक धर्म हैं जब तक कि हमें इन द्वारा जगत् के उच्च तत्वों के साथ समता प्राप्त करनी होती है। परन्तु अंत में ऐसी भी अवस्था आती है जब कि पुण्य और पाप इन द्वंद्वों को भी सम करना होता है और तब उस स्थित प्रज्ञ पुरुष के कर्म को पुण्य या पाप कुछ भी नहीं कहा जा सकता। एवं पहिले मनुष्य रजः और तमः में समता स्थापन द्वारा सत्व में आरूढ होता है, किन्तु पीछे से उसे सत्व और असत्व (रजः तमः) इस द्वंद में भी समता स्थापित कर त्रिगुणातीत होना होता है। तब मनुष्य जानता है कि ईश्वर यदि नीचे नहीं है तो ऊपर ( पुण्यकर्मों में ) भी नहीं है, यदि वाम में नही है तो दक्षिण में(सिद्धिओं

में ) भी नहीं है किन्तु वह इनकी भी मध्य समता में है। अस्तु ।

यह तो आध्यात्मिक जीवन में समता धर्म की चर्चा हुई, किन्तु भौतिक व सांसारिक जीवन में भी ( यद्यपि इस जीवन में धर्म शब्द का प्रयोग नहीं किया जाता ) यही धर्म काम कर रहा है। तीनों जीवनों में हम देख सकते हैं। वैयक्तिक भौतिक जीवन में देखें तो शरीर शास्त्र कहता है कि वात, पित्त, कफ की विषमता से ही सब रोग होते हैं। इनको सम रखना स्वस्थता है। बाह्यकारण बताते हुवे आयुर्वेद में कहा है कि किसी भी वस्तु के अतियोग या हीन योग ( overuse या disuse ) से ही धातुवैषम्य होता है। एवं अतियोग और हीन में समता रखने द्वारा धातुसाम्य रखना ही शारीरिक जीवन है। फिर सामाजिक जीवन में देखें तो वहां भी समाज-शास्त्र के अनुसार सब समाज में ज्ञान प्रसार, धन विभाग, श्रमविभाग सम होना चाहिये, इसीलिये वर्णाश्रमव्यवस्था है, आत्मोपकार और परोपकार में समतोलता चाहिये; तथा राजशास्त्रके अनुसार राजा और प्रजा एवं उनके भिन्न भिन्न अंगोंका संबन्ध समतोल होना चाहिये । एवं तीसरे आधिदैविक जीवनमें देखें तो उससे संबन्ध रखने वाले नाना प्रकारके शास्त्रोंसे पता लगता है कि जगत्में काम करने वाली केन्द्रानुग केन्द्रातिग आदि बहुत सी द्वंद्वशक्तिओंकी समता से ही जगत् स्थिर है और इसी समतासे इसमें शान्ति और कल्याण रहता है। एवं विषमता को सम करते रहना ही सब 'जीवनका महाधर्म' ( Great Law of Life ) है।

## ७ सब साधनोंमें यही तत्त्वविद्यमान है।

कहते हैं कि योगके साधन से ईश्वर प्राप्ति होती है। यह ठीक है, क्योंकि योग के आठों अंग एकएक क्षेत्रमें समता प्राप्त कराने के लिये होते हैं। आधार भूत अंग जो यम और नियम हैं, उनका वर्णन गत धर्म संबंधी प्रकरणमें होचुका है। तीसरा अंग आसन है जिसके साधन से शारीरिक ( अन्नमय की ) समता प्राप्त होती है, जोकि हमें प्राणमय आदि अग्रिम कोशोंमें प्रवेशके लिये आवश्यक है। पतंजलि मुनिने आसनका फल स्पष्ट 'द्वंद्वानभिघात' ही लिखा है। आसनजय से शीतोष्णादि द्वंद्व सम होजाते हैं। आगे मनके क्षेत्रमें विहार करनेके लिये शरीर के साथ प्राण की भी एकता कराने को प्राणायाम कहा है। इसका उद्देश्य प्राण और अपान को एक करना है। गीतामें भी 'प्राणापानौ समौ कृत्वा' कहा है तथा प्राण का अपानमें और अपान का प्राण में हवन करने का यज्ञ बताया है। एवं इन्द्रियों को मनमें एकसम करनेकी क्रिया प्रत्याहार है, और धारणाध्यान समाधि नामक अन्तरंग योग मनबुद्धि को आत्मामें सम करनेके लिये है।

कहते हैं ब्रह्मचर्य ब्रह्मप्राप्ति का सर्वोत्कृष्ट साधन है, इसके पूर्णतया करनेमें और सब साधन समाविष्ट हो जाते हैं। यह भी ठीक है, क्योंकि ब्रह्मचारी को सदा जागृत रहते हुवे सूक्ष्मसे सूक्ष्म द्वंद्वोंको वशमें करके निरन्तर समतोल खडे रहना होता है तभी पूरा ब्रह्मचर्य होता है। पृथिवी और द्यौ की दो भिन्नभिन्न अग्निओं की रश्मियां जहां अन्तरिक्ष में मिलती हैं वहां पर ब्रह्मचारी अपने तपोबल द्वारा समतोल ठहरता है यह बात अथर्ववेद के प्रसिद्ध ब्रह्मचर्य सूक्त के निम्न मंत्र में पाठक पढें और इसका गूढाशय समझने का यत्न करें:—

अर्वागन्य इतो अन्यः पृथिव्या अग्ने समेतो
नभसी अन्तरेमे। तयोः श्रयन्ते रश्मयोऽधि
दृढा ताना तिष्ठति तपसा ब्रह्मचारी॥
( अथ.११-५-११)

कहते हैं संध्या से परमात्मा की प्राप्ति होती है। यह ठीक है। संध्याका अर्थ यदि 'ध्यान' है तो इसका उल्लेख ऊपर अन्तरंग योग में हो गया है, पर संध्या अर्थात् संधिकाल में भी ईश्वर प्राप्ति हुवा करती है। जाग्रत् और स्वप्न की संधि का काल ईश्वर स्मरण के लिये विशेष अनुकूल है।

'स्वप्नान्तं जागरितान्तं चोभौ येनानु पश्यति'
कठ०

( पातंजल दर्शन में 'निद्राज्ञानालंबन' को एकाग्रता का एक साधन लिखा है )। किन्तु यह दिन और रात की संधि ही नहीं, अपितु जीवन और मरण की संधि, सुख और दुःख की संधि

भोगजीवन और त्यागजीवन की संधि में भी हमें एकवार वह अवसर फिर आया करता है, जब कि हम नारायण को पहिचान लें। द्वन्द्व के एक चक्र पर चढे हुवे जब हम घूम रहे होते हैं, तब तो हम उस के नशेमें चूर रहते हैं, पर जब चक्र धीमा होता है और द्वंद्व का मध्य ( बदलने का समय ) क्रमशः आ जाता है, तब हमारा नशा उतरता है उस समय हम चाहें तो अपनी ठीक होश में आ सकते हैं। इसीलिये परमात्मा ने जीवन मरण, दिन रात, संपत् विपत् आदि चक्र ( आना जाना ) बनाये हैं। बुढापे में जब कि जीवन का नशा उतरता है और मरण सामने दीखने लगता है, तो इस जीवन मरण के संध्याकाल में लोगों को ईश्वर याद आया करता है। एवं संपत् का नशा उतरने पर विपत् के प्रातःकालमें कइओं का ईश्वर की याद आया करती है। पर प्रायः हमलोग इन अमूल्य संध्याकालों को व्यर्थ ही खोया करते हैं। जिसने लाभ उठाना होता है वह तो एक साधारण सी ही द्वंद्वसंधि के अन्दर गहरा घुस कर उस ज्ञानमय प्रभुका प्रकाश पा लेता है और बुद्ध ( जागा हुवा ) हो जाता है।

बाह्य गंगा और यमुना के संगम ( प्रयाग ) का माहात्म्य कुछ हो या न हो, पर हमारी अन्दर की इडा और पिंगलाकी संगमभूत जो सुषुम्ना नाडी है उसमें स्नान करने से तो अवश्य परमात्मप्राप्ति होती है। उपनिषद् तथा योगग्रंथों में इसकी बहुत साक्षियां हैं। पर इन दो प्राणनाडिओं का संगम ही नहीं, अपितु " विद्या और अविद्या " " संभूति और असंभूति " राग और द्वेष, मृदुता और कठोरता, स्वार्थ और परार्थ, ज्ञान और कर्म आदि बहुत से संगम हैं जो कि इतने ही प्रयाग हैं जिनमें पूरी तरह मज्जन करने से मोक्षप्राप्ति होती है।

कहते हैं यज्ञ से परमात्मा की प्राप्ति होती है। यह ठीक है, क्योंकि यह संगतिकरण रूप है।

एवं हरिकीर्तन या सामगान भी ईश्वरप्राप्ति के लिये किया जाता है। ठीक है, क्योंकि गान की उत्पत्ति ध्वनि ( स्वर ) की समता से होती है और इस वाणी संबन्धी समता से उत्पन्न शक्ति के बल द्वारा हमारा ( वाणी से मिला हुवा, एक हुवा ) मन गान के विषय ( परमात्मा ) पर पहुंचने का यत्न करता है। पर हमारा यह शाब्दिक गान तो असल में ब्रह्माण्डवीणा से अखण्ड निकलने वाले ईश्वरीय लीलारूपी गान में अपने आपको संमिलित कर देने का एक साधन ही है। क्योंकि अपने से संबन्ध रखने वाले इस संपूर्ण ईश्वरीय सृष्टि से सम स्वर ( In tune ) रहना ही पुरुष का सतत पुरुषार्थ है। यही क्रियात्मक, जीता जागता सामगान है। इस ब्रह्माण्ड वीणा से बेसुरा होना ही एकमात्र पाप है, दोष है, तथा इसमें पूर्ण सम स्वर होजाना ही शाश्वत समता (Eternal Harmony) में बसने वाले उस प्रभु की प्राप्ति है।

और निस्स्वार्थ परसेवा करने से भी ईश्वर प्राप्ति होती है, क्योंकि निस्वार्थ सेवासे हम दूसरे जीवों के साथ एकता में आते हैं।

ईसीतरह अन्य सब साधनों में भी विचारक इस तत्त्वको देखें.

## ८ दुर्गम और सुगम।

किससमय किस द्वंद्व को सम करने का यत्न करना चाहिये, द्वंद्वोंके रूप कैसे बदलते हैं, प्रत्येक द्वंद्वमें वह कौन सा अर्धभाग ( पक्ष) होता है जिधर एक समय झुकना उचित होता है इत्यादि इस प्रसंग में कई सूक्ष्म बातें हैं, जिनका कि विवेचन करना जरूरी है। किन्तु इस विस्तृत विषयके लिये इस लेख में जगह नहीं है। यह लेख तो सफल होजायगा यदि इसे पढकर किन्हीं लोगों को नारायण की समस्वरूपता का पता लग जायगा और अत एव उनमें इस समता के मार्ग पर चलने की प्रबल इच्छा उत्पन्न होजायगी।

पर जिसने इसमार्ग को कुछ भी समझा है वह यह तो जान जायगा कि यह मार्ग बडा दुर्गम है। निरन्तर ऐसे सावधान रहना, जागते रहना कि कभी भी इस किसी एक तरफ झुककर गिर न जाय यह कितना दुःसाध्य तप है। क्षण क्षण में जी चाहता है कि सदा जागते रहने की अपेक्षा एक तरफ आश्रय लेकर जरा सोजांय। पर जरा सोते ही हम मारे जाते हैं। अत एव ऋषि हमें जगाते हैं 'उठो,जागो'

उत्तिष्ठत जाग्रत प्राप्य वरान्निबोधत

क्योंकि—

क्षुरस्य धारा निशिता दुरत्यया।
दुर्गं पथस्तत् कवयो वदन्ति।

क्रान्तदर्शी (कवि) लोग इसे दुर्गम पथ कहते हैं। क्योंकि एक रस्सी पर सदा समतोल रहकर चलना ही कितना कठिन है, इधर या उधर गिरकर काम खतम करने का प्रलोभन लगातार होता है। पर यहां तो रस्सी पर भी नहीं चलना किन्तु छुरे की पैनी धार पर चलना है। इधर या उधर गिरने से भी बचना है और नीचे जो आश्रयके लिये पैनी धार है उसपर पैर भी ऐसे हलकेसे रखना है (उसपरभी पूरा आश्रय नहीं लेना, पैर नहीं जमाना, आसक्त नहीं होना)-ऐसे 'कौशल' से रखना है कि पैर कटने न पाय। आश्रय भी लेना, पर उसकी तीक्ष्णता से अस्पृष्ट रहना है!!

फिर भी घबराने की बात नहीं है। जबतक समता का अभ्यास नहीं होता तभी तक यह कठिनता है। ज्यों ज्यों हममें समता बढती है त्यों त्यों दोष (राग द्वेष) हटता है और ज्यों ज्यों दोष घटता है त्यों त्यों समता और बढती है। अतः आगे आगे यह मार्ग सुगम सुगम होता जाता है। इसीलिये गीता में पूर्वोक्त द्वंद्वचर्चा वाले श्लोक के बाद ही कहा है—

येषां त्वंतगतं पापं जनानां पुण्यकर्मणाम्।
ते द्वंद्वमोहविनिर्मुक्ता भजन्ते मां दृढव्रताः॥ ७-२८

जब जिन लोगों का पाप (दोष के साथ साथ इस तरह द्वंद्व मोहसे छुटकारा (विनिर्मुक्ति) होता जाता है वे लोग तब स्वभावतः द्वंद्वों की आडमें छिपे भगवान् को देखने और उसका भजन करने लगते हैं-दृढव्रत होकर भजन करने लगते हैं—उनकी भगवान में भक्ति दृढ दृढ होती जाती है। इसी भक्ति (प्रेम) ही के कारण मार्ग सुगम सुगम होता जाता है। बल्कि पीछे से यह मार्ग इतना अभ्यस्त और सहज हो जाता है कि उनके लिये इस मार्ग से विपरीत चलना ही दुर्गम नहीं किन्तु असंभव हो जाता है। अन्त में वे बिलकुल सम और निर्दोष (पाप रहित) होकर 'सम और निर्दोष' ब्रह्मको प्राप्त हो जाते हैं। ऐसे लोगों के लिये ही कहा है:—

इहैव तैर्जितः सर्गो येषां साम्ये स्थितं मनः।
निर्दोषं हि समं ब्रह्म तस्माद् ब्रह्मणि ते स्थिताः॥
गी० ५-१९

सचमुच ऐसे द्वंद्वातीत पुरुष शरीर में और जगत् में रहते हुवे भी (इहैव) इस बहुत बडे दिखायी देने वाले तुच्छ द्वंद्वमय जगत् पर विजय पा लेते हैं।

## ९ एक मंत्रका स्वाध्याय।

अन्तमें मैं निम्न वेदमंत्रका अपनी बुद्धिके अनुसार स्वाध्याय करता हुवा इस लेखको समाप्त करताहूं-

दूरे पूर्णेन वसति दूर ऊनेन हीयते।
महद् यक्षं भुवनस्य मध्ये तस्मै बलिं राष्ट्रभृतो भरन्ति
अथ. १०-८-१५

जो पूर्णसे दूर वसता है और जो ऊनसे भी दूर छूट जाता है ऐसा भुवन के मध्य में रहने वाला एक महान यक्ष है। उसके लिये राष्ट्रसंचालक भी बलि देते हैं।"

एक राजाओंका राजा है जो कि 'महत्' सबसे महान् है और 'यक्ष' सर्व पूजनीय और युक्त है। उससे बडा और कोई नहीं है तथा उसका पूज्य और कोई नहीं है। वह राजाओंका राजा इस लिये है क्यों कि संसार में मनुष्यों और देवोंके भी जो बडे से से बडे 'राष्ट्रभृत्' (राष्ट्रसंचालक) राजे महाराजे हैं वे उसके लिये 'बलि' अर्थात् कर (Tax) देते हैं। विना उसे कर दिये कोई सांसारिक सम्राट नहीं बन सकता। जैसे हमें राजा (सरकार) को कर देना होता है, क्यों कि हम उसकी शक्ति के आश्रयण से सुख शान्ति का भोग करते हैं, वैसे ही संसारमें सम्राट् कहलाने वाले भी चूंकि उसकी ही शक्ति के आश्रयण से अपने कार्य करने में समर्थ होते हैं अतः उन्हें भी उसकी शक्ति की सहायता पाने के लिये उस यक्ष को पुण्यकर्म व तपस्यारूपी कर देने होते हैं। विना पुण्यकर्म की संपत्ति के कोई ऊंचे पदोंपर नहीं पहुंचता, पहुंचने पर भी जब कभी उसको यह संपत्ति क्षीण हो जाती है अर्थात् जगदधिपतिके लिये यह करदेना वह बंद करदेता है, तो वह उच्च पदसे च्युत हो जाता है। तात्पर्य यह कि संसार के बडे से बडे सम्राट भी

उसके अधीन हैं, उसकी प्रजा हैं उसके कर्मफ भुगानेवाले नियमों के नीचे हैं । वह एक मात्र राजा है ।—

वह विश्व का राजा कहां है ? इसका उत्तर इस मंत्र में 'भुवनस्थ मध्ये ' इन शब्दों द्वारा दिया गया है । वह 'भुवन ' अर्थात् सब उत्पन्न हुवे विश्व के 'मध्ये ' अर्थात् मध्य में अन्तर्यामी होकर स्थित है।

'मध्ये '( अथवा अन्तर्यामी )का क्या अभिप्राय है यही बात इस सब लेख में विस्तार से स्पष्ट की गयी है, पर अब वही बात इस वेद मंत्र के शब्दोंमें सुनिये, क्यों कि वही बात इस मंत्र के पूर्वार्ध में संक्षेप से साररूपेण भरी हुई है । शब्द ये हैं—

" दूरे पूर्णेन वसति, दूर ऊनेन हीयते "

वह 'पूर्ण ' से दूर बसता है और 'ऊन ' से दूर ही छुट जाता है अर्थात् पूर्ण और ऊन दोनों से दूर है। बल्कि यों कहना चाहिये कि दोनों से एक समान दूरी पर है, क्यों कि वह इन दोनों की ठीक मध्यता में है। यही 'भुवनस्य मध्ये ' का स्पष्टीकरण है ।पूर्ण और ऊन में सब द्वंद्वों का समावेश हो जाता है। इन्हें आजकल की भाषा में भावात्मक ( Positive ) और अभावात्मक ( Negative ) कह सकते हैं । पूर्ण और उनमें कैसे सब द्वंद्व आ जाते हैं और इन सब द्वंद्वों से परमात्मा अतीत कैसे है यह समझने के लिये विचारक लोग केवल निम्न लिखित वर्गीकरण को ध्यान से देख लें:—

| पूर्ण | ऊन |
|---|---|
| यच्चास्ति | यच्च न |
| भावात्मक | अभावात्मक |
| विधि | निषेध |
| सृष्टि | प्रलय |
| दिन | रात्रि |
| कर्मरति | अकर्मण्यता |
| सबप्रकारकी संपत्तिसे युक्त | संपत्ति का अभाव |
| धनिकता | निर्धनता |
| [साधनों में ही लिप्त हो जाना] | [साधनों की उपस्थिति ही न होना] |
| [संतुष्टि ( अत एव जिज्ञासाका अभाव )] | [असंतुष्टि ( तृष्णा की विह्वलता )] |
| ऐश्वर्य का मद | अनैश्वर्य का कष्ट |
| अभिमान | आत्मनिर्भरता का अभाव |
| अति योग | हीन योग |
| ईक्षा (प्राप्ति की इच्छा) | जिहासा (त्याग की इच्छा) |
| आसक्ति | हटाव |
| काम | क्रोध |
| राग | द्वेष |

इस वर्गीकरण को अच्छीतरह मनन करके पाठक अपनी धारणा बनालें कि 'पूर्ण ' प्रकार के लोग तथा 'ऊन' प्रकार के लोग कौन हैं या एक ही मनुष्य कब पूर्ण व ऊन अवस्था में होता है और फिर देखें कि वह महत् यक्ष पूर्ण प्रकार के मनुष्य से सदा दूर वसता है-अर्थात् वह मनुष्य जितना अपने आप को भरता ( पूरण कर ) जाता है उतना ही यक्ष का घर उससे दूर होता जाता है; दूसरी तरफ 'ऊन ' मनुष्य जितना ऊन होता है उतना ही वह यक्षदेव से दूर छूटा रहता है । 'पूर्ण ' से तो वह दूर होता जाता दीखता है, और 'ऊन' मनुष्य स्वयं अपने आपको उससे दूर रहते देखता है । एवं दोनों उससे दूर रहते हैं, पर भिन्न भिन्न प्रकार से। उससे दूरी तब हटे जब हम ऐसे देश में पहुंच जाय जहां 'पूर्ण ' और 'ऊन ' दोनों नहीं हैं, जिस सम मध्यस्थ देश में पूर्ण और ऊन का भेद मिट जाता है, जहां ये दोनों एक हो जाते हैं, जहां से ये दोनों निकले हैं अतः जहां कि अपेक्षा ये दोनों अधूरे हैं। तब हम इस छिपे हुवे ( यक्ष ) के घर में ही पहुंच जाते हैं, तब ब्रह्म न दूर रहता है न पास, किन्तु हम ही 'ब्रह्मणि स्थितः' हो जाते हैं। उस स्थानपर खडे होकर हम जो भी कोई अन्य वस्तु देखेंगे उसके मध्य में हमें वही दीखेगा।वह प्रत्येक भुवन ( उत्पन्न वस्तु ) में प्रकट हो जायगा, छिपा हुवा यक्ष नहीं रहेगा । और तब यह भी दीखेगा कि जगत् के सब भूत उसी एक मात्र राजाधिराज को बलि देते हुवे उससे जीवन धारण कर रहें हैं—जो जितना उसके लिये बलि दान कर रहा है, उसे उतनाही जीवन उस अक्षय जीवन भंडार से मिल रहा है।

आओ उस देश को चलें ।

——१०३——

# औपनिषदिक प्रमाणों से उपनिषदोंका अर्थ।



थोडे समय के पूर्व हमने वैदिक प्रमाणों से वेदका अर्थ किया था अब उसी रीति से हम उपनिषदोंका अवलोकन करते हैं ॥

उपनिषद् में उद्गीथ ओ३म् को आठवां रस कहा है। वह उद्गीथ सातवें रस सामका भी रस है। वह साम छठे रस ऋक् का भी रस है। अब यहां सातवें तथा छठे रस साम तथा ऋक् की व्याख्या स्वयं उपनिषदों से ही की जाती है।

"औपनिषदिक ऋक् साम समीक्षा।"

१ इयमेवर्गग्निः साम'''इयमेवसाऽग्निरमस्तत्साम॥ छान्दो० १।६।१॥

अर्थात् यह पृथिवी ही ऋक् है और यह अग्नि ही साम है ... पुनः इस अग्नि साम में भी जो सा है वह ( इसके पार्थिव अंश ) पृथिवी का नाम है और जो (पिछला) अम है वह शुद्ध अग्नि का नाम है सो वह पृथिवी + अग्नि ही साम है ॥

२ अन्तरिक्षमेवर्ग्वायुः साम''' अन्तरिक्षमेव सा वायुरमस्तत्साम॥ छान्दो० १।६।२॥

अर्थात् अन्तरिक्ष ही ऋक् है और वायु ही साम है... पुनः इस साम में भी सा नाम अन्तरिक्ष का और अमनाम वायु का है अतः अन्तरिक्ष+ वायु ही साम हैं ॥

३ द्यौरेवर्गादित्यः साम ... द्यौरेवसादित्योऽमस्तत्साम ॥ छन्दो० १।६।३॥

अर्थात् द्यौ ही ऋक् है और आदित्य ही साम है पुनः इस साम में भी द्यौ का वाचक सा और आदित्य का वाचक अम होने से द्यौः+आदित्य ही साम है ॥

४ नक्षत्राण्येवर्क् चन्द्रमाः साम...नक्षत्राण्येव सा चन्द्रमा अमस्तत्साम ॥ छा० १ । ६ । ४ ॥

अर्थात् नक्षत्र ही ऋक् और चन्द्रमा ही साम है... पुनः इस साममें भी सा का अर्थ नक्षत्र और अम का अर्थ चन्द्रमा होने से नक्षत्र + चन्द्रमा ही, साम है॥

५ अथ यदेतदादित्यस्य शुक्लं भाः सैवर्गथ यन्नीलं परः कृष्णं तत्साम...। अथ यदेवैतदादित्यस्य शुक्लं भाः सैव साथ यन्नीलंपरः कृष्णं तदमस्तत्साम् ॥ छान्दो० १।६। ५, ६॥

और जो यह आदित्य नाम सूर्य का सफेद चमक, श्वेत ज्योति है वही ऋक् है और जो उस की नीली टिकिया, दूसरा काला भाग है वह साम है... पुनः इस साम में भी सा का अर्थ सूर्य की शुक्ल भाः और अम का अर्थ उस का दूसरा काला भाग नीली टिकिया होने से आदित्य की शुक्ल भाः+उस के नीले काले दूसरे भाग का ही एक नाम साम है ॥

अथ य एषोऽन्तरादित्ये हिरण्मयः पुरुषो दृश्यते हिरण्यश्मश्रुर्हिरण्यकेश आप्रणखात्सर्व एव सुवर्णः ॥ ६ ॥ तस्योदिति नाम स एष सर्वेभ्यः पाप्मभ्य उदित उदेति ह वै सर्वेभ्यः पाप्मभ्यो य एवं वेद ॥ ७ ॥ तस्यर्क च साम च गेष्णौ तस्मादुद्गीथस्तस्मात्त्वेवोद्गातैतस्य हि गाता स एष ये चामुष्मात्पराञ्चो लोकास्तेषां चेष्टे देवकामानां चेत्यधिदैवतम् ।। छ०१।६।६--८

अर्थात् उस आदित्य के अन्दर जो यह ज्योतिस्वरूप पुरुष दिखाई पडता है जिस की मूंछें दाढी, बाल सब सूर्य की किरणें ही होने से अत्यन्त चमकीले हैं और जो अपने नाखुनों के सब से अगले सिरोंतक सर्वथा उत्तम चमकीला ज्योतिर्मय ही है उसी आदित्यान्तर्गत पुरुष का नाम उत है क्योंकि वह सब पापों से ऊपर उठा हुआ उन से सर्वथा रहित है और साथ ही क्योंकि जो उस तेजोमय पुरुष को ऐसा जान कर प्राप्त होता है वह भी सब

पापों से ऊपर उठ जाता, उनसे सर्वथा रहित हो जाता है । अतः उस आदित्यान्तर्गत पुरुष का नाम उत् है परन्तु ऋक् और साम दोनों उसी को गाना चाहते हैं अतः (वही गायनीय नाम गीथ भी है अत उत् और गीथ दोनों नाम मिलाकर उस का ही एक नाम उद्गीथ बना अतः ) वह आदित्यान्तर्गत पुरुष ही उद्गीथ है अतः उसे ही गावे अर्थात् उसी आदित्यान्तर्गत हिरण्मयपुरुष को ही उद्गीथ जान सदा उसी की ही महिमा का गान करे क्योंकि इसी का गान करनेवाला उस आदित्य लोक से भी परले जो वैद्युतादि देवताओंके द्युलोक हैं तथा जो भी देवताओं की कामनाएं हैं उन सब का ईश्वर अधिष्ठाता हो जाता है यह अधिदैवत ऋक् साम समीक्षा समाप्त हुई ॥

[ टिप्पणी-ऊपर जितने भी ऋक् साम जोडे वर्णित हुए हैं उन सब में

" ऋच्यध्यूढं साम "

साम अपने सम्बन्धि ऋक् विशेष में अध्यूढ नाम अधिष्ठाता रूप में स्थित है और इसी कारण ही वह साम अपने ऋक् विशेष से सम्बद्ध ही (महान् तथा) गायनीय होता है इसी कारण ही हर ऋक् साम जोडे के सम्बन्ध में उपरोक्त शब्दों के साथ ही-

' तस्मादृच्यध्यूढँ साम गीयत "

शब्द बार बार दोहराए गए हैं ॥ छन्दो० १।६।१-८॥]

अथाध्यत्मं ॥ छादों० १।७।१॥

अब ऋक् साम सम्बन्धि अध्यात्म व्याख्यान करते हैं । छठा सातवां आठवां रस ये हैं:—

वागेवर्क् प्राणः सामोमित्येतदक्षरमुद्गीथः ॥ छा० १।१।५॥

अर्थात् वाणी ही ऋक् प्राण ही साम और ओम् अक्षरही उद्गीथ है अतः वाक्, प्राण और ओम् केही नाम क्रमशः ऋक् साम और उद्गीथ हैं ॥

१ वागेवर्क् प्राणः साम...वागेव सा प्राणोऽमस्तत्साम ॥ छान्दो० १।७।१॥

अर्थात् वाणी ही ऋक् और प्राण ही साम है ... पुनः इस साम में भी सा का अर्थ वाणी और अम का प्राण होने से वाणी+ प्राण ही साम है ॥

२ चक्षुरेवर्गात्मा साम...चक्षुरेव सात्माऽमस्तत्साम ॥ छान्दो० १।७।२॥

अर्थात् चक्षु आंख ही ऋक् और आत्मा ही साम है... पुनः इस साम में भी साका अर्थ चक्षु और अम का अर्थ आत्मा होने से चक्षु+आत्मा ही साम है ॥

३ श्रोत्रमेवर्ङ् मनः साम...श्रोत्रमेव सा मनोऽमस्तत्साम ॥ छान्दो० १।७।३॥

अर्थात् श्रोत्र कान ही ऋक् और मन ही साम है...पुनः इस साम में भी साका अर्थ श्रोत्र और अम का अर्थ मन होने से श्रोत्र+मन ही साम है ॥

४ अथ यदेतदक्ष्णः शुक्लं भाः सैवर्गथ यन्नीलं परः कृष्णंतत्साम तदेतदेतस्यामृच्यध्यूढँ साम तस्मादृच्यध्यूढं साम गीयते अथ यदेवैतदक्ष्णः शुक्लं भाः सैव साऽथ यन्नीलं परः कृष्णं तदमस्तत्साम ॥ छा० १।७।४॥

और जो यह आंखका सफेद श्वेत चमकदार भाग है यह ही ऋक् और जो नीला दूसरा काला भाग है वह साम है ।उपरोक्त सब ऋक् साम जोडों की न्यायीं इस आंख के श्वेत कृष्ण भाग रूप जोडे में भी साम रूप कृष्ण भाग, ऋक् रूपी श्वेत भाग में अधिष्ठाता रूप में स्थित होने के कारण ही गायनीय होता है क्यों कि प्रत्येक साम अपने ऋक् विशेष में सम्बद्ध ही गायनीय होता है ॥ फिर उस साम में भी जो यह आंख की श्वेत चमक है वही सा और जो यह नीली काली दूसरी है वही अम होनेके कारण ही यह आंखकी श्वेत ज्योति+काला नीला दूसरा भाग दोनों का इकट्ठा नाम साम है ॥

अथ य एषो ऽन्तरक्षिणि पुरुषो दृश्यते सैवर्क्तत्साम तदुक्थं तद्यजुस्तद् ब्रह्म तस्यैतस्य तदेव रूपं यदमुष्यरूपं यावमुष्य गेष्णौ तौ गेष्णौ यन्नाम तन्नाम ॥ छा० १।७।५॥

और जो यह आंखके अन्दर पुरुष दिखाई देता है वह ही ऋक् साम उक्थ, यजुः, ब्रह्म है यह सब उसी के नाम हैं उस का रूप वही है जो उस आदित्यान्तर्गत पुरुष का, उस के गानेवाले ऋक् साम भी वही हैं जो उस पहिले आदित्य पुरुष के और उस का

नाम भी वही उद्गीथ है जो उस पूर्वोक्त आदित्यान्तर्गत हिरण्मय पुरुष का ॥

स एषु ये चैतस्मादर्वाञ्चो लोकास्तेषां
चेष्टे मनुष्यकामानां चेति ॥ छा ० १।७।६॥

वह यह आदित्य तथा चक्षु अन्तर्गत तेजोरूप हिरण्मय पुरुष परमात्मा ही मनुष्यलोक पृथिवी तथा अन्य सब लोकों का ईश्वर है ॥

तद्य इमे वीणायां गायन्त्येतं ते गाय-
न्ति तस्मात्ते धनसनयः ॥ छा ० १।७।६ ॥

और जो यह बीन बांसुरी बजाने वाले गाते हैं वह भी उसी पुरुष की महिमा गाते हैं इसी लिये दाता लोग उन्हें धन देते हैं और वह उस धन रूप दान के ग्रहण करने के अधिकारी होते हैं ॥

अथ य एतदेवं विद्वान्साम गायत्युभौ
स गायति सोऽमुनैव स एष ये चामुष्मा-
त्पराञ्चो लोकास्तांश्चाप्नोति देव-
कामांस्तांश्च ॥ छा ० १ । ७ । ७॥

और जो यह इस प्रकार परमात्मा को जान कर साम रूप उस की महिमा गाता है वह उन, आदित्य देवता वाले मन्त्रोंसे परले लोकों और देवलोकोंकी इच्छानुसार प्राप्त होता है ॥

अथानेनैव ये चैतस्मादर्वाञ्चो लोकास्तां-
श्चाप्नोति मनुष्यकामाँश्च ॥ छ ० १।७।८॥

और इन चक्षु आदि मनुष्य सम्बन्धि मन्त्रोंके द्वारा वह इधर के सब लोकों और मनुष्य लोकों को इच्छानुसार प्राप्त होता है ॥

तस्मादु हैवं विदुद्गाता ब्रूयात् ॥ ८ ॥ कं
ते काममागायानीत्येष ह्येव कामगानस्येष्टे
य एवं विद्वान्साम गायति
साम गायति ॥ छान्दो० १।७।८,९॥

( इस प्रकार परमात्मा का ज्ञाता सब मनुष्यसुख, देवसुख तथा सब लोकों में कामचार से प्राप्तसुख, प्राप्त करता है अतः उसे ही उद्गाता समझना चाहिये ) ऐसा ब्रह्म वेत्ता उद्गाता ही ( अपने यजमानसे ) पूछे कि तेरी किस कामना की सिद्धि निमित्त मैं साम गाऊं ( अन्य कोई रागी इस प्रकार नहीं पूछा सकता) क्यों कि जो उपरोक्त चक्षु तथा आदित्य अन्तर्गत पुरुष परमात्मा को देखता है और उसे अनुभव करता हुआ साम गाता है वही उद्गाता काम गान का अधिष्ठाता है वही यजमानकी कामना सिद्धि निमित्त साम गाकर उस की वह कामना सिद्ध कर सकता है अतः वही यजमान से उपरोक्त प्रश्न पूछ सकता है ॥

ऊपर छा० १।१।५ तथा १।७।१ में साम का एक अर्थ प्राण किया गया है। प्राण को साम क्यों कहते हैं ? इसका उत्तर है कि—

साम प्राणो वै साम प्राणो हीमानि स-
र्वाणि सम्यंश्चि सम्यचि हास्मै स-
र्वाणि भूतानि श्रैष्ठ्याय कल्पन्ते सा-
म्नः सायुज्यं सलोकतां जयति य
एवं वेद ॥ बृहदा ० ५ । १३ । ३ ॥

प्राण को साम कहने का कारण यह है कि यह सब, प्राण में ही समभाव से प्राप्त हैं अर्थात् प्राण के साथ सब का एक सा सम्बन्ध है और इस तत्त्व के ज्ञाता को एक साही सब पदार्थ श्रेष्ठ बनाना चाहते हैं, अर्थात् सब ही भूत उस को श्रेष्ठ बनानेके लिये एकसा यत्न करते हैं और वह साम प्राण परमात्मा को जान उस के समीप हो ब्रह्म लोक में जाता है। इस प्रकार साम वही है जो सब में सांझा सब से वही सम्बन्ध रखने वाला हो तथा जिस के ज्ञाता को श्रेष्ठ बनाने के लिये सब एक सा ही यत्न करें !!

ऊपर छा० १।७।२ में आत्मा को साम कहा है और चक्षु को सा कहा है और छा० १।७।१ में वाक को सा कहा है इन का कारण बृहदा० १।६ में कहा है यथा—

त्रयं वा इदं नाम रूपं कर्म तेषां नाम्नां वागित्ये-
तदेषां सामैतद्धि सर्वैर्नामभिः समं...॥१॥ अथ
रूपाणां चक्षुरित्येतदेषां...सामैतद्धि सर्वैः रूपैः
समं.. ॥२॥ अथ कर्मणामात्मेत्येतदेषां सामै-
तद्धि सर्वैर्कर्मभिः समं... ॥३॥ बृह० १।६।१-३॥

नाम रूप और कर्म यह एक त्रिपुटी तिक्कडी है उस त्रिपुटी में से वाणी सब नामों की, चक्षु सब रूपोंकी और आत्मा सब कर्मों का साम इस कारण है कि यह वाणी ही सब नामोंमें साम है यह चक्षु ही सब रूपोंमें साम है और यह आत्माही सब कर्मों

में सम है अतः साम का अर्थ सांझा एकरूप सम ही है ॥

इस प्रकार ऋक् सामके अनेक अर्थ उपनिषदोंसे ही लिखकर हम इस औपनिषदिक ऋक् साम समीक्षा को यहां समाप्त करते हैं ॥

" अथ उक्थ ब्रह्मयजुः क्षत्र शब्दानां औपनिषदिकी व्याख्या ॥"

बृहदारण्यक के ऊपर उद्धृत हुए ब्राह्मणमें वाक् चक्षुः और आत्मा की नामों, रूपों, कर्मोंका क्रमशः उक्थ भी कहा गया और इसके लिये हेतु भी वहां दिया गया है यथाः—

१ तेषां नाम्नां वागित्येतदेषामुक्थमतो हि सर्वाणि नामान्युत्तिष्ठन्ति... ॥१॥ अथ रूपाणां चक्षुरित्येतदेषामुक्थमतो हि सर्वाणि रूपाण्युत्तिष्ठन्ति ॥ २ ॥ अथ कर्मणामात्मेत्येतदेषामुक्थमतो हि सर्वाणि कर्माण्युत्तिष्ठन्ति ॥ ३ ॥

बृह० १।६।१३॥

वाणी सब नामों की, चक्षु सब रूपोंकी और आत्मा सब कर्मोंका उक्थ इस कारण है कि इस वाणी ही से सब नाम जन्मते हैं, आंख से ही सब रूप प्रचलित होते हैं और आत्मा से ही सब कर्मों का प्रादुर्भाव होता है, अतः सब का स्रोत होनेसे ही यह सब उक्थ है क्योंकि नामों का स्रोत होने से ही वाणी नामों का उक्थ है इसी कारण आंख और आत्मा भी ॥

प्राण को उक्थ नाम देने का कारण बृहदा० ५।१३।१ में लिखा है किः-

उक्थं प्राणो वा उक्थं प्राणो हीदं सर्वमुत्थापयत्युद्धास्मादुक्थ विद्वीरस्तिष्ठत्युक्थस्य सायुज्यं सलोकतां जयति य एवं वेद ॥

प्राणको उक्थ कहने का कारण यह है कि प्राण ही इस सब को उठाता है और क्यों कि इस प्राण के द्वारा ही उक्थ का ज्ञाता वीर अर्थात् तत्त्ववेत्ता कर्म योगी इस प्राण के भी ऊपर ठहरता है अर्थात् प्राण को वश में कर लेता है और उत्कृष्टस्थिति को लाभ करता है अर्थात् ऊंचा दर्जा पाता है इस उक्थ तत्त्व का ज्ञाता उक्थ की समीपता तथा उस के सालोक्य को प्राप्त होता है। यहां उक्थ तथा प्राण से तात्पर्य परमात्मा का भी ले सकते हैं अतः प्राणवेत्ता परमात्मा के समीप ही ब्रह्म लोक में जाता है ॥

इस प्रकार उक्थ वही है जो सबको ऊपर उठाकर अपनी प्राप्ति उन्हें करवा देवे। और जो सब का स्रोत हो ॥

२ तेषां नाम्नां वागित्येतदेषां ब्रह्मैतद्धि सर्वाणि नामानि बिभर्ति ॥१। अथ रूपाणां चक्षुरित्येतदेषां...ब्रह्मैतद्धि सर्वाणि रूपाणि बिभर्ति ॥२॥ अथ कर्मणामात्मेत्येतदेषां ...ब्रह्मैतद्धि सर्वाणि कर्माणि बिभर्ति तदेतत्त्रयं सदेकमयमात्माऽऽत्मो एकः सन्नेतत्त्रयं तदेतदमृतं सत्येन छन्नं प्राणो वा अमृतं नामरूपे सत्यं ताभ्यामयं प्राण श्छन्नः ॥३॥ बृहदा० १।६।१-३॥

वाणी सब नामोंकी, चक्षु सब रूपोंकी और आत्मा सब कर्मों का ब्रह्म इस कारण है, कि यह वाणी ही सब नामोंको धारण पालन पोषण करती है यह आंख ही सब रूपोंको और यह आत्मा ही सब कर्मों को।

अतः ब्रह्म का अर्थ धारण पालन पोषण करने वाली ही है।

सो यह नाम रूप और कर्म रूपी त्रिपुटी सत् कहलाती है अर्थात् सत् वही है जिसकी मूर्ति आकार हो, कोई नाम हो और वह कोई कर्म भी करे परन्तु विरुद्ध इसके यह आत्मा एक है। आत्मा ही एक है यह त्रिपुटी तो सत् है वह यह आत्मा अमृत है अमृत स्वरूप वह आत्मा सत्य स्वरूप त्रिपुटीसे ढका हुआ है अर्थात् प्राण, ज्ञान, जीवन, आत्मा, परमात्मा अमृत है और नाम और रूप सत्य हैं उस नाम रूप रूपी सत्य से यह आत्मा अमृत रूपी प्राण ढकाहुआ है ॥ अर्थात् अव्यक्त परमात्मा अपने व्यक्त नाम रूप कर्मोंसे ढका हुआ रहता है और इसी प्रकार अव्यक्त जीवात्मा भी अपने नाम रूप कर्मों से ढका हुआ रहता है और इसी प्रकार अव्यक्त प्रकृति रूप आत्मा सूक्ष्म तत्त्व भी अपने व्यक्त नाम रूप कर्मों से ढका हुआ रहता है। सारांश यह कि आत्मा, सूक्ष्मरूपेण सब एक है नाम रूप कर्मों से त्रिपुटि रूपी सत् व्यक्त होता है ॥

३ यजुः प्राणो वै यजुः प्राणो हीमानि सर्वा

णि भूतानि युज्यन्ते युज्यन्ते हास्मै सर्वाणि भूतानि श्रैष्ठ्याय यजुषः सायुज्यं सलोकतां जयति य एवं वेद ॥ बृह० ५। १३। २॥

प्राण को यजुः कहने का कारण यह है कि प्राण में हीं यह सब उत्पन्न पदार्थ जुडे रहते हैं और जो इस तत्त्व को जान जाता है उस को श्रेष्ठ बनाने उस का कल्याण करने के लिये सब पदार्थ जुड जाते हैं अर्थात् सब पदार्थ उस की उन्नति करते हैं वह यजु तथा प्राण परमात्माके समीप हो ब्रह्म लोक में जाता है।

इस प्रकार यजुः वही है जिस में सब युक्त होते हैं और जिस के ज्ञाता को श्रेष्ठ बनाने के लिये सब भूत युक्त होते हैं ॥

४. क्षत्रं प्राणो वै क्षत्रं हि त्रायते हैनं प्राणः क्षणितो प्रक्षत्रमत्रमाप्नोति क्षत्रस्य सायुज्यँ सलोकतां जयति य एवं वेद॥ बृह० ५। १३। ४॥

प्राण को क्षत्र कहते हैं क्योंकि प्राण ही इस प्राणी को क्षीण होने कमजोर होकर मरने से बचाये रखता सुरक्षित रखता है इस तत्त्वका ज्ञाता क्षयसे बचनेके उत्तम साधन अन्न को प्राप्त होता है तथा क्षत्र प्राण परमात्मा के समीप हो ब्रह्म लोक में जाता है॥

इस प्रकार क्षत्र वही है जो क्षीण होने से जीर्ण हो कर मरने से बचाये रखता सुरक्षित रखता रहता है तथा जिस का ज्ञाता उत्तम रक्षा का साधन अन्न प्राप्त करे ॥

इति उक्थ-ब्रह्म-यजुः- क्षत्र शब्द-व्याख्या समाप्त॥

# संचित ।

( ले०—श्री० उदयभानुजी )

शास्त्रकारों ने मनुष्य के संस्कारों को तीन भागों में विभक्त किया है-१ क्रियमाण, २ प्रारब्ध, और ३ सञ्चित। इह लोक में प्राप्त किये हुए संस्कारों को क्रियमाण, गत जन्म के संस्कारों को प्रारब्ध और जन्म-जन्मांतर के शेष संस्कारों को सञ्चित कहते हैं। इस लेखमें हमने प्रारब्ध को सञ्चित के अन्तर्गत कर दिया है। इस कारण हमारे मन्तव्यानुसार संस्कारों के दो विभाग हैं—१ क्रियमाण, २ संचित। हमने अपनी इन्द्रियों से इह लोक में जन्म के पश्चात् जो अनुभव प्राप्त किया है, उसे क्रियमाण और इस जन्म के पूर्व—अनुभूत जितने भी संस्कार हो-चाहे वे किसी भी जन्म के क्यों न हों संचित् हैं।

पाश्चात्य मनोवैज्ञानिक-गण क्रियमाण को ही स्वीकार करते थे; किन्तु, अभी कुछ वर्षों से वे क्रियमाणके अतिरिक्त संस्कारों को भी मानने लगे हैं। उन्हें बाध्य होकर यह स्वीकार करना पडा है कि केवल क्रियमाण से हम मनुष्यों का कार्य नहीं चल सकता। अनुभव इस बात को सिद्ध करता है कि इसके सिवा भी अन्य संस्कार होते हैं जो मनुष्य को जन्म से ही प्राप्त रहते हैं, ऐसे संस्कारों को उपार्जन करने की आवश्यकता उसे यहाँ नहीं रहती उसका यह जीवन बहुत कुछ इन्हीं संस्कारों पर निर्भर रहता है। ऐसे संस्कारों को हम यहाँ 'पैत्रक' शब्द से अभिहित करेंगे।

सञ्चित् तो पूर्व जन्म के अनुभव से प्राप्त होते हैं किन्तु पैत्रक इस-से नितान्त भिन्न है। पैत्रक संस्कार माता पिता और पूर्वजों के अनुभव हैं। इनका पूर्व जन्म से कोई सम्बन्ध नहीं। माता-पिता और पूर्वजों के अनुभव किए हुए संस्कार बालक को प्राप्त हो जाते हैं, यही इनका सिद्धान्त है।

वैदिक सिद्धान्तों में पुनर्जन्म स्वीकृत है। इसका वर्णन कर लेखके कलेवरको बढाना अभीष्ट नहीं; क्योंकि समय-समय पर इसका विशद वर्णन पाठकों के सम्मुख आ- चुका है। यदि पुनर्जन्म सत्य है तो सञ्चितका होना आवश्यक है। पुनर्जन्मकी सिद्धि संचित पर ही आश्रित है।

जिन्होंनें मानस-शास्त्र का यत्किंचित् भी अध्ययन किया है उन्हें क्रियमाणेतर संस्कारों को मानना पडता है। इस में किसी को भी संशय नहीं। विवादास्पद प्रश्न केवल यही है कि ये क्रियमाणेतर संस्कार वास्तव में संचित हैं या पैत्रक। हम इस लेखमें केवल इसी बात का विचार करेंगे।

थोडे समय के लिए हम इस बात को स्वीकार कर लेते हैं कि क्रियमाणेतर संस्कार वास्तव में पैत्रक ही होते हैं, संचित नहीं। माता पिता का उपार्जित धन जैसे पुत्र को अप्रयास ही मिल जाता है, ठीक उसी प्रकार उनका उपार्जित किया हुआ अनुभव भी पुत्र को प्राप्त हो जाता है। पुत्र इन संस्कारों को प्राप्त कर इस संसार में जन्म लेता है और अपनी उन्नति करता हुआ इन्हीं संस्कारों का विकास करता रहता है।

यह सिद्धान्त वास्तव में मानने में जितना सरल है उतना अनुभव में नहीं। हम देखते हैं कि अनुभव इससे विपरीत जाता है। माता पिता में जो गुण विकसित हैं वह पुत्रमें नहीं पाया जाता और जो संस्कार उनमें हैं वे पुत्रमें नहीं पाये जाते। संसार के इतिहास इस बात की पुष्टि करते हैं। शेक्सपीयर और कालिदास ऐसे दम्पति के पुत्र थे जिन्हें न केवल काव्य से अरुचि ही थी किन्तु वे लिख पढ भी नहीं सकते थे। ठीक इसी प्रकार अहिल्याबाई के पुत्र का स्वभाव उन से ( अपने माता पिता से ) बिलकुल विपरीत था। औरङ्गजेब राज्य शासन करने में जितना कुशल और कृपण था उतना ही उसका पुत्र उससे विपरीत था। शासन की योग्यता केवल औरंगजेब में ही नहीं थी अपितु उसकी कई पीढियाँ इस कार्य में दक्ष थीं। पैत्रक सम्पत्ति के सिद्धान्तानुसार औरंगजेब का पुत्र भी उतना ही प्रवीण होना चाहिए परन्तु इतिहास इस बातको सिद्ध करता है कि औरंगजेब की मृत्यु के पश्चात् उसके उत्तराधिकारी अपना राज्य संभाल न सके।

केवल माता-पिता के स्वभाव से ही पुत्र का स्वभाव विभिन्न होता नहीं दिखाई देता अपितु पीढियों के संस्कारों से भी बिभिन्नता पाई जाती है। महात्मा बुद्ध के कई पूर्वज राज्य कर चुके थे, और उनमें से प्रायः सभी विषय वासना से बँधे थे। किन्तु बुद्ध साँसारिक भोगों को नीरस और तुच्छ समझता था। इसी प्रकार के अनेक उदाहरण दिए जा सकते हैं। इन सब उदाहरणों से पाया जाता है कि मनुष्यको पैत्रक संस्कार प्राप्त नहीं होते।

हमें एक प्रसिद्ध मनो विज्ञान विद्ने इस युक्ति का खण्डन करते हुए लिखा थाः

" It is true, that, Shakespeare was born of parents who could neither read nor write. There was something in the boy more than either of them. That additional something was his will, which, by always acting in a definite way, often in the line of the greatest resistance, gave him stability when others were wavering like reeds in the wind.

There was will-power in him that rose above heredity and environment, and gave him a character that breathes forth in every play."

अर्थात् " यह बात सत्य है कि शेक्सपीयर ऐसे माता-पिता से उत्पन्न हुआ जो लिख-पढ नहीं सकते थे। उस बालक में उनके संस्कारों के अतिरिक्त और कुछ भी था। वह उसकी संकल्प शक्ति थी जिस के कारण वह अपने ध्येय पर दृढ रहा। जहाँ अन्य मनुष्य वायु में तृण के सदृश इधर उधर भटकते थे वहाँ वह उसी संकल्प बल से आपत्तियों का सामना करता हुआ अपने आदर्श की सफलता में रत रहता था।

उसमें वह संकल्प बल ही था जिसने उसे पैत्रक और परीस्थिति से ऊँचा उठाकर प्रतिभा वान् बनाया था; जिसका परिचय उसके प्रत्येक नाटक में मिलता है। "

पाश्चात्य लोगों का प्रायः यह नियम सा रहा है कि वे कभी अपने को भारत का ऋणी नहीं प्रकट होने देते। यहाँ के सिद्धान्तों को वे ऐसा तोड मरोड कर रखते हैं कि उनमें से भारतीयता की

झलक नष्ट हो जाती है। यही हाल इस विषयमें भी है। पहले पहलतो वे क्रियमाणेतर संस्कारों का अस्तित्व ही नहीं मानते थे। जब उन्हें बाध्य होकर यह बात स्वीकार करनी पडी तो उन संस्कारों को वे पैत्रक बतलाने लगे। जब पैत्रक से भी काम न चला तो अब कहते हैं कि ऐसे कार्य संकल्प से किए जाते हैं। वाचक वृन्द! आइये, अब जरा इस संकल्प के सिद्धान्त की परीक्षा करें और देखें कि वास्तविक रूपमें संकल्प इस कार्य के योग्य है भी या नहीं।

आजसे ५० वर्ष पूर्व मनो वैज्ञानिक गण संकल्प के अस्तित्व को स्वीकार करते हुए भी क्रियमाणेतर संस्कारों को नहीं मानते थे। किन्तु जब उन्होंने देखा कि केवल संकल्प प्रतिभा को उत्पन्न नहीं कर सकता तब पैत्रक सिद्धान्त आविष्कृत हुआ। इसी सिद्धान्त के द्वारा लोगों के मनमें ये विचार होने लगे कि सभी मनुष्य ठोक-पीट कर वैद्यराज नहीं बनाये जा सकते. प्रत्येक मनुष्य किसी विशेष विषय में अपनी अभिरुचि रखता है और उसी ओर वह स्वतन्त्रता पूर्वक कार्य भी कर सकता है। शिक्षा का भी यही उद्देश्य होना चाहिए कि वह उस व्यक्ति में उसी विषय के संस्कारों को उन्नत और जागृत करे। इन विचारों से मैं पूर्णतः सहमत हूँ किन्तु ये विचार मेरे निजी नहीं है।

दुःख इस बात का है कि प्रतिपक्षी महोदय हमारे सिद्धान्त के खण्डन करने निमित्त ५० वर्ष पूर्ण जा रहे हैं। विज्ञान ने आज से ५० वर्ष पूर्व ही यह सिद्ध कर दिया था कि केवल संकल्प प्रतिभा को उत्पन्न करने के लिए नितान्त असमर्थ है परंतु आप पुनः उसी का प्रतिपादन कर रहे हैं। यह सब इस लिए कि कहीं हम पुनर्जन्म और संचित संस्कारों को न मानने लग जायँ; क्यों कि पैत्रक-संस्कारों का सिद्धान्त हमारे संचित-वाद के सम्मुख नहीं ठहरता।

अब हमें थोडा इस बातका विचार करना है कि केवल संकल्प शेक्सपीयर को प्रतिभा शाली बनाने में क्यों असमर्थ था। अभी कुछ ही मास हुए हैं जब कि हमारा एक लेख 'सपत्न' शीर्षक छपा था। सम्पादकजी के हम अत्यन्त कृतज्ञ है क्यों कि उसकी शैली वैदिक धर्म की शैलीसे कुछ भिन्न थी। अस्तु, उसमें हमने इस बातको सिद्ध किया था, कि कामना संकल्प का प्राण है। संकल्प का समस्त व्यापार ही नहीं अपितु उसका जीवन भी कामना के ही आधीन है। कामना के पृथक् हो जाने पर संकल्प कुछ भी नहीं कर सकता।

यह प्रायः सभी जानते हैं और मनोविज्ञानमें यह निर्विवाद है कि कामना अनुभवाश्रित है। पहले इन्द्रिय और अर्थ के संयोगसे अनुभव होता है और पुनः उसकी कामना होती है। अनुभव के विना कामना कभी सम्भव नहीं।

सफलता को प्राप्त करने के लिए त्याग और तप की आवश्यकता है। तप-विहीन मनुष्य परिस्थिति के गुलाम और औरों के दयापात्र रहते हैं। किन्तु, यह त्याग और तप कामना की स्पष्टता और बाहुल्य पर निर्भर है। कामी पुरुष व्यभिचार के लिए जितना त्याग कर सकता है उतना अन्य किसी बातको लिए नहीं। वैसे ही कृपण मनुष्य धन के लिए अपने प्राण तक दे सकता है। क्यों कि उनमें स्त्री-सम्भोग और धनकी कामना क्रमशः स्पष्ट हैं।

एक शराबी मनुष्य शराब छोडने का निश्चय करने पर भी शराब पीने के लिए बाध्य हो जाता है यदि वह कलाली, शराब और उसके आनन्द का चिन्तन नहीं छोडता। हम कई बार 'वैदिक-धर्म' में इस सिद्धान्त पर गम्भीर विचार कर चुके हैं। अतः, यहाँ इस विषय का अधिक विवेचन करना अभीष्ट नहीं।

तात्पर्य यह, कि प्रत्येक कार्य के लिए संकल्प आवश्यक है। किन्तु संकल्प कामना के, कामना अनुभव के, और अनुभव इन्द्रिय और अर्थ के संयोग के आश्रित है। हम इस सिद्धान्त को स्वीकार कर चुके हैं। इस कारण मानना पडता है कि शेक्सपीयर के संकल्प के लिए कामनाओं का बाहुल्य अपेक्षित था। अन्यथा, उसमें वह तप और त्याग की शक्ति जो उसने अपने अध्यवसाय परिश्रम में दिखाई है कभी सम्भव न थी। यह तो हम पहले ही देख चुके हैं कि उसमें यह अनुभव पैत्रक नहीं था। अतः स्वीकार करना पडता है कि वे

संस्कार संचित ही थे जो उसने अपने पूर्व जन्म ( या जन्मों ) में सम्पादन किए थे।

एक और दूसरा सिद्धान्त है, जो हमारे कथन की पुष्टि करता है। वह है प्रवृत्तिवाद। प्रवृत्ति के लिए शक्ति और राग ( या द्वेष ) अपेक्षित हैं। बिना राग-द्वेष और शक्ति के कभी भी प्रवृत्ति सम्भव नहीं। राग द्वेष के लिए भी पूर्व अनुभव आवश्यक है। भगवान् पतञ्जलि भी स्वकीय योग दर्शन में इसका समर्थन करते हैं— 'सुखानुशयी रागः'। पहले इन्द्रिय और अर्थ का संयोग होकर अनुभव होता है। अनुभव से सुख-दुःखका ज्ञान होता है और उसी से राग-द्वेष होता है।

शेक्सपीयर एक छोटे से ग्राममें उत्पन्न हुआ था। वहाँ उसकी इच्छा के अनुकूल परिस्थिति न थी। इस कारण उसे लन्दन आना पडा। वहाँ कई प्रकार के कष्ट सहन कर उसने विद्याध्यन किया यह अधिक परिश्रम ही प्रवृत्तिका द्योतक है और प्रवृत्ति संचित ही परिणाम है। क्योंकि न उसका बाल्यावस्था का अनुभव इस प्रवृत्ति के योग्य था और न पैत्रक संस्कार ( यदि मान भी लिए जायँ )।

इन कारणों से हमें संचित संस्कारों के अस्तित्व को ही मानना पडता है क्योंकि पैत्रक-वाद अनुभव से सिद्ध नहीं होता। आधुनिक दूषित शिक्षा से दीक्षित नवयुवकों में, जिन्हें विलासिता और स्वास्थ्यहीनता को चरम सीमा तक पहुँचाने के लिए पर्याप्त साधन उपलब्ध रहते हैं; वह अधिक परिश्रम, अदम्य साहस और अपूर्व त्याग करने की शक्ति कहाँसे आसकती है जो हम स्वामी श्रद्धानन्द, महात्मा हंसराज और वीर सावरकर में देख रहे हैं? केवल 'संचितवाद' ही इन सब का सन्तोष-प्रद उत्तर दे सकता है।

**संविदानो राष्ट्रं दधातु सुमनस्यमानः॥**

अथर्ववेद. १३। १। ३५

उत्तम ज्ञानी और मनसे उत्तम विचार करनेवाला राष्ट्र का धारण करे।

**शतहस्त समाहर सहस्रहस्त संकिर॥**

अथर्ववेद ३। २४। ५

सैंकडों हाथोंसे उकठा कर और सहस्रों हाथोंसे दान कर।

# ज्ञानका अधिकारी । (श्री. स्वतंत्रानंदजी महाराज)

भारत वर्ष में यह नियम प्राचीन कालसे है जैसे यह देखा जाता है यह व्यक्ति गुरु बनाने के योग्य है वा नहीं उसी भांति यह भी देखना होता है यह शिष्य बनने के योग्य है वा नहीं। जिस भांति गुरु योग्य न होनेसे वह स्वार्थ वा अज्ञानवश शिष्य को अधर्म कार्यों में लगा देता है उसी भांति शिष्यके अयोग्य होने पर भी अधर्म की वृद्धि होती है। यह अवस्था मनुष्य समाज के बाहर भी देखी जाती है। यदि किसी ने अनुभव न किया हो तो उसके लिये यह लिखना पर्याप्त होगा। यदि वनस्पतियों को समुद्र के जल से सेंचन करें तो वह सूख जाती हैं और वर्षा के जल वा अन्य मीठे जल से नहीं सूखती हैं। और जवासा, भसरा ऐसी वनस्पतिएं हैं जो वर्षाके जल से सूख जाती हैं। चातुर्मास में जब अन्य वनस्पति उगती और बढती है यह दोनों वर्षारंभ होते ही सूख जाती हैं जिससे गुरु और शिष्य उभय की योग्यता और अयोग्यता का परिचय मिलता है इसी बातको उपनिषद्कारोंने लिखा है—

"तद्विज्ञानार्थं स गुरुमेवाभिगच्छेत् समित्पाणिः श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठम् तस्मै स विद्वानुपसन्नाय सम्यक् प्रशांतचित्ताय शमान्विताय॥ मुंडक १.१२.१३
नाप्रशांताय दातव्यं नापुत्रायाशिष्याय वा पुनः१॥
श्वेताश्वतर ६. २२"

प्रथम पाठ में अधिकारी गुरु और शिष्य का वर्णन है और दूसरे में अयोग्य शिष्य का वर्णन किया गया है और उसे विद्या न देने का आदेश है।

इसी भांति निरुक्त में मिलता है-

असूयकायाऽनृजवेऽयताय न मा ब्रूया वीर्यवती तथा स्याम्।।

असूयायुक्त, ऋजुभावरहित, संयमशून्य को विद्या न देना ही अच्छा है।

उपनिषद और निरुक्त के पश्चात् हमें देखना चाहिये कि वेदभगवान् भी इस विषयमें कुछ कहते हैं वा मौन हैं? क्योंकि यह परतःप्रमाण हैं और वेद स्वतः प्रमाण है इसलिये परतः प्रमाण पर जब तक स्वतः प्रमाण की छाप न लगे उस समय तक वह दृढ नहीं होता है इसी कारण इस विषय को यहां समाप्त न करकेमैं पाठकों की भेंट वेदमंत्रोंसे करना चाहता हूं।

अथर्व वेद के १२ वें काण्ड में चतुर्थ सूक्त में ५३ मंत्र हैं और इस सूक्त का देवता वशा है। वशा के अर्थ गौ होते हैं और निघण्टु में गौ शब्द वाणि के नामों में पढा गया है इसलिये इस सूक्त में वेद विद्या वा ब्रह्म विद्या के देने का वर्णन है ऐसा मेरा विचार है। सारे सूक्त पर विचार इस समय करना कठिन है परंतु कुछ मंत्र जिनका संबंध उपरि लिखित विषय से है यहां लिखे जाते हैं।

यदन्ये शतं याचेयुर्ब्राह्मणा गोपतिं वशाम्।
अथैनां देवा अब्रुवन्नेवं ह विदुषो वशा।।२२।।
य एवं विदुषेऽदत्त्वाथान्येभ्यो ददद् वशाम्।
दुर्गा तस्मा अधिष्ठाने पृथिवी सहदेवता ॥२३॥

भावार्थ-विद्वान को चाहिये अधिकारी से अन्य अनधिकारी के मांगने पर भी उसे(वशा) विद्या ब्रह्म विद्या न दे क्योंकि यह अधिकारियोंको ही दी जाती है जो अधिकारियों को न देकर अनधिकारियों को देता है उसके लिये भूमि दुर्गम हो जाती है अर्थात् मर्यादा लोप होने से संसारमें अशांति होती है और गुण्डोंकी प्रधानता होकर धर्मात्मायोंके कष्ट बढ जाते हैं वह अनधिकारी विद्या प्राप्त करके क्या करते हैं

"यो अस्या ऋच उपश्रुत्याथ गोष्वचीचरत्।
आयुश्च तस्य भूतिं च देवा वृश्चन्ति हीडिताः॥२८॥

भावार्थ-जो विद्या प्राप्त करके इंद्रियारामी होते हैं देवता क्रुद्ध होकर (ईश्वरीय नियम) उसकी आयु और संपत्ति को नष्ट करदेते हैं

इन मंत्रों से पता लगता है ज्ञान अधिकारियों को दिया जाय अनधिकारीयों को देने से लाभ के स्थान पर हानि अधिक होती है। अब चिंतनीय यह है इस समय भारत वर्ष में जो अवनत्ति डेरा डाले बैठी है उसका क्या कारण है। प्रतीत होता है भारत वासीयोंने जन्मसे अधिकारी अनधिकारी का जो निश्चय किया और स्वभावादिको देखने ने चक्षु बन्द कर लिये उसीका यह फल है। वेद स्फुट कह रहा है अनधिकारीयों को जब श्रुति प्राप्त होती है तो उनकी भूति नष्ट हो जाती है। इस समय भारतीयों को इस वेदाज्ञा को मान अ.धिकारीजनों को अधिकार देने चाहिये ।

# हिन्दुओंका ह्रास और उसके निवारणके उपाय।

( लेखक-श्रीयुत डा० बालकृष्ण जी, एम्. ए. पी. एच्. डी. )

[ १ ]

सैन्सस रिपोर्टके अध्ययनसे कई विचित्र परिणाम हिन्दुजातिके विषयमें ज्ञात होते हैं जिन में से सबसे बडा यह है कि कन्याकुमारीसे लेकर कश्मीरतक हिन्दु जातिका निरन्तर ऱ्हास हो रहा है। आश्चर्य जनक बात तो यह है, कि जब संसार की समस्त जातियां संख्या में बढती चली जा रहीं हैं, उनके धर्मकी निरन्तर वृद्धि हो रही है, उस समय एकमात्र आर्यजाति ही ऐसी है जिसकी क्रमशः अवनति होरही है। यह बात कितने दुःखकी है कि जो आर्यजाति किसी समय समग्र देशों और जातियोंकी सर्व प्रकारकी उन्नतिमें अग्रणी थी - आज वही दिन ब दिन क्षीण और मृतप्राय होती चली जारही है।

इस लेखमें इस विषय पर हम अंकों द्वारा प्रकाश डालना चाहते हैं। सम्यक् रूपसे अपनी अवस्थाके ज्ञानके लिये अंकोंके पूर्वापर ज्ञानकी कितनी आवश्यकता है इस के लिखनेकी जरूरत नहीं है। भारतवर्षमें तीन प्रधान धर्मोंका निवास है। हिन्दु, मुसलमान और इसाई। हमारा उद्देश्य यह है कि १८८१ सन् से लेकर अब तक की प्राप्य गणना रिपोर्टतक इन धर्मोंकी उन्नति और अवनति शुद्धरूपसे पाठकों के समक्ष रक्खें जिससे हमारे हिन्दू भाई अपनी यथार्थ अवस्थासे परिचित होकर अपने धर्म की उन्नतिमें अग्रेसर होसकें।

## तीन धर्मों की वृद्धि।

| | १८८१ | १८९१ | वृद्धि प्रतिशतक |
|---|---|---|---|
| हिन्दू ... | १८७९ लाख | २०७१ लाख | १०.५ |
| मुसलमान | ५०७ लाख | ५७३ लाख | १४.४ |
| ईसाई | १८ लाख | २२ लाख | २२.४ |

इस तालिका से स्पष्ट पता लग सकता है कि हिन्दुओंकी उन्नति की वास्तविक स्थिति क्या है। इन दस वर्षोंमें हिन्दू तो एकमात्र १० प्रतिशतक बढे, अर्थात् १८८१के १०० हिन्दू १८९१में ११० हो गए। मुसल्मानोंकी तथा इसाइयोंकी बढती १४ $\frac{1}{2}$ प्रतिशतक और २२ $\frac{1}{2}$ प्रतिशतक के हिसाब से हुई। अर्थात् १०० मुसलमानों के स्थानपर ११४ $\frac{1}{2}$ तथा १०० ईसाइयोंकी जगह १२२ $\frac{1}{2}$ इसाई हो गए। इससे यह स्पष्ट है कि वृद्धिकी दौड में मुसलमानों और ईसाइयोंसे हिन्दू बहुत पीछे रहगये हैं।

अब अगले दस वर्षोंके अङ्क देखिये:—

| | १८९१ | १९०१ | वृद्धिप्रतिशक |
|---|---|---|---|
| हिन्दू | २०७१ लाख | २०७१ लाख | ० |
| मुसलमान | ५७३ लाख | ६२४ लाख | ८.९ |
| ईसाई | २२ लाख | २९ लाख | २७.९ |

प्रायः यह देखा जाता है कि यदि कोई एक वार हारता है, तो दूसरी वार अपने शत्रुको पछाडने के लिये तन, मन, और धनसे यत्न करता है और सम्यक् प्रयत्न द्वारा प्रायः सफल होजाता है। हिन्दुओं

[सूचना—यह व्याख्यान डा० बालकृष्णजीने श्री श्रीनिवास महोत्सव के प्रसंगमें गत भाद्रपद मास में यहां औंध में दिया था! श्रीनिवास-स्मारक- ग्रंथमालामें यह व्याख्यान प्रकाशित होगा ही। परंतु यह हिंदुओंकी आजकी अवस्था बता रहा है इसलिये हमने श्री० महाराजासाहेब ( रि. औंध ) की आज्ञासे इस विशेषांक में लोकहितार्थ मुद्रित किया है। ( सं०-वै० धर्म ) ]

मुसलमानों तथा ईसाइयोंमें धर्मोन्नतिकी स्पर्द्धा हो रही है। हम एक दूसरेके शत्रु तो नहीं हैं क्यों कि एक देशके वासी हैं, किन्तु इसमें सन्देह नहीं है कि यह देश आर्यावर्त है और आर्योंकी जन्मभूमि है। पुरातन आर्योंकी सभ्यताके रक्षक हिन्दू-आर्य ही हैं मुसलमान तथा ईसाई नहीं। अत एव हिन्दुओंका यह परम कर्तव्य है कि वे अपने धर्मकी रक्षा करें तथा प्रचार द्वारा वृद्धि करें। हमने पिछले दस सालोंकी गणनामें देखा कि हिन्दू उन्नति की दौडमें कितने पीछे रहगये, परन्तु आशा हो सकती थी कि शायद अगले दस वर्षोंमें आर्य बाजी जीतलेंगे,किन्तु सचमुच आर्योंकी दुरवस्था की परा काष्ठा होगई है। वे एक कदम भी आगे नहीं बढे हैं। वे इस प्रकारकी अवनतिके दलदलमें फंस गये हैं कि जहांसे हिलना कठिन होगया है। अत एव मुसलमान और ईसाई अपने पूरे बलसे दौड लगाकर अपनी संख्याकी वृद्धि करते चले जारहे हैं।

इसीलिये १८९१ से १९०१ तक हिन्दु बिलकुल भी नहीं बढे और १०० मुसलमान १०९ और १०० ईसाई १२८ हो गये हैं! यह हिन्दुओंकी दशा कितनी हृदय विदारक है। यदि राम, लक्ष्मण, कृष्ण, युधिष्ठिर, अर्जुन, हरिश्चन्द्र, गौतम, कणाद, पतंजलि आदि की सन्तान बढने से रुक जावेगी तो उनका नाम लेवा और पानी देवा कौन रहेगा? उनकी देव वाणीको पढने वाले कहां होंगे? वेदोंकी पवित्र पुस्तकें कौन मानेगा? हिन्दुओंकी सभ्यता का चिन्ह कहां दिखाई देगा? समझ नहीं पडता कि हिन्दू किस कुम्भकर्णी नीन्दमें पडे सोरहे हैं। हाय! राक्षसी कुरीतियों ने हिन्दुओंकी लहलहाती खेतियों को सुखा दिया है, किन्तु हिन्दुओंकी आहतक नहीं निकली। इससे बढकर मुरदादिली और मृत्यु की गोदमें जानेका और क्या प्रमाण हो सकता है?

आइये अब अगले दस सालों का इतिहास देखें १९०१ से १९११ तक की वृद्धिका चित्र सामने रखनेसे प्रतीत होता है कि हिन्दुओंने दलदलसे निकल कर पैर उठानेका अवश्य प्रयत्न किया गया है किन्तु ईसाइयों और मुसलमानों का मुकाबला करना बहुत कठिन हुआ है।

| | १९०१ | १९११ | वृद्धिप्रतिशत |
|---|---|---|---|
| हिन्दु | २०७१ लाख | २१७५ लाख | ५.० |
| मुसलमान | ६२४ लाख | ६६६ लाख | ६.७ |
| ईसाई | २९ लाख | ३८ लाख | ३२.६ |

इन संख्याओं को देखनेसे पता लगता है कि १०० ईसाइयोंके स्थान पर १३२॥ ईसाई और १०० मुसलमानों के स्थानपर १०६॥ मुसलमान हो गये हैं किन्तु हिंदु १०० के स्थानमें १०५ हुए हैं। इस प्रकार तीसरी वारभी हिन्दु पीछे ही रह गये हैं।

उपर जो कुछ कहा गया है उससे ईसाइयों कि वृद्धिका पूरा अनुमान नहीं हो सकता। १९०१ से १९२१ तक के दसवर्षोंमें भिन्न भिन्न प्रान्तोंमें ईसाइयोंकी वृद्धि निम्न प्रकार हुई है—

| | ०\० वृद्धि १९०१-१९११ | प्रतिशतक वृद्धि १९११-१९२१ |
|---|---|---|
| पञ्जाब ... | २०० ...... | ७३ |
| मध्यप्रदेश ... | १६९ $\frac{1}{2}$ ...... | ६ |
| हैदराबाद ... | १३६ ...... | १५ |
| काश्मीर .... | १३१ ...... | ६७ |
| सिकम .... | १११ ...... | ३० |
| आसाम .... | ८५. ...... | ९९ |
| संयुक्तप्रान्त .. | ७४ $\frac{1}{2}$ ...... | १३ |
| बिहार-उडीसा | ५६ ...... | १२ |
| मद्रास .... | १६ ...... | १४ |

अबतक लोग समझते थे कि मद्रासमें ईसाइयोंकी खूब वृद्धि हो रही है और अन्य प्रान्तों में उनका प्रभाव न होनेके बराबर है। पञ्जाबी बहुत फूला करते थे कि हमारी पवित्र आर्यभूमिमें ईसाइयोंकी वृद्धि नहीं हो सकती, किन्तु ऊपर की गणनाओंसे स्पष्ट मालूम होता है, कि पञ्जाब में ईसाई धर्मकी दिनदूनी और रात चौगुनी वृद्धि हो रही है। भारत वर्षके किसी इलाकेमें भी पञ्जाबके बराबर गिरावट नहीं हुई। क्या आर्यसमाजके कार्यका पंजाबमें यही फल हुआ है कि उनकी आंखोंके सामने ही दस वर्षोंमें १,३३,१६० पुरुष ईसाई हो गये हैं। पञ्जाबमें जहां जहां आर्यसमाज का जोर है वहीं वहीं ईसा-

ईयतका खूब प्रचार हुआ है। पञ्जाबमें ही ईसाई १० सालोंमें इस प्रकार बढे हैं —

| १९०१— १९११ तक | |
|---|---|
| स्यालकोटमें ........ | ३६,६८१ |
| लायलपुरमें ........ | २३,३५१ |
| गुरुदासपुरमें ........ | १८,८९४ |
| लाहौर में ........ | १४,४८५ |
| शाहपुरमें ........ | ८,५२५ |
| गुजरांवालामें ........ | १३,४६७ |

क्या इन इलाकों में इतने हिन्दु भी बढे हैं यदि नहीं तो हमने क्या कार्य किया है ? यह कार्य तो पसीना और खून के एक करदेनेसे-पूरा आत्मत्याग करनेसे, अपने को ईसाइयोंके समान स्वाहा करने से ही हो सकता है। भक्ति, श्रद्धा, प्रेम, परमार्थ, निःस्वार्थ, आत्मसमर्पण से ही सच्चा प्रसार हो सकता है, किन्तु शोक है कि ईसाईयोंके जितने ये गुण हममें विद्यमान नहीं। इस कारणसे बुरे परिणाम दिखाई दे रहे हैं। हमने पारस्परिक झगडोंमें अपना उद्देश्य गंवा दिया है। परन्तु ईसाई धर्मप्रचारकोंने तन, मन, धन से पूर्ण प्रयत्न किया है और उन्हें इसका फल आशासे अधिक मिला है। चालीस वर्षों में भारतवर्ष के भिन्न भिन्न प्रान्तों में ईसाइयोंकी बढती निम्न प्रकार हुई है-

| | १८८१ से १९११ तक ०/० वृद्धि | १८८१—१९२१में ०/०वृद्धिप्रतिशतक |
|---|---|---|
| आसाममें-.. | ८३८ १/२ | १७६२ १/२ |
| बडोदास्टेट ..... | ८३४ | ८६२ १/२ |
| पञ्जाब ...... | ६१२ ...... | ११३४ |
| मध्यप्रदेश .... | ४५७ ...... | ४९० |
| बिहार उडीसा .. | ३७९ १/२ ...... | ४४२ |
| हैदराबाद ..... | २९९ ...... | ३६० |
| संयुक्तप्रान्त ... | २७७ ........ | ३२६ |
| राजपूताना एजेन्सी | २२९ .... | २७९ १/२ |
| बंगाल ........ | ७९ १/२ ....... | १०६ |
| मद्रास ........ | ७० ...... | ९४ |
| बम्बई ........ | ६९ ...... | ९२ |

इस प्रकार प्रतीत हुआ कि पिछले ४० वर्षों में आसाम, बडोदा और पञ्जाब में वीर, उत्साही, आत्मत्यागी ईसाई अपना कार्य करने में पूर्ण प्रयत्न के साथ लगे हुए हैं।

अब अगले दस वर्षोंका भी इतिहास देखिए-

| | १९११- | १९२१ | प्रतिशतक |
|---|---|---|---|
| हिन्दू .. | २१७५ लाख | २१६२ लाख | -.५ |
| मुसलमान . | ६६६ लाख | ६८७ लाख | ५.१ |
| ईसाई ... | ३८ लाख | ४७ लाख | २२.६ |

इन दस वर्षोंका वृत्तान्त देखनेसे स्पष्ट प्रतीत होता है कि हिन्दु बढनेके स्थानमें घटगये हैं। यह कितनी शोचनीय अवस्था है। किन्तु दुःख तो इस बातका है कि इतना होते हुए हिन्दुजातिको होश नहीं आती। क्या जागृति तब आवेगी जब सम्पूर्णरूपसे नाश हो चुकेगा? इन दस वर्षोंमें भी मुसलमान १०० के स्थानमें १०५ और ईसाई १०० के स्थनपर १२२ १/२ होगए और हिन्दु तो १०० के स्थानमें ९९ १/२ होगये हैं !

## प्रान्तोंमें हिन्दू मुसलमानों की तुलना।

हिन्दू मुसलमानों की वृद्धि भिन्न भिन्न प्रान्तोंमें १८८१ - १९२१ के ४० चालीस सालोंमें भिन्न भिन्न प्रकार हुई है। बिहार और उडीसा को छोडकर दूसरे सब प्रान्तों में मुसल्मानोंकी जनसंख्या हिन्दु ओंकी अपेक्षा निःसन्देह तेजीसे बढी है। दोनों की जनसंख्याकी वृद्धि अंकों में नीचे दी जाती है:—

वृद्धि प्रतिशतक १८८१- १९२१ में

| प्रान्त | हिन्दु | मुसल्मान |
|---|---|---|
| आसाम ..... | ३४.१ .... | ६७.१ |
| बंगाल ....... | १७.६ .... | ४१.१ |
| बिहार + उडीसा . . | १३.८ .... | १.८ |
| सी. पी. + बिरार ..... | १७.० ..... | २१.५ |
| मद्रास ..... | १८.१ .. ... | ३१.५ |

पञ्जाब ( उत्तर सीमाप्रान्तसहित )... १ २८.७
यू. पी. ........ २.४ ...९.१

इसप्रकार ऊपरके अंकोंसे स्पष्टतया जाना जासकता है कि आसाममें हिन्दुओंसे मुसलमानोंकी दुगुनी वृद्धि हुई है। बंगालमें मुसलमानों की २ $\frac{1}{2}$ गुनी वृद्धि हुई है। सी.पी. और बिरारमें भी मुसलमानोंकी हिंदुओंसे प्रति शतक ४अधिक वृद्धि हुई है। मद्रास में भी लगभग दुगुनी वृद्धि मुसलमानोंकी हुई है। पञ्जाबमें तो २८.७ गुना अधिक वृद्धि प्रतिशतक हुई है और यू. पी. में भी चौगुनी अधिक वृद्धि हुई है। कहा जाता है कि आर्यसमाज का कार्य पञ्जाब में बहुत जोरोंके साथ होरहा है परन्तु वहीं सबसे अधिक मुसलमानों की वृद्धि हुई है। क्या आर्यसमाजी और हिन्दू इतनी वृद्धि रोकनेमें समर्थ हुए हैं- यदि नहीं तो स्पष्ट है कि इन ४० सालों में हिन्दू सोए रहे हैं उन्हें इस गणनाद्वारा अपनी सच्ची स्थितिका ज्ञान करना चाहिये और अपने कार्यमें विशेष तत्परता के साथ लग जाना चाहिए ॥

## भारतमें ४० सालों की वृद्धि

| | | प्रतिशतक |
|---|---|---|
| हिन्दु ... | .. २८,२२४ हजार. . . | १५ |
| मुसलमान . . . | १९,०१४ ,, . . . . . | ३७ |
| ईसाई .. | .. २,८९२ ,, . . . . | १५५ |

ऊपरकी तालिकासे ४० वर्षोंका भेद पता लगता है। हिन्दु उन्नतिमें कितने पीछे रहगये हैं। क्या वे अगाध निद्रामें पडे सोरहे हैं कि करवटतक नहीं बदलते, कि उनके कानों पर जूं तक नहीं रींगती ? क्या वे मृत्युकी शान्ति धारण किए हुए हैं, वे जीवनसे निराश हुए बैठे हैं, वे मृत्युकी तय्यारी में लगे हुए हैं ? हर एक हिन्दु क्यों मौतके विचार में ही लगा हुआ है ! उसे यह संसार सुखमय क्यों नहीं प्रतीत होता यह क्यों एक जंजाल है ? इस संसार कारागृहसे निकलना आवश्यक है ! ऐसी मानसिक अवस्थाके होते हुए वे इस संसार को सुखमय क्यों बनावें ? उनके लिये तो कल आती हुई मौत अभी आजाए तभी ठीक है। यदि निराशा और उपरामता की फिलासफी न होती तो १९११ की गणनासे कोई लाभ उठाया जाता। हिन्दुओंमें कुछ तो जागृति होती, किन्तु हिन्दू बिलकुल हतोत्साह होगये हैं। दस साल पूर्व की गणनाओंकी तालिकाओंसे ज्ञात होता था कि यदि हिन्दुजातिकी यही अवस्था रही तो ५६४ वर्षोंमें हिन्दुजाति का नामनिशान मिट जाएगा। किन्तु १९२१ की गणनामें इससे भी बुरी अवस्था होगई इससे मालूम होता है कि हिन्दूजाति की पूर्ण मृत्यु यदि यही हाल रहा तो४६३ वर्षोंमें हो जाएगी। १०००० लोगों में हिन्दूओं की संख्या १८८१ से १९२१ तक किस मात्रा से कम हुइ है इसे निम्न तालिका में दिखाया हैः—

## हिन्दुजातिकी मृत्युका चित्र

| प्रान्त | १८८१ की | १९११ की | १९२१ की | कितने वर्षोंमें मृत्यु |
|---|---|---|---|---|
| प्रान्त | संख्या | संख्या | संख्या | होगी |
| बंगाल | . . ४८५५ | ४४८० | ४३२७ | ३२८ |
| पञ्जाब | . . ४१३० | ३२९७ | ३०८४ | १०८ |
| आसाम | .. ६२७३ | ५४१८ | ५४३३ | २५९ |
| कूर्ग | . . . . ९११३ | ७९३९ | ७७३३ | १६९ |
| मद्रास | .. ९१४१ | ८८८९ | ८८६४ | १६०० |
| अजमेर मेवाड | ८१६२ | ७७५० | ७३२६ | ३५० |
| बिहार उडीसा | ८४३० | ८२२३ | ८२८२ | २२४८ |
| संयुक्तप्रान्त. | . ८६२७ | ८५०४ | ८४६४ | २०७७ |
| भारतवर्ष. . . | ७४३२ | ६९३१ | ६८४१ | ४६३ |

हे हिन्दुजाति ! यह तेरी मृत्युपत्री है !!! इसे ही अब तू देखा कर। अपने पण्डितोंसे जन्मपत्रियां बनवाकर क्या करेगी ? पञ्जाब, आसाम और बङ्गालके आर्य तो खूब सोये ही हुए हैं। शायद उन्हें यह मालूम ही नहीं कि यमलोकमें पहुंचनेका समय उनके लिये अत्यन्त निकट है। यदि मालूम होता तो ऐसे शान्तिमय राज्यमें जब हरएक जाति और व्यक्तिको अपने सुधारका पूरा अवसर है वे क्यों अपनी कुरीतियोंको हटाकर जीवित होने का यत्न न करते। अस्तु यदि अबभी चेतावनी हो जाए और आर्यजाति मौतसे बचनेका उपाय करे तो यह सम्भव है कि वह मृत्युके पाशमें से निकल आवे ॥

[ २ ]

## ह्रास के कारण ।

अब हम क्रमशः उन कारणोंपर विचार करना प्रारम्भ करेंगे जिनके कारण हिन्दु जातिकी क्षति या संख्या वृद्धि में कमी हो रही है । ये कारण बहुतसी वास्तविक घटनाओंके आधार पर ही दिए जायंगे ।

## प्रथम कारण--बालविवाह ।

ज्ञात नहीं कि हिन्दुओंमें ये कुप्रथा कहांसे शुरू हुई है ? इस बालविवाह के कारण हिन्दुओंके स्वास्थ्य और जीवनीशक्ति का जो निरन्तर विनाश हो रहा है उसे शब्दोंद्वारा व्यक्त नहीं किया जासकता । इस बालविवाह के कारण जो सन्तानें होती हैं वे बहुत निर्बल होती हैं-इसी कारण इनमेंसे कई तो जल्दी ही मर जाती हैं और जो जीवित रहती भी हैं उन की जीवनी शक्ति इतनी कम होती है कि प्रायः वे बीमारियों से घिरे रहते हैं । स्त्रियोंको भी छोटी अवस्थामें प्रसूति होनेके कारण नाना कष्ट उठाने पडते हैं । कइयों की तो मृत्यु हो जाती है और कई इतनी कमजोर हो जाती हैं कि उनका शरीर क्षयादि बीमारियोंका घर होजाता है । आयुर्वेद ग्रन्थ सुश्रुतमें ठीक कहा है—

" जातो वा न चिरं जीवेज्जीवेद्वा दुर्बलेन्द्रियः ।
तस्मादत्यन्तबालायां गर्भाधानं न कारयेत् । "

अर्थात् बालविवाह द्वारा जो सन्तान पैदा होती है या तो वह देर तक जीवित नहीं रहती और यदि जीवित भी रहती है तो वह दुर्बलेन्द्रिय होती है, अतएव छोटी बालिकामें गर्भाधान नहीं करना चाहिये ।

किन्तु यह आयुर्वेद की उक्ति हमारे बहरे कानोंपर पड रही है। हिन्दु जाति अपने पुराने रीतिरिवाजों की मुर्दा लाश को इस जोरसे पकडे हुए है कि वह आप मृतप्राय हो गई है । बालविवाह को रोकने का आन्दोलन कितनी देरसे चलरहा है किन्तु हिन्दुओंको अभीतक होश नहीं आई और उन के अन्दर अब तक भी कुप्रथा चलती जारही है । नीचे की गणनासे पता लगेगा कि मुसल्मानों की अपेक्षा हिन्दुओंमें कितना अधिक बाल विवाह है- ( यह गणना प्रतिहजार के हिसाबसे है ।

### विवाहितोंकी संख्या १९२१ में

| आयु | हिन्दूपुरुष | मुसल्मान पुरुष |
|---|---|---|
| ०----५ | ७ | ३ |
| ५--१० | ४२ | १४ |
| १०-१५ | १४४ | ६६ |
| १५-२० | ३३९ | २४१ |

इसी प्रकार स्त्रियों के विवाह की गणना देखिए-

| आयु | हिन्दूस्त्री | मुसल्मानी स्त्री |
|---|---|---|
| ०—५ | १४ | ६ |
| ५-१० | १११ | ५० |
| १०-१५ | ४३७ | ३४४ |
| १५-२० | ८१४ | ८१५ |

इन गणनाओंद्वारा स्पष्ट देखा जा सकता है कि १५ वर्षों तक हिन्दूपुरुषोंमें विवाह मुसल्मानोंसे तिगुने तक पहुचे हुए हैं इसी प्रकार १० वर्षों तक स्त्रियों के विवाहों में भी दुगुने पहुंचे हुए हैं । इस लिये बालविवाहके कारण यदि हिन्दुओंकी सन्तानें मुसल्मानोंसे कमजोर होती हैं तो इसमें क्या आश्चर्य है ? कितनीही स्त्रियें तो विवाहका एक प्रकार का नाटकसा देखकर जीवनभर के लिये विधवा हो जाती हैं, कितनी प्रजनन शक्तिसे क्षीण होजाती हैं और कितनी अत्यन्त दुर्बल होकर सारे जीवन रोगोंसे दुःखित होने वाली प्रजाओंको पैदा करती हैं, पुरुषोंका भी यह हाल होता है । कितनोंकी अकाल मृत्यु हो जाती है, कितने सारा जीवन भर शक्ति क्षीण होकर मृतप्राय रहते हैं। इस बालविवाहके इतने कुपरिणाम हैं और वे इतने व्यापक हैं कि इससे हिन्दुजाति की सन्तान का ह्रास हो रहा है । न जाने यह कुप्रथा हिन्दुसमाजसे किस दिन सदाके लिए छुटी लेगी। जबतक यह प्रथा प्रचलित है तबतक हिन्दुओंकी सन्तानें अत्यन्त निर्बल और क्षीण होंगी और हिन्दुओंकी संख्यावृद्धिमें एक बडी रुकावट पडी रहेगी ॥

## दूसरा कारण = विधवाविवाह का न होना।

इस हतभाग्य भारतवर्ष का सारा वायु मंडल निरपराध निर्दोष सती परन्तु सिताई हुई विधवा ओंकी आह भरी पुकारों से गूंज रहा है। कौन कह सकता है कि हिन्दुओंकी बढती हुई दुर्दशा का कारण इन दुःखित अबलाओंका क्रन्दन भरा शाप नहीं है? परन्तु हिन्दुओंके कानोंमें यह पुकार आकर टाँय टाँय फिस होजाती है! जरा १९२१ की सेन्सस रिपोर्टकी गणना देखिये तो आपको पता लगेगा कि हमारे देशमें कितनी विधवाएं हैं:—

### हिन्दुस्थानमें विधवाएं।

| साल | सबधर्मोंकी विधवाएँ | हिन्दुविधवाएँ |
| --- | --- | --- |
| ०-१ ..... | ७५९ | |
| १-२ ..... | ६१२ | |
| २-३ ..... | १६०० | ११८९२ |
| ३-४ ..... | ३४७५ | |
| ४-५ ..... | ८६९३ | |
| ५ से १० ... | १०२२९३.... | ८५०३७ |
| ५ " १५ ... | २७९१२४.... | २३२१४७ |
| १५ " २० ... | ५१७८९८.... | ३९६१७२ |
| २० " २५ ... | ९६६६१७.... | ७४२८२० |
| २५ " ३० ... | १५१६०४७.... | ११६३७२० |
| ३० " ३५ ... | २३५४१२२.... | १८१८३६३ |
| ३५ " ४० ... | २२३२५६९.... | १६९६७०६ |

इस गणनासे हम देख सकते हैं कि हिन्दुओंमें चालीस वर्षों तक की आयुवाली ६१.६ लाख विधवाएं हैं और सारे देश में ऐसी विधवाओंकी संख्या ८० लाख है। इनमें यदि आर्यसमाजी, सिक्ख, जैनी आदियोंकी विधवाओंकी संख्याको जोडा जाय, तो संख्या बहुत बढ जाएगी। क्या यह दुःखकी बात नहीं है कि हिन्दुओंने इन्हें जानबूझ कर दुःख की जलती हुई आगमें डालरखा है। यदि इन विधवा ओंको माता बननेका अवसर दिया जाता तो हिन्दु-ओंकी संख्यामें कितनी वृद्धि होती? इनमेंसे बहुत सी विधवाएं तो ऐसी हैं जिन बिचारियोंको यही मालूम नहीं कि विवाह किसे कहते हैं? फिर भी उन्हें विवाहित कहा जाता है। उनके सामने बैठकर बूढी सासें शृंगार करती हैं और उन नवयौवन से पूर्ण बालिकाओंको शृंगार करनेसे रोका जाता है! उनपर तलवार के समान तेज आँखें रखी जाती हैं। न उन्हें चैनसे खाना मिलता है, न हंसना, न सोना और न रोना ही मिलता है। हिन्दूजाति का धर्म इन बिचारियोंको जीवनभर रुलानेमें ही पूर्ण होता है। क्या इनकी एक एक दुःखित आह भाप बनकर हिन्दू समाज के शरीर को विषमय बनाकर मृत्युके मुखमें नहीं लेजा रही है? हिन्दू-जाति ने इन अबोध बालिका ओंके ऊपर ब्याह का स्वांग रचा कर बहुत अत्याचार किया है। जिस समय इनके विवाह के जलसे किये गए उस समय तो इन बेचारियोंको वह खुशी प्रतीत ही नहीं हुई वह तो एक खेल मालूम हुआ और जब खुशीका समय आया तो इन बेचारियों को आजीवन काले पानीके समान बन्दीगृह अपने भाग्यमें मिला। यदि इन सब विधवाओंका ठीक प्रकारसे पुनर्विवाह किया जाता तो जहां इनका जीवन सुखमय हो सकता, वहां हिन्दुओंकी सन्तानों में तीन करोडोंकी वृद्धि हो सकती।

## तीसरा कारण = बहुपुरुष विवाह

भारतवर्ष के प्रायः सारे पहाडी इलाकोंमें तथा मालाबार में यह प्रथा प्रचलित है। इसके असली कारण आर्थिक हैं। वहां खेती कम होती है अत एव थोडे आदमियोंका निर्वाह होता है। इस लिये बहुतसे पुरुष एक ही स्त्रीसे विवाह कर लेते हैं। परन्तु इस से सन्तानें कम होती हैं। मुसलमानों में बहुपुरुष विवाह बिलकूल नहीं है-इसके उलट उनमें बहुस्त्री विवाह (Polygomy) है। इस कारण मुस-लमानों की सन्तानें अधिक होती हैं और हिन्दूओं की कम। यदि इन प्रदेशों में हर एक हिन्दु अलग अलग विवाह करता, तो निःसन्देह उनकी सन्तानें पर्याप्त मात्रामें बढतीं। बहुत पुरुषोंका एक स्त्रीसे विवाह करने के कारण सन्तानें कम होती हैं।

## चौथा कारण—बहुस्त्री विवाह
### का न होना ।

मुसल्मानों के अन्दर बहुस्त्री विवाह होने के कारण सन्तति अधिक होती है । इसका प्रत्यक्ष उदाहरण ईजिप्ट है मुसलमानों में ४ स्त्रिओंसे विवाह करना तो धर्मानुसार ही है- फिर भी वे इससे अधिक स्त्रियों से विवाह कर सकते हैं, इस कारण मुसल्मानों की सन्तानों में संख्या वृद्धि अधिक होती है। हिन्दुशास्त्रों में यद्यपि बहुस्त्री विवाह को कोई विशेष मनाई नहीं है, परन्तु हिन्दु फिर भी प्रायः एकही विवाह करते हैं । इस लिये भी हिन्दुओं की सन्तान मुसलमानों की अपेक्षा कम पैदा होती है । हमारा यह अभिप्राय नहीं कि हिन्दू बहुस्त्री- विवाह करें । यहां केवल एकस्त्री और बहु स्त्री विवाह का फल दिखाया है ।

## पाँचवां कारण—कुलीनोंमें अत्यधिक
### बहुस्त्री विवाह ।

बंगाल आसाम तथा बिहार के कुछ हिस्सोंके कुलीन हिन्दुओंमें यह प्रथा प्रचलित है, कि एक एक कुलीन हिन्दू ५० स्त्रियोंतक से विवाह कर लेता है। हिन्दुओंमें एक ओर तो बहुस्त्री विवाह प्रचलित नहीं, जहां है वहां इतनी अधिक मात्रा में है कि इतनी स्त्रियें विना सन्तानोंके ही रहती हैं । इस लिये इतनी स्त्रियों का सन्तानोत्पत्तिके उपयोग में पूर्ण रीतिसे न आनेके कारण मुसलमानों की अपेक्षा हिन्दूओंकी सन्तानें कम होती हैं ।

## छठां कारण--हिन्दुओंका शहरोंमें
### अधिक निवास ।

हिन्दु मुसल्मानों की अपेक्षा प्रायः शहरोंमें अधिक रहते हैं । यह एक मानी हुई बात है कि ग्रामीण लोगोंकी जितनी सन्तानें होतीं हैं, शहरवासियों की उतनी नहीं होतीं । ग्रामों में रहने वाले खुली हवामें रहते हैं। वहां उन्हें दूध, घी प्रायः शुद्ध मिलता है । ग्रामोंमें बीमारियां भी कम होती हैं इस कारण ग्राम वालोंका शरीर अधिक स्वस्थ रहता है । इसीलिये उनकी सन्तानें अधिक होती हैं । मुसल्मान हिन्दुओंकी अपेक्षा ग्रामोंमें अधिक तर रहते हैं। अतएव उनकी सन्तानें हिन्दुओंसे अधिक मात्रा में होती हैं ।

## सातवां कारण--नागरिक जीवन
### और उत्पत्ति शक्ति ।

कइयों का सिद्धान्त है कि ग्राम वालों की अपेक्षा नगरों में रहनेवालोंकी लडकियां प्रायः अधिक होतीं हैं क्यों कि हिन्दु शहरोंमें अधिक रहनेवाले हैं, अतएव मुसल्मानों की अपेक्षा उनकी लडकियां अधिक होती हैं । इस कारण भी हिन्दुओं की पुरुषसंख्या-वृद्धि मुसल्मानोंसे कम होती है ।

## आठवां कारण--स्त्रीपुरुषोंकी असमता।

पञ्जाब में हिन्दुओं की संख्या कम होनेका कारण यह है कि पुरुष अधिक हैं और स्त्रियें कम हैं। पुरुष प्रायः विवाह नहीं कर सकते । इसके उलट बंगाल आदिमें स्त्रियां अधिक हैं और पुरुष कम। बंगाल में कन्याओं के लिये वर नहीं मिलते और पंजाब में लडकियां नहीं मिलतीं । यदि अन्तर प्रान्तीय विवाह प्रारंभ हो जांय तो यह कठिनाई दूर हो सकती है और हिन्दुओंकी संख्या वृद्धि हो सकती है ।

## नवम कारण--गरीबोंकी अधिक सन्तान
### होती है ।

यह एक नियम है कि गरीबोंकी सन्तानें धनियों की अपेक्षया अधिक होती हैं। धनाढयों की सन्तानें प्रायः कम होती हैं और अति धनाढ्योंकी और कम होती हैं । ज्यों ज्यों कोई समाज अधिक धनी होता जाता है त्यों त्यों उसकी सन्तानें कम होती जाती हैं । हिन्दु मुसल्मानोंसे अधिक धनी हैं, अत एव उनकी सन्तानें भी मुसलमानोंकी अपेक्षा कम होती हैं ।

## दशम कारण--विद्वत्ताका उत्पत्तिपर
### प्रभाव ।

यह भी प्रायः एक नियम है कि पठितोंकी सन्तानें कम होती हैं । मुसल्मानोंकी अपेक्षा हिन्दु अधिक पठित हैं इसलिये भी उनकी सन्तानें कम होती हैं।

सन्तान कम होने के लिये पठित लोग कृत्रिम साधनोंका उपयोग करते हैं। आजकल इन कृत्रिम साधनोंका बहुत प्रचार हो रहा है और यह हमारा अनुमान है कि हिन्दुओंमें इन साधनोंका प्राचार मुसल्मानों की अपेक्षा अधिक है। इस लिए भी हिन्दुओं की सन्तानें मुसल्मानोंकी अपेक्षा कम होती हैं।

## ग्यारहवां कारण = भोजनका अच्छा न होना।

मुसल्मानोंका भोजन अच्छा है। एक मुसलमान जो दिनमें कमाता है वह खानेमें लगा छोडता है और हिन्दू पैसा जोडनेमें लगे रहते हैं। वे अपने धनको गहने, या विवाह आदिमें खर्च करते हैं। और अपनी खुराक आदिपर पर्याप्त व्यय नहीं करते। इससे मुसल्मानोंका शरीर अच्छा रहता है और उनकी सन्तानें भी अधिक होतीं हैं।

## बारहवां कारण = बैठने की आदतें अधिक होना।

मुसल्मान प्रायः मजदूर पेशा या हाथसे काम करनेवाले हैं। इस लिये इनका जीवन कर्मशील रहता है, हिन्दू प्रायः दुकानदार हैं-वे अपनी दूकानों पर दिन रात बैठे रहते हैं। बहुत करके हिंन्दुओं में बैठनेकी आदते हैं इस लिये उनका जीवन अधिक क्रियाशील नहीं होता। मुसल्मान अधिक क्रियापरक होनेसे प्रायः शरीरमें तन्दुरुस्त और मजबूत रहते हैं। इस लिये उनकी सन्तानें भी अधिक होतीं हैं और हिन्दु प्रायः शारीरिक शक्तिसे निर्बल होते जाते हैं, अतः उनकी सन्तानें कम होती हैं।

## तेरहवां कारण = जीवनी शक्तिका कम होना।

हिन्दुओं की जीवनी शक्ति मुसल्मानोंकी अपेक्षया कम है। बालविवाह, घर या दुकान आदिमें अधिक बैठे रहने की आदतें, व्यायाम न करना इत्यादि बहुतसे कारण हैं जिनसे हिन्दुओं की जीवनी शक्ति बहुत घट गई है। इस लिए जब कभी फैलने वाली घातक बीमारियां, विषूचिका, चेचक आदि फैलती हैं, तो हिन्दुओंकी सन्तानोंका नाश अधिक संख्यामें होजाता है। इस लिए भी मुसलमानोंकी अपेक्षा उनकी संख्या वृद्धि बहुत कम होती है। मुसलमानों की जीवन शक्ति अच्छी है इस लिये उनकी सन्तानों की इतनी मृत्यु नहीं होती।

## चौदहवां कारण = बालहत्या।

राजपूताना, पञ्जाब, बङ्गाल आदिमें रुपया अधिक भरनेके कारण या इस प्रकारके कुछ कुसंस्कार होनेके कारण हिन्दू लडकियोंको पैदा होते ही मार देते हैं। इसके अतिरिक्त हिन्दुशास्त्रों में भी लडके को लडकी से ऊंचा स्थान दिया गया है। कहा जाता है कि पुत्र नरकसे छुडानेवाला होता है "पुन्नाम नरकात् त्रायते इति पुत्रः"। फिर पुत्रोंको जायदाद मिलती है स्त्रियोंको नहीं। इस प्रकार हिन्दुओं के मन पर प्रायः ये संस्कार पडे हुए हैं कि लडकीका पैदा होना अच्छा नहीं है। फिर आज कल यह रिवाज हो रहा है कि पुत्री के विवाह के व्ययके अतिरिक्त वर को कई हजार रुपये दिये जावें। एक पुत्रीके विवाह पर चार पांच हजार रुपया चाहिये। फल यह हो रहा है कि कई लडकियें मातापिताको चिन्तासे छुडानेके लिये आत्महत्याएं करती रहीं है। स्वर्णलता आदि इसके उदाहरण हैं। इन हत्याओं का फल है कि सन्तानोंकी वृद्धि हिन्दुओं में कम होती है। यदि ये लडकिएं सुखपूर्वक अपना जीवन व्यतीत करतीं तो इनकी सन्तानें भी अच्छी होतीं और इस प्रकार हिन्दुओं की सन्तानोंमें संख्या वृद्धि होती। इन हत्याओंका परिणाम है कि हिन्दुओंकी संख्या में वृद्धि अपेक्षया कम होती है।

## पन्द्रहवां कारण = जात पात।

हिन्दुओं में जात पात का झगडा बहुत है इस कारण विवाहकी सीमा बडी संकुचित होती है। उच्च जातियों में तो यह सीमा अत्यन्त संकुचित है। इस लिए चुनाव के लिये बहुत स्थान नहीं रहता। इससे स्त्रियोंकी जननशक्ति पर भी प्रभाव पडता है। बच्चे उतने नहीं होसकते जितने कि दूर जाति में विवाह करने से होसकते थे। यह सिद्धांत है कि

बाहर जातिमें विवाह करनेसे सन्तान अधिक और बलवान् होती है । हिन्दुशास्त्रों में लडकी को " दुहिता " कहा गया है, इसका अर्थ निरुक्तकार यास्क यों लिखते हैं— " दुहिता दूरे हिता भवति" दूर विवाह करनेसे पुत्री अच्छी रहती है । ऋषि दयानन्दने भी लिखा है कि ७ पीढी में विवाह नहीं होने चाहिये किन्तु हिन्दु ओं में ये नियम नहीं चलते। दूसरे शहर या गांव की लडकी को लेना पसन्द नहीं किया जाता । दक्षिण और मद्रासमें तो मामें की लडकीके साथ तथा पास के सम्बन्धियों की लडकियों के साथ विवाह होजाता है-उधर स्त्रियों में प्रजननशक्ति भी कम है । स्त्रियां वन्ध्या भी अधिक हैं । इस कारण हिन्दुओं की सन्तान की वृद्धि कम होती है । पास पास विवाह होनेसे जो सन्तानें होती हैं वे अपेक्षया निर्बल होती हैं और उनमें कुछ क्षय-रोग भी घुस जाता है । डाक्टरोंने इस प्रकार के कई परीक्षण करके देखे हैं कि जब जन्तुओंमें पास पास में जोडा बनाकर सन्तान उत्पन्न कराई गई तो चौथी पीढीमें या तो सन्तानें होती ही बन्द होगई या हुई तो बहुत निर्बल और शीघ्र ही मर गई। भारतवर्षमें पारसियोंमें क्षय-रोग अधिकतासे होता है। इसका कारण डाक्टर लोग यही बताते हैं कि उनके विवाह का घेरा संकुचित है । इस प्रकार अन्य उदाहरण भी दिये जा सकते हैं । यदि हिन्दुओं में जाति, प्रान्त, शहर, गांव आदिकी इतनी संकुचितता न होती तो जहां हिन्दुओं में विवाह संस्था की वृद्धि होती, वहां उनकी सन्तानें भी संख्यामें अधिक और शरीर में बलवान् होतीं ।

## सोलहवां कारण = अविवाहित साधु ।

भारतवर्षमें साधु लग भग ४५ लाख हैं । मुसलमानों के साधु भी विवाहित होते हैं, किन्तु हिन्दुओं के साधु अविवाहित ही रहते हैं। वे ब्रह्मचारी कहे जाते हैं । इन ४५ लक्ष साधुओंमें ३० लाख संख्या हिन्दुओंकी है-यह निर्विवाहित रह कर हिन्दुओं की संख्याको कम करते हैं ।

## सत्रहवां कारण-बालमृत्युकी अधिकता।

धर्मानुसार बालकोंकी मृत्यु हमारी सेन्सस रिपोर्टमें नहीं की गई है, अत एव हमें जीवित रहनेवाले बच्चोंकी संख्याके आधार पर निर्भर होना पडता है । संख्याओंसे ज्ञात होगा कि हिन्दुओंके बच्चे और युवक २० बरसतक मुसलमानोंकी अपेक्षा अधिक मरते हैं । नीचे की तालिकाओंमें संख्याओंके ४ समूह दिये जाते हैं—

### आयुसमूहमें प्रतिशतक संख्या ।

| आयु वर्ष | हिन्दु | मुसलमान |
|---|---|---|
| ०-५ | १२. १६ | १३. ५८ |
| ५-१० | १४. ५० | १४. ५७ |
| १०-१५ | ११. ५६ | ११. ७७ |
| १५-२० | ८. ०८ | ८. ५८ |
| | ४६. ३० | ४८. ५० |

इस तालिकासे यह स्पष्ट है कि प्रत्येक समूहमें हिन्दु प्रतिशतक कम हैं । २० वर्षों की आयुतक कुलयोगमें हिन्दु दो प्रतिशतक से अधिक मुसलमानोंसे कम हैं, इसका तात्पर्य यह है कि मुसलमानोंकी अपेक्षा हिंदुओंकी दो प्रतिशतक मृत्यु अधिक होती है और पांच वर्षोंतक की आयुवाले बच्चोंकी मृत्यु १ प्रतिशतक मुसलमानोंसे अधिक है; इसके अतिरिक्त हिन्दुओंकी मृत्युसंख्या जीवनी शक्ति के कम होनेके कारण मुसलमानोंसे बढकर है ।

### मुसलमानों तथा हिन्दुओंकी

प्रतिशतक मृत्युकी तालिका ।

| | हिंदु | मुसलमान |
|---|---|---|
| १९११ | ३३. ४ | २९. ५ |
| १९१२ | ३०. ४ | २७. ६ |
| १९१३ | २९. ० | २८. ४ |
| १९१४ | ३०. १ | ३०. २ |
| १९१५ | २९. १ | ३२. ० |
| १९१६ | २९. २ | २८. ३ |
| १९१७ | ३३. ३ | ३१. ९ |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १९१८ | ... | ६४.६ | ... | ५६.१ |
| १९१९ | ... | ३६.४ | ... | ३३.६ |
| १९२० | ... | ३१.० | ... | ३०.० |
| | | ३४७.५ | | ३२७.६ |

ऊपरके अंकोंसे स्पष्ट पता लगता है कि हिन्दुओं की मृत्यु मुसलमानों से अधिक होती है। बच्चों की मृत्युके विषयमें हम ऊपर दिखला ही चुके हैं। अब स्पष्ट है कि हिन्दुओंकी मृत्यु संख्या बहुत अधिक है और यदि उनकी मृत्यु मुसलमानों जितनी होती तो हिन्दुओं की संख्या में इतनी अवश्य वृद्धि होती॥

## अठरहवां कारण—अविवाहित मठाधीश।

हिन्दुओं में मठाधीश बहुत हैं- और वे भी प्रायः अविवाहित रहते हैं। इनसबका विवाह होना चाहिये। जिस प्रकार यूरोपमें पादरियों के विवाह करने की प्रथा चलाई गई, उसी प्रकार भारत वर्षमें भी चलाई जानी चाहिए। यदि इन सब मठाधीशोंका विवाह हो, तो हिन्दुओंकी सन्तानों की वृद्धि और इसके साथ व्यभिचार और अनाचार की कमी हो सकती है।

## उन्नीसवां कारण—शुद्धिका कम होना

हिन्दुओंमें शुद्धि मुसलमानोंकी अपेक्षा कम है और यह प्रथा हालमें चली है। मुसलमान हिन्दुओंको बहुत ज्यादह शुद्ध करके अपने में ले रहे हैं। अभीतक तो हिन्दू देते ही जारहे थे-वे बिलकुल भी ले नहीं रहे थे। जो हिन्दु एकबार मुसलमान होगया-वह हमेशा के लिए हिन्दु धर्म से बाहर हो गया और वह भी फिर हिन्दु बन ही नहीं सकता था। इस प्रकार मुसलमानों की बादशाहत से लेकर आजतक कितने हिन्दु मुसलमान हो चुके हैं इनकी संख्या नहीं कही जा सकती। मुसल्मानों की जो अधिक संख्या आज दिखाई देती है वह सारी अरब से थोडाही आई है- वह तो इन्हीं हिन्दुओंमें से धर्मभ्रष्ट की हुई है। हिन्दू इस विषयमें अभीतक पूरे होश में नहीं आए हैं और इस लिए हिन्दुओंकी संख्या कम हो रही है। यदि हिन्दू अपने अन्दर ईसाई मुसलमान आदियों को लेना प्रारम्भ कर दें, तो फिर हिन्दुओंकी संख्या वृद्धि हो सकती है। गत कई वर्षोंमें शुद्धि के द्वारा मुसलमानों की संख्यामें बहुत वृद्धि हुई है। सेन्सस के अफसरों ने इस बातकी खोज की और उनकी सम्मति जानने के योग्य है। "पूर्वीय भागोंके रहने वाले और मद्रासके मुसलमान प्रायः सर्वांश में हिन्दुओंसे भ्रष्ट किये हुओं की सन्तानही हैं। पञ्जाब के मुसलमानों में से भी विदेशी रक्तसे पैदा हुए मुसलमान बहुत संख्यामें नहीं हैं- पञ्जाब की सेन्सस के सुपरिन्टेण्डेण्ट के हिसाब से ये केवल १५ प्रति शतक हैं- शेष सब मुसलमान हिन्दुओं को भ्रष्ट करके उनके अन्दर लिए गए हैं"।

## वीसवां कारण = अछूत

कई करोड अछूत, जङ्गली जातियां, भील, नाग, कोल आदि हिन्दुओं में हैं। ये वास्तव में हिन्दू ही हैं, परन्तु इनके प्रति हिन्दुओंका व्यवहार अच्छा नहीं है- इसलिए ये प्रायः ईसाई या मुसलमान होते चले जा रहे हैं। यद्यपि अछूतों को अपने में मिलाने की पुकार इतनी देरसे उठाई जा रही है किन्तु हिन्दुओंने अभीतक इसे नहीं सुना। उन्हें चाहिए कि वे इन अछूतों के साथ अपने भाइयों जैसा व्यवहार करें और इन्हें सच्चा हिन्दु बनावें। यदि ये मुसलमान और ईसाई नहीं होंगे तो हिन्दुओं की संख्या में अवश्य वृद्धि होगी।

## इक्कीसवां कारण = हिन्दुओंका विदेश गमन।

विदेश जानेवालों में भी हिन्दुओंकी संख्या अधिक है। अफ्रीका, फिजी, मारिशस आदि स्थानों में बाहर गए हुए हिन्दु संख्यामें अधिक हैं। इस लिये उनकी गणना न होने के कारण हिन्दुस्थानमें हिन्दू-संख्या कम होती है।

ईसाइयों की वृद्धि के निम्न कारण सेन्सस रिपोर्ट में दिए गए हैं। इनसे हमें शिक्षा मिल सकती है:—

(१) ईसाईयोंमें बहुतसी अडचनें इस प्रकार की नहीं हैं जिस प्रकारकी कि अन्य सोसाइटियों में हैं- जैसे बालविवाह, विधवा- विवाहका रोकना।

(२) ईसाईयों की बहुतसी संख्या दक्षिण भारत वर्ष में है वहां इनफुलुएन्ज़ा का रोग इतनी जोरसे नहीं फैला इस लिए ईसाइयों की स्वाभाविक वृद्धिमें किसी प्रकार की रुकावट नहीं हुई।

(३) मुसलमानों और हिन्दुओं की अपेक्षा ईसाईयों की मृत्युसंख्या कम है।

(४) यदि ५वर्षोंकी आयु वाले ईसाई बच्चों की तुलना हिन्दूओं तथा मुसलमानोंसे की जावे तो ईसाई बच्चों की संख्या अधिक है अर्थात् ईसाई बच्चे कम मरते हैं।

(५) यदि हम यह मानलें की भारत वर्षीय ईसाइयोंकी वृद्धि१९११से१९२१तक५प्रतिशतक हुईहै तो१९२१में ६८०हजार की वृद्धि होनीचाहिये, परंतु इसके सिवाय ७००,००० ईसाईयों की अधिक वृद्धि हुई है। यह अधिक वृद्धि शुद्धिद्वारा की गई है। अर्थात् दस वर्षों में सात लाख हिन्दु ईसाई बन गये हैं!

केवल ट्रावनकोर में ही ५०००० हिन्दू ईसाई हुए हैं! लूशाई के पहाडी इलाकेमें१९११में२०००ईसाई थे, परन्तु१९२१में२७००० ईसाई हो गए हैं। इसी प्रकार मनीपुर में१९११में१३२ईसाई थे परन्तु १९२१में४००० से अधिक ईसाई हैं यह सब हिन्दुओं से भ्रष्ट किये गए हैं। महाशोक है कि हिन्दुओंको अपनी स्थिति की चिन्ता नहीं। इन कारणोंके अतिरिक्त हिन्दुओंकी सन्तानें कम होनेके कारण कहीं हिन्दुस्त्रियोंमें प्रजननशक्ति कम होना या मुसलमानी स्त्रियोंमें अधिक होना तो नहीं हैं इस बात का अन्वेषण करना चाहिये। मर्टिन साहब का मत है कि मुसलमानोंकी अपेक्षा हिन्दुओं की जीवन शक्ति और प्रजनन शक्ति कम है। इन सब कारणों पर हिन्दुओंको अच्छी प्रकार विचार करना चाहिये, इस प्रश्नको अपने जीवन का सब से मुख्य प्रश्न बना लेना चाहिए कि हिन्दू संख्यामें क्योंघटते जारहे हैं? यदि वे प्राणपणसे प्रयत्न करें तो इस जातिके जीनेकी सम्भावना कीजा सकती है। अन्यथा यदि अब भी ये इसी प्रकार अथाह कुम्भकर्णी मोहमय घोर निद्रा में सोते रहे तो उनकी मृत्यु अवश्यम्भावी है-उसे कोई रोक नहीं सकता। आशा है कि हिन्दुभाई अपने अधःपातके कारणोंपर सम्यक रीतिसे विचार करके अवनतिके गहरे गढे में से अवश्य ही निकलनेकी चेष्टा करेंगे।

[ ३ ]

# मृत्यु निवारणके उपाय।

अब हम साधनों पर कुछ प्रकाश डालना चाहते हैं जिन को क्रिया रूपमें लानेसे हिन्दुओंकी उन्नति और उनकी सन्तानों की वृद्धि हो सकती है।

## प्रथम — अपनी जीवनी शक्तिको बढाना।

(क) बालविवाह की प्रथा को सर्वथा बन्द कर देना चाहिये। सरकारद्वारा यह कानून हो जाए कि भारतवर्ष में १६ वर्षसे नीचे किसी कन्याका तथा २० वें वर्षसे नीचे किसी पुरुषका विवाह नहीं होना चाहिए। यदि पुरुष २५ बरसों तक तथा कन्याएं १६ वर्षोंतक ब्रह्मचर्यका पालन करेंगे तो उनके अपने शरीरकी जहां अच्छी प्रकार उन्नति होगी वहां उनकी सन्तानें भी सुदृढ और सदाचारी होंगी।

(ख) हिन्दुओंको जगह जगह व्यायाम शाला तथा अखाडे खोलने चाहियें। हिन्दुघरोंमें व्यायाम करना नित्यका एक कर्तव्य होजाना चाहिये। दण्ड, मुद्गर, गतका, फरी इन सबका ठीक ठीक प्रबन्ध होना चाहिये। हर एक माता पिता अपना यह कर्तव्य बनाएं कि वे अपनी सन्तानोंमें नियमपूर्वक व्यायाम करने की आदत डालें। प्रतिवर्ष हिन्दूमहासभा की ओरसे इस प्रकारके व्यायाम प्रदर्शन होने चाहिएं जिनसे हिन्दुओंमें व्यायाम करनेकी रुचि बढे। प्रति वर्ष मेले होने चाहिएं जिनमें उन हिन्दू युवकों को जो शारीरिक उन्नति करें-पुरस्कार वितीर्ण किए जाएं। तात्पर्य यह है कि हिन्दुओंको अपनी शारीरिक शक्ति बढाने के लिये पूरा पूरा प्रयत्न करना चाहिये।

(ग) हिन्दुओंमें अधिक संख्या बैठ कर काम करनेवालों की है। हिन्दू बहुत करके दूकानदार या क्लार्क हैं। म्यूनिसिपैलिटियोंको यह नियम बना देना चाहिये—कि प्रातः ८ बजेसे शामके ७ बजे तक दुकानें खुलें। विलायतमें ९बजेसे ७बजे तक दुकानें खुलती हैं और दफ्तर ११ से५ तक। बैठे रहनेके

कारण हिन्दू कर्मशील नहीं रहे हैं और बुजदिल हो गए हैं। यदि वे अपनेको कर्मशील बनाएं तो उनका शरीर अच्छा हो सकता है। उन के शरीरमें स्फूर्ति आनेसे कर्मशक्ति बढेगी। क्या हिन्दू अपनी बैठने की आदतें कम करके अपने शरीरको अधिक क्रियाशील और स्फूर्तिमान् बनानेकी चेष्टा करेंगे? समय इस का उत्तर देगा!

(घ) हिन्दुओं को चाहिये कि वे अपने भोजन को उन्नत करें। घी, दूध, मलाई मक्खन आदि पोषक वस्तुओं को अधिक उपयोग में लाएं। चाय आदि पीना छोडें। किसी समयमें प्रत्येक आर्यके घर में गौओंका निवास होता था। गौ शोभा और लक्ष्मीका चिन्ह समझी जाती थी। सब घरोंमें दूधकी नदियां बहतीं थीं। दूध इतनी अधिक मात्रामें होता था कि दूध बेचना पाप समझा जाता था। किन्तु आज उसीके स्थान में घर घर में चायका प्रसार हो रहा है। क्या हिन्दु फिरसे दूध, घी, मक्खन का सेवन प्रारम्भ करेंगे? यदि हिन्दु पुष्टिदायक खाना खाएंगे और अच्छी तरह व्यायाम करेंगे, तो उन के शरीर अवश्यमेव परिपुष्ट और बलिष्ठ होंगे।

(ङ) अपनी चिन्ताओंको कम करना चाहिये। यह चिन्ता कीडेकी तरह अन्दर घुसकर हिन्दुओं के प्राणों को सुखा रही है। यह चिन्ता है पैसा जोडकर लडकीके विवाह करने की। हिन्दुओं को चाहिये कि वे अपनी सामाजिक कुरीतियोंका समुन्मूलन कर डालें। दहेजकी प्रथाको बिल्कुल उडादें। आज-कल हिन्दुओं में जो विवाह हो रहे हैं उनका बहुत सा आधार पैसा है। बंगाल के अन्दर इसी दहेज की प्रथा के कारण कई गरीब हिन्दु घराने जब वे अपनी लडकियोंका विवाह नहीं कर सकते तो ईसाई आदि हो जाते हैं। यदि लडकीका विवाह देरसे हो तो भी सम्बन्धियोंके ताने सुनने पडते हैं। इस दहेज की प्रथासे हिन्दुओं का बहुत सत्यानाश हुआ है। हजारों माता पिता इसी की चिन्तामें अपने शरीरको सुखा डालते हैं और पागल हुए घूमते हैं। बिरादरियां इस बारेमें ऐसे सख्त नियम बनावें के माता पिता को अपनी सन्तानों के विवाहमें जराभी चिन्ता न करनी पडे जब तक हमारी सोसाइटी ऐसी कुरीतियों को हटाकर इनका पूरा संशोधन करके इनको धार्मिक आधार पर नहीं खडा कर देती तब तक चिन्ता कभी दूर नहीं हो सकती और जब तक चिन्ता घुसी रहेगी हिन्दुओं के शरीर कभी भी उन्नत नहीं हो सकते। इस लिए हमारा प्रधान कर्तव्य है कि अपनी समाज के अन्दर इस प्रकार के सुधारों को यथासम्भव शीघ्र ही प्रारम्भ करें। हिन्दुओं के अन्दर सुधारोंके लिए जितनी आवाजें उठ रहीं हैं उनमें से यदि सब से कम किसी सुधारकी ओर ध्यान दिया गया है तो वह यही है। इस ओर अभी क्रियात्मक कार्य बहुत ही कम हुआ है। आशा है कि अखिल भारत-वर्षीय हिन्दुमहासभा इस प्रश्नको अपने हाथोंमें लेगी और आवश्यक दहेज की रीति का नाश करेगी।

(च) हिन्दुओं को अपने घरों तथा आसपास के घरों को साफ रखना और रखवाना चाहिये। स्वच्छताके नियमोंपर बहुत ध्यान देना चाहिये ताकि बीमारियां प्रवेश ही न कर सकें और यदि करें भी तो शीघ्र ही दूर हो जांय। हिन्दुओं को अपने बडे बडे मेलोंमें भी स्वास्थ्यरक्षाका पूरा प्रबन्ध रखना चाहिये। इन मेलोंमें बीमारियां फैल जाने के कारण न जाने कितने हिन्दुओं की मृत्यु हो जाती है। अत एव हमें स्वास्थ्य रक्षा के नियमोंका अच्छी प्रकार पालन करना चाहिये।

## २ अन्तर्जातीय तथा अन्तःप्रान्तीय

### विवाह करना।

हम पहले ही लिख चुके हैं कि जात पातके द्वारा हिन्दुओं का सत्यानाश हुआ है और हो रहा है। जब तक हमारे विवाहोंके घेरे संकुचित रहेंगे, तब तक अच्छी सन्तानें उत्पन्न होनी कठिन है। जात पात के भावों ने हमारे अन्दर प्रचण्ड विद्वेषाग्नि को पैदा कर दिया है। एक सभ्यता के रक्षक होते हुए आर्य संस्कृतिके अनुयायी होने पर भी, समान महापुरुषों के अभिमानी होते हुए भी जात पांत के कारण एक दूसरेसे ऐसे अलग हुए हैं जैसे उत्तरी ध्रुव दक्षिणी ध्रुवसे। इस जात पांत के भंवर में हमने अपने देश और जातिकी नौका को डुबा

दिया है। हमारा वर्णाश्रम जो कर्म के आधार पर केवल चार भागों में बंटा हुआ था आज असंख्य जाति और उपजातियों में बंट गया है। हिन्दुओंके अन्दर जो बीमारियां घुसी हुई हैं वे इतनी देर की हैं और इतनी गहरी हैं कि उनका दूर होना असम्भव सा ही प्रतीत होता है। हम अपने जाँत पाँत के अभिमान में इतने मस्त हो गये हैं, कि अपने मनुष्यत्व तक को भूल गए हैं। यदि हिन्दू जाति अपना सङ्गठन करना चाहती है तो उसे अपने अनन्त भेदों को हटा कर या उनके गौरव और माहात्म्य को कम करके अपने आप को एक मनुष्यत्व के आधार पर खडा करना होगा। इसके अतिरिक्त उन्नति का कोई और सरल उपाय नहीं है। यह तो हुई जातिकी समस्या, अब दूसरी ओर प्रान्तीय समस्या भी खडी हो रही है। प्रान्तीय भाव मुसलमानों या ईसाइयों की अपेक्षा हिन्दुओं में अधिक हैं। यह दूर हो जाना चाहिये। हर एक हिन्दू को दूसरे हिन्दूको सजातीय समझकर प्रेमकी दृष्टिसे देखना चाहिये। यह ज्ञात है कि बंगाल में लडकियां बहुत हैं और पञ्जाब में लडके। इसी प्रकार अन्यप्रान्तों में भी विषमता मिलती है। इस विषमता की एकही दवा है वह अन्तर्जातीय तथा अन्तः प्रान्तीय विवाह है। यह बात हमारे हिन्दू आदर्शके अनुसार ही है। हम 'दुहिता' शब्दका अर्थ ऊपर दिखा चुके हैं- वह दूर में विवाहित करने में ही अच्छी होती है। इससे जहां जातीय बन्धन ढीले होंगे, वहां प्रान्तीय भाव दूर होंगे और पारस्परिक प्रेम का सम्बन्ध बढेगा। इतना ही नहीं सन्तानें भी बलवान् और दीर्घायु होंगी।

## ३ विधवा--विवाह प्रचलित करना।

हम पूर्व बतला ही चुके हैं कि हिन्दुओंमें इस समय कितनी विधवाएं हैं। हमें समझ नहीं आता कि उन्होंने क्या पाप किया है जो हिन्दु घरोंमें उन्हें आजन्म दुःखकी आगमें जलाया जाता है, तथा उनका जीना न जीने के बराबर किया जाता है। इसका उपाय यही है कि विधवा विवाह को फिरसे प्रचलित किया जाय। इससे जहां विधवाओं के कष्ट दूर होंगे वहां हिन्दुओं की सन्तानों की भी वृद्धि होगी। न जाने कितनी विधवाएं प्रतिवर्ष मुसलमानों द्वारा भगाई जाती हैं? वे मुसलमानों के घरोंमें न केवल मुसलमान बनाई जाती हैं किन्तु वे मुसलमानों की सन्तानों की भी संख्यावृद्धि करती हैं। हिन्दु धर्म की रक्षार्थ विधवा विवाह की प्रथाको अच्छी तरह से चलाना चाहिये॥

## ४ अनाथ आश्रम।

हिन्दुओंको ऐसे आश्रम बनाने चाहिये जहां निय मित विवाहसे बाहरके उत्पन्न हुए बच्चोंको पाला जा सके। यूरोप अमेरिका आदि प्रदेशोंमें इस प्रकार के आश्रम हैं जहां ऐसी सन्तानों की परिपालना की जाती है। यहां पैदा होते ही उनको मार देते हैं। यह ठीक उपाय नहीं है। अनाथों के आश्रम स्थान स्थान पर खोल दिये जांय ताकि अनाथ बच्चों की अच्छी प्रकार पालना हो सके। इससे उन बच्चोंकी हत्या रुकेगी, उनका पालन भी होगा और वे जाति की संख्या बढावेंगे।

## ५ बहुपुरुष विवाह तथा कुलीन

### घरके विवाहोंको रोका जाय।

हिमालयके पहाडों तथा दक्षिण मद्रास में जो एक स्त्रीके साथ बहुत पुरुषोंका विवाह प्रचलित है उसे दूर करना चाहिये। इसके साथ आसाम आदि प्रदेशों में जो कुलीनोंमें ५० स्त्रियोंतक के साथ विवाह करने के रिवाज प्रचलित हैं- उन्हें बन्द कर देना चाहिये। यदि पहाडी इलाके तथा मालाबार के हिन्दुलोग हरे क पृथक् पृथक् विवाह करेगा तो सन्तानों की वृद्धि होगी और यदि आसाम आदि देशोंमें से ५० स्त्रियों तक के विवाह की कुप्रथा को दूर करके उनका पृथक पृथक विवाह किया जायेगा तो इन सब के गृहस्थ जीवन उच्च होंगे और इससे हिन्दुओं की सन्तानवृद्धि भी होगी।

## ६ शुद्धि का प्रचार।

शुद्धिका महत्त्व बताने की आवश्यकता नहीं। ईश्वरकी दयासे इसका कुछ कुछ प्रचार तो हिन्दुओं में होने लगा है, किन्तु अभी इसकी महानता हिन्दु अनुभव नहीं कर रहे हैं-इस लिए व्यापकरूपसे इसे

नहीं चलाया जा रहा है। शुद्धिका संस्कार करनेसे ही प्रयोजन पूरे नहीं हो जाते,बल्कि जाँत पाँत,छूत छात और खाने पीनेके बन्धनोंको भी ढीला करना चाहिये। अब प्रश्न यह है कि इन शुद्ध हुए लोगों के विवाह कैसे होंगे? इस समस्या को हल करनेका एक उपाय यह है कि उनको कोई जाति दे दी जाय। इस बातका ठीक तौर पर पता लगाया जाय कि जब वे मुसलमान या ईसाई हुए थे तो किस जाति के वे थे तदनुसार उन्हें जाति दी जा सकती है । जब जात पांत तोडकर विवाह करनेकी प्रथा हिन्दुओं में व्यापक रूपसे चल पडेगी तब यह समस्या इतनी कठिन नहीं रहेगी। अभी तो शुद्धिकी महत्ताको जानना भी अवशिष्ट है, बहुतसे हिन्दु शुद्धिका विरोध कर रहे हैं। मुसलमान और ईसाई तो बडे परिश्रमसे हिन्दुओं को अपने धर्मों में मिला रहे हैं । हमें भी अत्यन्त परिश्रम और त्यागसे इस कार्य की ओर लगने की आवश्यकता है जिससे हम फिरसे हिन्दुओंकी संख्या वृद्धि कर सकें। कहा जाता है कि हिन्दूधर्म प्रचारक धर्म नहीं है, किन्तु वेदोंमें तो लिखा है,कि "कृण्वन्तो विश्वमार्यम्" हम सारे संसारको आर्य बनाएं। इस प्रकार हमें अपने धर्मका प्रचार करके हिन्दुधर्म की समृद्धि करनी चाहिये ।

## ७ अछूतोद्धार ।

इस विषयपर बहुत लिखनेकी आवश्यकता नहीं है, लेकिन काम कर दिखलाने की बहुत आवश्यकता है। यद्यपि कांग्रेस ने अपने कार्यक्रममें अछूतोद्धार को भी शामिल किया हुआ है किन्तु कांग्रेस की ओरसे इस तर्फ विशेष कार्य नहीं हुआ है। वास्तवमें यह कार्य हिन्दूमहासभाका है और जब तक हिन्दू महासभा पूरे उद्योग से इस कार्यको अपने हाथों में नहीं लेती तब तक उन्नतिकी विशेष संभवावना नहीं है। मुसलमान और ईसाई अछूतों के पीछे लगे हुए हैं और इन्हें मुसलमान और ईसाई बनाते चले जा रहे हैं। हिन्दुओंका व्यवहार अछूतोंके प्रति पशुतापूर्ण है, इसलिये वह उन अछूतोंको मुसल्मान और ईसाई बनाने के लिये विवश कर देता है। क्या हिन्दू अपने व्यवहार को इनके प्रति सुधारेंगे-इन्हें अपना भाई समझकर इनके साथ व्यवहार करेंगे ? मद्रास में तो अछूतका रोग अस्पृश्यता में नहीं बल्कि अदृश्यता, अप्राप्यता और न जाने कितने रूपोंमें फूटा हुआ है। क्या हिन्दुओंको तभी होश आएगी जब ये करोडों अछूत आज जो हिन्दू कहे जाते हैं-कुल मुसल्मान या ईसाई हो जायेंगे ? जब यह करोडों अछूत मुसल्मान या ईसाई हो जाएंगे उस दिन हिन्दू कितने क्षीणबल हो जाएंगे-इस करुण कथा को लिखने की आवश्यकता नहीं है । अभी समय है कि हम संभलजाँए और अछूतों का उद्धार करके उन्हें समान मानुषी बर्ताव से रक्खें । हिन्दुमहासभा को इस ओर पूरे बलसे लग जाना चाहिये जिससे कि अभीष्ट फल की सिद्धि शीघ्र ही प्राप्त हो सके और यदि वह डरती हुई इन सुधारों को अपने हाथोंमें न ले सकेगी, तो सिवाय रोने और मरने के सिवाय कोई चारा न रहेगा । इस लिए अछूतोद्धारकी ओर हमें विशेष तत्परताके साथ लग जाना चाहिये ।

## ८ बाह्य और आन्तरिक धर्म ।

हमारा धर्म बाह्य संस्कार रूपी बहुत हो गया है । छोटी सी बात पर जातिसे निकालने का डरावा मिल जाता है, कोई भी धर्म बाह्य वस्तुओंपर नहीं बल्कि अपनी आभ्यन्तरिक तत्वों के ऊपर निर्भर होता है । हमने बाहरके दिखावे को ही सब कुछ बना लिया है और समझ लिया है कि इससे हमें मुक्ति मिलेगी, अब हमें धार्मिक ज्ञान का बोध ही नहीं रहा । सत्य, ब्रह्मचर्य, तपस्या आदि धर्मके आन्तरिक गुणों की मुख्यता होनी चाहिए और जो खाने पीने शुद्धि आदिकी सामान्य बातें हैं उन्हें गौणरूपता देनी चाहिए। जहां मुख्य को गौण और गौण को मुख्य कर दिया जाता है; वहां बडा अनर्थ फैलता है । आज वही अनर्थ हमारे बीचमें प्रकट हो रहा है । इसको रोकनेका उपाय यही है कि हम अपने धर्म को आन्तरिक तत्वोंपर न कि बाह्य आडम्बर पर रखें; हिन्दुओं के धर्मशास्त्रों में तथा गीता में यह उपदेश है कि आत्मा अमर और अजर है—

" नैनं छिन्दन्ति शस्त्राणि नैनं दहति पावकः।
न चैनं क्लेदयन्त्यापो न शोषयति मारुतः ॥
अक्लेद्योऽयमदाह्योऽयमच्छेद्योऽशोष्य एव च।
नित्यः सर्वगतः स्थाणुरचलोऽयं सनातनः ॥ "

इस आत्माको शस्त्र नहीं काट सकते, आग नहीं जला सकती, पानी नहीं गला सकता और वायु सुखा नहीं सकती,॥ यह गलाया नहीं जा सकता, जलाया नहीं जा सकता, काटा नहीं जा सकता और सुखाया नहीं जा सकता, यह तो नित्य है तथा अविनाशी पुरातन है। आत्मा की इस अमरता और पुनर्जन्मके सिद्धांत में विश्वास करनेवाले हिन्दू जब जब मुसल्मानोंसे लडाई या सामना करनेका अवसर आता है तो मारें खाते हैं और भाग जाते होते हैं। यदि मुसल्मानोंने अपने प्रचार का कार्य करते हुए कहीं धक्का खाया तो यहीं भारतवर्ष में आकर यहां के प्राचीन आर्योंने मुसल्मानों को सभ्य किया और इन की मुसल्मानी की यहां जड नहीं जमने दी उर्दूके कवि हाली ने ठीक लिखा है—

" वह दीने जहाजीका बेबाक बेडा
निशान जिसका यकसाए आलममें पहुंचा।
किए तै सपर जिसने सातों समुन्दर,
वह डूबा दहाने में गङ्गाके आकर "।

लेकिन वही मुसलमान जब आज लाठियां उठाकर हिन्दुओंसे लडने के लिए आते हैं तो हिन्दू भागे जाते हैं। इससे अधिक अपनी सभ्यता का क्या उपहास हो सकता है? इससे अधिक कायरता क्या हो सकती है ? क्या हम उन्हीं आर्यों की सन्तानें हैं जो आत्मा की अमरता में विश्वास करतीं थीं। आज जहां कहीं से लडाई झगडेका समाचार आता है तो यही सुनाई देता है कि हिन्दू पीटे गए- हिन्दू भाग गए। हमारी मुसल्मानों से चार गुनी संख्या है, फिर भी हमारा यह हाल है। इसका क्या कारण है? हम अपने सच्चे धर्म को और सभ्यता की आनुवंशिकता को भूल गए हैं। हमने धर्म एक आडम्बर की चीज बनाली है। आज हमारा धर्म एक बाह्य दिखावेके सिवाय कुछ भी नहीं रहा है। वह हमारे रग रग के अन्दर नवजीवन उत्पन्न करनेवाली सामग्री नहीं रही है। हिन्दुओ उठो ! अपने को पहिचानो अपने सच्चे धर्मकी अमृतवाणी सुनकर अपनेको उठाओ। देशदेशान्तर तथा द्वीप द्वीपान्तर में आर्य सभ्यता के क्रियात्मक जीवन को दिखलाकर संसार में एक नई ज्योतिको पैदा कर दो, आत्माकी अमरता में विश्वास करनेवालोंसे मुकाबला आने पर कोई भी जाति विजय न ले सके। जिस दिन हम अपने अन्दर संगठनरूपी नव संजीवन शक्तिको लेकर अपने सच्चे अन्तर्धर्म के बल पर खडे हो जाएंगे, तब निश्चयसे हमारे अन्दर शक्ति पैदा होगी। अभी हम लोग असंख्य जातियोंकी फूटमें ऐसे पडे हुए हैं कि हम कुछ भी नहीं कर सकते। जिस दिन अन्तर्धर्म की जाग्रति होगी और हमारे अन्दर एकता का बल पैदा होगा, फूट और विभिन्नता नष्ट होगी, उस दिन कोई भी जाति हमारे सामने ठहर न सकेगी।

इस प्रकार हमने संक्षेपसे हिंदुओं की अवस्था उसके न्हास के कारणों तथा उनके रोकनेके उपायों पर विचार किया है। यदि हिन्दु समाज इन बातों को पूर्णतया लक्ष्यमें रखकर अपनी गिरती हुई अवस्थासे चेतावनी लेकर इन उपायोंको क्रियारूपमें लाना प्रारम्भ कर देगा तो वह दिन दूर नहीं है जब फिर हिन्दु जाति में नए जीवन का संचार हो जाएगा और उसका फिरसे अभ्युदय होगा। अन्तमें ईश्वरसे प्रार्थना है कि वह हमको बल और सुबुद्धि दें जिससे हम अपनी सच्ची अवस्थाका ज्ञान प्राप्त करते हुए अपनी उन्नतिमें दिनरात परिश्रम करते हुए सब जातियोंमें पुनः अग्रेसर हो सकें॥



# " उपवास । "

( ले० — श्री. अत्रिदेवजी गुप्त, भिषग्रत्न )

दोषाणामेव सा शक्तिर्लंघने या सहिष्णुता ।
नहि दोषक्षये कश्चित् सहते लंघनं महत् ॥
चक्रपाणि

शरीर के अन्दर हर समय आय व्यय का चक्कर चलता रहता है। भोजन आदिके रूपमें शरीर की आय होती है एवं व्यायाम के रूपमें व्यय होता है। यदि आय और व्यय दोनों समान रूपसे होते रहते हैं, तो शरीर स्वस्थ कहाता है। परन्तु यदि कारण-वश दोनों में से एकमें भेद आ जाय, अर्थात् आय अधिक हो एवं व्यय कम हो रहा हो अथवा आय कम हो परन्तु व्यय अधिक हो तो वह अवस्था, विकार, व्याधि, रोग, आतङ्क, विकृति, ज्वर आदि शब्दोंसे कही जाती है। जो की अवस्था इष्ट नहीं है।

प्रथम अवस्था में अर्थात् शरीर में आय के अधिक होनेसे एवं व्ययके कम होने पर अवयवों पर कार्य-भार अधिक पड जाता है। जिस प्रकार की भस्म (राख) से ढपी आग प्रज्वलित नहीं हो सकती एवं अपने कार्य करने में असमर्थ होती है उसी प्रकार शरीरस्थ अग्नि ( पित्त ) भस्म (कफ) से आच्छादित होनेके कारण कार्य करनेमें असमर्थ होती है। और जिस प्रकार भस्म को हटानें के लिये वायू की आवश्यक्ता होती है उसी प्रकार शरीरस्थ भस्म (कफ) को हटाने के लिये एवं अग्नि को प्रदीप्त करने के लिये वायु (वात) की आवश्यकता होती है। जो की अपतर्पण या उपवास से सुगमता से हो सकती है। कारण अपतर्पण वायू को बढाने वाला है।

वर्षाऋतुमें विशेषतः वात प्रकोप होता है एवं वसन्त में कफ का प्रकोप तथा शरद्ऋतु में पित्त कुपित होता है। अतः आत्रेय शास्त्रमें वर्षा और शरद्ऋतुमें अपतर्पण को श्रेष्ठ न मान कर वसन्तमें श्रेष्ठ गिना है। कारण शरद् ऋतु में पित्तके जयके लिये विरेचन, वसन्त में कफ के जय के लिये वमन, उपवास तथा वर्षामें तैलसे अभ्यङ्ग वात जयके लिये विधान किया है।

परन्तु उपवास या अपतर्पण किसी भी ऋतुमें आचार्यने सर्वथा निषिद्ध नहीं किया। परन्तु " बलं यत्नेन पालयेत्" "बलाधिष्ठानमारोग्यं आरोग्यार्थो हि क्रियाक्रमः" इन दो सूत्रों का ध्यान रखते हुवे सब ऋतुओंमें एवं सब रोगोंमें उपवास को प्रथम स्थान आचार्य ने दिया है। कारण लंघन से दोषों का क्षय होनेसे वात प्रबल हो जाती है। जिस के कारण अग्नि ( पित्त ) उद्दीप्त हो जाती है।

परन्तु यदि शरीर में द्वितीयावस्था हो रही हो अर्थात् आय कि अपेक्षा व्यय अधिक हो, तो उस समय प्रज्वलित ( पित्त ) अग्निको शांत करने के लिये एवं अग्नि के सहाय्यभूत वायु का वेग रोकने के लिये भस्म ( कफ ) की वृद्धि आवश्यक है। इस अवस्था में किया गया अपतर्पण वा उपवास शरीरका नाश करने में कारण होता है। इस लिये यक्ष्मारोग तथा भस्मक में उपवास योग्य नहीं है।

यक्ष्मारोग में शरीरके सारभूत पदार्थों वा धातुओं का नाश हो रहा होता है ऐसी अवस्थामें अप-

तर्पण कितना हानि कर सकता है। यह आप स्वयं विचार सकते हैं।

प्रथमावस्था के यद्यपि कई उदाहरण हैं परंतु सबसे उत्तम दो उदाहरण आपके सामने रखता हूं। एक उदाहरण मधुमेह (Diabitis) का है।

इस रोगके कारण तथा इसके विषयमें की गयी कल्पनाओं का विचार यहां न करता हुवा केवल मुख्य मुख्य लक्षण लिख देता हूं। इस रोगमें रोगी स्थूल चरबीवाला, आरामप्रिय, परिश्रम को न सह सकनेवाला; अधिक प्यास, भूक एवं मूत्र में शर्कराकी अधिकतावाला होता है।

आयुर्वेद दृष्टिसे यह रोग वीस प्रकार प्रमेहों में से कफजन्य दस प्रमेहों में आ जाता हैं। आयुर्वेद में कफजन्य प्रमेह साध्य माने हैं। कारण " समक्रियत्वात् " अर्थात् कफजन्य रोगों की चिकित्सा के समान चिकित्सा है। अर्थात् कफजन्य रोगों में उपवास या अपतर्पण ही चिकित्सा है। अतः यहां पर भी उपवास चिकित्सा लाभदायक है। देखिये आत्रेय शास्त्र।

आमल चिकित्सा में भी मधुमेह की चिकित्सा जो कृतकार्य हुई है वह भी उपवास चिकित्सा ही है। उपवास तब तक कराया जाता है जब तक मूत्र में से शर्करा सर्वथा अदृश्य न हो जावे।

दूसरा उदाहरण टाईफाइड फीवर है। इस रोग का कारण आंग्ल चिकित्सा के मतसे एक कृमि है। जिसके कारण आंत्रोमें व्रण हो जाते हैं। परन्तु यहि चिकित्सा यह भी बताती है कि शरीर में रोगोंसे बचने के लिये भगवानने प्रतिशक्ति (Immunity) या ओज भी दी है। जिसके कम होने पर रोग होते हैं। यहां पर भी जब कि शरीर निर्बल हो एवं आंत्रों में विदग्धावस्था हो रही हो, तो यह रोग होता है। आंतों में विदग्धावस्था का होना व्यय की न्यूनता का स्पष्ट रूपसे द्योतक है।

एकविज्ञ चिकित्सक रोग की मूल विदग्धावस्था को नष्ट करनेका यत्न करता है। अर्थात् सबसे पहिला लाभ वह यह करता है कि आय बन्द कर देता है। आय बन्द करके वह विदग्ध पदार्थों को बाहर करने लगता है। इसके लिये ऊर्ध्व और अधः दोनों भागोंसे बस्ति और विरेचन देता है। तदनंतर विदग्धताको उत्पन्न करने वाले कृमियों के नष्ट करने में यत्न करता है। जिसमें कि सुगमता से कृत कार्य हो जाता है।

यहां पर वह रोगोंके बल का सदा ध्यान रखता है। वह उसको भोजन उतना ही देता है जो कि पूर्ण रूपसे व्यय हो जावे, शरीर में एकत्रित न हो। चूंकि वह जानता है कि आय की अधिकता एवं व्ययकी न्यूनता हानिकारक है। इस उपरोक्त चिकित्साके उसके पास और चिकित्सा नहीं।

इसी प्रकार इसी आधार पर वह प्रायः सब भयानक रोगों की चिकित्सा कर लेता है। यहां तक कि रोगों के राजा राजयक्ष्मा का भी इसी सिद्धान्त से अर्थात् आय और व्यय को समान रखते हुवे वह उसे भी स्वस्थ कर देता है। कारण यक्ष्मा में भोजन सुपच, रुचिकर तथा जो खाये वह पच जाना चाहिये इन तीनों सिद्धांतों से दिया जाता है।

उपवास, लंघन और अपतर्पण यह तीनों पर्यायवाची हैं। किसी उपवास में पानी के अतिरिक्त सब पदार्थ पूर्णरूपसे छोड दिये जाते हैं; किसी किसी लंघनमें दूध या यवोदक थोडी मात्रा में दिया जाता है यथा टाईफाइड या अन्य ज्वरों में।

इस भेद का कारण है जो कि आवश्यक भी है। जिस अवस्था में शरीर में व्यय अधिक और शीघ्रतासे हो रहा होता है उस अवस्थामें पोषक सुपच पदार्थ थोडी मात्रा में बार बार देने आवश्यक हैं। कारण शरीरस्थ अग्नि ( पित्त ) प्रथम आहार का पाचन करती है उसके अभाव में दोष, वात, पित्त, कफ, का एवं उनके अभाव में धातूओं ( रस, रक्त, मांस, मेद, अस्थि, मज्जा, शुक्र ) को जलाने लगती है। अतः भोजन की आवश्यकता है।

परन्तु मेदस् रोग या अन्य अवस्थाओं जहां कि व्यय की मात्रा कम हो वहां पूर्ण उपवास ही आवश्यक है। इस प्रकार के उपवास आरंभ करने में क्रम का नियम नहीं है। सर्वथा उपवास किसी भी दिन से आरंभ किया जा सकता है। उपवास के तीसरे-दूसरे-चौथे दिन बडी बुभुक्षा प्रतीत होने

के साथ बेचैनी एवं अस्वस्थता का अनुभव होता है। यह समय सुगमता से बीत जाये इसके लिये मनको किसी उत्तम मनोनुकूल कार्य में फांस देना चाहियो। इन दिनों के पश्चात् फिर सात वा दस दिन का उपवास साधारण व्यक्ति भी सुगमता से कर सकता है ! यदि आवश्यकता हो, तो और भी बढाया जा सकता है ।

कार्य की सफलता तीसरे दिन के पश्चात् पांचवें दिन ही दिखाई देने लगती है। जब तक यथेष्ट कार्य-सिद्धि न हो उपवास को चलाये रखना चाहिये । जो कि थोडे से मनोनियोग से सुगमता के साथ हो सकता है ।

उपवास के समय ध्यान रखने योग्य बातें:—

१ पूर्ण उपवास में या ज्वरादि में किये गये उपवास में पानी की जितनी मात्रा पीसके पान करें ।
२ यदि उपवास स्वस्थ अवस्थामें किया गया है तो शारीरिक व्यायाम विशेषत: प्राणायाम एवं मानसिक परिश्रम ( न्यून मात्रा ) अवश्य करते रहें ।
३ उपवास से दिनचर्या में कोई परिवर्तन न आने दें ।
४ मानसिक परिश्रम उपवास के दिनों में न्यून करें ।
५ धूपमें बैठना विशेष उपादेय है ।
६ आंत्रों की गति पूर्णरूपसे न हो तो एरण्ड तैल अथवा शीतळ जळ की बस्ति अवश्य लें।

उपवास से शरीर में परिवर्तन—

१ २१ या ३५ दिन के उपवास के पश्चात् शरीर का प्रत्येक कण सर्वथा परिवर्तित हो जाता है । कारण शरीर के मल मूत्र अन्न त्वचा के द्वारा सब निकल जाते हैं ।
२ बुद्धि प्रस्फुरित सात्विक हो जाती है । कारण "अन्नमयं हि सौम्यं मनः । आहारशुद्धौ सत्वशुद्धिः सत्त्वशुद्धौ ध्रुवा स्मृतिः । " विशेषतः यदि उपवास टाईफाईडकी अवस्थामें दूधसे किया जा रहा हो ।
३ शरीर की क्रिया-विचार- सब नये सिरे से कार्य करने लगते ।
४ शरीर एक नवजात शिशुकी भांति होता है । शरीर की चोला संपूर्ण रूपसे बदल जाता है।
५ शरीर का रोग शान्त हो जाता है ।

उपवास समाप्त करने के नियम—

१ उपवास से आंत्र निर्बल हो जाती हैं अतः जिस प्रकार नवजात शिशुको शनैःशनैःभोजन पर लाते हैं उसी प्रकार यहां भी व्यवहार है ।
२ प्रथम दूध फलों के वस्त्र में छने रस यवोदक का उपयोग थोडी थोडी मात्रामें दिन में पांच सात वार करें । तदनंतर सागू या मुद्गयूष अथवा लाज ( भूने चावल ) दूध के साथ, फिर खीर, खिचडी, दलिया आदि और अन्त में चावल, आधी रोटी, एक रोटी, दो रोटी आरंभ करें । इस प्रकार २० वें दिन रोटी करें । ज्यूं ज्यूं आंत्रों की शक्ति बढती जावे त्यूं त्यूं भोजन को कठोर बनाते जावें ।

उपवास का समय—

यह कोई निश्चित नहीं। प्रत्येक मनुष्य,प्रत्येक स्त्री, प्रत्येक आयु, प्रत्येक रोग या व्याधि, प्रत्येक ऋतु, एवं प्रत्येक अवस्था में भिन्न भिन्न है । शरीर स्वयं बता देता है कि अब आगे वह उपवास को सहने अयोग्य है । तीसरे से पांचवें दिन के पश्चात् शरीर पूर्ण स्वस्थ हाकर भूक की जब प्रतीती करता है तब वह उपवास तोडने का समय है । इस समय शरीर में दोषों का पाचन हो चुका होता है । अब भी यदि हट से उपवास चलाया जावे तब धातूओं का पचन आरंभ होता है। इसके विपरीत यदि दोषोंके पाचन से पूर्व छोड दें तब पूर्ण लाभ नहीं होता ।

अर्थात् उपवास या लंघन को सहन करने की शक्ति दोषों ( वात, पित्त, कफ, ) में ही हैं । दोषों के नाश होनेपर बडे लंघन को कोई नहीं कर सकता ।

---

# वैदिक-राष्ट्रीय-झंडा।

( लेखक—श्री० पं० गणेशदत्त शर्मा गौड विद्यावाचस्पति )

वर्षों से हमारे देशमें स्वराज्यके लिये आन्दोलन मच रहा है। राष्ट्रीय महासभा उसकी सफलताके लिये निरन्तर उद्योग में लगी हुई है। बडी बडी आत्माओंने आमरण स्वराज्य प्राप्तिके लिये उद्योग किया किन्तु वे अपने जीवन में आशाको सफल नहीं देख सके। दादा भाई नौरोजी, प्रातःस्मरणीय लो० तिलक, देशभक्त गोखले और बाबू चित्तरंजन दास आदि सच्चे देशभक्त इस लोकसे चले गये अब हमारी इस नौकाके कर्णधार महात्मा गान्धी बने हुए हैं।

जब हजारों की संख्यामें देशके सत्याग्रही वीर सरकार का मुकाबिला करनेके लिये सहर्ष जेलों की यात्रा करने लगे उस समय स्वराज्य आन्दोलन का कुछ रँग जम गया था। स्वराज्य के वीर सैनिक सेनापति की आज्ञासे युद्धक्षेत्र में कूदकर लोगोंको अपनी वीरता का परिचय दे रहे थे। इस स्वतंत्रता प्राप्तिके राष्ट्रीय युद्ध में जब सैनिक हैं और सेनापति हैं तो राष्ट्रीय झण्डेकी भी आवश्यकता पडी। उस समय एक तिरंगा झंडा तय्यार करने की आवश्यकता बोध हुई। क्यों कि इस आन्दोलन में तीन धर्म के मनुष्य भाग ले रहे थे (१) हिन्दू, (२) मुसलमान और (३) ईसाई। महासभाके प्रत्येक धर्म का सूचक अलग अलग रखा था। ईसाइयोंके लिये सफेद रंग, मुसलमानों का हरा और हिन्दुओंका लाल रंग रखा गया। हम इतर धर्म के रंगोंका वर्णन तो शास्त्रीय रूपसे नहीं कर सकते लेकिन हिन्दू धर्म के लाल रंगका वर्णन तो वेद मंत्रों में भी है देखिये—

ईशां वो वेद राज्यं त्रिषंधे अरुणैः केतुभिःसह।
ये अंतरिक्षे ये दिवि पृथिव्यां ये च मानवाः।
त्रिषंधेस्ते चेतसि दुर्णामान उपासताम्॥
अथर्व ११।१०।२

अर्थ- हे सेनापति ! तुम्हारी शासन शक्ति और राज्यको तुम्हारे रक्तवर्ण वाले झंडोंके साथ मैं जानता हूं। जो ज्ञानियों के बताये हुए बुरे नामवाले दोष अंतरिक्षमें, सूर्यमें और जो पृथ्वीपर हैं वे सब दोष सेनापति के चित्त में हीन होकर रहें। सारांश यह कि सेनापति अपने लाल रंगके झंडों को आकाशगामी शत्रुओं तथा भूमिपर के शत्रुओं के भय से शून्य होकर सेना के साथ लेकर आगे बढे।

धूमाक्षी संपततु कृधुकर्णी च क्रोशतु।
त्रिषन्धेः सेनया जिते अरुणाः सन्तु केतवः॥
अथर्व० ११।१०।७

अर्थ—धुआँ भरी आँखों वाली, कम सुननेवाली शत्रुसेना गिरजावे और रोवे। सेनापति की सेना द्वारा जीत होने पर लाल रंग के झंडे होवें। तात्पर्य यह कि जहरीली धुआँ छोडकर शत्रु की सेना को अंधी और बहिरी बनाकर नाश कर डालना चाहिये और फिर अपनी लालरंग वाली विजय पताका फहरानी चाहिये।

इत्यादि वैदिक मंत्रों द्वारा सिद्ध होता है कि वेदोंके अभिमानी हिन्दुओं का जो लालरंग हमारे राष्ट्रीय झंडों में रखा गया है वह वेदसम्मत रंग है। यह जानकर प्रत्येक हिन्दू को प्रसन्नता होनी चाहिये कि हम लोगों का राष्ट्रीय झंडे में जो रंग है वह बिलकुल सत्य और उचित है। इन लक्षणों से हमें एक दिन अवश्य सफलता प्राप्त होगी ऐसी आशा है।



औंध के विद्यार्थी सूर्य नमस्कार का व्यायाम कर रहे हैं।



सूर्यनमस्कार के व्यायाम के लिये औंध के विद्यार्थी खड़े हैं ( सं० १ )



औंध के विद्यार्थी सूर्य नमस्कार का व्यायाम कर रहे हैं।



सूर्यनमस्कार के व्यायाम के लिये औंध के विद्यार्थी खडे हैं ( सं० ४ )

अवश्यही किया होगा । क्योंकि कोई भी राजकर्ता राजा अपना मस्तक साधारण मनुष्यकी एडी से कुचलवाने के लिये अपनी इच्छा से कदापि तैयार नहीं हो सकता । अतएव वामनके विशेष पराक्रम करने के विषयमें शंकाही नहीं है। परंतु यह प्रश्न वारंवार सन्मुख आता है इसलिये इस प्रश्न का सदा के लिये निपटारा होना परम आवश्यक है । अतः सर्व प्रथम वामनावतार के पूर्व की राजकीय स्थितिकी जांच करनी चाहिये: —

## प्राचीन देशव्यवस्था ।

( त्रिविष्टप ) तिब्बत में देवजाति का राज्य था। भारतवर्ष में आर्यों का राज्य था । हिमालय के मध्य उतार पर गंधर्वों का राज्य था । हिमालय के पूर्व की ओर भूत जाति का राज्य था जिसे अब भूतान ( भूतस्थान ) कहते हैं। हिमालय के पश्चिम में पिशाच जातिका राज्य था । तिब्बत एवं भरतखण्ड के पश्चिम में असुर, दैत्य, दानव तथा राक्षसोंके राज्य थे । ये असुर राज्य ईरान से रूस तक फैले हुए थे । महाराष्ट्र के जिस भाग को अब 'देश' कहते हैं उसे पहले " महीपृष्ठ " कहते थे और कोंकन को " महीतल " " रसातल " " भूतल " आदि " तल " वा ताल प्रत्ययांत नाम थे । इन्हीं नामों में से " पाताल " एक नाम है ।

तिब्बत, भरतखंड और समुद्र किनारे के प्रदेश को साधारणतः त्रिविष्टप,भूलोक और पाताल समझते थे । त्रिविष्टप के इन्द्र के अधीन ही यह सम्पूर्ण प्रदेश था । अति प्राचीन काल में असुर, दैत्य, दानव एवं राक्षसों के त्रिविष्टप के देवों के साथ जो युद्ध हुए वे सब उनका राज हरने के लिये ही हुए। आगे चलकर भारतीय आर्य अपनी चातुर्वर्ण्य संस्था के और यज्ञसंस्था के साथ ही प्रबल हुए और गंधर्वादि पास पडोस की जातियां हतबल हुई। राजा बली की कथा उस समय की है जब कि भारतवर्ष में देवों का राज्य था और भारतीय आर्यों का विशेष उदय नहीं हुआ था । राजा बली की कथा का पूर्वअपर संबंध समझने में इतना इतिहास काफी होगा ।

## राजा बली की जाति ।

राजा बली आर्य संतान न था । वह तिब्बत की देवजाति का भी न था। अति प्राचीन समय में हिरण्याक्ष और हिरण्यकशिपु नाम के ' दैत्य ' जाति के बादशाह थे। ये वास्तव में ईरान के उत्तर के प्रदेशों के बलवान राजा थे। हम कह सकते हैं कि आजकल जैसे पठान हैं वैसे ही वे थे। जिस प्रकार मुसलमानों ने समय समय पर हिन्दुस्थानपर चढाइयां कीं उसीप्रकार इन दैत्योंने भी कीं। हिरण्यकशिपुका पुत्र प्रह्लाद था । प्रह्लाद का पुत्र वैरोचन था । और वैरोचन का पुत्र बली था । जैसे हिरण्यकशिपु का भारतीय आर्य क्षत्रियोंसे बिलकुल संबंध नहीं है,वैसे ही राजा बली का भी नहीं है । क्योंकि वह असुर जातीका था । जो कहता है कि ' राजा बली असली क्षत्रिय थे' वैसेही निरा पागलपन है जैसे 'महमूद गजनवी को असली क्षत्रिय कहना है। अन्यान्य देशों में शूरवीर भलेही हों पर उन्हे भारतीय आर्य क्षत्रियों के समान क्षत्रिय कहना इतिहासका अज्ञान प्रदर्शित करना है । जो लोग महमूद गज्नवी को असल क्षत्रिय मानने को तैयार हों तो वे बली को भी असल क्षत्रिय कह सकते हैं । क्यों कि दोनों भरतखंड के बाहर के निवासी थे और भारतीय आर्योंसे शत्रुता रखने वाली असुर जातियों के थे । हिरण्यकशिपु जिस प्रकार देवोंका और आर्योंका शत्रु था उसी प्रकार बली भी था । दोनों में उतना ही अंतर था, जितना औरंगजेब और अकबर में था। अर्थात् अंतर केवल राजशासनकी पद्धति में था, शत्रुता में नहीं ।

ईरान से रूसतक असुर, दैत्य, दानव और राक्षसोंके देश थे । उन सब का एकमात्र उद्देश्य तिब्बत के देवराजाको हराना और भारतवर्षमें मनमाना उपद्रव मचाने का था । कारण स्पष्टही था । भारतवर्ष में उत्पन्न होनेवाले धान्य की जैसे तिब्बत के देवजाति को आवश्यकता थी वैसे ही असुर आदि को भी थी । इसी हेतु इस सुवर्णभूमि पर अधिकार प्राप्त करने के लिये प्राचीन काल में देव और असुरों के बीच युद्ध हुआ करते थे। पंद्रहवी तथा सोलहवीं शताब्दि में जैसा प्रयत्न इंग्लिश, फ्रेंच, पोर्तुगीज आदि भारतवर्ष में करते थे, वैसा ही प्रयत्न असुर,

दैत्य, दानव एवं राक्षस तिब्बत के द्वार से करते थे । दोनों की कोशिशों में बहुत समानता है ।

## बली की पहली चढाई ।

बली देवजाति का न था और न वह भरतखण्ड का ही निवासी था। वह तिब्बत के पश्चिम के असुर देश का निवासी था । उसने देवों को हराकर भरत खण्ड पर प्रभुत्व जमाने के हेतु तिब्बत पर चढाई की । उसकी पहली चढाई का वर्णन श्रीमद्भागवत के अष्टम स्कंध के दसवें अध्याय में है ।

इस समय बली, नमुची, यातुधान, वैरोचन, जंभ आदि सब असुर, दैत्य, दानव और राक्षस मिलकर देवों पर चढाई कर रहे थे । यह असुरों का 'मित्र-दल' था । देवों का मुखिया सम्राट् इन्द्र था और उसका साथ देने को मरुत्, वरुण, हयग्रीव आदि अनेक देव वीर थे ।

यह युद्ध बहुत दिनों तक होता रहा । इस में सब देवों ने अद्वितीय संघशक्ति से काम लिया । इसीसे बली हार गया । इसका वर्णन इस प्रकार है । :-

येऽवशिष्टा रणे तस्मिन्नारदानुमतेन ते ।
बलिं विपन्नमादाय अस्तं गिरिमुपागमन् ॥
श्री० भागवत ८।११।४७

युद्ध में बली मूर्च्छित हुआ, उसके थोडे ही वीर बचे, तब नारद ने उससे कहा कि 'अब आपलोग यहां से जाइए वर्ना तुम्हारा नाश हो जायेगा ।' यह नारद की बात उन्हें जंची और वे असुर सैनिक मूर्च्छित बलीको लेकर पश्चिम के पर्वत के पीछे भाग गए ।

बलीने त्रिविष्टप पर हम्ला किया सो भी पश्चिम की ओर से, और असुर सैनिक मूर्च्छित बली को लेकर भागे सो भी पश्चिम की ओर ही। इससे स्पष्ट होता है कि बलि का देश तिब्बत के पश्चिम में था। वर्तमान रूसी तुर्कस्थान वा उसके पास का अन्य कोई देश बली का देश होगा। इस पहली चढाई में बली के दांत खूबही खट्टे हुए। अपने देश को लौटते समय रास्ते में भगवान् भृगु ऋषि के आश्रम में वह कुछ मास रहा और दवापानी करने पर अच्छा हो गया । इस विषयमें कहा है -

पराजितश्रीरसुभिश्च हापितो हीन्द्रेण राजन् भृगुभिश्च जीवितः । सर्वात्मना तानभजद्भृगू-न्बलिः शिष्यो महात्मार्थनिवेदनेन ॥
श्री० भागवत ८।१५।३

इन्द्र ने बली को पूर्णतया हराया। उस की अवस्था करीब करीब गतप्राण सी हुई । भृगू के आश्रम में पहुंचने पर वहां की दवापानी से वह जीवित रहा । इसी से वह भृगू को मान देने लगा ।

उस बली दैत्य पर, जो मरने को ही था, भृगु ऋषिने उपकार किये और उसके प्राण बचाए। परन्तु उसने इतने पर भी भरतखण्ड की चढाई का विचार छोडा नहीं !! क्या यह असुरों की मनः प्रवृत्ति विचार करने योग्य नहीं है ?

पृथ्वीराज के द्वारा जिसके प्राण बचाए गए थे, उसी महम्मद गोरी ने पृथ्वीराज का नाश किया !! हमारी सूचना है कि वाचक उक्त ऐतिहासिक बात से इस पौराणिक बात की तुलना अवश्य करें ।

दीन दुखियों को सहायता करने के विचार ही से भृगु ऋषीने घायल बली को अपने आश्रम में ठहरा लिया और उसका दवापानी किया। परन्तु उसी बली ने आगे चलकर भृगु ऋषी का ऐसा अपमान किया कि जिससे भृगुऋषिकी आंखें एकदम खुलगईं और तब उन्हों ने बली को श्राप दिया । यहां स्पष्टतया विदित हो जाता है कि असुर और दैत्य किस प्रकार अपनी जाति के गुणों पर लौट पडते हैं । बली अपने देश को लौट गया और उसने फिर देवराष्ट्र पर चढाई की तैयारी की ।

## बली की दूसरी चढाई ।

पहली चढाई असफल होनेपर बली ने फिर से नये उत्साह से दूसरी चढाई की तैयारी की । पहले से अधिक अच्छी तैयारी होने पर बली ने देवों के देशपर दूसरी चढाई कीः-

वृतो विकर्षन्महतीमासुरीं ध्वजिनीं विभुः ।
ययाविन्द्रपुरीं स्वृद्धां कंपयन्निव रोदसी ॥११॥
श्री. भागवत ८।१५

बली ने बडी भारी सेना के साथ इन्द्रपुरी पर चढाई की । पर इस समय देवों की ओर से सेना

की तैयारी बिलकुल न थी । अतः इन्द्रको बली की आसुरी सेना का प्रतिकार करना असम्भव मालूम हुआ ।-

भगवन्नुद्यमो भूयान्बलेर्नः पूर्ववैरिणः ।
अविषह्यमिमं मन्ये केनासीत्तेजसोर्जितः ।
श्री. भागवत ८।१५

इन्द्र कहता है-"हमारे पुराने शत्रू बलीने हमला किया है। हमारी तो बिलकुल तैयारी नहीं है। इससे हमले को लौटाना मुझे असंभव मालूम होता है।"

गत यूरपीय महायुद्ध में फ्रान्स की तैयारी न रहते भी जिसप्रकार जर्मनीने हमला किया था, उसी प्रकार देववीर अप्सराओं के साथ नाचने में मग्न थे और बली की इस चढाई के विषय में बिलकुल असावधान थे, ऐसे समय में बलीने बडी तेजी से हमला किया। देव उसका प्रतीकार तक न कर सके। तब देववीर अपने अपने गांव छोडकर जीव रक्षा के लिए भागे और जहां कहीं छिपने को जगह मिली वहां छिप रहे-

देवेष्वथ निलीनेषु बलिर्वैरोचनः पुरीम् ।
देवाधीनमधिष्ठाय वशं निन्ये जगत्त्रयम् ॥
श्री. भाग. ८ । १५ । ३३

"यह देखकर कि देव भागे, बलीने इन्द्र की राजधानीमें प्रवेश किया और त्रिविष्टप, भरतखंड और पाताल तीनों स्थानोंमें अपने विजय का डंका बजाया।"

इस प्रकार युद्ध न करके दूसरे की असावधानता से लाभ उठाकर बली दैत्य ऐसे भारी भूप्रदेश का स्वामी बन बैठा !! बली जानता था कि उसके परनाना हिरण्यकशिपु क्रूरनीति से काम लेते थे, इसी से उनका राज्य लोकप्रिय न हुआ और उनका वध किया गया। अतएव बलीने सौम्य नीतिका आश्रय किया। उसने शासन में ऐसा प्रबंध किया कि, किसी को दुःख न हो और सब वश हो जावें। इस नीति का अवलंब करने में उसका उद्देश यह था कि कोई देव और आर्य राजा बलवा न करें और उसका राज न छुडा लें ! बली की नीति सौम्य थी, परंतु उसने अधिकार के सब स्थानों में दैत्यों की ही नियुक्ति की थी। उसका अंदरूनी प्रबंध ऐसा कडा था कि भारतीय आर्यों या त्रिविष्टपीय देवों में से कोई भी निश्चित सीमासे आगे बढने न पावें। बली का राज बाहर से शांतता प्रधान दिखता था। किसी को खुल्लमखुल्ला कष्ट न होता था। सब को एकसा न्याय मिलता भी था अर्थात् आर्यों और देवोंके आपसके झगडे होनेके समय उनका उत्तम न्याय हो जाता था। किसी के धर्म कर्म में कोई बाधा न होती थी। कोई भी असुर पहले के समान आर्यों को मारपीट न करता था। तथापि उसकी राजनीति का फल यह हो रहा था कि भारतीय आर्य, त्रिविष्टपीय देव और पाताल वासी सर्प आदि जातियां प्रतिदिन वीर्यहीन हो रहीं थीं और उनमें पुनः सिर ऊंचा करनेकी हिम्मत और शक्ति न थी। उसकी नीति ही थी कि उन जातियों का तेजोभंग सदा होता रहे और वे सदैव अंकित रहें।

सदैव तेजोभंग होने के कारण उक्त पादाक्रान्त जातियों की सब शक्तियां निर्बल होने लगीं। उन्हें पुरुषार्थ दिखलाने का अवसर न रहनेसे उनका जीवन उत्साह रहित होने लगा। किसी को भी विशिष्ट मर्यादा से परे कार्यक्षेत्र नहीं मिलता था, अत एव उनकी बाढ रुक गई और उपभोग भी स्थगित हो गये। बली दैत्यके कडे बंदोबस्त और उसकी असाधारण शक्ति के कारण कोई भी देववीर या आर्यवीर उठ नहीं सकता था। सब वीर घरों में छिपकर बैठ गये वा जंगलों में भाग गये। स्त्रियां घरही में बैठ प्राचीन वैभव का स्मरण कर शोक करने लगीं !!

## पुरुषों के विचार।

बलि के द्वारा पराजित देववीर और आर्यवीर हतवीर्य हो गये हैं। बली का सुराज्य ही अच्छा है। हमें भी अधिक उपभोग की क्या आवश्यकता? दैत्य कर्तृत्ववान हैं। उनके जैसा कर्तृत्व हममें कहां? देवों का आर्यों पर राज्य होना, वा आर्यों का देवों पर राज्य होना इससे लाख दर्जे यही अच्छा है कि दैत्यों का जो कि न तो आर्य हैं और न देव, इन दोनों पर राज हो। क्यों कि देवों का राज हुआ तो देववीर आर्योंपर अत्याचार करेंगे। और आर्योंका

राज हुआ तो आर्यवीर देवोंपर जबरदस्ती करेंगे; ये दोनों स्थितियां बुरी हैं। अतएव इन दोनों जातियों पर जो बली का सुराज है सो ही अच्छा है। बली के राज में हमें कोई कष्ट नहीं है। बलीने स्वयं यज्ञ याग चलाए हैं। वह हमारे यज्ञों में कोई विघ्न बाधाएं नहीं डालता। उसका यही प्रयत्न है कि हमारी धीरे धीरे उन्नति हो। इससे अच्छा तो यही है कि बलि का राज सदैव रहे।

उस समय के पुरुषों के विचार इस प्रकार के थे। इसी लिए बली का सुराज्य स्थापित हो जाने पर किसी भी देववीर ने वा आर्य वीरने बलीका राज नष्ट करनेकी चेष्टा न की। किंतु आर्यस्त्रियां और देवस्त्रियां पूर्व काल के वैभव का स्मरण कर करके अश्रुपात किया करतीं थीं। कुछ लोग यह देखकर कह देते थे कि वे पुरानी रीति को पसंद करनेवाली पागलनी हैं। पर कुछ लोग उन स्त्रियों के हृदय में धधकनेवाली स्वतंत्रता की अग्नि को पहचानते थे।

## स्त्रियों का शोक।

माताओं के हृदय में जो विचार तीव्र होता है वही बालक के हृदय में जड जमाता है। माताओं के हृदय में यदि राजक्रांति के विचार तीव्रता से वास करते हों तो दो एक पीढियों में निश्चय से राज्य-क्रान्ति होती है। परन्तु यदि स्त्रियां स्वयंही परकीय शासन को भूषण समझें,तो राज्यक्रान्ति होना असंभव है।

पराजित देवों और आर्यों की स्त्रियां पूर्व वैभव का स्मरण कर मन में किस तरह तरसती एवं शोक करती थीं देखिए:—

एवं पुत्रेषु नेष्टेषु देवमाताऽदितिस्तदा।
हृते त्रिविष्टपे दैत्यैः पर्यतप्यदनाथवत् ॥
श्री. भाग. ८। १६। २

"दैत्योंने हमारा राज हरण किया और हमारे पुत्रों का सर्वतः नाश हुआ। इस विचार से अनाथ हुई देवमाताएं मनही मन जलतीं थीं।" ये स्त्रियां सोचती थीं कि हमारा प्राचीन वैभव पुनः प्राप्त हो, हमारे पुत्रों की योग्यता राष्ट्रीय दृष्टि से बढे। ऐसी परिस्थिति उत्पन्न होवे जिससे जिस संपत्ति का उपभोग दैत्य, असुर और राक्षस इस समय कर रहे हैं उस संपत्ति का उपभोग हमारे पुत्र अर्थात् देव करें। सारांश यह कि माताओं के हृदय में दिन रात यह विचार तीव्रतासे वास करता था कि हमारा गत वैभव हमें फिर प्राप्त हो।

आक्षेपक कहते हैं कि 'बलि के राज में प्रजा बहुत आनंद से थी।' हम उन्हे सूचित करते हैं कि वे स्त्रियों के हृदय की उक्त जलन पर ध्यान दें। पर यह जलन उन्हे किस प्रकार दिखेगी? देवमाताओं के हृदय की व्यथा क्या थी और कितनी तीव्र थी? यह बात वे ही जान सकते हैं कि जो स्वराज्य के जीवन के प्यासे हैं। अन्य भोगी लोग ऐसा ही कहेंगे कि दैत्य का राजही चिरकाल तक बना रहे। यदि कदाचित् इन लोगों की आत्मा बलि के राज्य में शरीर धारण कर आई होती तो संभव है कि वे उक्त राजद्रोही माताओंका शिरच्छेद ही करते। उस समय माताओंको हमने राजद्रोही कहा क्योंकि वे प्रतिदिन ईश्वर से राजद्रोही प्रार्थना ही करती थीं।

## स्त्रियों की इच्छा।

पूजा करके वे दिनरात ईश्वर से यही मांगती थीं कि हमारी हरण की हुई स्वतंत्रता पुनः प्राप्त हो:-

तस्मादीश भजन्त्या मे श्रेयश्चिंतय सुव्रत।
हृतश्रियो हृतस्थानान्त्सपत्नैः पाहि नः प्रभो॥१५॥
परैर्विवासिता साहं मग्ना व्यसनसागरे।
ऐश्वर्यं श्रीर्यशः स्थानं हृतानि प्रबलैर्मम॥१६॥
तथा तानि पुनः साधो प्रपद्येरन्ममात्मजाः।
तथा विधेहि कल्याणं धिया कल्याणसत्तम॥१७॥
श्री. भाग. ८। १६

"हे ईश्वर! मैं तुम्हारी भक्ति करती हूं। अतः ऐसा कर जिससे मेरा कल्याण हो। हे प्रभु! प्रबल शत्रूने हमारी सब संपत्ति हरण करली है और हमें स्थानभ्रष्ट कर दिया है। हमें वैभव के शिखर से दुःख के सागर में फेंक दिया, हमें शहर में घूमने फिरने की भी स्वतंत्रता नहीं है। प्रबल शत्रुने हमारे ऐश्वर्य, संपत्ति यश और सब स्थान हर लिये और हमें निराश्रित बना दिया है। हमारे नवजवानों को प्राचीन वैभव प्राप्त हो, वे पहले के समान ऐश्वर्य

संपन्न हों उनकी धवल कीर्ति चारों दिशाओं में फैले और उनके संपूर्ण अधिकार उन्हे पुनः प्राप्त हों।"

बली के स्वराज्यमें पराजित देवमाताओंकी प्रतिदिन की यह प्रार्थना सब के लिये विचारणीय है। इस प्रार्थना का प्रत्येक शब्द दर्शाता है कि बलि दैत्यने कैसा भारी अनर्थ देवराज्यमें करदिया था और उसने पराजित लोगों को किस निकृष्ट दशा में पहुंचाया था। इस विषयके निम्न लिखित शब्दोंका मनन कीजिये—

## १ हृतश्रियः—

दैत्य उनकी सब संपत्ति हरण कर ले गये थे। अतएव दैत्य प्रतिदिन धनवान हो रहे थे और देव धनहीन हो रहे थे।

## २ हृतस्थानाः—

देवों के राज के सब अच्छे अच्छे स्थान ओहदे और अधिकार के स्थान दैत्य हडप कर गये थे। अतएव देव युवकों को कोई कार्य क्षेत्र ही बचा न था।

## ३ विवासिताः—

दैत्यों ने देवों को देशसे निकाल दिया था।

## ४ व्यसने मग्नाः--

सब को दुःख सागर में फेंक दिया था।

## ५ ऐश्वर्य, संपत्ति, यश और स्थान-

देवों और आर्यों के राज में होते हुए भी देवों और आर्यों को न मिल, वे सब दैत्यों को मिलते थे।

उक्त कथन से विदित होगा कि बलि के सुराज्य में देवराष्ट्र और आर्यराष्ट्र की कैसी दशा हो चुकी थी और नव युवकों के साथ असुरों का कैसा व्यवहार था।

देवमाताओंको तो ध्यास लगा था कि हमारा गत वैभव हमें फिर प्राप्त हो। ध्यास लगने से ईश्वरी साक्षात्कार होता है। देवमाताओं को भी ईश्वर का साक्षात्कार हुआ। देखो;—

देवमातर्भवत्या मे विज्ञातं चिरकांक्षितम्।
यत्सपत्नैर्हृतश्रीणां च्यावितानां स्वधामतः ॥१२॥
तान्विनिर्जित्य समरे दुर्मदानसुरर्षभान्।
प्रतिलब्धजयश्रीभिः पुत्रैरिच्छस्युपासितुम् ॥१३॥
इन्द्रज्येष्ठैः स्वतनयैर्हतानां युधि विद्विषाम्।
स्त्रियो रुदन्तीमासाद्य द्रष्टुमिच्छसि दुःखिताः॥१४॥
आत्मजान्सुसमृद्धांस्त्वं प्रत्याहृतयशः श्रियः।
नाकपृष्ठमधिष्ठाय क्रीडतो द्रष्टुमिच्छसि ॥१५॥
श्री. भाग. ८।१७

"हे देवमाता। तुम्हारे मनकी बहुत दिनकी इच्छा मुझे ज्ञात है। दैत्योंने तुम्हारे बालकोंका संपूर्ण राज्य हरण किया और उन्हे निजी मकान से भी बाहर कर दिया। तुम्हारी इच्छा है कि तुम्हारे युवक युद्ध में दैत्यों को हरावें और वे गत वैभव पुनः प्राप्तकर लें। तुम्हारी इच्छा है कि तुम्हारे इन्द्रादि पुत्र युद्ध में शत्रु को मार डालें और इस दुःख से दुःखी दैत्य-स्त्रियों को रोते हुए तुम देख सको। तुम्हारी इच्छा है कि तुम्हारे तरुण पुत्र गत वैभव पुनः प्राप्त करें और अपने देश में पूर्ववत् ऐश्वर्य का उपभोग करते हुए तुम उन्हे देख सको।"

उक्त साक्षात्कार के शब्द भी बताते हैं कि बली का राज्य किस प्रकार का था और जित लोगों के विचार उस बलिके सुराज्यमें क्या थे।

उक्त वर्णन से स्पष्ट होता है कि बलि के राजत्वकाल में संपूर्ण देव जाती और संपूर्ण आर्य जाती पूर्णतया निःसत्व हो गयी थी। यदि इस पराधीनता की सीमा के रहते कोई कहे कि 'बलि के राज में प्रजा सुख में थी' तो राष्ट्रीय आपत्ति और किस प्रकार हो सकती है ?

ऐसे बलिराजा को बाल ब्रह्मचारी वामन नाम के ब्राम्हण कुमार ने लात से ठुकराया। क्या यह वामन का अन्याय है ?

## वामन की कर्तूत।

जिस समय वामनावतार हुआ, उस समय राज-काज बहुत बिकट हो गयाथा। त्रिविष्टप की देवजाति, भरतखंड की आर्य जाति और अन्य छोटी छोटी जातियों में फूट की गई थी। अनेक वर्ष तक ये लोक

पराधीन रहे थे। अतएव उन में व्यवस्था का अभाव हो गया था। हर कोई अपनी ही भलाई की फिकर करता था। संघशक्ति उत्पन्न होने की संभावना ही नहीं थी। सभी लोग हृदय से समझते थे कि। "चारों ओर फैला हुआ बलि का राज्य उलटा देना बिलकुल असंभव है।" देवों के राजा इन्द्र को दिन दहाडे आम रास्ते से निकलना मुष्किल था। स्त्रियों के नेत्रों से बहने वाली दुःख की अश्रुधाराएं बंद न होती थीं। सब ओर से ऐसी बिकट परिस्थिति थी। स्वतंत्रता की प्राप्ति का सरल मार्ग किसी की दृष्टि में न आता था। और न कोई उसकी आशा ही करता था। ऐसी पूर्ण निराशामय स्थिति में वामन का जन्म हुआ था। अतः उसके कार्य की महत्ता सहज में ज्ञात हो सकती है।

उस समय की वीरांगनाओं की आकांक्षाएं वामन के अंतःकरण में संकुलित हुई थीं। बलि दैत्य असामान्य व्यक्ति था। वह बडा धूर्त एवं नीतिज्ञ था। उसने स्वयं वैदिक धर्म की दीक्षा ली थी। वह स्वतः यज्ञ याग करता था। इस प्रकार वह दिखलाता था कि हम सब प्रकार से प्रजा के ही हैं। परन्तु उक्त तीन देश के लोग अपना मस्तक ऊंचा न करने पावें, इस हेतु जो करना आवश्यक था उसमें वह कदापि न चूकता था। भारतीय लोग प्रथम ही से धर्म के प्रश्न में भोले हैं। बलिराजा यज्ञ करता है। इसी से वे उसकी बडाई गाते थे। पर बहुत थोडे लोग ऐसे थे जो कि उसकी नीति को समझकर यह जानते थे कि उस की राजपर कैसी मजबूत पकड है। इस बातसे हम लोगों को एक शिक्षा मिलती है कि यदि परकीय राजनीतिज्ञ जित लोगों के गुणवर्णन करता है और जित लोगों का धर्म स्वीकार करता है, तो हमें देखना आवश्यक है कि उसके इन कार्यों में राजनैतिक उद्देश क्या है। वामन ने पूर्णतया ताडलिया कि बलि का यह स्वांग केवल इस लिये है कि त्रिविष्टप आदि तीन देशों भर अपनी प्रभुता जारी रहे। इसी लिए, जिस समय बलिका यज्ञ जारी था, सोमाभिषव होने के समय वामन ने यज्ञ में प्रवेश किया और वह बलि के सन्मुख उपस्थित हुआ। याजक लोग सोम का रस निकालने की तैयारी में थे, ऐसे समय वामन की तेजस्वी मूर्ति यज्ञसदः स्थान में खडी हुई।

## वामन की पूर्व तैयारी।

वामन यद्यपि छोटा था, वह राज-नीति-निपुण था। उसका शारीरिक बल भी कुछ कम न था। मौके पर वह लडने को तैयार रहता। युद्ध के दांव मल्लयुद्ध के पेंच और चढाई की युक्तियों से वह पूर्ण परिचित था। यही कारण था कि वामन वटु यज्ञमंडप में अकेला न आया था, उसके आने के पूर्व ही गुप्त वेश में सैकडों देववीर और आर्यवीर ब्राह्मणोंके वेषमें यज्ञमंडपमें उपस्थित हुए थे। वे सब अपने अपने अस्त्र-शस्त्र दर्भमुष्टि में, धोती में, छाटी में, कृष्णाजिन में छिपा लाए थे। वे ब्राह्मणों में जाकर बैठे थे। अन्य ब्राह्मणों के सदृश ये वीर भी ब्राह्मणी वेषमें थे। उनकी पोषाक से कोई उन्हें पहचान न सकता था। ऐसी तैयारी कर लेने के पश्चात, वामन स्वतः ब्रह्मचारी के भेष में कौपीन, दण्ड कमण्डलु और छाटी-लंगोटी धारण किये यज्ञ मंडप में आए और बलि के सन्मुख उपस्थित हुए। उमर छोटी पर तेजस्वी, दिखने में छोटा पर बुद्धिमें भारी, आकार छोटा पर कृति महान्, थोडे किन्तु गंभीर शब्द बोलनेवाला वामन जैसा ब्राह्मण कुमार बलि दैत्य नें पहले कभी नहीं देखा था। उसका असामान्य तेज देखकर बलि भी स्तंभित हो गया। उसने वामन का स्वागत किया और उससे कहा आपको जो चाहिये सो मांगिए। वामन ने त्रिपाद भूमि मांगी। बलिने उसे कई प्रकार से समझाने की कोशिश की और उसे दूसरी कोई बडी चीज मांगने को कहा, पर वामन अपने वचन पर अटल रहा।

इसी के समान एक कथा मुगल बादशाह के समय में हुई थी। देहली के मुंगल बादशाह की पुत्री बीमार हुई। उसे एक यूरपीय डाक्टर ने चंगा किया। तब बादशाह ने डाक्टर से कहा 'आप जो चाहें मांगिए मैं दूंगा।' तब डाक्टर ने कहा 'जहांपनाह, बकरे के चमडेके बराबर जमीन मुझे दीजिए।' इस बात को सुनकर बादशाह खिल खिलाकर हंसे और डाक्टर

को समझाने लगे। पर उसने एक न मानी। तब बादशाहने बकरे के चमडे के बराबर जमीन देने का फरमान दिया। तब उस धूर्त डाक्टर ने उस चमडे के बारीक तंतु निकाले और वे एक दूसरे में जड दिये। तब उसकी लम्बाई मीलोंतक हुई। और उतनी ही जमीन मांगी। बादशाह उसकी बुद्धिमत्ता पर खुश हुए और उसे दूनी जमीन उन्होंने दी।

इतिहास में ऐसी अनेक कथाएं प्रसिद्ध हैं। ऐसी विपरीत बात मांगने वाले के कहने में श्लेष रहता है। यदि यह श्लेष जान सकें तो डर नहीं रहता। यदि न जान सके तो समूल नाश होता है। वामन के 'त्रिपाद भूमि' शब्दोंका श्लेष स्पष्ट ही था। उसका मतलब था 'तिब्बत भारतवर्ष और पाताल' के मांगनेसे। पर यह बात बलि के ध्यान में आना संभव न था। क्यों कि बलिको खबर ही न थी कि ब्राह्मणोंने उसके विरुद्ध कोई षड्यंत्र रचा है और उसमें अनेक देव वीर भी संमिलित हैं। अतएव बलि दैत्य असावधान था।

यद्यपि बलि स्वतः और उसके सब वीर असावधान थे तथापि वह बडा सम्राट् था। इससे उस यज्ञ मंडप के पास और भीतर भी सैकडों राक्षस सैनिक तैयार ही थे। वे आपत्ति आनेपर बली की रक्षा के लिए ही उपस्थित थे। किन्तु उनमें से किसी को भी क्रान्ति की आशंका न थी। इतनी गुप्त रीतिसे वामन ने षड्यंत्र रचा था। वामन ऐसी सावधानी न रखता तो वह बलि दैत्य का राज न उलटा सकता।

वामन ने जब देखा कि शत्रु के वीर असावधान हैं और अपने पक्ष के वीर अस्त्र शस्त्रसहित वहांही बिलकुल तैयार हैं, तब उसने समझ लिया कि यही अवसर अनुकूल है। तभी उसने 'त्रिपाद भूमि' का दान मांगा। वह जानता था कि यज्ञके सोमका सवन जब तक नहीं हुआ तब तक उसके अनुकूल परिस्थिति में बदल न होगा।

बलि और वामन में दान के लिए थोडा विनोद होने पर, वामन बलि के सन्मुख दान लेने के लिए बैठ गया। इस समय तक बलि के मन में किसी प्रकार की शंका न थी। बलि के पुरोहित को वामन के बारे में संदेह हुआ। कदाचित् उसे वामन के षड्यंत्र के संबंध में कुछ बात भी मालूम हुई होगी। अतएव उसने बलि को सजग करने की चेष्टा की। पर बलिने उसके कथन पर ध्यान न दिया। यदि बलि अपने पुरोहित के कहने में आ जाता तब भी अब उसे वामन की पकड से छूटना असंभव हो गया था।

योग्य अवसर पाकर वामन ने बलि को नीचे गिराया और उसके सिर पर पैर रखा। यह घटना इतनी फुर्ती से और ऐसे जल्दी हुई कि पहले किसी की समझ ही में न आया कि क्या हुआ। ऋत्विज यज्ञ करने में मग्न थे। अन्य ब्राह्मण वेद घोष में तल्लीन थे। प्रेक्षक जन वार्तालाप में लगे थे। ऐसे समय में वामन ने बलि दैत्य को गिराया। इस घटना को प्रथम पहरे दारोंने देखा, तब वे एकदम चिल्ला उठे—

अनेन याचमानेन शत्रुणा बटुरूपिणा।
सर्वस्वं नो हृतं भर्तुर्न्यस्तदंडस्य बर्हिषि ॥१॥
तस्मादस्य वधो धर्मो भर्तुःशुश्रूषणं च नः।
इत्यायुधानि जगृहुर्बलेरनुचरासुराः॥ २३॥
ते सर्वे वामनं हन्तुं शूलपट्टिशपाणयः॥
श्री. भाग. ८। २१

"अहो! इस याचना करने वाले बटूरूपी ब्राम्हण शत्रुने बिश्वासघात से हमारे सम्राट का सर्वस्व हरण किया है। हमें सम्राट् की रक्षा करनी ही चाहिये। अतएव इस ब्राम्हण कुमार का वध करना ही हमारा धर्म है। यह कहकर बलि के दैत्य सेवकोंने शूल, पट्टिश आदि अपने आयुध लिये, उन्हे तुरन्त सज्जकर वे वामन का वध करने के हेतु वामन की ओर दौडे।"

इस वर्णन से स्पष्ट है कि वामन ने 'राज्यकी भिक्षा' मांगी और बलि ने खुशीसे दी, यह बात सत्य नहीं। वामन भी संपूर्ण भविष्य पहले ही से जानता था। चतुर वामन प्रथम ही से जानता था कि राज्य की भिक्षा कोई किसी को नहीं देता, और भीख मांगकर पाया हुआ राज्य कोई चला भी नहीं सकता। इसी कारण से उसने मंडप में अपने वीर प्रथम हीसे भेज दिये थे। और इस प्रकार कठिन

२

प्रसंग में अपनी रक्षा का तथा अपने विचार की पूर्ति में सहायता का प्रबंध पहले ही से किया था। उसके अंदाज के अनुसार ही उसकी तैयारी उसे इस समय सहायक हुई।

तानभिद्रवतो दृष्ट्वा दितिजानीकपान्नृप।
प्रहस्यानुचरा विष्णोः प्रत्यषेधन्नुदायुधाः॥१५॥
श्री० भाग० ८। २१।

"दैत्य अपने नेता वामनपर हम्ला कर रहे हैं, यह देख कुछ मुस्कराकर, अपने आयुधों को सम्हालकर वामन के अनुयायियों ने दैत्य सैनिकों को प्रतिबंध किया।"

यदि वामन प्रथम ही से पूर्णतया तैयार न होता, तो इस समय उसका अंत ही हुआ होता। वामन ने प्रसंगका अनुसंधान पूर्णतया किया था और उस ने अपनी तैयारी योग्य दिशा में की थी। बलि दैत्य और उसके अनुयायी पूर्ण असावधान थे। वामन के अनुयायी यह भी जानते थे कि इस प्रकार का हम्ला अवश्य ही होगा। इसीलिए वामन की विजय बहुत जल्दी हुई। वामन ने दैत्यों को पूर्णतया दबाया। तब उसने बलि को पकडकर उसे रस्सी से अच्छी तरह बांधकर कैद किया।

बबंध वारुणैः पाशैर्बलिं सौत्येऽहनि क्रतौ॥ २६॥
हाहाकारो महानासीद्रोदस्योः सर्वतोदिशम्।
गृह्यमाणेऽसुरपतौ विष्णुना प्रभविष्णुना॥ २७॥
श्री. भाग. ८। २१

"सोमरस का हवन करने के दिन बलि को वरुण पाशसे कसकर बांध दिया। तब यह देखकर कि बलि जैसे बलवान् सम्राट् को वामन नामके ब्राह्मण कुमार ने कैद किया, चारों दिशाओं में भारी गडबड मच गई।"

इस प्रकार गडबडी मचना स्वाभाविक बात थी। क्यों कि कोई स्वप्न में भी सोच न सकता था कि बलि का राज दो, चार घंटे के भीतर छिन जावेगा। सब लोग यज्ञ के महोत्सव में मग्न थे। बलि के अधिकारी ऐश आराम में तल्लीन थे। कहीं भी खबर न थी कि क्षत्रियों ने चढाई की है। कोई स्वप्न में भी न सोच सकता था कि ब्राह्मण इस प्रकार क्रान्ति का षड्यंत्र रच सकते हैं। परंतु जो किसी के स्वप्न में भी न था वही दो, चार घंटे में प्रत्यक्ष हुआ। इस घटना के कारण संपूर्ण देश में हलचल मच गई तो आश्चर्य ही क्या? किसी भी समय इस प्रकार की भारी राज्यक्रान्ति जब एका एक होती है, तब जनता का कुछ तो भय से और कुछ कर्तव्य मूढता से घबडा जाना स्वाभाविक ही है।

बलि को कैद कर चुकनेपर राजभर में दैत्यों को पकडना आरंभ हुआ। कहीं कहीं दैत्यों ने प्रतिकार करने की चेष्टा की, परंतु उनका बादशाह ही कैद हो चुका था, अतएव उनमें उत्साह की मात्रा बहुतही कम थी। सब दैत्य, असुर, दानव, और राक्षस घबडा गये। अतएव वामन के अनुचरों को, जो सावधान थे, अपना काम करने में सुविधा हुई। अंततः स्वतः बलिने ही सब दैत्यों को वामन के आधीन हो जाने को कहा जिससे दैत्यों का व्यर्थ संहार न हो। तब सर्वत्र शान्ति हुई। वामन ने घोषणा की कि दैत्य साम्राज्य नष्ट हुआ और देवों एवं आर्यों को स्वतंत्रता प्राप्त हुई। और इन्द्र का झण्डा पुनः अमरावती नगरी पर फहराने लगा।

तत्पश्चात् कई लोगों ने विनती की कि बलि को अधिक कष्ट न दिया जावे! बलि ने स्वयं भी सब प्रकार से क्षमा याचना की। तब बलि उसके अनुचरों के साथ छोड दिया गया।

इत्युक्त्वा हरिमानम्य ब्रह्माणं स भवं ततः।
विवेश सुतलं प्रीतो बलिर्मुक्तः सहासुरैः॥ ३॥
श्री. भाग. ८। २३

"बलीने वामन की सब शर्तें कबूल कीं। तदनंतर उसने वामनको नमस्कार किया और अपने अनुचरों के साथ वह सुतल देश में जा बसा।"

यह सुतल देश कोंकण का एक भाग था। कोंकण चौदह ताल है। प्रत्येक ताल के अतल, वितल, सुतल आदि नाम हैं। यदि संपूर्ण कोंकण के चौदह भाग किए जावें, तो तीसरा भाग सुतल उसीजगह आता है जहां अब राजापूर और रत्नागिरि हैं। इसी स्थान में बलि दैत्य के जीवन का अंतिम भाग व्यतीत हुआ। इस प्रकार वामन ने बली को सुतल में भेजकर बडी बुद्धिमानी की। यदि बली पहले के समान अपने साथियों को लेकर दैत्यों के

देशमें गया होता, तो वह अवश्य ही फिरसे चढाई करता। और पुनः रक्तपात होता। पूर्व इतिहास की पुनरावृत्ति न होवे इसीसे वामनने बलि को मुक्त तो किया पर कौंकण में उसे नजर कैद में रखा। बलि के एक भी अनुयायी को लौटकर दैत्यों के देश में वामन ने न जाने दिया। उसकी यह बात निःसंदेह प्रशंसनीय है।

प्रथम युद्ध में बली के हार जाने पर यदि इन्द्रने भी ऐसा ही किया होता, तो देवोंको पराधीनता के संकट में पडनेका मौका न आता। इन्द्रनें उस समय जो गलती की उसका फल उसे बहुत बुरी रीतिसे भोगना पडा। वामन इन्द्र की इस भूल के भयंकर परिणाम को पूर्णतया जानता था। इसीसे उसने किसी भी असुर को असुर देशमें न जाने दिया, बरन् सब को कौंकण में नजर कैद में रखा। और वहां उसने उनके आराम का उचित प्रबंध किया। विशेषतः उसने यह प्रबंध किया कि बली को किसी बात की कमी न हो।

इसके पश्चात् इन्द्रका राज्य इन्द्रको दिया और आर्य राजामहाराजाओंको अपने अपने राज्यमें भेज दिया। वामनने सब को जीवित राजनीति का उपदेश किया और स्वयं तपस्या करने चला गया, स्वयं राज्यका भोग नहीं किया। यह वामन का स्वार्थत्याग अपूर्व है। तात्पर्य यह कि ऐतिहासिक दृष्टिसे जब हम विचार करते हैं, तब हमें यह स्पष्टतया कहना आवश्यक हो जाता है कि वामन के महत्वपूर्ण कार्य से अन्य किसी के कार्य की तुलनाही नहीं हो सकती। वास्तविक इतिहास इस प्रकार है। जो हाल वास्तव में हुआ था उसका वर्णन ऊपर दिया है। वामन में शौर्य, वीर्य, पराक्रम, तेज आदि अनेक गुण थे। उनका वर्णन कितनाही क्यों न करें वह थोडा ही होगा। इसलिये हम कहते हैं कि-

## वामनावतार का संदेश।

'स्वकीय स्वराज्य की भूक परकीय सुराज्य से शांत नहीं होती और न शांत होनी चाहिये।' वामनावतारने राजनीति का उक्त सिद्धान्त जो कि अत्यधिक महात्वका है सारे संसारको अति प्राचीन काल में बतलाया था। वामन के पूर्व अन्य किसी ने भी यह सिद्धान्त जनता को न बतलाया था। इस महान् सिद्धान्त के कारण ही जब तक संसार का अस्तित्व है, तबतक राजनीतिज्ञ पुरुष वामन के गुणों का गान अवश्यही करेंगे।

जिस समय देववीर और आर्यवीर बलिके राज्य के अंकित रहने में भूषण मानते थे, उस समय वामन बटुने कहा कि अपना स्वराज्य कैसा भी बुरा क्यों न हो वह परकीय राजाके सुव्यवस्थित सुराज्यसे कई गुणा अधिक लाभ कारी है। जो पाठक मूल कथाको विस्तार से देखना चाहें वे भागवत में देखें और वामनावतार के इस संदेश को जान कर उसका मनन करें।

---

# सच्चा कुमार।

( ले०- श्री. वि. व्यं. जावडेकर, धुळें )

द्यूतं च जनवादं च परिवादं तथानृतम्।
स्त्रीणां प्रेक्षणालम्भमुपघातं परस्य च ॥
( मनु० )

बाल्य अवस्था अथवा युवा अवस्था के विद्यार्थी और विद्यार्थिनियां अब भी कुमार या कुमारिकाएं ही होती हैं। परंतु सच्चा कुमार और सच्ची कुवांरी कुछ और ही होती हैं। कुमारी संज्ञा पार्वती की है। पार्वती ही दुर्गा है, दुर्गा ही भवानी है, और भवानी क्या है? मूर्तिमती शक्ति है। इसी प्रकार कुमार संज्ञा शिवपार्वती से उत्पन्न एवं अजेय कार्तिकेय को ही थी। इसी का दूसरा नाम स्कंद है। भगवान् श्रीकृष्ण ने अर्जुन को जब विभूतियोग सुनाया तब कहा था "सेनानीनामहं स्कंदः"। यदि कुमार-संभव हो तो ऐसा ही हो। परंतु वर्तमान युग में जो कुमार या कुमारिकाएं जन्म लेती हैं वे ऐसी मरी हत्याएं रहती हैं कि उनका जीवन ही कठिन होता है तब

पराक्रम की बात ही कहां?

जीवित रहनेपर यदि अंशतः भी कुमार नाम के योग्य होना हो, तो भगवान् मनू के बनाए ब्रह्मचर्य के नियमों का पालन ठीक ठीक होना चाहिए। सभी लोग चाहते हैं कि हमारे नव-युवक सुदृढ एवं कर्तृत्ववान् होवें; पर कृति करनेवाला एक भी नहीं दीखता। एक कहावत है कि "पुण्यस्य फलमिच्छन्ति पापं कुर्वन्ति यत्नतः"। बस आजकल के लोग इस लोकोक्ति को चरितार्थ करते हैं।

मनु महाराज ने विद्यार्थियों के लिए द्यूत की मनाई की है। वस्तुतः द्यूत संपूर्ण जनता के लिए, शास्त्रकारों के विचार से, मना है। पर ब्रह्मचारीके लिए विशेष रूप से मनाई की गई है। किसी भी खेल में दांव लगाने की पद्धति सर्वथा घातक ही है। इस द्यूत के कारण बडे बडे अनर्थ हुए हैं। पण्डुपुत्र धर्मराज को इस द्यूत के ही कारण सब राजपाटसे हाथ धोकर दासता में पडना आवश्यक हुआ। तब औरों की बात क्या चलाई?

विद्यार्थियों के लिए जनवाद वर्ज्य है। कोशकारोंने जनवाद का अर्थ "News; Rumour" बतलाया है। इससे विदित होता है कि बजारगप्पें फैलाना, अफवाहें उठाना विद्यार्थियों के लिए मना है। जनवार्ता, या अफवाहें जब कभी फैलती हैं, वे प्रायः झूट ही रहती हैं। कभी कभी वे सच्ची या सत्य-असत्य मिश्रित भी रह सकती हैं। अत एव कम से कम विद्यार्थिदशा में तो भी जो सत्य है वही प्रसृत करना चाहिए। असत्य का प्रसार उनसे कदापि न होना चाहिए। लोगों से वाक्कलह करने का भी अर्थ "जनवाद" शब्द से निकल सकता है अतएव विद्यार्थियों को चाहिए कि वे फजूल विवाद न बढावें।

## परिवाद।

ब्रह्मचारी के लिए जैसे जनवाद मना है वैसे ही परिवाद भी। "परिवाद" शब्द का अर्थ है 'Scandal'। अतएव विद्यार्थी 'Scandal monger' कदापि न हों। लोगोंसे शरारत करना चुगली करना, कुछ भी झूटमूट बातें कहकर लोगों के मन कलुशित करना आदि काम निंद्य हैं। और विद्यार्थी दशा अत्यंत पवित्र है। तब भला ऐसी पवित्र दशामें रहते उक्त निंदनीय काम करना अच्छा कैसे हो सकता है?

## 'तथानृतम्।'

ऊपर तीन दोष बतलाए गये। इन तीनों से बढकर यदि दोष है, यदि किसी दोष को उक्त तीनों दोषों से भी पहला स्थान देना है, तो वह दोष है "झूट बोलना"। संपूर्ण विश्व की रचना एक सत्य पर की गई है। व्यक्तिमात्र की जीवदशा किसी भी समय सत्यपर ही निर्भर होती है। सत्य की महती देखिए कैसी भारी हैः—

## "नहि सत्यात्परो धर्मः।"

ऐसी भारी महत्ता जिस सत्य की है उसे कैसे छोडा जाय? उसे छोडकर 'अनृत' असत्य झूट का आश्रय लेना कैसे भारी लांछन की बात है? पर शोक है कि जब हम वर्तमान विद्यार्थियों को देखते हैं तो उनमें सत्य का नाम और निशान तक नहीं मिलता। मालूम होता है उन्हे पता ही नहीं कि सत्य क्या है?

जब विद्यार्थि नियम के विपरीत बर्ताव करता है। वह शिक्षक द्वारा पकडा जाता है। उसकी जांच होती है। इस जांच के समय जब शिक्षक डांट कर प्रश्न करता है तब एक छोटी सी सजा से बचने के लिए विद्यार्थी तुरंत असत्य बोल बैठता है। वह सत्य कथन की प्रायः परवाह नहीं करता। विद्यार्थियों की आपसी बातचीत से भी पता चलता है कि उनमें नैतिक—धैर्य का कैसा भारी अभाव है। ब्रह्मचारी तो उसी को कह सकते हैं जो सत्य के लिए प्राण तक निछावर कर दे, किंतु असत्य से एकदम दूर रहे। उससे यदि भूल भी हुई हो तो उस भूलके लिए उसे एक-आध छडी का प्रसाद मिलेगा। जो उस छडी से बचने की चेष्टा करेगा उसकी योग्यता क्या हो सकती है? और ऐसे बालक से आगे चलकर कौन महत् कार्य हो सकता है? लोकमान्य तिलक का विद्यार्थिदशा का नियम बाना था कि चाहे जो कुछ हो मैं असत्य कदापि

न बोलूंगा। महात्मा गांधीजीकी आज जो कीर्ति है वह उनकी विद्वत्ता के कारण नहीं है किंतु वह उनकी सत्य-निष्ठा और उनके नैतिक - धैर्य का परिणाम है। उन्होंने तपस्या में अपने शरीर को सुखा डाला है पर जितना शरीर सुखाया है उस से कहीं अधिक आत्म-सामर्थ्य बढाया है। उनके जैसा आत्मसामर्थ्य अन्य किसी भी नेता में नहीं है। उनका एक मात्र भरोसा उनका आत्म-बल ( Soul Force ) है। संभव है कि देश में ऐसे भी विद्वान् होंगे जो महात्माजी को विद्वत्ता के लिहाज से बगल में दबाए फिरें। परंतु पता नहीं वे विद्वान देश के किस कोने में पडे हैं? सत्य की महिमाही ऐसी भारी है कि उसकी बदौलत महात्माजीकी कीर्ति केवल त्रिखंड में ही नहीं फैली वरन् आस्ट्रेलिया जैसे पांचवें खंडमें भी वह पहुंच गई। हिंदुस्थान के राज—कारण में पहला अद्वितीयत्व लोकमान्य ने प्राप्त किया और उनके बाद महात्माजीने ही। उन्होंने मुख्यतः दो ही गुणों को अपना आधार स्तंभ बना लिया है। और वे गुण हैं सत्य और नैतिक-धैर्य। हिन्दुस्थान में ब्रिटिश साम्राज्य की जड बहुत ही गहरी जमी है पर उसे भी उन्होने कुछ समय के लिए हिला दिया। उन्होंने यह काम अस्त्र शस्त्र के बलपर नहीं किया केवल सत्य और नैतिक—धैर्य के बलपर। उनका शरीर देखकर मालूम होता है कि पवनकी साधारण झकोर से वह शरीर उड जावेगा। किन्तु उनका पराक्रम ऐसा भारी है कि वे सत्ता रूप गजेन्द्र से सामना कर सकते हैं। सत्य का महत्त्व ही ऐसा भारी है कि वह जितने प्रकार से ब्रह्मचारियों के अर्थात् विद्यार्थियों के हृदय में बसाया जाय उतना ही अच्छा है। यही कारण है कि हम यहां इतना विस्तार कर रहे हैं। उनको चाहिए कि वे सदैव अपनी दृष्टि के सन्मुख ध्रुव, प्रहलाद और हरिश्चंद्र के चरित्रों को रखें।

## भक्त प्रहलाद।

प्रहलाद क्या था? केवल एक नन्हा बालक। वह एक विद्यार्थी था। पर उसकी सत्य निष्ठा कैसी भारी थी! उसका पूर्ण विश्वास था कि एक ईश्वर ही सत्य है। उसका बाप हिरण्यकशिपु एक दैत्य था। उस का देवों से वैर था, वह समझता था कि हरि की भक्ति करनेवाला उसका लडका प्रहलाद कुलांगार है। हिरण्यकशिपुने बालक प्रहलाद को हर तरह समझाया। उसने उस बालक को डरानेका भी प्रयत्न किया। पर जब देखा सब प्रयत्न फजूल हुआ। तब उसने समझाना रोक कर दण्डसे काम लिया। प्रहलाद को तप्त तैल कटाहमें डालनेकी आज्ञा हुई। पर भक्त प्रहलाद न मरा। जब देखा कि इससे उसकी जान नहीं जाती, तब जन्मदाता बाप होनेपर भी, हिरण्यकशिपुने हुक्म दिया कि इसे पहाडकी चोटीसे नीचे फेंक दो। ऐसा भी किया गया। परंतु भक्त प्रहलाद फिर भी कायम रहा। अहाहा! कैसा भारी उसका अधिकार था! जिसकी रक्षा स्वयं भगवान् करते हैं उसे कौन मार सकता है?

## सत्य राजा हरिश्चंद्र।

राजा हरिश्चंद्रने अपनी पतिव्रता स्त्री तारामती के साथ कैसेकैसे कष्ट सहे, कैसी भारीसे भारी विपदाओं का सामना किया। पर ऐसी आपत्ति सहते भी उन्होने सत्य का त्याग न किया। राजा हरिश्चन्द्र स्वप्न में भी असत्य और अनृत न जानते थे, तब जागृत अवस्था में वे इन पापोंको कैसे जानते?

## सुकरात और ईसा मसीह।

ग्रीस का दार्शनिक सुकरात विष का प्याला भी पी गया पर वह सत्य से न डिगा। ईसा मसीह की मृत्यु अत्यंत अमानुषिक रीति से हुई। तथापि उन्होंने सत्य से मुह न मोडा।

## महाराज छत्रपति संभाजी।

महाराज छत्रपति संभाजीने सत्य के लिए बलिदान ( Self Sacrifice ) किया। यह बलिदान की कथा क्या बतलाती है? महाराज संभाजी को औरंगजेब ने कैद किया। औरंगजेबने उनसे कई प्रकार से समझाया कि तुम इस्लामधर्म का स्वीकार करो। उसने संभाजी को धर्मांतर करने को विवश करना चाहा। परंतु जब देखा कि वे केवल बातों से नहीं

मानते तब तो वह तीव्रतर उपायों को काम में लाया। उसने संभाजी को धमकाया कि यदि तुम हमारी इच्छानुसार मुसलमान न बनो तो तुझे अपने शरीर से हाथ धो बैठना होगा। महाराज संभाजी जैसे धर्मवीर पर भला ऐसी डरावनी का कुछ असर हो सकता है? वे तो साक्षात् धर्म-मेरु थे। उन्होंने तडाके से उत्तर दिया कि "इस्लाम सत्य है या मिथ्या मुझे उससे कुछ मतलब नहीं। जिसे तुम काफिर का धर्म कहते हो वह मेरा सनातन वैदिक धर्म ही मेरी समझ में सत्य है। मेरा विश्वास है कि वह पूर्णतया सत्य है और इसी लिए वह मुझे प्राण से भी प्यारा है। मैं इस सत्य धर्म की रक्षा के हेतु अपने प्राणों को निछावर कर दूंगा, पर इस सत्य धर्म का त्याग कदापि न करूंगा।" अहाहा! कैसा जबरदस्त नैतिक-धैर्य है! आज एक कान काट लिया कल दूसरा, आज एक आंख फोड दी गई कल दूसरी, आज एक हाथ काट डाला गया कल दूसरा। इस प्रकार क्रमशः और दिनशः एक एक अवयव काट लिया गया। ऐसी दारुणतर दुःख की दशा रहने पर भी उस बहादुर ने कभी क्षणभर के लिए अन्यथा न सोचा। अंतमें उसके प्राण पखेरू देह को त्याग गये पर वह सत्य से न हटा। वास्तव में वह सिंह का बच्चा था। नर केसरी शिवछत्रपती का पुत्र हो कर क्या वह मृत्यु से डर सकता था। नहीं, नहीं, कदापि नहीं!! जरा देखिए तो सही। कहां तो ये रोमहर्षण सत्य के वीरों के उदाहरण और कहां आजकल के नैतिक धैर्य के मिट्टी के पुतले!! यदि सच कह कर अपराध कबूल कर लिया जाय, तो अधिक से अधिक क्या होगा? यही ना कि एकाध 'श्रीमुख' में मिलेगी वा एकाध छडी लगेगी। पर इस तनिक सी सजा से भी अपनी चमडी बचाने के लिए हमारे वर्तमान ब्रह्मचारी बेखटके असत्य बोल देते हैं। क्या इससे भी हीन दशा अन्य कोई हो सकती है? राष्ट्र की उन्नति और स्वतंत्रता की प्राप्ति तभी हो सकती है जब कि हृदय की दीवाल बना दी जाय। उसके लिए कारागृहवास, देश-निर्वासन (काला पानी) और फांसी तक के लिए तैयार होना चाहिए। जिसने हृदय की दीवाल बनाना नहीं सीखा वह इन में से एक आपत्ति भी सहने में समर्थ नहीं हो सकता। ब्रह्मचारी को असत्य का त्याग करना चाहिए और सत्य के लिए चाहे जैसी आपत्ति सहने को तैयार रहना चाहिए। शास्त्र-कारों के ये विचार कैसी दूर दृष्टि के हैं सो तो आप प्रकट हुआ ही होगा। यह विचार माता के दूध के साथ बालक को छुटपन ही में पिलाए जांय तभी आगे चलकर कुछ बन सकता है। अन्यथा मुंह की बकबक बहुत होगी पर आगी में कूदने के लिए कोई एक भी तैयार न होगा।

# योगचिकित्सा का मूलतत्त्व।

( ले०- श्री० पं० अत्रिदेवजी गुप्त। )

जब मैं आगे या पीछे झुक जाता हूं तो फुफ्फुस, आमाशय, सूक्ष्मांत्र, बृहदान्त्र अपनी प्रकृतावस्था में नहीं रहते अर्थात् प्राण, उदान, समान, अपान एवं व्यानका मार्ग विकृत हो जाता है जिससे कि विकार उत्पन्न होता है।

इसी जम्भाई को मैं रोकता हूं उससे वातका निः-सरण बन्द हो गया चूंकि वात बलवान है इसलिये अन्य रास्तेसे निकलनेका यत्न करेगी। उसमें वह मुखपेशियों को वक्र करदेगी जिससे एक विकार उत्पन्न होता है।

अर्थात् वातके स्वाभाविक मार्गके अवरोधसे एक विकृतावस्था उत्पन्न हो गई ठीक इसी प्रकार रक्तके मुख्य केन्द्रोंमें किसीभी प्रकारसे कोई बाधा आजाने से यह रोग का कारण होता है।

" सर्वार्थानर्थकरणे विश्वस्यैककारणम्।
अदुष्टदुष्टः पवनः शरीरस्य विशेषतः।"
तदपुष्टौ प्रयत्नेन यतितव्यमतः सतः।

पित्त — तप- सन्तापे धातुसे पृषोदरादित्वात् पित्त शब्द बनता है।

शरीरमें जो रक्तसंस्थान एवं उष्मा अग्नि है वह

पित्त है, सन्तापका हेतु होनेसे अन्तः शरीरमें जहां भी उष्णिमा या सन्ताप प्रकृतावस्थामें वर्तमान है अथवा विकारावस्थामें उत्पन्न होता है वह सब पित्तका कार्य है ।

द्वितीय परिच्छेद में जिस अग्निके लिये ऋषि अत्रिका "शान्तेऽग्नौ म्रियते" इत्यादि श्लोक उद्धृत किया है वह शरीरस्थ पित्तही अग्नि है ।

"न खलु पित्तव्यतिरेकात् अग्निरूपमुपलभ्यते आग्नेयत्वात् ।" धन्वन्तरिः ।

"अग्निरेव शरीरे पित्तान्तर्गतः शुभाऽशुभानि करोति ।" अत्रिः ।

जिस समय रक्तका मात्रा एवं गुण कम हो जाता है तो उष्णिमा भी कम हो जाती है; एवं जब वृद्धि हो जाती है तो उष्णिमा भी बढ जाती है ।

जिस प्रकार एकही बात, स्थान एवं कर्मसे पांच प्रकारकी हो गई है उसी प्रकार एकही उष्मा संतापका हेतु स्थान और कार्य भेदसे पांच प्रकारका पाचक-रंजक-साधक - आलोचक एवं भ्राजक है ।

पाचक- भुक्त द्रव्य के (रसायनिक क्रिया)रसादि बनानेके लिये उष्मा अग्नि की आवश्यकता है वह उद्रहरिकाम्ल है जिसके भोजन पर क्रिया करनेसे रस, मूत्र, पुरीषादि पृथक् होते हैं एवं थूक के मिलने से जो मधुर रस उत्पन्न हुवाथा वह अम्ल रस बन जाता है इसी को मधुर विपाक और अम्ल विपाक कहते हैं ।

उद्रहरिकाम्लमें उष्ण गुण होनेसे आचार्यने इसे पित्त अर्थात् सन्तापक कहा है। जिस समय यह कम हो जाता है उस समय अग्निवर्धक उष्ण पदार्थ(मसाले आदि)अथवा उद्रहरीकाम्ल को दी औषधरूपमें देते हैं। जिस समय बढ जाता है उस समय इसके ह्रास के लिये शीत औषध, बर्फ का पानी, आमाशय पर बाह्य शीत प्रयोग वमन विरेचन आदि देते हैं। यह भोजन का पाचक होनेसे पाचक अग्नि कहाती है ।

रंजक- अर्थात् शरीरस्थ रसको रंगने से इसे रंजक कहा है। इसका स्थान- प्लीहा और यकृत् है। जिस समय भोजन ग्रहणी में आता है उस समय यकृतस्थ पित्ताशयसे पित्त बाहर होकर पित्त-प्रणाली द्वारा ग्रहणी स्थानमें भोजनसे मिलता है जिससे कि भोजन के रस में दो परिवर्तन होते हैं। १ उसका रंग पीतवर्ण हो जाता है। २ अम्ल विपाकके स्थानमें कटु विपाक हो जाता है।

एक मनुष्य को मलेरिया ज्वर बहुत दिनौंतक आता है उस से उसकी प्लीहा बढ जाती है और नखोंमें रक्तिमा नहीं रहती। नख श्वेत हो जाते हैं। शरीर में रक्त की कमी स्पष्टरूपसे प्रतीत होती है।

दूसरा मनुष्य बहुत देरतक मिट्टी खाता है जिससे कि उसका मलमूत्र श्वेत एवं लाल आने लगता है। यकृत की वृद्धि प्रतीत होती है। शरीरमें रक्तिमा का स्थान पीलापन ले लेता है। संपूर्ण मुख, आंख, नख, हाथ, पांव पीले हो जाते हैं।

उपरोक्त दोनों अवस्थाओं के कारण भिन्न हैं परन्तु उन्होंने कार्य एक उत्पन्न किया है अर्थात् रक्त की कमी ( Anaemia ) शरीरमें कर दी जिससे की शरीर में पीलापन आगया। इसका कारण यकृत् और प्लीहा का विकृत होना है।

आधुनिक चिकित्सा शास्त्र में कुछ बातें बताना है। यथा-१ रक्त के दो भाग हैं१-पतला द्रव्य भाग, २—ठोस भाग जिसे Haemoglobin कहते हैं।

२ Heamoglobin में जो लाल रंग है वह haematin लोहे का है।

३ शरीरमें दो प्रकार के श्वेताणु और रक्ताणु हैं। दोनों का कार्य भिन्न है।

४ यह अधिक मात्रामें प्लीहामें पाये जाते हैं। वहां रक्ताणु श्वेताणु मात्रामें अधिक हैं।

५ मलेरिया ज्वर का कीटाणु रक्ताणु को तोड देता है तथा प्लीहा यकृत को विकृत करता है।

६ प्लीहा में श्वेताणु से रक्ताणु बनते हैं अर्थात् उनमें अर्थात् लोहा मिलता है।

७ शरीरसे यदि प्लीहा निकाल दें तो उसका स्थान अन्यग्रन्थि यकृत आदि ले लेगी।

सार-

१ इस लिये जिस जिस रोगों में रक्ताणु कम हो जावें उन रोगों में प्लीहा और यकृत् को ओजना देनी चाहिये।

२ रक्ताणु में रक्तिमा की वृद्धि के लिये लोहे

की मात्रा अधिक किसी रूपमें देनी चाहिये।

उपरोक्त दोनों बातों के आधार पर ही नव्य एवं प्राच्य चिकित्सक पाण्डू-कामला रोग की चिकित्सा करते हैं।

अतः अब भोजन का रस भाग जब प्लीहा-यकृत् में पहुंचता है वहां वह उसी श्वेताणू से रक्ताणु बननेवाली प्रक्रिया से रंगा जाता है अर्थात् उस में सम्यक् प्रकार न रंग सके तो शरीर में रक्ताणु एवं रक्तिमा कम हो जाती है। अर्थात् रंजक पित्त विकृत हो जावेगा उससे मल श्वेत, मूत्र लाल होगा उस में पित्तका भाग नहीं होगा।

साधक-धर्म, अर्थ, काम,मोक्ष, पुरुषार्थ का साधक होने से साधक है। इसका स्थान हृदय है। इस साधक पित्तसे अभिप्राय ओजका है। उसका स्थान हृदय है। उसी के द्वारा अपवर्गकी प्राप्ति होती है। अतः ओज प्रकरण को देखिये।

" हृदयं चेतनास्थानमुक्तं सुश्रुतदेहिनाम्।
धन्वन्तरिः
षडङ्गमंगविज्ञानमिन्द्रियाण्यर्थपञ्चकम्।
आत्मा च सगुणश्चेतः चिन्त्यं च हृदिसंश्रितम्।"
प्रतिष्वर्थं हि भावानामेषां हृदयमिष्यते ॥अत्रिः

ओज प्राण है, उसमें उष्मा है चूंकि ओजके अभावसे शरीर मृत होजाता है उस में उष्णिमा नहीं रहती वह शीत हो जाता है। उष्णिमा का कारण होनेसे पित्त कहा है।

भ्राजक- त्वचा में जिससे उष्णिमा है वह भ्राजक पित्त है। त्वचा में आश्रित जिस उष्णिमा से जिस रक्तसे स्वेद पृथक् होता है, एवं अभ्यंगादि कृत स्नेहादि जिसके कारण शरीरमें प्रविष्ट होते हैं और जिस के कारण शरीरस्थ केश, लोम, नखकी वृद्धि होती है और जिससे कि बालोंमें काला रंग है वह भ्राजक है।

मैं क्रोध करता हूं जिससे कि मुख का चेहरा लाल होजाता है और शरीर रोमांचित हो जाता है अर्थात् त्वकस्थ धमनियों में रक्तकी मात्रा अधिक होगई जिससे कि त्वचा उष्ण होगई और शरीरसे स्वेदकी मात्रा अधिक बाहर हुई अर्थात् भ्राजक पित्त-पर कार्य अधिक होगया। त्वकस्थ धमनियोंमें रक्तकी मात्रा अधिक होनेसे त्वकस्थ पित्त बढ जाता है। अर्थात् त्वकस्थ धमनियों की उष्णिमा को आचार्य भ्राजक पित्तसे कहता है। सन्तापका हेतु होनेसे।

आलोचक- जो पित्त चक्षुमें वह आलोचक है जिससे दिखाई देता है।

मेरा यकृत विकृत होजाता है जिससे कि पित्तका मलमूत्रादिके द्वारा निःसरण बन्द होजाता है अब वह अन्तःशरीरमें मार्ग करता है जिस से कि मुख पीला हो जाता है। आंखोंमें पीलापन आजाता है अर्थात् शरीर में पित्त की वृद्धि होगई। जिससे कि दृष्टिमें अन्तर आजाता है, अर्थात् कम दीखने लगता है।

एक मनुष्य अति मैथुन करता है जिससे कि उस की चक्षु इन्द्रिय निर्बल होजाती है। इस इन्द्रियोंके निर्बल होने के साथ साथ शरीर की उष्णिमा भी कम हो जाती है जिससे कि निष्प्रभा, लावण्यरहित हो जाता है।

अर्थात् पित्त कम होगया, विशेष कर त्वकस्थ एवं चक्षुस्थ पित्त।

शास्त्रने दृष्टि को तेज स्वरूप कहा है। आखोंको चक्षुवीक्षक यंत्र से देखते हैं तो Retina दृष्टि पटल लाल आगका गोला दिखाई देती है इसी कारण उसे पित्त-सन्तापक कहा है।

संगति- पाठकवृन्द ! आपने देखा कि शरीरस्थ एकउष्माके ही स्थान और कार्य भेदसे पांच नाम हो गये हैं। आंखों में आनेसे आलोचक, त्वचा में आने से भ्राजक, हृदयमें आनेसे साधक, प्लीहा यकृत में रहने से रञ्जक, आमाशयमें रहनेसे पाचक है। इसी को आचार्यने अग्नि, उष्मा शब्द से कहा है।

इस पित्तका संबंध रक्तसे बहुत अधिक है। रक्तस्थ उष्मा ही पित्त है। जब पित्त कम हो जाता है रक्त भी कम हो जाता है, जब पित्त बढता है रक्त भी बढ जाता है। जो पित्त प्रकोप कारण है वही रक्त प्रकोप कारण है, दोनोंकी शीत परिचर्या चिकित्सा है।

# आनुवंशिक रोगोंका दूर करना।

[ ७ ]

( ऋषिः — भृग्वङ्गिराः। देवता–यक्ष्मनाशनम् )

हरिणस्य रघुष्यदोऽधि शीर्षणि भेषजम्।
स क्षेत्रियं विषाणया विषूचीनमनीनशत् ॥ १ ॥
अनु त्वा हरिणो वृषा पद्भिश्चतुर्भिरक्रमीत्।
विषाणे वि ष्य गुष्पितं यदस्य क्षेत्रियं हृदि ॥ २ ॥
अदो यदवरोचते चतुष्पक्षमिव च्छदिः।
तेना ते सर्वं क्षेत्रियमङ्गेभ्यो नाशयामसि ॥ ३ ॥

---

अर्थ— ( रघुष्यदः हरिणस्य शीर्षणि अधि ) वेगवान् हरिणके सिरके अंदर (भेषजं) औषध है। ( सः विषाणया ) वह सींगसे ( क्षेत्रियं विषूचीनं अनीनशत् ) क्षेत्रिय रोगको सब प्रकारसे नष्ट कर देता है ॥ १ ॥

( वृषा हरिणः चतुर्भिः पद्भिः ) बलवान् हरिण चारों पांवोंसे ( त्वा अनु अक्रमीत् ) तेरे अनुकूल आक्रमण करता है। हे ( विषाणे) सींग! तू ( यत् अस्य हृदि गुष्पितं क्षेत्रियं ) जो इसके हृदयमें गुप्त क्षेत्रिय रोग है उसको ( वि ष्य ) नाश करदे ॥ २ ॥

( अदः यत् ) वह जो ( चतुष्पक्षं छदिः इव ) चार पक्षवाले छत के समान ( अवरोचते ) चमकता है ( तेन ते अंगेभ्यः ) उससे तेरे अंगोंसे ( सर्वं क्षेत्रियं नाशयामसि ) सब क्षेत्रिय रोगको हम नाश करते हैं ॥ ३ ॥

---

भावार्थ— वेगसे दौडनेवाले हरिणके सींगमें उत्तम औषध है उस सींगसे क्षेत्रिय रोग दूर होते हैं ॥ १ ॥

बलवान् हरिणके सींगसे हृदयमें गुप्त अवस्थामें रहा हुआ क्षेत्रिय रोग दूर हो जाता है ॥ २ ॥

यह चार पंखवाले छतके समान हरिणका सींग चमकता है उससे सब अंगोंमें रहनेवाले क्षेत्रिय रोग का नाश होता है ॥ ३ ॥

अमू ये दिवि सुभगे विचृतौ नाम तारके ।
वि क्षेत्रियस्य मुञ्चतामधमं पाशमुत्तमम् ॥ ४ ॥
आप इद्वा उ भेषजीरापो अमीवचातनीः ।
आपो विश्वस्य भेषजीस्तास्त्वा मुञ्चन्तु क्षेत्रियात् ॥ ५ ॥
यदासुतेः क्रियमाणायाः क्षेत्रियं त्वा व्यानशे ।
वेदाहं तस्य भेषजं क्षेत्रियं नाशयामि त्वत् ॥ ६ ॥
अपवासे नक्षत्राणामपवास उषसामुत ।
अपास्मत्सर्वं दुर्भूतमप क्षेत्रियमुच्छतु ॥ ७ ॥

अर्थ- ( अमू ये दिवि ) वे जो आकाशमें ( सुभगे विचृतौ नाम तारके ) उत्तम प्रकाशमान दो सतारे हैं-वनस्पतियां-हैं। (क्षेत्रियस्य अधमं उत्तमं पाशं विमुञ्चतां ) क्षेत्रिय रोगके नीचे और ऊंचे पाशको छुडा देवें ॥ ४ ॥

(आपः इत् वै उ भेषजीः)जल निःसन्देह औषध है, (आपः अमीवचातनीः) जल रोगनाशक है ( आपः विश्वस्य भेषजीः ) जल सब रोगों की दवा है। (ताः त्वा क्षेत्रियात मुञ्चन्तु) वह जल तुझे क्षेत्रिय रोगसे छुडा देवे ॥ ५ ॥

( यत् क्रियमाणायाः आसुतेः) यदि बिगडने वाले रससे ( क्षेत्रियं त्वा व्यानशे ) क्षेत्रिय रोग तेरे अंदर व्यापा है। तो ( तस्य भेषजं अहं वेद ) उसका औषध मैं जानता हूं और उससे मैं ( त्वत् क्षेत्रियं नाशयामि ) तुझसे क्षेत्रिय रोगको नाश करता हूं ॥ ६ ॥

( नक्षत्राणां अपवासे ) नक्षत्रोंके छिपनेपर ( उत उषसां अपवासे ) उषाके चले जानेपर ( सर्वं दुर्भूतं अस्मत् अप ) सब अनिष्ट हम सबसे दूर होवे तथा ( क्षेत्रियं अप उच्छतु ) क्षेत्रिय रोग भी हट जावे ॥ ७ ॥

भावार्थ- ये जो प्रकाशमान् सतारोंके समान तारका नामक दो औषधियां हैं उनसे वंशके रोग दूर होते हैं ॥ ४ ॥

जल उत्तम औषधि है, उससे सब रोग दूर होते हैं, सब रोगोंके लिये यह एकही औषध है उस से क्षेत्रियरोग दूर होता है ॥ ५ ॥

यदि बिगडे जलके निमित्त से तेरे अन्दर क्षेत्रिय रोग प्रकट हुआ है तो उसके लिये औषध मैं जानता हूं और उससे रोगभी दूर करता हूं ॥ ६ ॥

नक्षत्र छिपनेपर और उषा चली जाते ही सब रोगबीज हम सब से दूर होवे और हमारा क्षेत्रिय रोग भी दूर होवे ॥ ७ ॥

# मातापितासे संतानमें आये क्षेत्रिय रोग।

जो रोग मातापितासे संतानमें आते हैं उनको क्षेत्रिय रोग कहते हैं। ये क्षेत्रिय रोग दूर होना कठिन होता है। इनकी चिकित्सा इस सूक्तमें कही है।

## हरिणके सींगसे चिकित्सा।

जो कृष्ण मृग होता है, जिसके सींग बडेभारी होते हैं, उन सींगों में क्षेत्रियरोग दूर करनेका गुण होता है। " हरिण के सिरमें औषध है जो सींगमें आता है जिसके कारण क्षेत्रिय रोग दूर होते हैं। (मं० १) " हरिणके सींगके विषयमें वैद्यकग्रंथका—

मृगशृङ्गं भस्महृद्रोगे त्रिकशूलादौ शस्तम्।

—वैद्यक शब्द सिंधु।

" मृगका सींग भस्मरोग, हृदयरोग और त्रिक शूलादि रोगोंके लिये प्रशस्त है। " यह कथन इस सूक्तके कथनके साथ संगत होता है।

## हृदय रोग।

इस सूक्त के द्वितीय मंत्रमें "हृदि गुष्पितं क्षेत्रियं " ( मंत्र० २) हृदयमें रहनेवाला गुप्त क्षेत्रिय रोग, यह प्रायः हृदय रोगही होगा। तृतीय मंत्रमें " अंगेभ्यः क्षेत्रियं (मंत्र. ३) " सब अंगोंसे क्षेत्रिय रोग दूर करनेकी बात कही है। प्रथम मंत्रमें सामान्य क्षेत्रिय रोगका वर्णन है। ये सब रोग हरिण के सींगसे दूर होते हैं। हरिणका सींग चंदनके समान पत्थरपर जलमें घिसकर सिरपर लगाया जाता है अथवा थोडा थोडा अल्पप्रमाणमें पेटमें भी लेते हैं। इस प्रांतमें छोटे बालकों को उक्त प्रकार किंचित् जलमें घोलकर पिलाते भी हैं और माताएं कहती हैं कि इससे संतानोंको आरोग्य होता है। सिरमें गर्मी चढनेपर सिरपर लगानेसे गर्मी दूर होती है। मस्तिष्क पागल होनेकी अवस्थामें यह उत्तम औषध है।

## औषधि चिकित्सा।

चतुर्थ मंत्रमें " सुभगा और तारका " ये दो शब्द हैं। इसी प्रकारका मंत्र काण्ड २ सू० ८ में आया है, देखिये—

# भगवती और तारका।

भग-वती विचृतौ नाम तारके ॥ कां० २ सू० ८ मं० १

इसके साथ इस सूक्तका मंत्र भी देखिये—

सु-भगे विचृतौ नाम तारके ॥ कां० ३ सू० ७ मं० ४

इसमें विधानकी समता है। इस लिये द्वितीय कांडके अष्टम सूक्तके प्रसंगमें "भग-वती और तारका" वनस्पतियोंके विषय में जो लिखा है, वही यहां पाठक समझें। सुभगा और भगवती ये दो शब्द एकही वनस्पतिके वाचक होंगे। और तारका शब्द दूसरी वनस्पतिका वाचक होगा। ये दो वनस्पतियां क्षेत्रियरोग को दूर करतीहैं। इनसे किसका बोध लेना है इस विषयमें कां० २ सू० ८ मं० १ का विवरण देखिये।

# द्युलोक और भूलोकमें समान औषधियां।

वनस्पतियोंके साथ द्युलोक का संबंध बताया है। सोम द्युलोकमें है और पृथ्वीपर भी वनस्पतिरूप है। इसी प्रकार "सुभगा ( भगवती ) और तारका" ये दो औषधियां भी वनस्पतिरूपसे पृथ्वीपर हैं और तेजरूपसे द्युलोक में हैं। यह वर्णन वनस्पतिकी प्रशंसापरक प्रतीत होता है।

## जलचिकित्सा।

क्षेत्रिय रोग दूर करनेके लिये जलचिकित्सा करनेका उपदेश इस सूक्तके पंचम मंत्रमें है। इस मंत्रमें कहा है कि "जल सब रोगोंकी एक दवा है इसलिये क्षेत्रिय रोग भी इससे दूर हो सकते हैं।" जलके आरोग्य वर्धक गुणके विषयमें कां० १ सू. ४ – ६ ये तीन सूक्त देखिये।

षष्ठ मंत्रका आशय यह है कि यदि रोग अथवा क्षेत्रिय रोग बिगडे खान या पान से हुए हों, तो पूर्वोक्त प्रकार दूर हो सकते हैं। अर्थात् पूर्वोक्त पांच मंत्रोंमें कहे उपाय ही सब रोग दूर करनेके लिये पर्याप्त हैं।

उक्त उपायोंसे अति थोडे समयमें रोग दूर हो सकते हैं। यदि रोगका प्रारंभ आज हुआ है तो रात्रीके तारागण छिप जानेके समय तथा उषःकाल दूर होकर दिनका प्रकाश शुरू होते ही ये सब रोग दूर होते हैं। यदि यह वर्णन काव्य परक माना जाय तो उसका अर्थ इतनाही होगा कि "अतिशीघ्र रोग दूर होंगे।"

# राष्ट्रीय एकता ।

[ ८ ]

( ऋषिः— अथर्वा । देवता— मित्रः, विश्वेदेवाः )

आ यातु मित्र ऋतुभिः कल्पमानः संवेशयन्पृथिवीमुस्रियाभिः ।
अथास्मभ्यं वरुणो वायुरग्निर्बृहद्राष्ट्रं संवेश्यं दधातु　　　॥ १ ॥
धाता रातिः सवितेदं जुषन्तामिन्द्रस्त्वष्टा प्रति हर्यन्तु मे वचः ।
हुवे देवीमदितिं शूरपुत्रां सजातानां मध्यमेष्ठा यथासानि　　　॥ २ ॥

अर्थ— ( उस्रियाभिः पृथिवीं संवेशयन् ) किरणोंसे पृथ्वीको संयुक्त करता हुआ ( ऋतुभिः कल्पमानः मित्रः ) ऋतुओंके साथ समर्थ होता हुआ ( मित्रः ) मित्र ( आयातु ) आवे ( अथ ) और ( वरुणः वायुः अग्निः ) वरुण वायु और अग्नि ( अस्मभ्यं संवेश्यं बृहत् राष्ट्रं ) हम सबके लिये उत्तम प्रकार रहने योग्य बडे राष्ट्रको ( दधातु ) धारण करें ॥ १ ॥

( धाता रातिः सविता) धारण कर्ता, दाता सविता ( मे इदं वचः ) मेरा यह वचन ( जुषन्तां ) प्रीतिसे सुनें और ( इन्द्रः त्वष्टा ) इन्द्र और त्वष्टा कारीगर ( मे इदं वचः प्रति हर्यन्तु ) मेरा यह वचन स्वीकार करें। ( शूरपुत्रां देवीं अदितिं हुवे ) शूरपुत्रोंवाली अदीन देवी माता को मैं बुलाता हूं ( यथा सजातानां मध्यमे-स्थाः असानि ) जिससे मैं स्वजातियोंमें मध्य-प्रमुख-स्थानपर रहनेवाला होऊं ॥२॥

भावार्थ—अपने किरणोंसे पृथ्वीको प्रकाशित करने वाला और ऋतुओं-के साथ सामर्थ्य बढानेवाला सूर्य, वरुण, वायु और अग्नि ये सब देव हमें ऐसा बडा विशाल राष्ट्र देवें कि जो हमारे रहने योग्य हो ॥ १ ॥

सबका धारणकर्ता, दाता सविता और इन्द्र तथा त्वष्टा ये मेरा वचन सुनें और मानें, तथा मैं शूर पुत्रोंकी माता देवी आदितिको भी कहता हूं कि इन सबका ऐसा सहाय्य मुझे प्राप्त हो कि जिससे मैं स्वजातियोंमें वि-शेष प्रमुख स्थानपर विराजमान होने की योग्यता प्राप्त कर सकूं ॥ २ ॥

## डाकव्यय का अनुमान ।

(१५) प्रायः एक रुपयेके मूल्यके पुस्तकों के लिये दो या तीन आने डाक व्यय लगता है। किसी अवस्था में कुछ न्यून वा अधिक भी होता है। परंतु साधारण अनुमान यही है। पुस्तकों का जो मूल्य इस सूचीपत्र में लिखा है वह डाकव्यय के विना है। वी. पी. मंगवाने वालों को पुस्तकों के मूल्य के अतिरिक्त उक्त हिसाब से डाकव्यय देना पडेगा। परंतु जो मनी आर्डरसे दाम पेशगी भेजेंगे, उनको डाकव्यय माफ होगा। मूल्य पेशगी भेजनेवालों को इतना लाभ है। पुस्तकें मंगवाने के समय ग्राहक इस सहूलियतसे लाभ उठावें। किसी कारण भी वी. पी. मंगानेवालों को डाकव्यय माफ नहीं होगा।

## दूसरे के नाम पर

( १६ ) कोई महाशय दूसरेके नामपर वी. पी. भेजनेको न लिखें। हमारा अनुभव है कि इस प्रकार की वी. पी. यां स्वीकृत नहीं होतीं। इस लिये ऐसी वी. पी. आगे नहीं भेजी जायगी।

## बदलेमें पुस्तक

( १७ ) बदलेमें पुस्तक नहीं दिये जाते, क्यों कि उनकी विक्री करनेका साधन यहां नहीं है।

## पेशगी मूल्य भेजनेसे लाभ ।

( १८ ) पेशगी मूल्य भेजने से लाभ = जो लोग ५ ) पांच अथवा अधिक रु. की पुस्तकें, पुस्तकों का सब मूल्य पेशगी म. आ. द्वारा भेजकर मंगवायेंगे, उनको उक्त कमिशनके अतिरिक्त पांच फी सैंकडा कमिशन अधिक मिलेगा और डाक व्यय माफ होगा। पांच रु. से कम मूल्य की पुस्तकें मंगवानेवालों को यह लाभ नहीं होगा।

## ध्यान दीजिये ।

वी. पी. मंगवाकर लोग वापस करते हैं; इससे बहुत नुकसान उठाना पडता है, इसलिये म.आ. से पेशगी मूल्य भेजने वालोंको ही उक्त सहूलियत दी है। वी. पी. से पुस्तकें मंगवाने वालोंको यह लाभ नहीं होगा। अर्थात् वी. पी. से मंगाने वालोंको डाकव्यय देना पडेगा। पुस्तकें मंगवाने के समय ग्राहक इस बातका विचार अवश्य करें।

( १९ ) एक रु.से कम मूल्यकी पुस्तकें वी.पी.से मंगवाने में डाकव्यय दुगना देना पडता है। अतः १) एक रु. से कम मूल्य की पुस्तकें मंगवानी होंगी तो ब्रिटिश पोष्टके टिकट भेजकर मंगवाने में लाभ है। उदाहरण=)दो आनेकी पुस्तक पर वी.पी. व्यय ।-) पांच आने लगता है और एक रु. के पुस्तकों पर भी ।-) लगता है। पुस्तकें मंगवाने वाले इसका अवश्य विचार करें।

( २० ) पत्र व्यवहार कृपया संस्कृत, हिंदी या आर्य भाषा, मराठी या अंग्रेजी में कीजिये। अन्य भाषाओंके पत्र यहां पढे नहीं जाते।

( २१ ) वापस आई हुई पुस्तकें पुनः मंगवानी होंगी तो डाकव्यय दुगना देना पडेगा।

( २२ ) एक समय भेजीं हुई पुस्तकें पुनः किसी भी कारण से वापस नहीं ली जायगी।

## नियम परिवर्तन ।

उक्त नियमोंमें परिवर्तन करनेका अधिकार स्थानिक कार्यकारी मंडलको होगा। परंतु स्वा० मंडलकी उन्नतिके लिये सब सभासद अपनी सूचनाएं मंडलके पास भेज सकते हैं, जिनका निःपक्षपातसे विचार कर के योग्य सूचनाका अवश्य स्वीकार किया जायगा।

औंध, जि. सातारा, १जनवरी १९२८ — श्रीपाद दामोदर सातवळेकर, स्वाध्याय मंडल, औंध

[ स्वाध्याय मंडल द्वारा प्रकाशित । ]

# वैदिक धर्म के ग्रंथ

## १ आगम निबंध माला ।

वेद अनंत विद्याओंका समुद्र है । इस वेद समुद्र-का मंथन करनेसे अनेक " ज्ञान रत्न " प्राप्त होते हैं, इन रत्नों की यह माला है ।

(१) वैदिक-राज्य पद्धति । मू । -)
(२) मानवी आयुष्य मू. । )
(३) वैदिक सभ्यता मू. ।।। )
(४) वैदिक चिकित्सा शास्त्र । मू. ।=)
(५) वैदिक स्वराज्यकी महिमा । मू. ।।)
(६) वैदिक सर्पविद्या । मू. ।।)
(७) मृत्युको दूर करनेका उपाय । मू. ।।)
(८) वेदमें चर्खा । मू. ।।)
(९) शिवसंकल्प विजय । मू. ।।। )
(१०) वैदिक धर्मकी विशेषता । मू. ।।)
(११) तर्कसे वेदका अर्थ । मू. ।।)
(१२) वेदमें रोग जंतु शास्त्र । मू. ≡)
(१३) ब्रह्मचर्यका विघ्न । मू. =)
(१४) वेदमें लोहेके कारखाने । मू. ।-)
(१५) वेदमें कृषिविद्या । मू. ≡ )
(१६) वैदिक जल विद्या । मू. =)
(१७) आत्मशक्तिका विकास । मू. ।-)
(१८) वैदिक उपदेश माला । मू. ।।)
(१९) इन्द्र शक्तिका विकास मू. ।।)

## २ धर्म शिक्षा के ग्रंथ

बालक और बालिकाओंकी पाठशालाओंमें "धर्म शिक्षा" की पढाईके लिये तथा घरोंमें बालबच्चोंकी धार्मिक पढाईके लिये ये ग्रंथ विशेष रीतिसे तैय्यार किये हैं ।

### ( १ ) बालकोंकी धर्म-शिक्षा.

प्रथमभाग, प्रथम श्रेणीकी धर्म शिक्षा के लिये । मू. -)

### ( २ ) बालकों की धर्म-शिक्षा

द्वितीय भाग । द्वितीय श्रेणीकी धर्म शिक्षा के लिये । मू. = ) दो आने ।

### ( ३ ) वैदिक पाठमाला

प्रथम पुस्तक । तृतीय श्रेणीकी धर्म शिक्षा के लिये । मू. ≡ )

अन्य श्रेणीयोंके लिये पुस्तक तैयार हो रहेहैं ।

## [ ३ ] योगसाधन माला.

" योग साधन " का अनुष्ठान करनेसे शारीरिक आरोग्य, इंद्रियोंकी स्वाधीनता, मानसिक शक्तिका उत्कर्ष, बुद्धिका विकास और आत्मिक बलकी प्राप्ति होना संभव है। इसलिये यह " योग-साधन " हर-एक मनुष्यको करने योग्य है।

### १ संध्योपासना.

योग की दृष्टिसे संध्या करनेकी प्रक्रिया इस पुस्तक में लिखी है। मू० १॥ ) डेढ. रु०

### २ संध्याका अनुष्ठान।

(यह पुस्तक पूर्वोक्त " संध्योपासना " में संमिलित है,इस लिये "संध्योपासना" लेनेवालों को इसके लेनेकी आवश्यकता नहीं है। ) मू० ॥ )आठ आने।

### ३ वैदिक प्राण विद्या।

प्राणायाम करनेके समय जिस प्रकार " मनकी भावना " रखनी चाहिये, उसका वर्णन इस पुस्तक में है। मू.१ ) एक रु.

### ४ ब्रह्मचर्य.

इस पुस्तकमें " अथर्व वेदीय ब्रह्मचर्य सूक्त" का विवरण है। ब्रह्मचर्य साधनके योगासन तथा वीर्य-रक्षण के अनुभवसिद्ध उपाय इस पुस्तक में दिये हैं। यह पुस्तक "सचित्र" है। इसमें लिखे नियमों के अनुसार आचरण करनेसे थोडेही दिनोंमें वीर्य स्थिर होनेका अनुभव निःसन्देह होता है। मू०१। ) सवा रु.

### ५ योग साधन की तैयारी.

जो सज्जन योगाभ्याससे अपनी उन्नति करना चाहते हैं, उनको अपनी तैयारी किस प्रकार करनी चाहिये इस विषयकी सब बातें इस पुस्तकमें लिखीं हैं। मू. १ ) एक रु.।

### ६ आसन।

इसमें उपयोगी आसनों का वर्णन चित्रोंके समेत दिया है। मू. २ ) रु.

### ७ सूर्यभेदन व्यायाम

( सचित्र ) बलवर्धक योगके व्यायाम। मू. ॥। )

" योग साधन " के अन्य पुस्तक छप रहे हैं मुद्रित होतेही सूचना दी जायगी।

## [ ४ ] यजुर्वेदका स्वाध्याय.

### १ यजुर्वेद अ० ३० की व्याख्या।

" नर मेध " मनुष्योंकी उन्नतिका सच्चा साधन। वैदिक नरमेध कितना उपयोगी है, इस विषयका ज्ञान इस पुस्तकके पढनेसे हो सकता है। मू० १ )एक रु.

### २ यजुर्वेद अ० ३२ की व्याख्या।

"सर्वमेध" एक ईश्वर की उपासना। य.अ.३२ में एक ईश्वरकी स्पष्ट कल्पना बताई है। मू. ॥ )

### ३ यजुर्वेद अ० ३६ की व्याख्या

" शांति करण" सच्ची शांति का सच्चा उपाय। व्यक्ति, समाज, राष्ट्र और जगत् में सच्ची शांति कैसी स्थापन की जा सकती है, इसके वैदिक उपाय इस पुस्तक में देखिये। मूल्य ॥=)

# ५ उपनिषद् ग्रंथ माला।

तत्त्वज्ञान के भंडारमें " उपनिषद् ग्रंथ " अमूल्य ग्रंथ हैं। तत्त्वज्ञान की अंतिम सीमा इन ग्रंथोंमें पाठक अनुभव कर सकते हैं। जीवनके समय ये ग्रंथ उच्च तत्त्वज्ञान के द्वारा सदाचार की शिक्षा देते हैं। और मृत्युके समय अमृतमय शांति प्रदान करते हैं। हरएक मनुष्यके लिये इन ग्रंथोंका पठन, मनन और अधिक विचार करनेकी अत्यंत आवश्यकता है।

### १ ईश उपनिषद्।

इस पुस्तक में ईश उपनिषद्की व्याख्या है। मू. ॥।=

### २ केन उपनिषद्।

इस पुस्तकमें केन उपनिषद् का अर्थ और स्पष्टीकरण, अथर्ववेदीय केन सूक्त की व्याख्या और देवी भागवतकी कथाकी संगति बता दी है। उमा, यक्ष, आदि शब्दोंके अर्थ वैदिक प्रमाणोंसे निश्चित करके बताया है, कि उनका स्थान आध्यात्मिक भूमिकामें कहां है और उसकी प्राप्तिका उपाय क्या है।

मू. १। ) रु.

# ६ देवता-परिचय ग्रंथ-माला।

" वैदिक देवता " ओंका सूक्ष्मज्ञान होनेके विन वेदका मनन होना असंभव है, इसलिये इस ग्रंथमाला में "देवताओंका परिचय" करानेका यत्न किया है। पुस्तकोंके नामोंसेही पुस्तकोंके विषयका बोध हो सकता है –

१ रुद्र देवताका परिचय। मू. ॥ )

२ ऋग्वेदमें रुद्र देवता। मू. ॥= )

३ ३३ देवताओंका विचार। मू. ≡)

४ देवता विचार। मू. ≡)

५ वैदिक अग्निविद्या। मू. १॥)

"अन्य" देवताओंका विचार और परिचय करानेवाले ग्रंथ तैयार हुए हैं, शीघ्रही मुद्रित होंगे।

# ७ ब्राह्मण बोध माला।

१ शत-पथ-बोधामृत। मू०। )

६

# ८ स्वयं-शिक्षक-माला।

### १ वेदका स्वयं शिक्षक।

प्रथम भाग। मूल्य, १॥ ) डेढ रु०

### २ वेदका स्वयं शिक्षक।

( द्वितीय भाग मू. १॥ ) डेढ रु०।

# अथर्व वेद का सुबोध भाष्य !

## प्रथम कांड।

इसमें निम्न लिखित विषयों का विचार हुआ है—

मेधाजनन, वैयक्तिक विजय, पिताके गुण-धर्म-कर्म, माताके गुण-धर्म-कर्म, पुत्रके-गुण धर्म-कर्म, कुटुम्बका विजय, औषधि प्रयोग, राष्ट्र का विजय, पार्जन्यसे आरोग्य, मित्र ( प्राण ) वायुसे आरोग्य, वारुण-चन्द्र-सूर्य से आरोग्य, पञ्चपाद पिता, पृथ्वीमें जीवन, मूत्रदोषनिवारण, जल की भिन्नता, जलमें औषध, समता और विषमता, बल की वृद्धि।

दीर्घ आयुष्यका साधन, प्रजनन शक्ति, धर्म प्रचार, अग्नि कौन है, ज्ञानी उपदेशक, ब्रह्मक्षत्रिय, इन्द्र कौन है, धर्मोपदेश का क्षेत्र, दुष्टोंका सुधार, मित भोजन करो, दुष्टजीवन का पश्चात्ताप, धर्मका दूत, ब्राह्मण और क्षत्रियोंके प्रयत्नका प्रमाण, डाकुओंको दंड, धर्म में नवप्रविष्टका आदर, दुष्टोंकी संतान का सुधार।

वर्चःप्राप्ति, देवताओं का संबन्ध, उन्नतिका मूलमंत्र, विजयके लिये संयम, ज्ञानसे जातिमें श्रेष्ठता की प्राप्ति, उन्नतिकी चार सीढियां, पापसे छुटकारा पानेका मार्ग।

एक शासक ईश्वर, ज्ञान और भक्ति, सुखप्रसूति, देवोंका गर्भमें विकास, गर्भवती स्त्री, सुख-प्रसूतिके लिये आदेश, धाई की सहायता, श्वासादि रोगनिवारण, सूर्य किरणों से चिकित्सा, अन्तर्यामी ईश्वर को नमन, तप का महत्त्व, युद्धमें सहायता, कुलवधू, पाहिला प्रस्ताव, प्रस्तावका अनुमोदन, वरकी परीक्षा, पातिके गुणधर्म, वधू की परीक्षा, कन्याके गुणधर्म, मंगनीका समय, सिरकी सजावट, मंगनी के पश्चात् विवाह।

संगठन - महायज्ञ, संगठन से शक्तिकी वृद्धि, यज्ञ में संगतिकरण, पशुभाव छोडनेका फल, चोर-नाशन, सीसे की गोली, रक्तस्राव बंद करना, घाव और रक्तस्राव, विधवा के वस्त्र, सौभाग्यवर्धन, बाणोंसे कुलक्षणोंको हटाना, हाथों और पावों का दर्द, सन्तान का कल्याण, शत्रु-नाशन, आन्तरिक कवच, दास भाव का नाश।

हृदयरोग तथा कामिला रोग की चिकित्सा, परिधारण विधि, रंगीन गौके दूधसे चिकित्सा, श्वेत-कुष्ठ-नाशक सूक्त, वनस्पतिके माता पिता, सूर्यसे वीर्यप्राप्ति, शीत-ज्वर-दूरीकरण, विजयी स्त्री का पराक्रम, इन्द्राणी, निर्जरायु, अभिवर्त मणि, राजाके गुण, आदित्य देवोंकी जाग्रती, देवोंके पिता और पुत्र, देवोंके स्थान, देहमें चार दिक्पाल, मनुष्यमें चार द्वारोंकी चार आशाएं, विद्दति द्वारसे प्रवेश, अमर दिक्पाल, हवनसे पूजन, जीवनरस का महासागर, जगत् के माता पिता, स्थूल-सूक्ष्म और कारण, मधुविद्या, दाक्षायण हिरण्य, सुवर्णधारण, राक्षस और पिशाच, सुवर्णका सेवन, मनुष्य के शरीरमें देवोंके अंश, काली कामधेनुका दूध।

मूल्य सजिल्द २ ) डाकव्यय ॥ )

वी. पी. से ३ ) रु.

---

# वैदिक उपदेश माला !

जीवन शुद्ध और पवित्र करनेके लिये बारह उपदेश हैं। इस पुस्तकमें लिखे बारह उपदेश जो सज्जन अपनायेंगे उनकी उन्नति निःसंदेह होगी। मूल्य ॥ ) आठ आने। डा व्यय = ) दो आने।

स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )

# वैदिक यज्ञ संस्था।

## प्रथम भाग। मूल्य १ ) रु. डाकव्यय ।)

इस पुस्तक में निम्न लिखित विषयों का विचार हुआ है—

**प्राचीन संस्कृत निबंध।**

१-३ पिष्ट-पशुमीमांसा। लघु-पुरोडाश-मीमांसा।

**भाषाके लेख।** (ले०-श्री०-पं० बुद्धदेवजी) ४ दर्श और पौर्णमास, ५ अद्भुत कुमार संभव। (ले० -श्री० पं० चंद्रमणिजी) ६ बुद्ध के यज्ञ विषयक विचार (संपादकीय) ७ यज्ञका महत्त्व, ८ यज्ञका क्षेत्र, ९ यज्ञका गूढ तत्त्व, १० औषधियोंका महामख, (ले०-श्री०पं० धर्मदेवजी) ११ वैदिक यज्ञ और पशु-हिंसा। (ले०- श्री० पं० पुरुषोत्तम लालजी) १२ क्या वेदोंमें यज्ञों में पशुओंका बलि करना लिखा है?

## वैदिक यज्ञ संस्था। द्वितीय भाग। मूल्य १ ) रु. डा. व्य. ।)

इस द्वितीयभागमें निम्नलिखित विषयोंका विचार हुआ है- ( ले०-श्री· पं. देवशर्माजी विद्यालंकार )

भारतवर्षमें यज्ञकी कमी, यज्ञकी महिमा, यज्ञसे जो चाहे सो प्राप्त कर लो, यज्ञपुरुष का वर्णन, हवन प्रक्रिया, यज्ञशेष और उच्छेष, राजसूय, विश्वजित, अश्वमेध, गोमेध, सर्वमेध, वाजपेय, पंचमहायज्ञ, यज्ञ संसारकी नाभि है।

पं. बुद्धदेवजी लिखित=संज्ञपन और अवदान। संपादकीय=नरमेध का वैदिक तात्पर्य।

इतने विषयोंका विचार इस पुस्तकमें हुआ है। प्रत्येक विषयके प्रतिपादनके लिये वेदके अनेक प्रमाण दिये हैं और विषयका प्रतिपादन अति सुगम है। मूल्य १ ) डा. व्य. ।)

## वैदिक यज्ञ संस्था। तृतीय भाग।

# गोमेध।

इस पुस्तकमें निम्न लिखित विषयोंका विचार हुआ है—

योगमें गोमांस, प्रकरणानुकूल अर्थ विचार, ऋषिपंचमी, वेदका महासिद्धान्त, यज्ञकी पूर्व और उत्तरवेदी, मधुपर्क, कलिवर्ज्य प्रकरण, बृहदारण्यक का वचन, गौके वैदिक नाम, गोमेधका विचार, चरक की साक्षी, विवाहमें गोमांस, अतिथिके लिये गौ, यज्ञमें मांस, अन्त्य यज्ञ, वेदमें अहिंसा, अवध्य गौ और बैल, यज्ञका तत्त्व, गौको खाना।

गोमेधके दो सूक्तोंका सरल अर्थ, गौका दान, गौ दान लेने का अधिकारी, रक्षक और पाचक, गौका महत्त्व, राष्ट्ररक्षक गौ, गौके लिये सोमरस, सबकी माता गौ।

इत्यादि अनेक विषय इसमें आगये हैं। हरएक विषयका प्रतिपादन करनेके लिये अनेक वेदमंत्रोंके प्रमाण दिये हैं। जो कहते हैं कि "वैदिक समयमें गोमांस भक्षण की प्रथा थी," उनके लिये यह उत्तम उत्तर है। यह पुस्तक पढनेके पश्चात् उक्त विषयमें कोई शंका नहीं रहेगी।

मूल्य १ ) रु. डा. व्यय ।-)

स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )

# अग्नि विद्या ।

इस पुस्तक में निम्न लिखित विषय हैं ।

१ अग्नि शब्दका भाव, २ अग्निके पर्याय शब्द, ३ पहिला मानव अग्नि, ४ वृषभ और धेनु, ५अंगिरा ऋषि, ६ वैश्वानर अग्नि, ७ ब्राह्मण और क्षत्रिय, ८ जनता का केन्द्र, ९ सब धन संघका है, १० बुद्धिमें पहिला अग्नि, ११ मनुष्यमें अग्नि, १२ मर्त्योंमें अमर अग्नि, १३वाणीमें अग्नि, १४पुरोहित अग्नि, १५शक्ति प्रदाता अग्नि, १६ हस्त-पाद-हीन गुह्य अग्नि, १७ वृद्ध नागरिक, १८मूकमें वाचाल, १९अनेकों का प्रेरक एक देव, २० जीवनाग्नि, २१ अग्निकी दस बहिनें, २२ देवोंके साथ रहनेवाला अग्नि, २३ यज्ञका झंडा, २४ गुहा निवासी अग्नि, २५ सात संख्याका गुह्य तत्त्व, २६ तनूनपात् अग्नि, २७ यज्ञ पुरुष, यज्ञशाला, मंदिर (चित्र), २८ परमाग्नि, २९ अग्नि सूक्त का अर्थ और व्याख्या ।

हर एक विषयको सिद्ध करने के लिये वेद के विपुल प्रमाण दिये हैं। इस पुस्तकके पढने से अग्नि विद्या की वैदिक कल्पना ठीक प्रकार ज्ञात हो सकती है। मूल्य १॥ ) रु. डाकव्यय । ) है

---

# 'केन' उपनिषद् !

इस पुस्तकमें निम्न लिखित विषयोंका विचार हुआ है-

१ केन उपनिषद्का मनन, २ उपनिषद् ज्ञान का महत्त्व, ३ उपनिषद् का अर्थ, ४ सांप्रदायिक झगडे, ५ 'केन' शब्द का महत्त्व, ६ वेदान्त, ७ उपनिषदों में ज्ञान का विकास, ८ अग्नि शब्दका भाव, ९ उपनिषद्के अंग, १० शांतिमंत्रोंका विचार, ११ तीनों शांति मंत्रों में तत्त्वज्ञान, १२ तीन शांतियोंका भाव, १३ ईश और केन उपनिषद्, १४ "यक्ष" कौन है ? १५ हैमवती उमा, १६ पार्वती कौन है ? १७ पर्वत, पार्वती, रुद्र, सप्तऋषि और अरुंधती, १८ इंद्र कौन है? १९ उपनिषद् का अर्थ और व्याख्या, २० अथर्ववेदीय केनसूक्तका अर्थ और व्याख्या, २१ व्यष्टी, समष्टी और परमेष्ठी, २२ त्रिलोकी, २३ अथर्वाका सिर, २४ ब्रह्मज्ञानी की आयुष्यमर्यादा, २५ ब्रह्मनगरी, अयोध्या, आठ चक्र, २६ आत्मवान् यक्ष, २७ अपनी राजधानीमें ब्रह्मका प्रवेश, २८ देवी भागवत में देवी की कथा, २९ वेदका वागांभृणी सूक्त, इंद्र सूक्त, वैकुंठ सूक्त, अथर्व सूक्त, ३० शाक्तमत, देव और देवताकी एकता, ३१ वैदिक ज्ञान की श्रेष्ठता।

इतने विषय इस पुस्तक में आगये हैं इस लिये उपनिषदोंका विचार करनेवालों के लिये यह पुस्तक अवश्य पढने योग्य है। मूल्य १। ) रु. डाकव्यय ≡ ) है।

स्वाध्याय मंडल, औंध. ( जि. सातारा )

# संस्कृत पाठ माला।

## [ स्वयं संस्कृत सीखने का अत्यंत सुगम उपाय। ]

हरएक आर्यका कर्तव्य है कि वह संस्कृत भाषा सीखे और वेद तथा आर्ष शास्त्र स्वयं पढे, उसका मनन करे और प्रचार करे।

यह कर्तव्य तबतक ठीक रीतिसे पालन नहीं हो सकता, जबतक संस्कृत सीखनेके सुगम साधन निर्माण नहीं हुए हों। इस कठिनता का हम गत दस वर्षोंसे मनन कर रहे हैं। इन वर्षोंमें हमने अनेक प्रयत्न किये, छोटे और बडे विद्यार्थियोंको भिन्न भिन्न रीतियोंसे पढा कर अनुभव लिया और इतने अनुभव का और मननका निचोड इन पुस्तकोंमें संगृहित किया है। इसी लिये ये पुस्तक अत्यंत सुगम और सबके उपयोगी सिद्ध होगये हैं।

ये पुस्तक हमने छः से दस वर्षोंके बालकों और बालिकाओंको पढाये और अनुभव लिया, कि ये छोटे बालक पहिले महिनेसे ही छोटे छोटे वाक्य संस्कृत में बोलने लगते हैं और इन पुस्तकों की पढाई करना उनके लिये एक बडा आनंद का कार्य हो जाता है!! इसी प्रकार स्त्रियों और पुरुषोंके लिये भी ये पुस्तक अत्यंत लाभकारी सिद्ध हुए हैं।

इसी लिये आपसे निवेदन है कि आप इन पुस्तकों की सूचना अपने समाजके आर्य सभासदों, सदस्यों और प्रेमी भद्र पुरुषोंको दीजिये। हर एक आर्य भाई अवश्य संस्कृत सीखे। कईयों को अबतक पता नहीं है कि ऐसी सुगम पुस्तकें बनी हैं। इस लिये आप यथा संभव जितनोंको इन पुस्तकों की सूचना दे सकते हैं दीजिये, ताकि आपकी प्रेरणा द्वारा वहां के भद्रपुरुष संस्कृत के अभिज्ञ बनें।

आप अपने समाजके अधिवेशनोंमें इसकी घोषणा दीजिये और ऐसी व्यवस्था कीजिये कि आपके स्थान पर अधिक से अधिक मनुष्य संस्कृत पढनेवाले बनें।

हरएक की सुविधा के लिये इस संस्कृत पाठमालाके बारह पुस्तकों का मूल्य म० आ० से केवल ३ तीन रु. रखा है। वी. पी. से. ४ रु० होगा। इस लिये ग्राहक म० आ० से ही ३) रु. भेजें, वी. पी. से मंगवाने पर उनका व्यर्थ नुकसान होगा।

आशा है कि आप इस संस्कृत के प्रचार के लिये इतनी सहायता देंगे।

जहां अन्य स्थानोंमें सहस्रों मनुष्य इन पुस्तकोंसे लाभ उठा रहे हैं, वहां आपके परिचित मनुष्य क्यों वंचित रहें?

इस लिये इन पुस्तकों की सूचना आप अधिकसे अधिक मनुष्योंतक पहुंचानेकी कृपा कीजिये।

---

## संस्कृत पाठमाला के अध्ययन से लाभ।

(१) अपना कामधंदा करते हुए फुरसतके समय आप किसी दूसरेकी सहायता के विना इन पुस्तकोंको पढकर अपना संस्कृत का ज्ञान बढा सकते हैं।

(२) प्रतिदिन घंटा अथवा आध घंटा पढनेसे एक वर्षके अंदर आप रामायण महाभारत समझने की योग्यता प्राप्त कर सकते हैं।

(३) पुस्तक अत्यंत सुगम हैं। विना नियमों को कंठ किये आपका संस्कृत भाषामें प्रवेश हो सकता है।

(४) घरमें पुत्रों, पुत्रियों और स्त्रियोंको इन पुस्तकों का पढना और पढाना अत्यंत सुगम है। इन पुस्तकोंके पठनसे आपके घर के सब मनुष्य संस्कृत जाननेवाले हो सकते हैं।

(५) पाठशालामें जानेवाले विद्यार्थी इन पुस्तकों से बडा लाभ प्राप्त कर सकते हैं।

यदि आपके मनमें संस्कृत सीखनेकी इच्छा है तो आप इन पुस्तकों के ग्राहक बन जाइये।

# संस्कृत पाठ माला.

[ चोवीस भागोंमें सब संस्कृत की पढाई हो गई है।]



बारह पुस्तकोंका मूल्य म. आ. से ३ ) और वी. पी. से ४ )

चोवीस पुस्तकोंका मूल्य म. आ. से ६ ) रु. और वी. पी. से ७ )

प्रतिभाग का मूल्य ।- ) पांच आने और डा. व्य. - ) एक आना।



## अत्यंत सुगम रीतिसे संस्कृत भाषाका अध्ययन करनेकी अपूर्व पद्धति।

इस पद्धतिकी विशेषता यह है--



**१ प्रथम द्वितीय और तृतीय भाग।**

इन तीन भागोंमें संस्कृत भाषाके साथ साधारण परिचय करा दिया गया है।

**२ चतुर्थ भाग।**

इस चतुर्थ भागमें संधि विचार बताया है।

**३ पंचम और षष्ठ भाग।**

इन दो भागोंमें संस्कृतके साथ विशेष परिचय कराया गया है।

**४ सप्तम से दशम भाग।**

इन चार भागोंमें पुल्लिंग, स्त्रीलिंग और नपुंसक लिंगी नामोंके रूप बनानेकी विधि बताई है।

**५ एकादश भाग।**

इस भागमें "सर्वनाम" के रूप बताये हैं।

**६ द्वादश भाग।**

इस भागमें समासों का विचार किया है।

**७ तेरहसे अठारहवें भाग तक के छः भाग।**

इन छः भागों में क्रियापद विचार की पाठविधि बताई है।

**८ उन्नीससे चौवीसवें भागतकके छः भाग।**

इन छः भागोंमें वेदके साथ परिचय कराया है।



**अर्थात् जो लोग इस पद्धतिसे अध्ययन करेंगे उन को अल्प परिश्रमसे बडा लाभ हो सकता है।**

**स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )**

REGISTERED NO. B. 1819

अंक ५१  [द्रोणपर्व १]

# महाभारत।

( भाषा--भाष्य--समेत )

संपादक — श्रीपाद दामोदर सातवळेकर.
स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )



१२ अंकोंका मूल्य म. आ. से. ६ ) और वी. पी. से ७ ) विदेशके लिये ८ )

पत्रिभिः सुदृढैराशु धनुश्चैव महाद्युतेः ।
निमेषान्तरमात्रेण भारद्वाजोऽपरं धनुः ॥ ३७ ॥
सज्यं चकार तदपि चिच्छेदाऽस्य च सात्यकिः ।
ततस्त्वरन्पुनर्द्रोणो धनुर्हस्तो व्यतिष्ठत ॥ ३८ ॥
सज्यं सज्यं धनुश्चाऽस्य चिच्छेद निशितैः शरैः ।
एवमेकशतं छिन्नं धनुषां दृढधन्विना ॥ ३९ ॥
न चाऽन्तरं तयोर्दृष्टं सन्धाने छेदनेऽपि च ।
ततोऽस्य संयुगे द्रोणो दृष्ट्वा कर्माऽतिमानुषम् ॥ ४० ॥
युयुधानस्य राजेन्द्र मनसैतदचिन्तयत ।
एतदस्त्रबलं रामे कार्त्तवीर्ये धनञ्जये ॥ ४१ ॥
भीष्मे च पुरुषव्याघ्रे यदिदं सात्वतां वरे ।
तं चाऽस्य मनसा द्रोणः पूजयामास विक्रमम् ॥४२ ॥
लाघवं वासवस्येव सम्प्रेक्ष्य द्विजसत्तमः ।
तुतोषाऽस्त्रविदां श्रेष्ठस्तथा देवाः सवासवाः ॥ ४३ ॥
न तामालक्षयामासुर्लघुतां शीघ्रचारिणः ।

---

वृष्णिवंशी पराक्रमी सात्यकिने अपने तीक्ष्ण-बाणोंसे महातेजस्वी द्रोणाचार्यके धनुष बाणको शीघ्रही काट दिया ॥ अनन्तर द्रोणाचार्यने क्षणभरके बीच दूसरे धनुष पर रोदा चढा लिया; सात्यकिने उस ही समय उस धनुषको भी काट दिया । द्रोणाचार्य जब दूसरे धनुषको लेकर उस पर रोदा चढाते थे, सात्यकि उस ही समय अपने तीक्ष्ण बाणोंसे उनके धनुषको काट देते थे । इसही प्रकार सात्यकिने एकसौ बार द्रोणाचार्यके धनुषको अपने बाणोंसे काट कर पृथ्वीमें गिराया । ( ३५-३९ )

हे राजेन्द्र ! तिसके अनन्तर द्रोणाचार्यने युद्धभूमिके बीच सात्यकिका अलौकिक कर्म देखकर अपने मनही मन चिन्ता किया, कि यदुकुलभूषण सात्यकिका जिस ही भांति परशुराम कार्त्तवीर्य अर्जुन और पुरुषसिंह भीष्मका अस्त्र पराक्रम मैंने अवलोकन किया था, और पाण्डुपुत्र अर्जुनमें भी वैसा ही पराक्रम विद्यमान है ऐसा विचार करते हुए द्रोणाचार्य ने मन ही मन सात्यकि के पराक्रम की प्रशंसा करी ॥ (४०-४२)

अस्त्रशस्त्रोंके मर्मको जाननेवाले द्विजसत्तम द्रोणाचार्य देवराज इन्द्रके समान सात्यकिका हस्तलाघव देख जिस भांति

# महाभारत।

## महाभारत के पठन से लाभ ।



( १ ) आर्यजातिका अत्यंत प्राचीन इतिहास विदित होगा।
( २ ) आर्यनीति शास्त्रका उत्तम बोध होगा।
( ३ ) भारतीय राजनीति शास्त्र का ज्ञान होगा।
( ४ ) आर्यों को समाजसंस्थाओंकी उत्क्रांतिका बोध होगा।
( ५ ) आर्य राज्यशासनपद्धतिका पता लगेगा।
( ६ ) ऋषियोंके धर्मवचनों का बोध होकर सनातन मानव धर्मका उत्तम ज्ञान होगा।
( ७ ) चार वर्णों और चार आश्रमों की प्राचीन व्यवस्था के स्वरूपका पता लग जायगा।
( ८ ) कई आलंकारिक कथाओंके मूलका पता लग जायगा।
( ९ ) वैदिकधर्मके प्राचीन आचार विचारोंका ज्ञान होगा और—
(१०) प्राचीन आर्य लोगोंका सदाचार देखकर हमें आजकी स्थितिमें किस प्रकार व्यवहार करना चाहिये, इसका निश्चित ज्ञान होगा।

तात्पर्य हरएक अवस्थामें अपने प्राचीन पूर्वजोंके इतिहास का ज्ञान प्राप्त होनेसे अनन्त लाभ हो सकते हैं इसलिये, आप स्वयं महाभारतका पाठ कीजिये, मनन कीजिये और बोध प्राप्त कीजिये तथा दूसरोंको वैसा करनेके लिये प्रेरणा कीजिये।

**प्रतिमास १०० पृष्ठोंका एक अंक प्रसिद्ध होता है. १२ अंकोंका अर्थात् १२०० पृष्ठोंका मूल्य म. आ. ६) और वी. पी. से ७) रु. है।**

आप अपना नाम ग्राहक श्रेणीमें लिखवा कर अपना चंदा म. आ. से ६)रु. भेज दें तथा अपने मित्रोंको ग्राहक बनने के लिये उत्साह दीजिये।

# इन्द्र शक्तिका विकास।

मनुष्य मात्र में इन्द्रशक्ति है, परंतु वह इतनी जाग्रत नहीं है। उसको जाग्रत करना और विकसित करना योगानुष्ठानोंसे साध्य होता है। उसके निर्देश वेद और उपनिषदोंमें अनेक हैं। इनकी संगति लगाकर अपने अंदर इन्द्रशक्तिका संवर्धन करनेकी अनुष्ठानपद्धति इसमें दर्शायी है। जो लोग इसपुस्तक का मनन करेंगे उनको इसके अनुष्ठानकी कल्पना ठीक रीतिसे हो सकती है। यह अनुष्ठान सुगम है, इसलिये प्रायः सभी मनुष्य कर सकते हैं। इस पुस्तक में निम्न लिखित विषयों का विचार हुआ है--

मनुष्य जीवन का उद्देश्य, अपने अंदर की शक्तियां, अपने अंदरकी इन्द्रशक्ति, इन्द्र और स्वर्ग, इन्द्रके गुण धर्म, इन्द्रशक्ति के विकास के चिन्ह, इन्द्र तत्त्व सूर्य में है, सब शक्तियोंका मूल स्रोत, मानुष्य का ध्येय, अभ्युदय, मृत्यु और अमरत्व, इन्द्र और वृत्रका युद्ध।

इन्द्र शक्ति का घातक खानपान, इन्द्र और मरुत्, प्राणायाम की पूर्व तैयारी, आसन और प्राणायाम प्रयत्नसे इन्द्र शक्तिका वर्धन, पिता और पुत्र, ऋतुओंका साक्षात्कार।

इन्द्र शक्तिका वर्धक खान पान, अनुष्ठानका तत्त्व, वैदिक विकासवाद, वैदिक संकोचवाद, संकोच विकास का स्वरूप, बीज प्रदाता ईश्वर, देवोंका प्रवेश मार्ग (चित्र), गर्भ प्रकरण, संपूर्ण तेजों का तेज, आत्माकी मुक्ति, आठ चक्र और नंदनवन, चक्र व्यूहमें प्रवेश।

पुरुषार्थका अवसर, शरीर में देवताओंका निवास, (चित्र) अपनी आत्मशक्तिका ध्यान, अपने अंदर, ३३ देवताओं का निवास, उनका अपने अंदर अनुभव, उन्नतिका उपाय, दो मार्ग, प्रकाशका मार्ग, अनुष्ठान।

इस प्रकार यह पुस्तक अनुष्ठान करनेवाले महाशयोंके लिये बडा उपयोगी है।

मूल्य ॥) और डाक व्यय =) है।

---

# छूत और अछूत।

## अत्यन्त महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ! अत्यन्त उपयोगी!!

इसमें निम्न लिखित विषयों का विचार हुआ है,

१ छूत अछूत के सामान्य कारण,
२ छूत अछूत किस कारण उत्पन्न हुई और किस प्रकार बढी,
३ छूत अछूत के विषयमें पूर्व आचार्योंका मत,
४ वेद मंत्रों का समताका मननीय उपदेश,
५ वेदमें बताए हुए उद्योग धंदे,
६ वैदिक धर्मके अनुकूल शूद्रका लक्षण,
७ गुणकर्मानुसार वर्ण व्यवस्था,
८ एक ही वंशमें चार वर्णों की उत्पत्ति,
९ शूद्रोंकी अछूत किस कारण आधुनिक है,
१० धर्मसूत्रकारोंकी उदार आज्ञा,
११ वैदिक कालकी उदारता,
१२ महाभारत और रामायण समयकी उदारता
१३ आधुनिक कालकी संकुचित अवस्था।

इस पुस्तकमें हरएक कथन श्रुति, स्मृति, पुराण, इतिहास, धर्मसूत्र आदि के प्रमाणोंसे सिद्ध किया गया है। यह छूत अछूत का प्रश्न इस समय अति महत्त्वका प्रश्न है और इस प्रश्नका विचार इस पुस्तक में पूर्णतया किया है।

प्रथम भाग मू. १) डा. व्य. =)

द्वितीय भाग मू. ॥।) ,, =)

# वेदोंका शुद्ध मुद्रण।

# यजुर्वेद।

दैनिक स्वाध्याय के लिये वेदोंकी चारों संहिताओं का, उपलब्ध शाखा संहिताओंके साथ, शुद्ध मुद्रण करनेका संकल्प किया है। इस कार्य के लिये श्रीमान् महाराजा साहेब औंध नरेशजी से पांच सहस्र रु० दान भी गतवर्ष प्राप्त हुआ था। उक्त दान प्राप्त होते ही यजुर्वेदका मुद्रण शुरू किया जो इस समय तैयार हो चुका है। इसके तैयार करनेके लिये जहां जहां शुक्लयजुर्वेदी माध्यन्दिन शाखीय विद्वान ब्राह्मणोंके स्थान थे वहांसे उनके पाससे शुद्ध हस्त लिखित ग्रंथ मंगवाये। उनकी पडताल करनेसे मंत्रपाठका निश्चय किया। इस पडताल से अबतक छपे ग्रंथोंकी अनेक अशुद्धियोंका पता लगा। इतना करनेपर भी जहां पाठनिश्चय केवल पुस्तकों द्वारा तथा भाष्योंके मनन से भी न हो सका, वहां का पाठनिश्चय घनान्त वेदपाठी विद्वान ब्राह्मणोंके वेद-पाठ श्रवण करके और स्थान स्थान के ब्रह्मवृंदों से पूंछ कर किया है। इस प्रकार बडे परिश्रमसे इस यजुर्वेद का मुद्रण किया है।

शुक्लयजुर्वेद की काण्व और वाजसनेयी ये दो शाखा संहिताएं हैं। यह वाजसनेयी शाखा संहिता का मुद्रण है। इसीके समान काण्व शाखा की संहिता है। जिस के मंत्रपाठमें कुछ भिन्नता है। परंतु संहिता का क्रम इसीके समान है। अध्याय ४० ही हैं, परंतु कुछ मंत्र आगे पीछे हैं। दोनों की तुलना करना स्वाध्याय के लिये अत्यावश्यक है, इसलिये विस्तारपूर्वक इस काण्व संहिताके पाठभेद मुद्रित किये हैं।

ये पाठभेद देनेके समय प्रतिपृष्ठपर काण्वशाखा का अध्याय दर्शाया है। साथ साथ दशक दिये हैं। अनुवाक बताये हैं। एक ओर वाजसनेयी संहिता के मंत्रांक दिये हैं। वहां ही मंत्रोंका प्रारंभ दिया है। जितना मंत्रभाग भिन्न है उतनाही उसके आगे दिया है और दूसरी ओर काण्वसंहिता का मंत्रांक दिया है। इससे पाठक थोडेसे अवलोकन से जान सकते हैं कि एक संहिताका एक मंत्र दूसरी संहिता में कहां है और किस रूपमें है। स्वाध्याय के लिये यह अत्यंत आवश्यक है।

तत्पश्चात् अध्यायक्रमसे और अकारादिक्रमसे ऋषि और देवता सूचियाँ दी हैं। इसके पश्चात् अध्यायक्रमसे विषयसूची भी दी है। इससे स्वाध्यायशील पाठकोंको स्वाध्याय करनेके लिये बहुत सहायता मिल सकती है।

इसका नमूना पृष्ठ इस पृष्ठके साथ साथ दिया है। इस से पाठक जान सकते हैं कि इसमें कैसे अलग अलग मंत्र दिये हैं, किसी प्रकार भी मंत्रोंकी संकीर्णता नहीं है। एक एक मंत्र खुला और स्पष्ट मुद्रित हुआ है। पाठक इस स्वाध्याय की सुविधाका अनुभव करें और इस पुस्तक का संग्रह करें।

पाठकों की सुविधाके लिये मूल्य अल्पही रखा है-

| | | |
|---|---|---|
| यजुर्वेद विना जिल्द | १।।)रु. | डा. व्य.।=) |
| कपडा और कागजकी जिल्द | २) | " " ।।) |
| पूर्णकपडेकी जिल्द | २।।) | " " " |
| पूर्णरेशीम की जिल्द | ३) | " " " |

तपसे स्वाहा तप्यते स्वाहा तप्यमानाय स्वाहा तप्ताय स्वाहा घर्माय स्वाहा।
निष्कृत्यै स्वाहा प्रायश्चित्यै स्वाहा भेषजाय स्वाहा॥ १२॥

यमाय स्वाहान्तकाय स्वाहा मृत्यवे स्वाहा।
ब्रह्मणे स्वाहा ब्रह्महत्यायै स्वाहा विश्वेभ्यो देवेभ्यः स्वाहा
द्यावापृथिवीभ्याꣳ स्वाहा॥ १३॥ [ १९५८ ]

इत्येकोनचत्वारिंशोऽध्यायः।

## अथ चत्वारिंशोऽध्यायः।

ईशा वास्यमिदꣳ सर्वं यत्किं च जगत्यां जगत्।
तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्य स्विद्धनम्॥ १॥

कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतꣳ समाः।
एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे॥ २॥

असुर्या नाम ते लोका ऽअन्धेन तमसावृताः।
ताँस्ते प्रेत्यापि गच्छन्ति ये के चात्महनो जनाः॥ ३॥

अनेजदेकं मनसो जवीयो नैनद्देवा ऽआप्नुवन्पूर्वमर्शत्।
तद्धावतोऽन्यानत्येति तिष्ठत्तस्मिन्नपो मातरिश्वा दधाति॥ ४॥

तदेजति तन्नैजति तद्दूरे तद्वन्तिके।
तदन्तरस्य सर्वस्य तदु सर्वस्यास्य बाह्यतः॥ ५॥

यस्तु सर्वाणि भूतान्यात्मन्नेवानुपश्यति।
सर्वभूतेषु चात्मानं ततो न वि चिकित्सति॥ ६॥

यस्मिन्त्सर्वाणि भूतान्यात्मैवाभूद्विजानतः।
तत्र को मोहः कः शोक ऽएकत्वमनुपश्यतः॥ ७॥

स पर्यगाच्छुक्रमकायमव्रणमस्नाविरꣳ शुद्धमपापविद्धम्।
कविर्मनीषी परिभूः स्वयम्भूर्याथातथ्यतोऽर्थान्व्यदधाच्छाश्वतीभ्यः समाभ्यः॥ ८॥

# आसनों का चित्रपट ।

आसनों का व्यायाम लेनेसे सहस्त्रों मनुष्योंका स्वास्थ्य सुधर चुका है। इस लिये आसन व्यायामसे स्वास्थ्य लाभ होनेके विषयमें अब किसी को संदेह ही नहीं रहा है । अतः लोग सब आसनोंके एक ही कागज पर छपे हुए चित्रपट बहुत दिनोंसे मांग रहे थे। वैसे चित्रपट अब मुद्रित किये हैं। २०--३० इंच कागज पर सब आसन दिखाई दिये गये हैं। यह चित्रपट कमरे में दिवार पर लगाकर उस के चित्रोंको देख कर आसन करनेकी बहुत सुविधा अब हो गई है ।

मूल्य केवल ≡) तीन आने और डाक व्यय –) एक आना है ।

---

# वेदका स्वयं शिक्षक !

प्रथम और द्वितीय भाग ।

ये अत्यंत सुगम रीतिसे वेदमें प्रवेश करानेवाले पुस्तक हैं । जो पाठक प्रतिदिन आधा घण्टा इन के अध्ययन के लिये देंगे, उनका प्रवेश वेदके भव्यमंदिरमें सुगमतासे हो सकता है । इतने सुबोध पुस्तक अबतक तैयार नहीं हुए हैं। इस समय दो भाग तैयार हैं। प्रत्येक भाग का मूल्य १॥ ) डेढ रु. और डाकव्यय तीन आने ≡ ) है।

स्वाध्याय मंडल – औंध, जि. ( सातारा )

# मराठी पुस्तकें.

## पुरुषार्थ ग्रंथ माला.

---

### १ संध्या [ उपासना ]

मराठी अर्थासह, किं०१ आणा. व ट. ख.१आणा. संध्या हा 'ध्यानयोग' च आहे व तो विशिष्ट भावना मनांत स्थिर करीत गेल्यानेंच सिद्ध होणार आहे. अशा रीतिनें संध्या करतां यावी म्हणूनच या पुस्तकामध्यें संध्येचे मूळ वेदमंत्र दिले असून त्या खालीं त्या मंत्रांचें सरळ मराठी भाषांतर दिलें आहे, हें भाषांतर वाचलें असतां मंत्र म्हणतेवेळीं संध्या करतांना जी भावना मनांत धरणें अवश्य आहे तिचें सहज ज्ञान होईल व अशा रीतिनें संध्या करीत गेल्यास हरएकास आपली ऐहिक व पारमार्थिक उन्नति सहज साध्य करून घेतां येईल.

### २ सूर्यास नमस्कार.

( ले०-श्री० बाळासाहेब पंत, बी. ए. प्रतिनिधि सं. औंध. )

या पुस्तकांत नमस्कारांच्या व्यायामाची सचित्र पद्धति दिली आहे. सुमारें दीड तप न चुकतां दररोज स्वतः श्रीमंतांनीं या पद्धतिनें नमस्कारांचा व्यायाम घेतला. अशा अनुभवानें या व्यायामाची श्रेष्ठता स्वतः पाहिल्यानंतर श्रीमंतांनीं औंध संस्थाना मध्यें सर्व शाळांतून हा नमस्कारांचा व्यायाम अवश्य केला. त्यामुळें सर्व साधारणपणें सर्व मुलांवर इष्ट परिणाम झाल्याचें दिसून आलें.इतक्या अनुभवानंतर हें पुस्तक श्रीमंतांनीं लिहिलें आहे. म्हणून त्याची श्रेष्ठता सहज समजेल. किं ४ आणे,ट. ख. १ आणा.

### नमस्कारांचा सचित्र तक्ता.

( २० + ३० इंच म्ह० ) सुमारें सवा हात रुंद व पावणेदोन हात लांब अशा कागदावर समंत्रक नमस्कारांचीं २५ नांवें क्रमानें छापलीं आहेत व वर उगवत्या सूर्याचें प्रेक्षणीय चित्र दिलें आहे व नमस्कार घालण्याची रीति दाखवणारीं चित्रेंही क्रमानें दिलीं आहेत. किंमत २ आणे, ट. ख. एक आणा.

### ३ मनुष्याचें आयुष्य.

मनुष्याचें आयुष्य किती आहे, तें वाढवतां येतें कीं नाहीं, वाढवतां येत असल्यास तें कोणत्या उपायांनीं वाढवतां येतें, पूर्वीं कोणी या उपायांनीं आपलें आयुष्य वाढवलें होतें कीं काय; पूर्वीं या देशांत कोणी कसें व कितीं आपलें आयुष्य वाढवलें, आज आपणांस आमचें आयुष्य कोणत्या उपायांनीं वाढवतां येईल, इत्यादि विषयांचें विवेचन शास्त्रीय प्रमाणांसह या पुस्तकांत आहे. किं ३ आणे. ट. ख. १ आणा.

## ४ स्वधर्माची ओळख.

यांत स्वधर्माची ओळख पटविणारे लेख आहेत. हें पुस्तक वाचलें असतां आपल्या धर्माची उत्तम माहिती होईल. किं० ४ आणे. ट. ख.१ आणा.

## ५ वैदिक संस्कृतीचें स्वरूप

या पुस्तकामध्यें वैदिक संस्कृतीचें स्वरूप, दिव्य ऋषींचें दर्शन, शिक्षणाचें ध्येय, स्वराज्याची पात्रता, प्राचीन हिंदुस्थानांतील स्वराज्य वगैरे विषयांचें विवरण आहे. हें पुस्तक वाचलें असतां आर्यांच्या प्राचीन संस्कृतीची उत्कृष्ट कल्पना होऊं शकते.

किं० ४ आणे, ट. ख. १ आणा.

## ६ सूर्यभेदन व्यायाम (मराठी)

खात्रीनें आरोग्य, बल व आयुष्य वाढवणारा योगासनांचा व्यायाम. किंमत. ६ आणे ट. ख. १ आणा.

## ७-१० आरोग्यासाठीं योगसाधन.

प्रथम, द्वितीय, तृतीय व चतुर्थ भाग.

प्रत्येक भागाची किंमत आठ आणे;प्रत्येकींट.ख.२आणे.

या पुस्तकांत मनुष्याच्या आरोग्य साधनासाठीं योगसाधनाच्या जेवढया भागांचा विचार करणें आवश्यक आहे तेवढा अगदीं सुबोध रीतिनें केला आहे.

या पुस्तकामध्यें आरोग्यासाठीं योगसाधन कसें करावें तें दाखवलें आहे. शरीराच्या आरोग्यासाठीं आवश्यक असणारीं आसनें यांमध्यें सचित्र दिलीं असून, त्या संबंधीं भरपूर माहिती दिलेली आहे. या शिवाय हीं आसनें करण्यापासून कोणास कसा फायदा झाला तें त्यांच्याच शब्दांत दिलें आहे. यांतील आसनें केल्यानें मनुष्यास रोगाची बाधा होणार नाहीं.

## आसनांचा चित्रपट.

भिंतीवर टांगून त्याकडे पाहत आसनांचा व्यायाम घेणें फार सोईचें होतें.२० । ३० इंच आकाराच्या उत्तम जाड कागदावर सर्व आसनें दाखवलीं आहेत. आसनांचा अभ्यास करणारांनीं हा चित्रपट लवकर मागवावा. किंमत तीन आणे. व. ट. ख. १आणा.

## पुरुषार्थाचे कायमचे वर्गणीदार.

जे लोक पुरुषार्थ-मासिकाला कायमचे वर्गणीदार होऊं इच्छितील त्यांनीं एकवेळ पंचवीस रु०पुरुषार्थ कचेरींत भरावे, म्हणजे ते कायमचे वर्गणीदार होतील व पुढें केव्हांही त्यांस वर्गणी भरावी लागणार नाहीं. पुरुषार्थाचा आकार वाढून जरी वर्गणी वाढली तरी त्यांस याच देणगीवर सतत "पुरुषार्थ" मासिक मिळत जाईल.

पुरुषार्थ मासिकाची वार्षिक वर्गणी म. आ. नें २ रु० व वी. पी. नें २॥ रु. नमुन्याचा अंक मागवा.

# मराठी

# संस्कृत स्वयं शिक्षक.

## चोविस भागांमध्यें संस्कृत भाषेचें अध्ययन.

अगदीं सुगम पद्धतिनें संस्कृत भाषा शिका.

चोविस भागांची आगाऊ म. आ. नें किंमत ६ रु. वी. पी. नें ७ रु. ट. ख. माफ.

बारा भागांची आगाऊ म. आ. नें किंमत ३॥ रु. व वी. पी. नें ४॥ रु.

प्रत्येक भागाची किंमत ५ आणे व. ट. ख.१ आणा.

### घरीं बसल्या स्वतःच अध्ययन करा.

### दुसऱ्याच्या मदतीवांचून स्वतःच अध्ययन करतां येतें.

हायस्कुलांतील विद्यार्थ्यांला अपूर्व संधी.

हीं पुस्तकें हरएक पुस्तक विकणाराकडे विकत मिळतील.



# स्वाध्याय मंडलांतून प्रसिद्ध

## झालेलीं हिंदी पुस्तकें.

हिंदी भाषा ही सर्व हिंदुस्थानची राष्ट्रभाषा आहे. म्हणून सर्व हिंदवासीयांस, मग ते कोणत्याही प्रांतांतील कोणतीही जन्मभाषा बोलणारे असोत; त्यांस हिंदी भाषा ही आलीच पाहिजे. या साठीं आम्हीं मुद्दाम अगदीं सोप्या हिंदी भाषेंत बरींच पुस्तकें प्रकाशित केलीं आहेत. हीं इतकीं सोपीं आहेत कीं तीं मराठी वाचकांस सहज समजतात. या साठीं मराठी वाचकांनीं हीं हिंदी पुस्तकें घेऊन आपल्या धर्मज्ञाना बरोबर राष्ट्रभाषेचेंही ज्ञान वाढवावें.

मंत्री—" स्वाध्याय मंडल" औंध (जि. सातारा)

# यजुर्वेद वाजसनेयी संहिता.

उपलब्ध शाखासंहितांसह चारही वेदांचें मुद्रण करावें असा आमचा मनोदय पुष्कळ दिवसांपासून होता. या पवित्र कार्यास श्रीमंत महाराज सरकार बाळासाहेब पंत प्रतिनिधि सं० औंध, यांनीं पांच हजार रु. ची उदार देणगी गेल्यावर्षी दिली. त्यावेळेपासून यजुर्वेदाच्या वाजसनेयी माध्यंदिन शुक्ल संहितेचें मुद्रण चालू केलें. तें आतां पूर्ण झालें आहे. या संहितेची शुद्ध प्रत तयार करण्यासाठीं ज्या ज्या ठिकाणीं माध्यन्दिन यजुर्वेदी ब्राह्मण आहेत तेथून अनेक जुन्या हस्तलिखित पोथ्या आणवून त्यांचे पाठ तपासून शुद्ध पाठ तयार केले व जेथें आजपर्यंत छापलेल्या पोथ्यांमध्यें व हस्तलिखित पोथ्यांमध्यें पाठभेद आढळला व ज्या पाठभेदाचा निर्णय भाष्यादिकांच्या सहाय्यानेंही होऊं शकला नाहीं त्यांचा निश्चय घनपाठी विद्वान ब्राह्मणांकडून करवून घेतला. या कामीं काशी, ग्वालेर, त्र्यंबकेश्वर अहमदनगर वगैरे ठिकाणच्या ब्रह्मवृंदांनीं आपल्या पोथ्या देऊन व पाठभेद निश्चित करण्यास मदत करून आम्हांस बरेंच सहाय्य केलें व त्यांच्याच मदतीनें ही संहिता छापणें शक्य झालें. इतक्यांच्या एकवटलेल्या संघटित प्रयत्नानें या संहितेचें मुद्रण केलें असल्यामुळें हें आजपर्यंत छापलेल्या सर्व पुस्तकांत अधिक निर्दोष आहे असें म्हणण्यास हरकत नाहीं.

यामध्यें प्रत्येक मंत्र अगदीं सुटा असा छापलेला आहे. त्यामुळें मंत्र वाचण्यास फार सोपें जातें. आजपर्यंत छापलेल्या पोथ्यांमध्यें पदच्छेदाकडे फारसें लक्ष्य पुरवलेलें नाहीं. तो दोष या पुस्तकामध्यें आम्ही ठेवलेला नाहीं व जेथें जसें पद पाडलें पाहिजे तेथें तें तसेंच दाखवलें आहे.

शुक्लयजुर्वेदाच्या काण्व व वाजसनेयी अशा दोन संहिता सारख्या आहेत. मंत्रांमध्यें कांहीं पाठभेद, मंत्रांचा क्रमभेद असे थोडे भेद आहेत. ते दाखवण्यासाठीं या पुस्तकांत स्वतंत्र एक परिशिष्ट जोडलेलें आहे. पानाच्या डाव्या बाजूस वाजसनेयी संहितेचे मंत्रांक व उजव्या बाजूस काण्वसंहितेचे मंत्रांक दिलेले आहेत आणि मध्यें पाठभेद दिलेले आहेत. या व्यवस्थेमुळें एका संहितेमधील अमूक मंत्र दुसऱ्या संहितेंत कोठें आहे तें चटकन समजतें व तेथें असलेल्या पाठभेदाचेंही ज्ञान होतें. यामुळें हें एक पुस्तक घेतल्यानें काण्व व वाजसनेयी या दोनही संहिता घेतल्याचें श्रेय येतें. इतकें शुद्ध व उत्तम मुद्रण करून इतकें स्वस्त पुस्तक आजपर्यंत कोणीही दिलेलें नाहीं. यांत पुढें लिहिल्या प्रमाणें प्रकरणें आलीं आहेत—



या प्रमाणें योजना यामध्यें केलेली आहे. यामुळें हें पुस्तक सर्वांस फारच उपयोगी असें झालें आहे. सर्वांस सोईचें व्हावें म्हणून किंमत फारच कमी ठेवली आहे.

| | | | |
|---|---|---|---|
| साधी बांधणी-किंमत | १॥ | रु. ट. | ख०।= |
| कागदी " | " २ | " | " ॥. |
| कापडी " | " २॥ | " | " ॥. |
| रेशमी " | " ३ | " | " ॥. |

ज्यांनां जसें पुस्तक पाहिजे असेल त्यांनीं तसें मागवावें. वी. पी. नें चार आणे अधिक बसतील.

# स्वाध्याय मंडलका दशम वर्षका कार्य।

स्वाध्याय मंडलके दशम वर्षका कार्यवृत्त पाठकोंके सन्मुख रखा जाता है। इस वर्ष कुछ विशेष कार्य हुए हैं जो पाठकोंके सन्मुख रखने में हमें विशेष आनंद हो रहा है।

## वेदोंका मुद्रण।

वेदोंका अच्छा और शुद्ध मुद्रण करने की इच्छा हमारे मनमें बहुत दिनोंसे थी, परंतु इसकी पूर्तिके साथ धन का संबंध होनेके कारण यह इच्छा बहुत देर तक कार्य रूपमें परिणत न हो सकी। गत वर्ष कुछ आर्थिक सहायता मिली थी, इस कारण वेदोंके मुद्रण का विषय फिर मन में जाग्रत हुआ और वेद मुद्रण का कार्य शुरू किया गया। और इस वर्ष "यजुर्वेद" छापकर ग्राहकोंके सन्मुख रख दिया है। यजुर्वेद ही पहले मुद्रित करनेका कारण इतना ही था कि अन्य संहिताओंके पुस्तक इसकी अपेक्षा कई गुणा बडे हैं। इसलिये उनपर छपाई के लिये बहुत व्यय होगा। इस कारण यह छोटीसी संहिता सबसे पहले मुद्रण के लिये ली, जो पाठकोंके सन्मुख इस समय रखी है।

इस संहिता के मुद्रण के लिये हमसे जितना परिश्रम हो सकता था, पूर्ण रीतिसे किया गया। हस्तलिखित ग्रंथ स्थान स्थान से एकत्रित किये, संपूर्ण मुद्रित ग्रंथ लाये गये, उनकी तुलनासे पाठभेदोंका निश्चय किया और जहां संदेह हुआ वहां वेदपाठी विद्वान ब्राह्मणोंकी सहायतासे पाठनिश्चय किया। कई मास इसीमें व्यतीत हुए इतने परिश्रमसे इसका पाठ शुद्ध होने के पश्चात् मुद्रण किया गया।

इस समय तक जितने यजुर्वेद वाजसनेयी संहिता के मुद्रित ग्रंथ हैं उन सबसे अधिक शुद्ध यह पुस्तक है, इतना ही हम इस विषय में कह सकते हैं। इसके अतिरिक्त शब्दोंका पदच्छेद, मंत्रसमाप्तिकी चरणरेखा आदिकी शुद्धता के विषय में भी इस पुस्तक में पाठक अधिक निर्दोषता का अनुभव करेंगे।

मंत्रोंकी देवता और मंत्रों के ऋषि भी इस समयतक अशुद्ध छपे थे। यहां तक कि "वसुश्रुत" के स्थानपर 'सुश्रुत' ही कई पुस्तकोंमें छपा था। इस विषयकी शुद्धता भी इस पुस्तक में पाठक देखेंगे।

"वाजसनेयी संहिता" के समान ही "काण्व संहिता" है। दोनों संहिताओं में कुच्छ पाठ भेद और थोडासा मंत्रक्रम का भेद है, शेष संहिता एक जैसी ही है। इस लिये जो पाठक संहिताका विशेष अध्ययन करना चाहते हैं उनको दोनों संहिताओं के पाठ भेद एक ही पुस्तक में मिलना लाभकारी है। इस कारण इस पुस्तक में काण्व संहिता के पाठ-विशेष ऐसी सुबोध रीतिसे दिये हैं कि थोडे ही प्रयत्नसे पाठक जान सकते हैं कि एक संहिताका मंत्र दूसरी संहितामें कहां और किस रूपमें है। इसलिये यह एक पुस्तक लेनेसे ही दोनों संहिताओंके पुस्तक लेनेका श्रेय मिल सकता है। किसी भी अन्य पुस्तक में यह सुविधा नहीं है।

इस में प्रत्येक मंत्र अलग अलग मुद्रित किया है इस लिये हम कह सकते हैं कि नित्य पाठ के लिये इस के समान कोई पुस्तक नहीं है।

## यजुर्वेद की अन्य संहिताएं।

यजुर्वेद की अन्य संहिताओंका भी मुद्रण करना है, परंतु उस कार्यकी आवश्यक सिद्धता इस समय तक नहीं हुई है। इस समय—

## यजुर्वेद की पादानुक्रमणिका।

मुद्रणके लिये लियी है। यजुर्वेदकी पादानुक्रमणिका इस समय तक किसी भी स्थानमें छपी नहीं है। पादानुक्रमणिकाके विना संहिताका पठन कठिन होता है। किसी समय मंत्रका द्वितीय तृतीय और चतुर्थ पाद कहां है यह देखना हो, तो मंत्रारंभ की अनुक्रमणिकासे वह काम नहीं हो सकता। इसलिये मंत्रपादोंकी अनुक्रमणिका की उपयोगिता स्वयं सिद्ध है।

## यजुर्वेद का सर्वानुक्रम।

यजुर्वेद सर्वानुक्रमसे मंत्रोंके ऋषि देवता का निश्चय होता है। इस लिये इसका मुद्रण शुरू किया है। इसके नीचे टिप्पणी ऐसे ढंगसे दी है कि जिसको देखनेसे संस्कृत न जाननेवाला मनुष्य भी मंत्रोंके

ऋषि और देवता जान सकता है। इस दृष्टिसे यह ग्रंथ अपूर्व लाभदायी निश्चयसे होगा।

## अथर्व वेद।

अथर्व वेद की संहिता का मुद्रण करनेका कार्य अब हाथ में लिया है। इस संहिताके शुद्ध पाठ का पुस्तक छपनेके लिये तैयार हुआ है। इस में अथर्ववेदीय पिप्पलाद संहिताके पाठ विशेष देनेका विचार है, जिससे दोनों संहिताओंकी तुलना पाठक पढते पढते कर सकते हैं। अथर्व वेद के वेदपाठी इस समय नहीं हैं, जो अथर्व वेदी ब्राह्मण हैं उन्होंने अथर्व वेद का कंठ करना मुदत से छोड दिया है। इस लिये जो सुविधा ऋग्यजुः साम वेदों के पाठ निश्चय करनेमें मिल सकती है वह सुविधा अथर्व वेद के लिये नहीं मिल सकती। इस कारण अथर्व पाठ विशेष का निश्चय केवल उपलब्ध ग्रंथों से ही करना चाहिये। वैसा ही किया जा रहा है। अथर्व वेद की पिप्पलाद संहिता कश्मीरी लिपीमें जर्मनीमें ग्रंथोंके पोटोकी शकल में मिलती है। परंतु वह बहुत स्थानपर खंडित है अर्थात् पूर्ण मंत्र या पूर्ण सूक्त कई स्थलोंमें नहीं हैं। बडा प्रयत्न करनेपर भी आमूलाग्र शुद्ध पिप्पलाद संहिता नहीं प्राप्त हुई। अतः इसके संबंध में जो ग्रंथ मिले हैं उन की ही सहायतासे हमने कार्य शुरू किया है। पाठ निश्चय होते ही मुद्रण शुरू किया जायगा।

यह अथर्व वेद संहिता यजुर्वेद के तीन गुणा बडी है इस कारण इसकी छपाई पूर्ण होने के लिये देरी भी अवश्य लगेगी।

## अथर्ववेदका सुबोध भाष्य

गत वर्षमें " अथर्ववेदका सुबोध भाष्य " प्रारंभ किया गया था। प्रारंभमें हम वैदिकधर्म मासिकमें इसके थोडे पृष्ठ ही देते थे, परंतु यह भाष्य पाठकोंने बहुत पसंद किया और बहुतोंने इस को शीघ्र पूर्ण करनेकी प्रेरणा की, इस लिये अब इसके पूर्ण मुद्रणका प्रबंध किया है। इस समय तक इस अथर्ववेद के दो काण्ड मुद्रित होचुके हैं और तृतीय काण्ड का मुद्रण इस समय चल रहा है। यह भाष्य बिलकुल नये ढंगसे लिखा गया है और वेदका गुह्य आशय सुबोध और स्पष्ट शब्दोंमें प्रकट करनेका यत्न इसमें हो रहा है। इस लिये जो पाठक इसको पढते हैं वे इसकी सुबोधता के कारण सहज ही में वेदाशयको समझ लेते हैं और वैदिक ज्ञान के महत्वका अनुभव करते हैं। जो पाठक इन ग्रंथोंको पढेंगे उनको इनकी विशेषता का वर्णन करनेकी आवश्यकता नहीं है।

## पुरुष मेध।

बहुत पाठक पुरुषमेध उत्तरार्धको पढना चाहते हैं। कई वर्षोंके पूर्व " पुरुषमेध पूर्वार्ध " छपचुका, पश्चात् उत्तरार्ध लिखनेके लिये समय ही नहीं मिला। अब इस कार्यके लिये समय निकालकर इस उत्तरार्धका लेख तैयार किया है। इस समय इसका मुद्रण हो रहा है। पुरुष मेध उत्तरार्ध यजुर्वेद अ० ३१ की व्याख्या ही है। यह प्रकाशित होनेसे पुरुष मेध प्रकरण का ज्ञान पाठकोंको उत्तम रीतिसे हो सकता है। जो लोग " मेध " में हिंसा की आवश्यकता समझते हैं वे इस पुरुषमेध प्रकरण को ( यजुर्वेद अ० ३० और ३१ की व्याख्या को ) अवश्य पढें। इसके पढनेसे पाठकोंका निश्चय होगा कि पुरुषमेध प्रकरण मानवी उन्नतिकी वैदिक पद्धति बता रहा है। हिंसाका इसमें कोई संबंध नहीं है।

## महाभारत।

महाभारत का मुद्रण करीब आधा हो चुका है। द्रोण पर्व समाप्त होते ही आधा महाभारत हो जायगा। इस ग्रंथ के मुद्रण करनेसे वेदाभ्यासी सज्जनोंको एक लाभ हो सकता है वह यह है कि, वृत्रादिकी जो कथाएं वेदों और ब्राह्मणोंमेंसे पौराणिकोंने लीं और उनमें उन कथाओंका विस्तार किया, उसका वास्तविक स्वरूप केवल महाभारत के अध्ययनसे ही प्रकट हो सकता है। महाभारतकार की प्रतिज्ञा ही है कि उन्होंने वेदका ही अर्थ इस अपूर्व ढंगसे बताया है। हम यह बात वेद और महाभारत की तुलना करके ढूंढ रहे हैं और जो बातें हमारी इस अन्वेषणासे निश्चित रूपमें हमारे सन्मुख उपस्थित होचुकी हैं, वे वैदिक तत्त्वज्ञानपर अपूर्वही प्रकाश डालती हैं। महाभारत समालोचनाके आगेके भागों

में हम क्रमशः इन बातोंका विचार करेंगे ।

## आर्थिक सहायता ।

जो कार्य ऊपर दिये हैं और जो हाथमें लिये हैं उनकी पूर्ती के लिये धन की कितनी आवश्यकता है, इसका विचार पाठक ही करें, और जो उचित सहायता की जा सकती है अवश्य करें। हमारे सामने प्रतिदिन यदि कोई कष्ट है तो आर्थिक कष्ट ही है। यदि पाठक अपनी अनुकूलता के अनुसार हमारी सहायता करेंगे, तो हम भविष्यमें इससे भी अधिक कार्य करके दिखा देंगे। परंतु यही आर्थिक कठिनता रही तो कार्यका विस्तार करना कठिन है। जो लोग वेदोंके अन्वेषण करनेके कार्य का महत्त्व जानते हैं, और जिनको इस कार्यपर होनेवाले आवश्यक व्यय की कल्पना है, उनको चेतावनी देने की आवश्यकता ही नहीं है, परंतु जो लोग इसके व्यय की कल्पना नहीं कर सकते उनको भी चेतावनी देनेकी आवश्यकता नहीं है।

वेदके अन्वेषण का कार्य इतना विस्तीर्ण है कि जिसपर लाखों रु० का व्यय भी थोडाही हो सकता है। ऐसे महत्त्वपूर्ण कार्य का थोडासा मासिक व्यय भी नहीं भुगता जाता, यह आजकी अवस्था है। फिर इस कार्यका विस्तार करनेकी बात तो बडी दूर की है।

संपूर्ण वेद संहिताओंका मुद्रण, वेद समन्वय का बनाना, ब्राह्मण ग्रंथोंका उत्तम मुद्रण और उन ग्रंथोंकी सूचियां बनाना, ये कार्य प्रत्येकमें लाखों रु०का व्यय चाहते हैं। वेदोंका अनुशीलन तो इनके बननेके पश्चात का विषय है। पाठक विचार कर सकते हैं कि इनमेंसे कौनसा कार्य पूर्ण करने की उनकी तैयारी है। वेदका आन्दोलन और अनुशीलन यदि होना चाहिये ऐसा आपका मत है तो आपको उचित है कि आप अपनेसे जितनी हो सकती है, उतनी आर्थिक सहायता इस कार्यकी पूर्ति के लिये करें।

## ग्राहक बढाइये।

यदि पाठक वैदिक धर्म, महाभारत, तथा अन्यान्य पुस्तकोंका प्रचार करनेमें सहायता देंगे, अर्थात् ग्राहक संख्या बढाकर हमारी सहायता करेंगे, तो भी बडीही सहायता हो सकती है। जो धन इस समय पुस्तकोंके रूपमें रुका रहता है, यदि वह रुका न रहेगा, तो भी आगेका कार्य करनेके लिये बडी सहायता हो सकती है। इसलिये पाठकोंसे हमारी सानुरोध प्रार्थना है कि वे स्वाध्यायमण्डल द्वारा प्रकाशित पुस्तकोंके प्रचार करनेमें हमें सहायता दें। इससे धार्मिक ग्रंथोंका प्रचार होगा और हमें भी सहायता अनायाससे प्राप्त होगी।

दान द्वारा सहायता करनेवाले सज्जन उचित दान देके सहायता करें, और अन्य सज्जन ग्राहक बढाने द्वारा सहायता करें। ऐसा करनेसे यह कार्य बहुत बढ सकता है।

## पोषक वर्ग

जो सज्जन स्वाध्याय मंडल को सौ रु० अथवा अधिक रकम दान देंगे, उनको स्वाध्याय मंडल के पुस्तक जो उनका दान प्राप्त होनेके पश्चात् मुद्रित होंगे, विना मूल्य भेंट किये जाते हैं। सौ रु० दान करनेवालोंको इस वर्षतक करीब तीन चौथाई रकमके पुस्तक पंहुच चुके हैं और थोडे ही समय के अंदर उनके दान दिये सब रकमके पुस्तक उनको प्राप्त हो जांयगे। और पश्चात् भी उनको स्वा०मंडल के पुस्तक मिलते ही रहेंगे। इस प्रकार जो सज्जन पोषक वर्ग का सौ रु० चंदा एकवार भेजेंगे उनका लाभ निःसंदेह है। पांच सात वर्षोंमें उनको प्रायः सब रकम के पुस्तक मिल जांयगे और आगे जो पुस्तक प्रकाशित होंगे, मिलते ही रहेंगे। इसलिये पाठकोंसे निवेदन है कि वे अपना नाम पोषकवर्ग में दाखल करनेका यत्न करें। इससे स्वाध्याय मंडल को भी सहायता होगी और उनका भी लाभ होगा।

जो सज्जन पोषक वर्ग का पूर्ण चंदा भेजकर स्वाध्याय मंडल के पोषक बनेंगे, उनको पूर्व मुद्रित पुस्तक उचित कमिशन काटकर मिलेंगे। यह भी एक उनका लाभ है।

जो सज्जन इस समय पोषक वर्ग में हैं, यदि वे अपने मित्रोंको स्वा० मंडल के पोषक बननेकी प्रेरणा करेंगे तो वे भी पोषक वर्गकी संख्या बढा सकते हैं। इस प्रकार की थोडी थोडी सहायता चारों ओर से होने लगी ता यहांका कार्य ठीक प्रकार चल सकता है।

## कर्जा ।

गत वर्ष तेईस हजार रु. कर्जा था, इस वर्ष इक्कीस हजार रु० रहा है। इस प्रकार पूर्ण कर्जा हटनेके लिये आठ दस वर्ष लगेंगे। परंतु ये ही दस वर्ष विशेष कार्य करने के हैं। दस वर्षों के पश्चात् कार्य करने की शक्ति आयुके प्रमाण से न्यून ही होगी। इस लिये पाठकोंसे निवेदन है कि वे इस समय योग्य सहायता करने द्वारा स्वाध्याय मंडल को कर्जमुक्त करें जिससे हम कुछ अधिक स्वतंत्र हो कर अधिक कार्य कर सकते हैं। यदि धर्म के प्रेमी धनिक पुरुष इसका योग्य विचार करेंगे ते इस प्रश्नका हल हो जाना कोई अशक्य बात नहीं है।

आगे के लिये हमने निश्चय ही किया है कि कोई ऐसा कार्य करना ही नहीं कि जिसके लिये कर्जा करने की आवश्यकता हो। यदि कर्जा करने के विना कार्य न चलता हो तो उस को बंद ही करना। परंतु पहले उत्साह के समय जो कर्जा हुआ वह उतरने ही नहीं पाता है, इस लिये जो पाठक इस बातमें हमारी सहायता कर सकते हैं वे इस समय अवश्य सहायता करें। एकवार कर्जा उतर जानेपर कोई नया कर्जा करना ही नहीं है, इसलिये यह फिर उत्पन्न ही नहीं होगा। परंतु पूर्वका बना हुआ निपटना अवश्य है।

इक्कीस हजारके कर्जेमें से करीब दस हजार रु. का कर्जा तो स्वयं उतरनेवाला है; क्यों कि वह प्रायः ग्राहकोंका चंदा ही है। परंतु अन्य ग्यारह हजार रु० का कर्जा ही है जो उतारनेका विचार करना आवश्यक है। और जिसके शीघ्र उतर जाने की कोई सूरत नजर नहीं आती है। इस लिये वास्तविक देखा जाय तो इतना ही सवाल ह। आशा है कि पाठक इसका योग्य विचार करेंगे।

## वी. पी. वापस

प्रतिवर्ष हम वी. पी. वापस होने के विषय में लिखते हैं तथापि इस में कोई सुधार नहीं होता है। गतवर्ष वी. पी. वापस होने के कारण डाकव्ययका करीब ६५०, रु० का नुकसान हुआ है, इसके अतिरिक्त पैकिंग और पुस्तकें खराब होनेका नुकसान है। इस लिये हमने महाभारत, वेद आदि बडे पुस्तक वी. पी. से भेजना बंद किया है। वी. पी. न भेजी तो ग्राहक बडा क्रोध करते हैं, वे लिखते हैं कि उनपर हमारा विश्वास नहीं है इ०; परंतु उनको इस बातका पता नहीं की वी. पी. मंगवाकर वापस करनेवाले भी बहुत हैं। और यहां बैठकर हमें पहले पत्रसे पता नहीं चलता कि यह सज्जन पुस्तकें। मंगवाकर वी. पी. वापस करेंगे और ये नहीं करेंगे। पाठक इसमें हमारी अवस्थाका विचार करें। वी.पी. मंगवाने में उनका आधा आना ही खर्च होता है परंतु हमारा कई रुपयों का नुकसान वी.पी.वापस होनेसे होता है। इस लिये पाठकोंसे निवेदन है कि वे पुस्तकों का मूल्य म०आ०से भेज दें और पुस्तकें मंगावे, ऐसा करनेसे उनका बडा लाभ होगा। उनको नियमानुसार कमिशन भी मिलेगा और डाकव्यय भी माफ होगा। आशा है कि पाठक इस रीतिसे लाभ प्राप्त करेंगे।

## दूसरे के नाम वी. पी.

कई पाठक अपने मित्रों के नाम वी. पी. भेजने की आज्ञा हमें करते हैं। हमारा इस समय तक जो अनुभव है उस से हमारा निश्चय हुआ है कि ऐसी दूसरे के नामपर भेजी हुई वी. पि. यां प्रायः वापस आती हैं। सौ में पांच भी स्वीकृत नहीं होती। इस लिये पाठकों से प्रार्थना है कि वे दूसरे के नामपर वी. पी. भेजने के लिये हमें बाधित न करें। यदि उनके मनमें हमारी सहायता करना या हमारे ग्रंथोंका प्रचार करना है, तो अपने मित्रसे पुस्तकों का मूल्य म. अ. द्वारा भिजवा दें। इस में उनको कमिशन मिलेगा और डा.व्यय भी माफ होगा। परंतु आगे इस प्रकार की वी. पि.यां हम नहीं भेजेंगे। क्यों कि इस विषय का बहुत कडुवा अनुभव हमने लिया है।

अन्तमें निवेदन है कि पाठक इस कार्यका महत्त्व जानकर इस संस्थाकी आर्थिक सहायता करें और अनेक प्रकार से हमारे प्रचार के कार्यमें सहायता दें, जिससे यह कार्य अधिक बढ जाय और जनता में स्वाध्याय का प्रेम अधिक बढानें में समर्थ हो।

१।१।२८ निवेदक

श्रीपाद दामोदर सातवळेकर

स्वाध्याय मंडल, औंध (जि. सातारा)

# स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा ) का दशम वर्षका आयव्यय।

## ( ता. १।१।२७ से ता० ३१।१२।२७ तक ) परिशिष्ट संख्या १

| आय | | रु. | आ. |
|---|---|---|---|
| गतवर्षकी रोकड औंध में ... | | १८८१ | ० |
| वैदिकधर्म चंदा ... ... | | २१५२ | ५ |
| महाभारत ,, ... ... | | ३१५९ | १४ |
| पुरुषार्थका ,, ... ... | | १९३५ | ६ |
| पुस्तक विक्री से प्राप्त ... | | ८२७३ | १२ |
| दान प्राप्त– | | | |
| पोषक वर्ग चंदा | १६०२-० | | |
| मासिकदान | ६०-० | | |
| इतर दान | २२३-१ | | |
| | | १८८५ | १ |
| स्थिर ग्राहक चन्दा ... | | १० | ० |
| छपाई से प्राप्त ... | | १२९ | ११ |
| पुराना टाइप विक्रीसे प्राप्त ... | | ७३ | ५ |
| कर्जा— | | | |
| स्थिर सहायक चंदा | ६१०-० | | |
| अनामत | ५२-० | | |
| नवीन कर्जा | ११००-० | | |
| | | १७६२ | ० |
| रु. | | २१२६२ | ६ |

| व्यय | | रु. | आ. |
|---|---|---|---|
| मुद्रणालय– | | | |
| यंत्रव्यय | १०५-१३ | | |
| टाइप | १२७६-११ | | |
| फर्निचर | २७४-० | | |
| चित्र ब्लाक आदि | ४२०-३ | | |
| | | २०७६ | ११ |
| पुस्तकालय ... ... | | २६४ | ९ |
| पुस्तक छपाई मुंबईमें— | | | |
| गतवर्षका देना | ९००-० | | |
| इसवर्षकी छपाई | १२४३-११ | | |
| | | २१४३ | ११ |
| कागज आदि— | | | |
| गतवर्षका देना | १२७३-१४ | | |
| इसवर्षका " | २४२२-४ | | |
| | | ३६९६ | २ |
| वेतन ... ... | | ६०६७ | ११ |
| डाकव्यय ... ... | | २०२२ | ३ |
| स्टेशनरी ... ... | | १५८ | ८ |
| रेलवेव्यय ... ... | | ३१२ | १२ |
| विज्ञापनव्यय ... ... | | १६४ | ५ |
| यंत्र रिपेअर आदि ... ... | | २५० | ० |
| साधारण व्यय ... ... | | ३३४ | ४ |
| कर्जानिवृत्ति— | | | |
| स्थि. स. चंदा वापस | ३०००-० | | |
| ,, ,, ,, सूद | २१०-० | | |
| औंधस्टेट बैंक कर्जा वापस | ५५०-० | | |
| | | ३७६० | ० |
| रोकड औंध में ... ... | | ११ | १० |
| | | २१२६२ | ६ |

## कर्जा ।

गत वर्ष तेईस हजार रु. कर्जा था, इस वर्ष इक्कीस हजार रु० रहा है। इस प्रकार पूर्ण कर्जा हटनेके लिये आठ दस वर्ष लगेंगे। परंतु ये ही दस वर्ष विशेष कार्य करने के हैं। दस वर्षों के पश्चात् कार्य करने की शक्ति आयुके प्रमाण से न्यून ही होगी। इस लिये पाठकोंसे निवेदन है कि वे इस समय योग्य सहायता करने द्वारा स्वाध्याय मंडल को कर्जमुक्त करें जिससे हम कुछ अधिक स्वतंत्र हो कर अधिक कार्य कर सकते हैं। यदि धर्म के प्रेमी धनिक पुरुष इसका योग्य विचार करेंगे ते इस प्रश्नका हल हो जाना कोई अशक्य बात नहीं है।

आगे के लिये हमने निश्चय ही किया है कि कोई ऐसा कार्य करना ही नहीं कि जिसके लिये कर्जा करने की आवश्यकता हो। यदि कर्जा करने के विना कार्य न चलता हो तो उस को बंद ही करना। परंतु पहले उत्साह के समय जो कर्जा हुआ वह उतरने ही नहीं पाता है, इस लिये जो पाठक इस बातमें हमारी सहायता कर सकते हैं वे इस समय अवश्य सहायता करें। एकवार कर्जा उतर जानेपर कोई नया कर्जा करना ही नहीं है, इसलिये यह फिर उत्पन्न ही नहीं होगा। परंतु पूर्वका बना हुआ निपटना अवश्य है।

इक्कीस हजारके कर्जेमें से करीब दस हजार रु. का कर्जा तो स्वयं उतरनेवाला है; क्यों कि वह प्रायः ग्राहकोंका चंदा ही है। परंतु अन्य ग्यारह हजार रु० का कर्जा ही है जो उतारनेका विचार करना आवश्यक है। और जिसके शीघ्र उतर जाने की कोई सूरत नजर नहीं आती है। इस लिये वास्तविक देखा जाय तो इतना ही सवाल ह। आशा है कि पाठक इसका योग्य विचार करेंगे।

## वी. पी. वापस

प्रतिवर्ष हम वी. पी. वापस होने के विषय में लिखते हैं तथापि इस में कोई सुधार नहीं होता है। गतवर्ष वी. पी. वापस होने के कारण डाकव्ययका करीब ६५०, रु० का नुकसान हुआ है, इसके अतिरिक्त पैकिंगऔर पुस्तकें खराब होनेका नुकसान है। इस लिये हमने महाभारत, वेद आदि बडे पुस्तक वी. पी. से भेजना बंद किया है। वी. पी. न भेजी तो ग्राहक बडा क्रोध करते हैं, वे लिखते हैं कि उनपर हमारा विश्वास नहीं है इ०; परंतु उनको इस बातका पता नहीं की वी. पी. मंगवाकर वापस करनेवाले भी बहुत हैं। और यहां बैठकर हमें पहले पत्रसे पता नहीं चलता कि यह सज्जन पुस्तकें मंगवाकर वी. पी. वापस करेंगे और ये नहीं करेंगे। पाठक इसमें हमारी अवस्थाका विचार करें। वी.पी. मंगवाने में उनका आधा आना ही खर्च होता है परंतु हमारा कई रुपयों का नुकसान वी.पी.वापस होनेसे होता है। इस लिये पाठकों से निवेदन है कि वे पुस्तकों का मूल्य म०आ०से भेज दें और पुस्तकें मंगावे, ऐसा करनेसे उनका बडा लाभ होगा। उनको नियमानुसार कमिशन भी मिलेगा और डाकव्यय भी माफ होगा। आशा है कि पाठक इस रीतिसे लाभ प्राप्त करेंगे।

## दूसरे के नाम वी. पी.

कई पाठक अपने मित्रों के नाम वी. पी. भेजने की आज्ञा हमें करते हैं। हमारा इस समय तक जो अनुभव है उस से हमारा निश्चय हुआ है कि ऐसी दूसरे के नामपर भेजी हुई वी. पि. यां प्रायः वापस आती हैं। सौ में पांच भी स्वीकृत नहीं होती। इस लिये पाठकों से प्रार्थना है कि वे दूसरे के नामपर वी. पी. भेजने के लिये हमें बाधित न करें। यदि उनके मनमें हमारी सहायता करना या हमारे ग्रंथोंका प्रचार करना है, तो अपने मित्रसे पुस्तकों का मूल्य म. अ. द्वारा भिजवा दें। इस में उनको कमिशन मिलेगा और डा.व्यय भी माफ होगा। परंतु आगे इस प्रकार की वी. पि.यां हम नहीं भेजेंगे। क्यों कि इस विषय का बहुत कडुवा अनुभव हमने लिया है।

अन्तमें निवेदन है कि पाठक इस कार्यका महत्त्व जानकर इस संस्थाकी आर्थिक सहायता करें और अनेक प्रकार से हमारे प्रचार के कार्यमें सहायता दें, जिससे यह कार्य अधिक बढ जाय और जनता में स्वाध्याय का प्रेम अधिक बढानें में समर्थ हो।

१।१।२८ निवेदक

श्रीपाद दामोदर सातवळेकर

स्वाध्याय मंडल, औंध (जि. सातारा)

## स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा ) का दशम वर्षका आयव्यय।

### ( ता. १।१।२७ से ता० ३१।१२।२७ तक ) परिशिष्ट संख्या १

| आय | | रु. | आ. |
|---|---|---|---|
| गतवर्षकी रोकड औंध में ... | | १८८१ | ० |
| वैदिकधर्म चंदा ... ... | | २१५२ | ५ |
| महाभारत ,, ... ... | | ३१५९ | १४ |
| पुरुषार्थका ,, ... ... | | १९३५ | ६ |
| पुस्तक विक्री से प्राप्त ... | | ८२७३ | १२ |
| दान प्राप्त– | | | |
| पोषक वर्ग चंदा | १६०२-० | | |
| मासिकदान | ६०-० | | |
| इतर दान | २२३-१ | | |
| | | १८८५ | १ |
| स्थिर ग्राहक चन्दा ... | | १० | ० |
| छपाई से प्राप्त ... | | १२९ | ११ |
| पुराना टाइप विक्रीसे प्राप्त ... | | ७३ | ५ |
| कर्जा— | | | |
| स्थिर सहायक चंदा | ६१०-० | | |
| अनामत | ५२-० | | |
| नवीन कर्जा | ११००-० | | |
| | | १७६२ | ० |
| रु. | | २१२६२ | ६ |

| व्यय | | रु. | आ. |
|---|---|---|---|
| मुद्रणालय– | | | |
| यंत्रव्यय | १०५-१३ | | |
| टाइप | १२७६-११ | | |
| फर्निचर | २७४- ० | | |
| चित्र ब्लाक आदि | ४२०- ३ | | |
| | | २०७६ | ११ |
| पुस्तकालय ... ... | | २६४ | ९ |
| पुस्तक छपाई मुंबईमें— | | | |
| गतवर्षका देना | ९००-० | | |
| इसवर्षकी छपाई | १२४३-११ | | |
| | | २१४३ | ११ |
| कागज आदि— | | | |
| गतवर्षका देना | १२७३-१४ | | |
| इसवर्षका " | २४२२- ४ | | |
| | | ३६९६ | २ |
| वेतन ... ... | | ६०६७ | ११ |
| डाकव्यय ... ... | | २०२२ | ३ |
| स्टेशनरी ... ... | | १५८ | ८ |
| रेलवेव्यय ... ... | | ३१२ | १२ |
| विज्ञापनव्यय ... ... | | १६४ | ५ |
| यंत्र रिपेअर आदि ... ... | | २५० | ० |
| साधारण व्यय ... ... | | ३३४ | ४ |
| कर्जानिवृत्ति— | | | |
| स्थि. स. चंदा वापस | ३०००-० | | |
| ,, ,, ,, सूद | २१०-० | | |
| औंधस्टेट बैंक कर्जा वापस | ५५०-० | | |
| | | ३७६० | ० |
| रोकड औंध में ... ... | | ११ | १० |
| | | २१२६२ | ६ |

## स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा ) का हानिलाभ पत्रक ।

### ( ता. १ । १ । २७ से ता. ३१ । १२ । २७ तक ) परिशिष्ट संख्या २

| आय | | रु. | आ. |
|---|---|---|---|
| **वैदिक धर्म चंदा—** | | | |
| गतवर्षका शेष | ६५०-० | | |
| इस वर्ष प्राप्त | २१५२-५ | | |
| | २८०२-५ | | |
| बाद पेशगी | ५४०-० | २२६२ | ५ |
| **महाभारत चंदा—** | | | |
| गतवर्षका शेष | २१९०-० | | |
| इस वर्ष प्राप्त | ३१५९-१४ | | |
| | ५३४९-१४ | | |
| बाद पेशगी | १९८०-० | ३३६९ | १४ |
| **पुरुषार्थ चंदा—** | | | |
| गतवर्षका शेष | ८००-० | | |
| इस वर्ष प्राप्त | १९३५-६ | | |
| | २७३५-६ | | |
| बाद पेशगी | ७००-० | २०३५ | ६ |
| **स्थिरग्राहक चंदा—** | | | |
| गतवर्षका शेष | १०-० | | |
| इस वर्ष प्राप्त | १०-० | | |
| | २०-० | | |
| बाद पेशगी | ४-० | १६ | ० |
| **दान प्राप्त—** | | | |
| पोषक वर्ग चंदा | १६०२-० | | |
| मासिक दान | ६०-० | | |
| अन्य दान | २२३-१ | १८८५ | १ |
| **पुस्तक विक्रीसे प्राप्त** ... ... | | ८२७३ | १२ |
| **छपाईसे प्राप्त** ... ... | | १२९ | ११ |
| **पुराना टाइप विक्रीसे प्राप्त** | | ७३ | ५ |
| **अन्तिमदिन पुस्तक संग्रह** | | १८९१० | ० |
| | | ३६९५५ | ६ |
| व्यय का शेष ( हानि इस वर्ष ) | | २३२२ | ५ |
| रु. | | ३९२७७ | ११ |

| व्यय. | | रु. | आ. |
|---|---|---|---|
| **आरंभदिन पुस्तक संग्रह** | | २०५५० | ० |
| **पुस्तक छपाई मुंबईमें—** | | | |
| इस वर्ष दिया | १२४३-११ | | |
| शेष देना | १००-० | १३४३ | ११ |
| **कागज आदि—** | | | |
| इस वर्ष दिया | २४२२-४ | | |
| शेष देना ... | २०९२-१ | ४५१४ | ५ |
| **अन्य व्यय—** | | | |
| वेतन | ६०६७-११ | | |
| डाकव्यय | २०२२-३ | | |
| स्टेशनरी | १५८-८ | | |
| रेलवे व्यय | ३१२-१२ | | |
| विज्ञापन | १६४-५ | | |
| यंत्र दुरुस्ति | २५०-० | | |
| साधारण व्यय | ३३४-४ | ९३०९ | ११ |
| **घटाव—** | | | |
| टाइपका | १९००-० | | |
| यंत्रका | ७००-० | | |
| पुस्तकालयका | १५०-० | | |
| मकानका | ६००-० | ३३५० | ० |
| **सूद** ... ... | | २१० | ० |
| रु. | | ३९२७७ | ११ |

## स्वाध्यायमंडल, औंध ( जि. सातारा ) का आर्थिक अवस्थापत्रक।

### ( ता. ३१।१२।२७ के दिन ) परिशिष्ट संख्या ३

| कोश और कर्जा. | | | रु. | आ. |
|---|---|---|---|---|
| **स्थिरकोश--** | | | | |
| गतवर्षका शेष | २८२०४-१ | | | |
| बाद इसवर्षकी हानि | २३२२-५ | | २५८८१ | १२ |
| **यंत्रका घटाव--** | | | | |
| गतवर्षका | ६६६७-३ | | | |
| इसवर्षका | ३३५०-० | | १००१७ | ३ |
| **कर्जा--** | | | | |
| ( १ ) स्थिर सहायकवर्ग— | | | | |
| गतवर्षका | १३३४९-४ | | | |
| इसवर्षका | ६१०-० | | | |
| | १३९५९-४ | | | |
| इसवर्षवापस | ३०००-० | | | |
| | | १०९५९-४ | | |
| **( २ ) अन्यकर्जा—** | | | | |
| कागजादिक | २०९२-१ | | | |
| छपाईका | १००-० | | | |
| अनामत | ५२-० | | | |
| **पेशगी—** | | | | |
| वै० धर्मका | ५४०-० | | | |
| म० भारत | १९८०-० | | | |
| पुरुषार्थ | ७००-० | | | |
| स्थिरग्राहक | ४-० | | | |
| **बैंकका शेष —** | | | | |
| गतवर्ष ४१५० | | | | |
| दिया ५५० | | | | |
| | ३६००-० | | | |
| | | ९०६८-१ | | |
| ( ३ ) नवीन कर्जा | | ११००-० | | |
| ( ४ ) गतवर्षका अनामत | | १३-९ | २११४० | १४ |
| | | रु. | ५७०३९ | १३ |

| संपत्ति. | | | रु. | आ. |
|---|---|---|---|---|
| **मुद्रणालय—** | | | | |
| मकान | | १२७९७-१ | | |
| यंत्रादि— | | | | |
| गतवर्षतक | १३२६८-६ | | | |
| इसवर्ष | १०५-१३ | | | |
| | | १३३७४-३ | | |
| **टाईप—** | | | | |
| गतवर्षतक | ४५५४-१२ | | | |
| इसवर्ष | १२७६-११ | | | |
| | | ५८३१-७ | | |
| **अन्यसामान—** | | | | |
| गतवर्षतक | २१७३-१ | | | |
| इसवर्ष | ४२०-३ | | | |
| | | २५९३-४ | ३४५९५ | १५ |
| **फर्निचर—** | | | | |
| गतवर्षतक | | १४७-४ | | |
| इसवर्षका | | २७४-० | | |
| | | | ४२१ | ४ |
| **पुस्तकालय—** | | | | |
| गतवर्षतक | | २८३६-७ | | |
| इसवर्षका | | २६४-९ | | |
| | | | ३१०१ | ० |
| **अन्तिम दिन पुस्तक संग्रह** ... | | | १८९१० | ० |
| **रोकड हाथमें—** ... ... | | | ११ | १० |
| | | रु. | ५७०३९ | १३ |

## पोषक वर्ग।

| | |
|---|---|
| १ श्रीमती कर्मदेवीजी लाहौर | १०० |
| २ डा० साहबदयालजी अमृतसर | १०० |
| ३ म. ढोढारामजी चूडामणी बेगमपुर | १०० |
| ४ म. हरजीवन भगवानदासजी सूरत | १०० |
| ५ " प्रभुदास दयाभाई करमसद | १०० |
| ६ प्रो. डी. बी. परांजपे पुणें | १०० |
| ७ म. रामजीलाल दोहद | १०० |
| ८ " हिम्मतलालजी गुप्त सणसोली | १०० |
| ९ " सोमपाल शर्माजी रावळपिंडी | १०० |
| १० " पटेल मोहनदास कलोल | १०० |
| ११ " चंद्रकान्तजी सूरत | १०० |
| १२ ठा. केशरी सिंहजी मोगर | १०० |
| १३ म. दामोदर पीतांबर द्विवेदीजी लुनावाडा | १०० |
| १४ श्री. छत्रसिंह हमीरसिंह राणा मियागांव | १०० |
| १५ विष्णुचंद्र साहेब लैली | ९७ |
| १६ " प्रभुदयाल जी सिमला | ७५ |
| १७ " अ० नि० देशपांडे राळेगांव | ३० |
| कुल रु० | १६०२ |

## दान

| | | |
|---|---|---|
| १ म. रतिलालजी | मुंबई | २००रु. |
| २ ,, बलदेव नरोत्तम | सारंग | १० |
| ३ पं. गणपतिजी आर्योपदेशक | देहली | ५ |
| ४ म. गोविंदलाल निर्भयरामजी | सूरत | ५ |
| ५ ,, भूधर भाई हाजी भाई" | | ३ |
| ६ गुप्तदान | | -) |
| कुल. रु० | | २२३-) |

## स्थिर सहायक वर्ग।

| | | |
|---|---|---|
| १ चारोत्तर प्रदेश आर्यसमाज | आनंद | १३०रु. |
| २ म. बलभद्रजी | देहली | १०० |
| ३ ठा. रामस्वरूपसिंहजी | रास्ना | १०० |
| ४ म. रामचंद्रजी | नजीबाबाद-द. | १०० |
| ५ म. बाबूरामजी क्लार्क | लाहौर | ८० |
| ६ ,, डी० एन्० लेलेजी | हैदराबाद-द. | ५० |
| ७ ,, र. ज. गोखले | औंध | २५ |
| ८ ,, शंकर जयराम सोमवंशी | नंदुरबार | २५ |
| कुल रु० | | ६१०) |

## मासिकदान।

| | | |
|---|---|---|
| म. मराठे इंजिनियर | मुंबई | ६०) |
| कुल रु० | | ६०) |

## स्थिर ग्राहक वर्ग।

| | | |
|---|---|---|
| म. कोल्हटकर | वैराग | १०) |
| कुल रु० | | १०) |

# अथर्ववेदका स्वाध्याय

# सुबोध भाष्य ।

**प्रथम काण्ड** । मूल्य २ ) डा. व्य ॥)

**इन्द्रशक्तिका विकास** । मूल्य ॥ डा. व्य ≈)

**गोमेध** । मूल्य १ ) डा. व्य. ॥)

मंत्री स्वाध्यायमंडल औंध जि सातारा.

---

कुस्ती, लाठी, पटा, बार वगैरह के

सचित्र **व्यायाम** मासिक

हिन्दी, अंग्रेजी, मराठी और गुजराती इन चार भाषाओं में

प्रत्येक का मूल्य २॥ )

रक्खा गया है । उत्तम लेखों और चित्रों से पूर्ण होने से देखनेलायक है । नमूने का अंक मुफ्त नहीं भेजा जाता । व्ही. पी. खर्च अलग लिया जाता है । ज्यादह हकीकत के लिये लिखो.।

मैनेजर — व्यायाम, रावपुरा, बडोदा

---

## वैदिक उपदेश माला ।

जीवन शुद्ध और पवित्र करनेके लिये बारह उपदेश हैं । इस पुस्तकमें लिखे बारह उपदेश जो सज्जन अपनायेंगे उनकी उन्नति निःसंदेह होगी मूल्य ।।) आठ आने डाकव्यय ०– एक आना )

मंत्री- स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )

---

For Youths, Parents & Teachers

## Brahmacharya

An English Monthly Devoted to Religion, Education & Physical Culture.

Annual Subs. Rs. ONE Only.

The Managing Editor,

" BRAHMACHARYA."

Basavangudi P. O. Bangalore City.

---

EMPLOYMENT FOR MILLIONS

## students' own magazine,

A Monthly English Teacher-

Careers for Young men a speciality.

ANNUAL SUBSCRIPTION WITH SUPPLEMENTS, Rs. 3.

CAPITAL INDUSTRIAL BUREAU,

RAMGALI, LAHORE. ( Punjab )

# वैदिक यज्ञ संस्था।

## प्रथम भाग। मूल्य १) रु. डा. व्य ।)

इस पुस्तक में निम्न लिखित विषयों का विचार हुआ है।

**प्राचीन संस्कृत निबंध।**

१-३ पिष्ट-पशुमीमांसा। लघु-पुरोडाश-मीमांसा।

**भाषाके लेख** (ले०-श्री० पं० बुद्धदेवजी)

४ दर्श और पौर्णमास, ५ अद्भुत कुमार संभव। (ले० -श्री० पं० चंद्रमणिजी) ६बुद्धके यज्ञ विषयक विचार। (संपादकीय) ७ यज्ञका महत्त्व, ८ यज्ञका क्षेत्र, ९ यज्ञका गूढ तत्त्व, १० औषधियोंका महामख (ले० श्री० पं० धर्मदेवजी) ११ वैदिक यज्ञ और पशुहिंसा। (ले० श्री० पं० पुरुषोत्तम लालजी) १२ क्या वेदोंमें यज्ञों में पशुओंका बलि करना लिखा है ?

---

## वैदिक यज्ञ संस्था द्वितीय भाग। मूल्य १) रु. डा. व्य.।)

इस द्वितीय भागमें निम्न लिखित विषयोंका विचार हुआ है- (ले०-श्री. पं. देवशर्माजी विद्यालंकार)

भारतवर्षमें यज्ञकी कमी, यज्ञकी महिमा, यज्ञसे जो चाहे सो प्राप्त कर लो, यज्ञपुरुष का वर्णन, हवन प्रक्रिया, यज्ञशेष और उच्छेष, राजसूय, विश्वजित्, अश्वमेध, गोमेध, सर्वमेध, वाजपेय, पंचमहायज्ञ, यज्ञ संसारकी नाभि है।

पं. बुद्धदेवजी लिखित-संज्ञपन और अवदान।

संपादकीय-नरमेध का वैदिक तात्पर्य।

इतने विषयोंका विचार इस पुस्तक में हुआ है। प्रत्येक विषयके प्रतिपादनके लिये वेदके अनेक प्रमाण दिये हैं और विषयका प्रतिपादन अति सुगम है। मूल्य १) डा. व्य.।)

---

## वैदिक यज्ञ संस्था तृतीय भाग गोमेध।

इस पुस्तकमें निम्न लिखित विषयोंका विचार हुआ है—

योगमें गोमांस, प्रकरणानुकूल अर्थ विचार, ऋषिपंचमी, वेदका महासिद्धान्त, यज्ञकी पूर्व और उत्तरवेदी, मधुपर्क, कलिवर्ज्यप्रकरण, बृहदारण्यक का वचन, गौका वैदिक नाम, गोमेधका विचार, चरक की साक्षी, विवाहमें गोमांस, अतिथिके लिये गौ, यज्ञमें मांस, अन्त्य यज्ञ, वेदमें अहिंसा, अवध्य गौ और बैल, यज्ञका तत्त्व, गौको खाना। गौ दान लेने का अधिकारी, रक्षक और पालक गौका महत्त्व, राष्ट्ररक्षक गौ, गौके लिये सोमरस, सबकी माता गौ।

इत्यादि अनेक विषय इसमें आगये हैं। हरएक विषयका प्रतिपादन करनेके लिये अनेक वेदमंत्रोंके प्रमाण दिये हैं। जो कहते हैं कि 'वैदिक समयमें गोमांस भक्षण की प्रथा थी,'' उनके लिये यह उत्तम उत्तर है। यह पुस्तक पढनेके पश्चात् उक्त विषयमें कोई शंका नहीं रहेगी।

मूल्य१) रु. डा. व्य०।)

---

मुद्रक तथा प्रकाशक— श्री० दा० सातवलेकर, भारतमुद्रणालय, औंध, (जि० सातारा)

REGISTERED No 1463

ओं

# वैदिक धर्म।

वैदिक तत्त्व ज्ञान प्रचारक मासिक पत्र।

संपादक— श्रीपाद दामोदर सातवळेकर.

वर्ष ९
अंक ८
क्रमांक १०४

श्रावण
संवत् १९८५
अगस्त
सन १९२८





वार्षिक मूल्य— म० आ० से ४) वी० पी० से ४॥) विदेशके लिये ५)

विषयसूची।




वर्ष ९

अंक ८

क्रमांक १०४

श्रावण संवत् १९८५

अगस्त सन १९२८

# वैदिक धर्म.

वैदिक तत्त्वज्ञान प्रचारक मासिक पत्र।

संपादक—श्रीपाद दामोदर सातवळेकर।

स्वाध्यायमंडल, औंध ( जि. सातारा )

## निर्भयता।

यत इन्द्र भयामहे ततो नो अभयं कृधि।
मघवञ्छग्धि तव तन्न ऊतिभिर्वि द्विषो वि मृधो जहि॥

ऋ. ८।६१।१३

हे ( इन्द्र ) प्रभो ! ( यतः भयामहे ) जहां से हमें भय होता है ( ततः नः अभयं कृधि ) वहांसे हमें निर्भय कर। हे ( मघवन् ) ऐश्वर्यसंपन्न ईश्वर ! इस कार्य के लिये तू ( शग्धि ) समर्थ है। (तत् तव ऊतिभिः नः द्विषः विजहि) इस लिये अपनी रक्षाओंसे हमारे शत्रुओंको विनष्ट कर तथा ( मृधः विजहि ) दुष्टों का भी नाश कर।

हमारे लिये संपूर्ण स्थान निर्भयतासे युक्त हों, हम निर्भय हो कर चारों दिशाओंमें अपना कार्य कर सकें और अपना अभ्युदय सिद्ध कर सकें। हे प्रभो ! तू ही ऐसा करनेके लिये समर्थ है, हम तेरे पास आते हैं, हमें निर्भय कर और हमारे शत्रुओंका नाश कर.

# मातृभूमि का वैदिक गीत ।

(१)

जिस देश में जो लोग रहते हैं वह उनकी मातृभूमि कहलाती है। जैसे भारतीयोंकी भरतभूमि, चीनी लोगों की चीनभूमि, अंग्रेजोंकी इंग्लैंड भूमि और इसी तरह दूसरे दूसरे लोगोंकी अलग अलग मातृभूमि है। जिस तरह माता के रक्तमांस आदि से बच्चे का देह बनता है उसी तरह मातृभूमि में उत्पन्न होनेवाले अनाज, पानी, वहांकी हवा और अन्य वनस्पतियों से उस देश के मनुष्यों के देह बनते हैं। इसलिये उस देश को अपनी मातृभूमि समझना उस देश के निवासियों का स्वभाव है।

परमेश्वर का नियमही है कि माता के दूधपर बच्चे काही अधिकार रहना चाहिये क्योंकि माताके स्तनों में जो दूध परमेश्वर अपने अटल नियमों से उत्पन्न करता है वह उस माता के उत्पन्न होनेवाले बच्चे के लिये ही रहता है। बच्चे का पालन उसकी माता के दूध से ही होना चाहिये। माता का दूध पीना बच्चेका जन्मसिद्ध अधिकार है और वह उसका धर्म भी है। यदि कोई जबरदस्त बालक अपनी माताका दूध पीकर दूसरे बालक की माताका भी दूध जबरदस्ती से पियेगा और दूसरे बच्चे को भूखा रखेगा, तो उसका वह कार्य परमेश्वर के नियमों के विरुद्ध होगा और वह जबरदस्त बच्चा ईश्वर के नियमों के अनुसार अपराधी समझा जावेगा। इसी तरह एक देशके मातृभूमि के बालक दूसरे देशके मातृभूमि के बालकोंको परतंत्र बनावें और उस देश में उत्पन्न होनेवाले उपभोग के पदार्थ उस देश के निवासियों को न देकर अपनेही सुख के लिये उपयोग करें, तो वह उनका बहुत बडा अपराध होगा। किसीको भी भूलना न चाहिये कि जो स्थिति माता और बच्चे की है वही मातृभूमि और उसके बच्चों की है।

प्रत्येक मनुष्य जानता है कि जिस घर में वह रहता है उस घर पर उसका कितना प्रेम रहता है। रात्रि के समय कोई चोर आता है और उस घरमेंसे कोई वस्तु अपने काम के लिये ले जाता है। न्यायी सरकार ऐसे चोर को पकडकर सजा देती है क्योंकि न्यायका मुख्य हेतु यह है कि किसी के भी घरकी उस के पूर्वजों से चली आई वस्तुपर उसीका अधिकार होना चाहिए। चोरका उसपर अधिकार नहीं है, इसलिये वह सजा पाने के योग्य है। जिस तरह एक छोटासा घर किसी एक कुटुंब का रहता है, उसी तरह देश यह एक बडा घर है; और वह घर सब देशवासियों का है। यदि उस राष्ट्रस्वरूप घरपर दूसरे देशों के बलवान लोग मिलकर हमला करें और वहां की वस्तुओं पर अपना अधिकार बतावें तो वास्तव में वह अपराध एक घर पर हमला करने वाले डाकू के समान है। उसी के समान किन्तु उससे कुछ उग्र स्वरूप का है। यह सिद्ध करने की ज्यादा जरूरत नहीं है। इस संसारके बडे बडे तत्वज्ञानी लोग यही कहते हैं। लेकिन संसार का राजकारभार तत्वज्ञानियों के हाथ में न होनेसे बलवान लोक इस तरह के राष्ट्रीय लूटमारको अपराध नहीं समझते और इस बडे अपराधी को इसी कारण सजा नहीं होती। परंतु ईश्वर के नियमों में इस तरह का पक्षपात नहीं हो सकता।

हमें यह देखना नहीं है कि अपराधी को दण्ड मिलना आवश्यक है या नहीं है। हमें सिर्फ यही दिखलाना है कि माताके दूधपर उसके बच्चे का, घर पर उस घर के मालिक का, राष्ट्रपर उस राष्ट्र के लोगों का और मातृभूमि के उपयोगी वस्तुओंपर उस मातृभूमि के बच्चों का अधिकार है।

बच्चा अपनी माता का दूध पीता है इस लिये उसका अपनी मातापर बहुत प्रेम रहता है। मनुष्य

अपनी मातृभूमि में पैदा होनेवाले अनाज, फल, कंद, मूल इत्यादि खाते हैं और पुष्ट बनते हैं। इस लिये उनका अपनी मातृभूमि पर प्रेम रहता है। इसलिये कवि जिस तरह मातृभूमि के गाने बनाते हैं, उसी तरह लोग माता के गाने गाते हैं और दूसरों को उत्साहित करते हैं।

पाठकों को यह बात पुनः पुनः बतलाने की आवश्यकता नहीं है कि माता और मातृभूमि के विषयमें लिखे हुए काव्य नैसर्गिक प्रेम उपजाते हैं। काव्यके भिन्न भिन्न रसों में प्रेमरस श्रेष्ठ है। मातृदेवता के काव्य में जैसा प्रेमरस भरा रहता है वैसा अन्य किसी काव्य में हो नहीं सकता। माता क्या है? असीम प्रेम की मूर्ति है। उसके प्रेमको अन्य किसी बात की उपमा ही नहीं है। उसका प्रेम वास्तव में अनुपम है। यदि माता के प्रेम को कोई उपमा देनी ही हो तो वह मातृ-प्रेम की ही हो सकती है, दूसरी नहीं।

वह मनुष्य विरला ही होता है जिसे माता के प्रति आदर न हो। माता के प्रेम से ही प्रत्येक मनुष्य का पालन होता है। मातृभूमि पर भी मनुष्य का प्रेम होता है। यह देशप्रेम भी असीम होता है। कैसी भी आपत्ति, कैसा भी संकट क्यों न हो, मनुष्य मातृभूमिका त्याग करनेको तैयार नहीं होता। माता के वा मातृभूमिके यश के कारण शरीर निछावर करने तक को मनुष्य तैयार रहता है।

यही असीम प्रेम है जिससे सब देश के लोगोंने अपनी जन्मभूमि के गीत शक्तिभर प्रयत्न करके उत्तम उत्तम बनाए हैं। मातृ-भूमि के लिए लोगोंने काव्य बनाए हैं। सभी देशों में यह प्रथा है कि आनंदोत्सव में, विजयोत्सव में देशवासी अपने अपने राष्ट्रगीत का गान करते हैं।

इस प्रकार का कोई राष्ट्रगीत या मातृभूमिगीत भारतवासियों में है या नहीं इस के विषयमें कई विद्वानोंके भिन्न भिन्न मत हैं। कई विद्वान यह बतलाते हैं कि भारतवासियों का एक राष्ट्र कभी भी नहीं था इसलिये उनमें राष्ट्रगीत होना असम्भ है। मध्यकालमें अपने विस्तृत देश के बहुतसे छोटे छोटे राज्य बन गये थे। इसलिये यदि कहा जाय कि उस कालमें एक राष्ट्रियत्व की कल्पना न थी तो वह सच हो सकता है। परन्तु हम में प्रारंभ से राष्ट्रीयताकी कल्पना है, वह ऋषियोंके कालसे चली आयी है और इसका निदर्शक राष्ट्रगीत भी हमारे पास है। इसी का समर्थन करने के लिये इस लेख में मातृभूमि के वैदिक सूक्त का विचार किया है। यह सूक्त अथर्व वेद के १२ वें कांड का पहला सूक्त है।

## सूक्त का उपयोग

जिस सूक्त के विषय में हम यहां लिख रहे हैं उसका महत्व राष्ट्रीय है या नहीं उसके उपयोग से जान सकते हैं। इसलिये इसका उपयोग कहां किया जाता है देखोः—

१ ग्रामपत्तनादि रक्षणार्थम्०। ( सायन भाष्य )
अथर्ववेद० १२।१।१

"ग्राम, पत्तन, नगर आदि की रक्षा के समय इसका उपयोग करना चाहिये।" अर्थात् ग्राम, नगर, प्रान्त, राष्ट्र, स्वदेश आदि की रक्षा के समय इसका उपयोग करना चाहिये। स्वदेश की रक्षा के लिये जब कोई काम करना हो तब यह सूक्त कहना चाहिये। इस पर से यह सिद्ध है कि स्वराष्ट्र रक्षा से इस सूक्त का निकट संबंध है सबलोग जानते हैं कि राष्ट्रगीत का यही उपयोग है। सब देशों में राष्ट्रगीत का उपयोग इसी काम के लिये किया जाता है। परन्तु इसका विशेष विचार करना चाहिये. इस लिये नीचे और प्रमाण दिये हैं।:-

२ पार्थिवीं भूमिकामस्य।
नक्षत्रकल्प १७

"पृथ्वी की इच्छा करनेवाले ने पार्थिवी महाशांति करने के समय इसका उपयोग करना चाहिये।" देश में या राष्ट्र में जब अशांति उत्पन्न होती है तब उस अवस्था को दूर करने के लिये जो प्रयत्न किया जाता है उसे 'पार्थिवी महाशांति' यह वैदिक नाम है। इसमें कई महत्वपूर्ण बातें करनी पडती हैं। ऐसे समय यह सूक्त कहना चाहिये। यह नक्षत्र-कल्प कर्ता का कहना है। "भूमिकामः" अर्थात् भूमी की इच्छा करनेवाला या अपनी मातृभूमि में शांतता करने की इच्छा करनेवाला जो

मनुष्य है, उसने वह काम करते समय यह सूक्त कहना चाहिये। इस सूक्त के कहने से मातृभूमि के हितका काम करने के लिये उत्साह मिलता है। इसी प्रकारः-

३ भौमस्य दृतिकर्मणि।

कौशीतकी सूत्र. ५।२

" ( भौम ) प्रदेश के, देशके वा राष्ट्र के ( दृति कर्म ) आदर के लिये जो काम करना है, उस काम में इस सूक्तका उपयोग करना चाहिये। " दृति " का अर्थ ' आदर '। " दृतिकर्म " का अर्थ है आदर के लिये किया हुआ काम। राष्ट्रीय महोत्सव विजयोत्सव के समय इस सूक्त का उपयोग करना चाहिये।

सायणाचार्यजीने अपने भाष्यमें यह भी बतलाया है कि इस सूक्त का उपयोग कौन कौन कर सकते हैं। हम अब उसी को देखेंगे।-

१ पुष्टिकामः।
२ व्रीहियवान्नकामः।
३ मणि हिरण्यकामः।

( सायनभाष्य अथर्व० ) १२।१

" पुष्टी की इच्छा करनेवाले को, अन्न की इच्छा करने वाले को, रत्न, सुवर्ण आदि की इच्छा करने वाले को इस सूक्त को कहना चाहिए।" तात्पर्य यह कि इस सूक्त का गायन उस समय करना चाहिये जब हम राष्ट्रीय उन्नति के काम करते हों। यदि वाचक विचारें कि राष्ट्रगीत ऐसे ही अवसर पर गाये जाते हैं, तो वे सूक्तकार एवं भाष्यकार के कथन का रहस्य समझ सकते हैं।

इस सूक्त का विचार करते समय हमें देखना चाहिये कि यह सूक्त किस गण में है। पूर्व के ऋषियों ने अथर्ववेद के कुछ गण बना दिये हैं। उनमें से " वास्तोष्पति " नामका जो गण है उसमें यह सूक्त है। ' वस्तु ' पर पतित्व का वा मालिका हक्क बतलाने या सिद्ध करनेवाले सूक्त ' वास्तोष्पति ' सूक्त में हैं। ऊपर बतलाया गया है कि पूर्वोक्त सूक्त उस समय कहने का है जब किसी देश के निवासी मातृभूमि पर अपना हक बतलाते हों। इसलिये यह सूक्त " वास्तोष्पति " गण में शामिल किया गया है।

यदि हम उपरि उक्त बातों पर ध्यान दें, तो हमें उक्त सूक्त की महत्ता दिखाई देगी; और विशेष रूप से विदित होगा कि मातृभूमि का यह वैदिक गीत विशेष राष्ट्रगीत ही है तथा वह राष्ट्रीय अवसर पर ही गाना चाहिये।

## मातृभूमि की कल्पना।

बाहरी सबूतों का विचार कर के ही अबतक हमनें मातृभूमि के सूक्त का स्वरूप देखा। अब भीतरी सबूतका विचार करेंगे और देखेंगे कि इसके विचार कहांतक राष्ट्रीय महत्व के हैं। अतएव पहले यह देखेंगे कि इस सूक्त में जो मातृभूमि की कल्पना है वह किस प्रकार की है। जो लोग समझते है कि हमलोगों में " मातृभूमि " की कल्पना तक नहीं है, वे इन वचनों का विचार अच्छी तरह करें और प्रत्यक्ष देखलें कि हमारे अति प्राचीन साहित्य में मातृभूमि के विचार विद्यमान हैं तब यह भी सिद्ध होगा कि मातृभूमि की कल्पना सर्व प्रथम ऋषियों की है।

माता भूमिः पुत्रोऽहं पृथिव्याः।

अथर्व० १२।१।१२

" मेरी माता भूमि है और मैं मातृभूमि का पुत्र हूं "। हमारी देशभूमि ही हमारी माता है और हम सब उस मातृभूमि के पुत्र हैं। अर्थात् हम सब देशवासी एकही माताके पुत्र हैं अतएव हम सब सच्चे देशबंधु हैं। स्पष्ट ही है कि प्रत्येक देश के निवासी को यही भाव मन में लाना चाहिये मातृभूमि के भक्तों के गौरव के विषयमें ऋग्वेद का यह मंत्र पढने योग्य है।—

ते अज्येष्ठा अकनिष्ठास उद्भिदोऽमध्यमासो महसा वि वावृधुः। सुजातासो जनुषा पृश्निमातरो दिवो मर्त्या आ नो अच्छा जिगातन॥ ६॥

ऋग्वेद. ५।५९।६

अज्येष्ठासो अकनिष्ठास एते सं भ्रातरो वावृधुः सौभगाय॥

ऋग्वेद. ५।६०।५

" संपूर्ण ( पृश्नि—मातरः ) मातृभूमि को माता माननेवाले सब ( मर्त्याः ) मनुष्य सच्चे कुलीन हैं। उनमें न कोई ( ज्येष्ठ ) श्रेष्ठ है न कोई कनिष्ठ है और न कोई मध्यम है । उन सबों का दर्जा समान है । वे सब ( उत-भिदः ) अपने ऊपर के दबाव का भेद कर ऊपर आनेवाले हैं। सबका विचार एकसा है अर्थात् वे ( भ्रातरः ) बन्धु ही हैं । वे अपने (सौभगाय ) धन के बढाने के लिये ( सं वावृधुः ) सब मिलकर प्रयत्न करते हैं।

इस मंत्र में " पृश्नि-मातर " अर्थात भूमि को माता मानने वाले सत्पुरुषों का वर्णन देखने योग्य है। मातृभूमि के भक्त एकही विचार वाले रहते हैं। उन में उच्च नीच भाव नहीं रहता । उन सब लोगों का दर्जा एकसा रहता है और वे सब मिलकर एक विचार से मातृभूमि के उद्धारार्थ काम करते हैं । वे आपस में बंधु प्रेम रखते हैं और अपनी उन्नति कर लेते हैं। मातृभूमि को अपनी सब की माता माननेसे आचरण में जो फरक पडता है वह इस मंत्र में स्पष्ट रीति से बाताया गया है । अपने व्यवहार का केन्द्र मातृभूमि है यह माननेवाले और न मानने वाले लोगों के व्यवहार में यह भेद होता है। वेदों में यह बात इतने साफ तौर से बतलाई है इसका कारण यह है कि वैदिक धर्मियों को यह बतलाना है कि इसका विचार करके उन लोगों में मातृभूमि की भक्ति बढे और वे अपनी उन्नति करलें। उसी तरहः—

> इळा सरस्वती मही तिस्रो देवीर्मयोभुवः।
> बर्हिः सीदन्त्वस्रिधः ।
>
> ऋग्वेद. १।१३।९

"( मही ) मातृभूमि (सरस्वती) मातृसंस्कृति और ( इळा ) मातृभाषा तीन सुख देनेवाली देवताएं हैं । वे सर्वकाल अंतःकरण में रहें ।"

इस मंत्र की तीन देवताओं में मातृभूमि को स्थान दिया है। तीन देवताओं का संबंध स्पष्ट करके बतलाने की यहां आवश्यकता नहीं है । क्यों कि वह इतना स्पष्ट है कि वह एकदम मालूम होजायगा। इन सब मंत्रों का विचार करने से मालूम होगा कि हमारे धर्मग्रंथों में मातृभूमि का महत्व और श्रेष्ठत्व कितना वर्णन किया हुआ है । इसी के बारे में और बातें देखनेके पहिले यह मंत्र देखियेः—

> भूमे मातर्निधेहि मा भद्रया सुप्रतिष्ठितम् ॥
>
> अथर्ववेद १२।१।६३

" हे ( मातः भूमे ) मातृभूमि, मुझे कल्याण अवस्था से युक्त कर " अर्थात् मेरा सब प्रकारसे कल्याण कर। इसमें " भूमे मातः " आदि पदों से मातृभूमि की योग्यता जान सकते हैं। इसी तरहः-

> सा नो भूमिः पूर्व पेये दधातु ॥ ३ ॥
> सा नो भूमिर्गोष्वप्यन्ने दधातु ॥ ४ ॥
> सा नो भूमिर्भूरिधारा पयो दुहाम् ॥ ९ ॥
> सा नो भूमिर्वर्धयद्वर्धमाना ॥ १३ ॥
> सा नो भूमिरादिशतु यद्धनं कामयामहे ॥४०॥
> सा नो भूमिः प्रणुदातां सपत्नानसपत्नं मा
> पृथिवी कृणोतु ॥ ४१ ॥
>
> अथर्व वेद० १२ । १

वह हमारी मातृभूमि हमें अपूर्व पेय पदार्थ देवे। वह हमारी भूमि हमें गायें और अन्न देवे । वह हमारी भूमि हमें बहुत दूध देवे। वह हमारी भूमि हमारा संवर्धन करे। वह हमारी भूमि हमारी इच्छानुसार धन देवे । वह हमारी भूमि हमारे शत्रुओं को दूर करे और मुझे शत्रुरहित बनावे ।"

पिछले संबंध का ध्यान रखनेसे विदित होगा कि इन सब मंत्रों में 'भूमि' शब्द 'मातृभूमि' के अर्थ में आया है। " मातृभूमि हमारे लिये यह करे, वह करे आदि रचना काव्यमय अलंकार हैं। इसका अर्थ वास्तव में यह है कि " मातृभूमि की कृपा से हमारे हाथ से यह कार्य होवे या यह कार्य होकर वह फल मिले ।" क्यों कि प्रत्येक काव्य में इस तरह की अलंकारिक याचना रहती है। उन सब प्रार्थनाओं का शाब्दिक अर्थ भिन्न रहता है और अंदर का भाव भिन्न रहता है। इस विषय में यह मजेदार मंत्र देखियेः-

> सा नो भूमिर्विसृजतां
> माता पुत्राय मे पयः ॥ १० ॥
>
> अथर्व वेद० १२ । १

" वह हमारी मातृभूमि मुझे अर्थात् अपने पुत्र को बहुत दूध देवे । " यह मंत्र कितना अच्छा है और अलंकारिक है देखिये । माता और पुत्र का संबंध दूध पीनेसे ही शुरू होता है । माता का दूध पुत्र पीता है यह सब जानते हैं । गाय का दूध हम सब पीते हैं इसलिये गाय हमारी माता है । भूमि-का अनाज रस आदि दूध हमें मिलता है इसलिये वह हमारी माता है । यह सर्वसाधारण और सीधा व्यवहार है । इसका वर्णन करते समय उपरोक्त मंत्र का जो भाग अर्थात् "मेरी माता मुझे ही दूध देवे" और इसी तरह के वर्णन से हमारी मातृभूमि में पैदा होने वाले उपभोग के पदार्थ हमें ही मिलें और दूसरा कोई उन्हें हमसे दूर न ले जावे " आदि अर्थ का जो भाग है वह बहुत अच्छा है और बोध-प्रद है। इस तरफ पाठकगणों को अवश्य ध्यान देना चाहिये ।

अब कोई यह भी कह सकता है कि "भूमि या हमारी भूमि " आदि शब्दों से " हमारी राष्ट्रभूमि' यह भावार्थ नहीं निकल सकता और इस बातको बिना सिद्ध किये हम यह भी नहीं कह सकते कि मातृभूमि के बारेमें हमारे धर्मग्रंथों में पूर्णरूप से वर्णन दिया हुआ है। यह संदेह योग्य है और उसके निवारण के लिये हम यह मंत्र पाठकों के सन्मुख रखते हैं।—

सा नो भूमिस्त्विषिं बलं राष्ट्रे दधातूत्तमे ।
अथर्व वेद० १२ । १ । ८

" वह हमारी मातृभूमि हमारे उत्तम राष्ट्र में (उत्तमे राष्ट्रे ) तेज और बल बढावे । "

इस में " उत्तमे राष्ट्रे " का अर्थ और " हमारी भूमि " का अर्थ एकही है। " हमारे उत्तम राष्ट्रमें " अर्थात् " हमारी मातृभूमि में " तेज और बल की वाढ होवे । " हमारी मातृभूमि में " या " हमारे राष्ट्र में " आदि शब्दों का अर्थ यही है कि " हम लोगों में" या " हमारे देशबांधवों में" और यह बात साधारण विचार करने वाला जान सकता है । परन्तु " हम लोगों में ' या ' हमारे देशबांधवों में ' तेज और बल बढे "कहने से यह कहना कि हमारे राष्ट्र में या हमारी मातृभूमि में तेज और बल बढे " उच्च भावना प्रदर्शित करता है । इसी दृष्टिसे " मातृभूमि, हमारा राष्ट्र, हमारा देश" आदि शब्दों में कितना गूढ रस भरा हुआ है ।

अब इसी मंत्र के " उत्तमे राष्ट्रे " (हमारे अच्छे राष्ट्रमें ) शब्द और भी एक उच्च भाव प्रदर्शित करते हैं । उसका अब विचार करना चाहिये । राष्ट्रभक्तों की दृष्टि से राष्ट्र किस दशा में होना चाहिये वह इन शब्दों से स्पष्ट है । इन शब्दों से सूचित होता है कि राष्ट्रभक्तों की महत् अकांक्षा होनी चाहिये कि ' हमारा राष्ट्र सब राष्ट्रों में उत्तम हो ' । " तर, तम" तुलनात्मक उच्चता बतलाने वाले प्रत्यय हैं । " उत्, उत्तर और उत्तम " उच्चता की तीन सीढियां बत-लाते हैं। " उत्तम" से सर्वोत्कृष्ट अवस्था मालूम होती है । राष्ट्रभक्तों की प्रबल इच्छा होनी चाहिये कि हमारा राष्ट्र सब राष्ट्रों में अति उत्तम दशामें हो । इस इच्छा से प्रेरित हो उन्हें चाहिये कि वे अपने राष्ट्र को अत्युच्च कोटिका बनाने में शक्ति भर प्रयत्न करें। उक्त शब्दका यही भाव है कि राष्ट्रके किसी भी दशा में स्वतंत्र वा परतंत्र होनेसे संतोष न होना चाहिये, अपितु देशवासियों का लक्ष्य होना चाहिये कि किसी निश्चित उच्चतम कोटि को पहुंचे और वे उस लक्ष्य की पूर्ति करने में भरसक प्रयत्न करें।

इस मंत्र का विचार करने से मालूम हो सकता है कि इस वैदिक सूक्त में केवल मातृभूमि की ही कल्पना नहीं है बल्कि राष्ट्र के बारे में स्पष्ट भाव हैं और अपना राष्ट्र सब राष्ट्रों के आगे रहे यह उच्च महत्वाकांक्षा इसमें व्यक्त है । वाचक स्मरण रखें कि अपना धर्म इतनी उच्च राष्ट्रीय भावना जागृत करने वाला है और वह इस आदर्श को स्पष्ट शब्दों में जनता के सन्मुख रखता है । जिस किसी को सन्देह हो वह ऊपर लिखे वचनों को पढकर उसे दूर कर ले ।

इतना स्पष्ट उपदेश हमारे धर्म वचनों में होते हुए भी हमारे राष्ट्र में राष्ट्रीय भावना यथोचित रीति से जागृत नहीं है । यद्यपि यह बात सच है तो भी इसका कारण धर्म का अयोग्य होता नहीं है परन्तु धर्म की ओर ध्यान न देना और दूसरी अयोग्य बातों की ओर ध्यान देना है । जिस वेद में यह

उक्त राष्ट्रीय भावना जागृत करने वाले वचन हैं उस के प्रति लोगों में जो श्रद्धा या विश्वास है वह केवल दिखावटी है। लोग आधुनिक ग्रंथोंपर ही अधिक विश्वास करते हैं। इसीलिये सच्चा सोना दूर रह गया और मिट्टी हाथ लगी है।

अपनी मातृभूमि और अपने राष्ट्र के बारे में इस तरह स्पष्ट विधान अथर्ववेदीय मातृभूमि के गीतों में हैं। उन गीतों को देखने से सिद्ध होगा कि हमारा धर्म शुरू सेही राष्ट्रीय भावना जागृत रखनेवाला और उसकी वृद्धि करनेवाला है। यह भूलना नहीं चाहिये कि राष्ट्र के संबंध में जो कर्तव्य है वह अपने धर्म का मुख्य भाग है।

## अध्यात्मज्ञान और राष्ट्रभक्ति

हम लोगोंमें धार्मिक बातों की ओर कितना दुर्लक्ष हो रहा है यह उदाहरण देकर बतलाना अयोग्य नहीं होगा। अध्यात्म ज्ञान का और मातृभूमि की भक्ति का एक दूसरे से संबंध है ऐसा यदि कहा जाय तो उसे कोई सत्य नहीं समझेगा। इतना दुर्लक्ष उसकी तरफ हो रहा है। अध्यात्म विचार करनेवाले वेदान्ती सब संसार को छोडकर किसी गुफा में जाकर बैठने का प्रयत्न करते हैं और जिनको सब लोग राष्ट्रभक्त कहते हैं वे लोग साफ कहते हैं कि धर्म का राजकारण में कोई संबंध नहीं है। इस विरोध के देखते यदि कोई कहे कि अध्यात्मविद्या और राष्ट्रभक्ति का निकट संबंध है तो उसे कौन सच कह सकता है? वास्तविक दशा देखने के पहले हम इतिहास के एक दो उदाहरण से देखेंगे कि यह विषय कैसा होना चाहिये।

अर्जुन युद्धभूमि में उतरा था और शत्रु को जीतने की महत्वाकांक्षा रखकर उसने युद्ध की तैयारी की थी। पर युद्ध को प्रारम्भ होने के समय ही वह मोह में पड गया और जंगल में जाकर तपश्चर्या करने के लिये तैयार हो गया। वह सोचने लगा कि युद्ध करके स्वराज्य लेनेसे तपश्चर्या करके उच्च अवस्था प्राप्त कर लेना कहीं अधिक उच्च है। तब भगवान श्रीकृष्णने अर्जुन को वैदिक अध्यात्म विद्याका उपदेश किया। यह भगवद्गीता का उपदेश सुनकर अर्जुन का मोह दूर हो गया, उसे उसकी अवस्था का ज्ञान प्राप्त हो गया और वह शत्रु को मारने के लिये तैयार हो गया। इसके बाद उसने युद्ध किया और निष्कंटक स्वराज्य पूर्णतासे प्राप्त कर लिया।

दूसरा उदाहरण श्रीरामचंद्रजीका है। रामचंद्रजीका विद्याभ्यास पूर्ण होनेपर उन्हें यह भ्रम हुआ कि "सब बातें दैवाधीन हैं और पुरुषार्थ से कुछ नहीं हो सकता।" इस भ्रम के कारण उन्होंने पुरुषार्थ के काम करना छोड दिया। तब वसिष्ठ ऋषि ने उन्हे वेदान्त शास्त्र का-अध्यात्म शास्त्रका-उपदेश किया। इस उपदेश के बाद उनका भ्रम दूर हो गया और वे प्रबल पुरुषार्थी बन गये। इसके बाद उन्होने लंकाद्वीप के राक्षसों का नाश किया, संपूर्ण भरतखंड को पूर्ण स्वतंत्र बना दिया और आर्य क्षत्रियों का यश उज्वल बना दिया।

इन दोनों उदाहरणों में यह बतलाया है कि अध्यात्मज्ञान के बाद प्रबल पुरुषार्थ करके स्वराष्ट्र के शत्रुओंका पूर्णतासे नाश कर के राष्ट्रीय स्वतंत्रता प्राप्त कर लेना चाहिये।

श्रीशिवाजी महाराज को भी एक दो समय उदासीनता ने आ घेरा था और वह रामदासस्वामी और संत तुकाराम के उपदेश से दूर हुई। ये बातें महाराष्ट्र के इतिहास में हैं। इन सब बातों का विचार करने पर हमें यह कहना पडता है कि अध्यात्मज्ञान या वेदान्तज्ञान राष्ट्रीय इच्छा के विरोधी नहीं हैं। यह इतिहास देखने के बाद हम जिस मातृभूमि के वैदिक गीतके बारे में विचार कर रहे हैं उस के आगे के और पीछे के सूक्तों में कौन से विषय आये हुए हैं देखोः-

यह मातृभूमि का वैदिक राष्ट्रगीत अथर्ववेद के १२ वें कांड का प्रथम सूक्त है। इसके पूर्व जो सूक्त हैं वे सूक्त और उनके विषय क्रमसे आगे दिये हुए हैं।ः-

दशम कांड

सूक्त दूसरा ...... केन सूक्त ( केन उपनिषद् का विषय ) ब्रह्मविद्या।

सूक्त३ से६ तक...... शत्रु का नाश करना
सूक्त ७ और ८...... ज्येष्ठ ब्रह्मसूक्त ( ब्रह्मज्ञान )
सूक्त ९ ...... शत्रूपर शस्त्रप्रहार करना
सूक्त १० ...... गौ माता का रक्षण। गौ को दुःख देनेवाले शत्रु का नाश करना।

एकादश कांड
सूक्त १ ...... ब्रम्हौदन सूक्त ( अन्न सूक्त )
„ २ ...... रुद्र सूक्त( पशुपति सूक्त )
„ ३ ...... ओदन सूक्त ( भात, अन्न )
„ ४ ...... प्राण सूक्त ( प्राणशक्ति का वर्णन )
„ ५ ......ब्रह्मचर्य(ब्रह्मचर्य पालन करना)
„ ६ ...... कालचक्र वर्णन
„ ७ ...... उच्छिष्ट ब्रह्मसूक्त ( संपूर्ण जगत् धारण करने वाले ब्रह्म का सूक्त।)
„ ८ ...... ब्रह्मसूक्त (शरीर में प्रविष्ट होने वाले ब्रह्म का सूक्त।)
„ ९और१०...... युद्ध की तैयारी का सूक्त।
द्वादश कांड सूक्त १ ...मातृभूमि का वैदिक गीत।

इन सूक्तों के क्रम में युद्ध, शत्रुनाश आदि विषयों के पहिले ब्रह्मज्ञान के सूक्त आये हुए हैं। ब्रह्मज्ञान के बाद शत्रु का नाश करने का विषय आया है। अथर्ववेदके दसवें कांड में ऐसा दो बार निर्देश है। ग्यारहवें कांड में अन्न, प्राण, ब्रह्मचर्य, काल आदि के बाद ब्रह्मज्ञान है, उसके बाद युद्ध की तैयारी का वर्णन है और उसके बाद मातृभूमिका वैदिक गीत है। सूक्तों का यह क्रम देखनेसे स्पष्टतासे मालूम होता है कि " ब्रह्मज्ञान के बाद स्वातंत्र्यके लिये युद्ध होता होगा। " वाचकों को यह विधान कदाचित् आश्चर्यकारक मालूम होगा। इसलिये ऊपर दिये हुए सूक्तों का अर्थ समझने के लिये और यह जानने के लिये कि हमने किया हुआ विधान योग्य है या नहीं प्रत्येक सूक्त में से नमुने के लिये एक एक मंत्र यहां दिये हैं।

अष्टचक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या।
तस्यां हिरण्ययः कोशः स्वर्गो ज्योतिषावृतः॥३१
तस्मिन्हिरण्यये कोशे त्र्यरे त्रिप्रतिष्ठिते।
तस्मिन्यद्यक्षमात्मन्वत्तद्वै ब्रह्मविदो विदुः ॥३२॥
अथर्ववेद कांड १०।सू.२

"अष्टचक्र और नौ द्वारों से युक्त देवों की अयोध्या नगरी है। उस नगरी में तेजयुक्त स्वर्ग कोश है। उस कोश में जो पूज्य देव है उसे ब्रह्मज्ञानी ही जानते हैं।" यह हृदयस्थानीय ब्रह्म का वर्णन देखने के बाद अगले सूक्तमें के शत्रु को छिन्न भिन्न करने के मंत्र देखोः—

तेनारभस्व त्वं शत्रून् प्रमणिहि दुरस्यतः।
अथर्व. १०।३।१

अरातीर्योभ्रातृव्यस्य दुर्हार्दो द्विषतः शिरः।
अपिवृश्चाम्योजसा ॥
अथर्व० १०।६।१

" दुष्ट शत्रुओं का नाश करना शुरू करो। दुष्ट शत्रूका सिर मैं तोडता हूं।"

इस तरह ये सूक्त देखने के बाद ७ और ८ सूक्तों में का वेदान्त वर्णन देखोः-

यस्य सूर्यश्चक्षुश्चंद्रमाश्च पुनर्णवः।
अग्निं यश्चक्र आस्यं तस्मै ज्येष्ठाय
ब्रह्मणे नमः ॥३३॥
अथर्व. १० । ७

पुंडरीकं नवद्वारं त्रिभिर्गुणेभिरावृतम्।
तस्मिन् यद्यक्षमात्मन्वत्तद्वै ब्रह्मविदो विदुः ॥४३॥
अथर्व० १० । ८

"चंद्रमा और सूर्य जिसकी आंखें हैं, अग्नि जिसका मुख है उस ज्येष्ठ ब्रह्म को नमन करता हूं। नौ दल के कमल में जो देव है उसे ब्रह्मज्ञानी ही जान सकते हैं। " यह ब्रह्मवर्णन देखने के बाद उसी के आगे के सूक्त का पहिला मंत्र देखोः-

अघायतामपि नह्या मुखानि
सपत्नेषु वज्रमर्पयैतम् ॥
अथर्व० १० । ९ । १

" पापी लोगों का मुह बंद करो और यही शस्त्र शत्रू पर फेंको। " इसी तरह तीसरे प्रकार के सूक्तों

का क्रम है। उन सूक्तों का विषय यहां नहीं बतलाते। केवल ११ वें कांड में के आठवें सूक्त का एक मंत्र यहां देते हैं और बाकी के प्राण और ब्रह्मचर्य के सूक्तों में का वर्णन विस्तार भयसे छोड देते हैं।

तस्माद्वै पुरुषमिदं ब्रह्मेति मन्यते।
सर्वा ह्यस्मिन्देवा गावो गोष्ठ इवासते ॥३२॥
अथर्व० ११। ८

"इसलिये इस (पुरुषं) पुरुष ब्रम्ह कहते हैं। क्योंकि जिस तरह गायें अपने बांधने की जगह में रहती हैं उसी तरह सब देवता इसी के आश्रय से रहते हैं।" इस ब्रम्हज्ञान के सूक्त के आगे का सूक्त देखोः-

तेषां सर्वेषामीशाना उत्तिष्ठत संनह्यध्वम्
मित्रा देवजना यूयम। इमं संग्रामं संजित्य
यथा लोकं वितिष्ठध्वम् ॥ २६ ॥
अथर्व० ११। ९

"मित्रों, तैयारी करो, उठो। इस युद्ध में जीतने के बाद अपने अपने देश को जाओ।" उसी तरहः—

सहस्रकुणपा शेतामामित्री सेना समरे
वधानाम्। विविद्धा ककजा कृता ॥ २५ ॥
अथर्व० ११। १०

"शत्रु की सेना में से हजारों मुरदे युद्धभूमि में पडें" इस तरह का वर्णन अध्यात्मज्ञान के बाद कई बार आचुका है।

इसे अचानक काकतालीय न्याय से आया हुआ नहीं कह सकते, क्यों कि वह तीन जगह इसी तरह आया है। राम और अर्जुन के उपदेश के समय भी यही हुआ है। इसलिये " अध्यात्मज्ञान के बाद स्वातंत्र्य के लिये युद्ध " होना स्वाभाविक है। इन सब सूक्तों के बाद वैदिक राष्ट्रगीत आया हुआ है। इससे यह समझ सकते हैं कि जिस सूक्त के बारे में यह लेख लिखा गया है वह सूक्त वास्तव में राष्ट्रीय महत्व का है क्यों कि वह युद्ध के समय आया हुआ है।

इस सूक्त के बारेमें विचार करने के पहिले हमें यही देखना चाहिये कि अध्यात्मज्ञान, ब्रह्मज्ञान आदि विषयों का युद्धादि राष्ट्रीय बातों से क्या संबंध है।

## १ अध्यात्मज्ञान

बुद्धि, मन, अहंकार, प्राण, इंद्रिय और शरीर के सब अंगोंको आत्माका आधार है। ये सब बडी शक्तियां हैं। इन शक्तियों का ज्ञान होना अध्यात्मज्ञान कहलाता है।

ये सब शक्तियां हम में हैं। हम बिलकुल क्षुद्र नहीं हैं। हमारे अधीन ये बडी बडी शक्तियां हैं। उनको चलाने वाले हम हैं। यह अपनी शक्ति अध्यात्मज्ञान से मालूम होती है। अध्यात्मज्ञान प्राप्त करने के पूर्व जो मनुष्य अपने को क्षुद्र और निर्बल समझता है वह यदि अध्यात्मज्ञान प्राप्त करने पर स्वतः को सबल और समर्थ समझने लगे तो उस में कोई आश्चर्य नहीं है। इसीलिये रामचंद्रजी जो अपने को दैवाधीन और परतंत्र समझते थे वे ही अध्यात्मज्ञान प्राप्त होने पर दैव को भी अपने अधीन समझने लगे और अपने पुरुषार्थ से विपरीत दैव को भी अपने मन के अनुसार बनाने में समर्थ समझने लगे। यह शक्ति अध्यात्मज्ञान से प्राप्त हो सकती है।

## २ ब्रह्मज्ञान

विश्वव्यापी सच्चिदानंद शक्ति का अस्तित्व स्थिर और चर सब में एकसा है। इस ज्ञान से सब संसार की तरफ देखने की दृष्टि बदल जाती है।

उसे अपने अंदर की शक्ति का और जगत् की शक्तियों का ज्ञान रहता है, इसलिये उसे योग्य काम करते समय शोक या मोह का होना असम्भव है। वह अच्छे अच्छे लोगोंकी रक्षा करता है और दुष्ट लोगों का नाश करता है। वह धर्म का अच्छी तरह पालन करके लोगों में शांतता रखता है। जगत् की ओर देखने की उसकी दृष्टि उच्च होती है इस लिये उसे स्त्री और बालबच्चों का मोह नहीं होता, घर या दौलत का लोभ नहीं होता, या ऐषआराम के कारण वह अपने कर्तव्य को छोड नहीं सकता।

इसके सिवा इस ज्ञान से दूसरा एक लाभ हो सकता है। वह यह है कि पृथ्वी पर जितने युद्ध स्वार्थ के लिये होते हैं वे नहीं होंगे और उनसे जिन सज्जनों को कष्ट पहुंचते हैं वे नहीं पहुंचेंगे। क्यों कि ब्रह्मज्ञान के कारण उसकी दृष्टि पवित्र हो जाती है। और फिर वह स्वार्थ के कारण दूसरे को परतंत्र करे या लूटे यह बात असम्भव है। जगत् के सज्जनों को दुःख देने वालों का नाश करने के लिये ही उसकी तलवार म्यान के बाहर निकलेगी। आजकल जिस तरह स्वार्थ से लडाइयां होती हैं, दूसरे राष्ट्र को निष्कारण लूटने के संघटित राष्ट्रीय अन्याय हो रहे हैं, केवल अपनी सेना में तोपें हैं इसलिये दूसरों को कष्ट देना और दूसरे की उन्नति कम करने के जो राक्षसों के समान भयंकर काम हो रहे हैं; यदि हरएक देश में अध्यात्मज्ञान और ब्रह्मज्ञान हो जावें तो वे सब बंद हो जावेंगे। राष्ट्रकी जो क्षात्रशक्ति है वह बहुत बडी महाशक्ति है। उस शक्ति को ब्रह्मज्ञानी मनुष्यही अच्छी तरह सम्हाल सकता है। ब्रह्मज्ञानहीन स्वार्थी लोग इस राष्ट्रीय क्षात्रशक्ति का दुरुपयोग करके जगत् में जबरदस्ती का पापी साम्राज्य फैलाते हैं। इन सब बातोंका विचार करने से मालूम होगा कि पहले ब्रह्मज्ञान प्राप्त करके दृष्टि उच्च बनाना चाहिये और उसके बाद राष्ट्रीय महाशक्ति का उपयोग करना चाहिये। यही वेदों की आज्ञा है। और यही उनकी अपूर्व दूरदर्शिता को बतलाती है। यह बात हमारे वैदिक धर्म ने ही पहिले पहिल सब जगत् को प्राचीन काल में बतलाई। यह बात यद्यपि अतिप्राचीन कालमें भरतखंड में जारी थी तथापि वह बाद में लुप्त हो गई और फिर वह कहीं भी शुरू नहीं हुई। यह बात फिर शुरू करने के लिये हमें स्वतंत्रता प्राप्त करना चाहिये और यह बात जगत् में प्रचलित करने पर जगत् में शांति रखने का महामंत्र सबको बतलाना चाहिये।

इस तरह ब्रह्मज्ञान युद्ध के पूर्व क्यों होना चाहिये और उसका महत्व क्या है यह सारांश में बतलाया है। वास्तव में यह बात विस्तृत करके लिखना थी। परन्तु वैसा करने के लिये जगह नहीं थी। इसलिये यह विषय सारांश में दिया है। अब इसके आगे वैदिक राष्ट्रीय गीतका स्वरूप बतलाना है। (क्रमशः)

# आत्मिक बल।

राजनैतिक हलचल का प्रधान उद्देश है स्वराज्य को प्राप्त करने का सरल एवं व्यावहारिक मार्ग बतलाना। राजनीति-शास्त्र का अध्ययन किये बिना मनुष्य राजनैतिक हलचल में जान नहीं ला सकता। कोई भी शास्त्र का अध्ययन शास्त्र-शुद्ध ही होना चाहिए। यदि हम गणित शास्त्र का अध्ययन करना चाहते हैं तो वह मुँह से केवल 'गणित,' 'गणित' रटने से न होगा। इसी तरह यदि हम 'स्वराज्य' प्राप्त करना चाहते हैं तो वह मुखसे 'स्वराज्य' 'स्वराज्य' रटने से नहीं प्राप्त हो सकता। यदि वास्तव में 'स्वराज्य' चाहिए तो राजनीति-शास्त्र का सूक्ष्म अध्ययन कर प्रयत्न करना होगा। किन्तु इसके लिए कुछ पूर्व-तैयारी की भी आवश्यकता है। राजनीति-शास्त्र प्रत्यक्ष व्यवहार में उपयोगी सिद्ध हो इसलिए जो पूर्व-तैयारी चाहिए वह 'आत्मिक बल' है। संसार में जो जो महान् पुरुष हुए हैं, जिन्होंने अपने पराक्रम से क्रान्तिएं की हैं उन्होंने प्रथम 'आत्मिक बल' प्राप्त किया। इसके बादही उन्होंने अपने निजी अनुभव के सिद्धान्त संसार को बतलाए।

मनुष्य का स्वभाव ही है कि जब वह कोई कार्य देखता है तब उसकी प्रवृत्ति कारण ढूँढने की ओर सहजही में होती है। कारण ढूँढते समय उसका ध्यान उस कार्य से मिलने वाली पहलें की कारण

परम्परा तथा कार्य की ओर भी रहता है। इस तुलना से उसे जो अनुभव प्राप्त होता है, उससे अपने कार्य का वह निश्चय करता है तथा उस कार्य की प्रत्यक्ष करने लगता है। किन्तु संसार में हम देखते हैं कि कई लोग अपने कार्य में असफल होते हैं! इसका क्या कारण है? यदि सूक्ष्म दृष्टि से जाँच की जावे तो विदित होगा कि इस असफलता का कारण आत्मिक-बल का अभाव है। मनुष्य कार्य करने में उद्यत होता है किन्तु उसे आत्मिक बल या आत्म-विश्वास नहीं होता। उसी से कार्य बिगड जाता है। किसी भी कार्य को सफल करने की कार्यकर्ता की इच्छा हो तो उसे अत्यन्त आवश्यक है कि वह प्रथम आत्मिक बल प्राप्त करे।

राज्य के अधिकारों के बल पर सूत्र चलानेवाले वर्ग को छोड दें तब भी केवल आत्मिक बल के कारण मानव समाज को जीतने वाले तेजस्वी पुरुष हो गए हैं और अब भी विद्यमान हैं। जैसे लोकमान्य बाल गंगाधर तिलक और महात्मा गान्धी। इन पुरुषों को तनिक भी अधिकार या दण्ड देनेकी शक्ति नहीं थी और न है किन्तु जनता इन दोनों महापुरुषों की आज्ञाओंका पालन करने को तत्पर रहती थी। सो क्यों? इन महापुरुषों का आत्मिक बल ही ऐसा प्रभावशाली है। आत्मिक बल संसार के सब बलों से श्रेष्ठ है। राज-सत्ता-बल विनाशी है किन्तु आत्मिक बल अविनाशी है। श्री रामदासस्वामी जी (छत्रपति श्री शिवाजी के गुरु), श्री शिवाजी, प्रथम पेशवा बाजीराव, राणा प्रताप आदि पुरुषों ने अतीव कठीन परिस्थिति के रहते जटिल समस्याओं को हल किया। यह किस बलपर? केवल आत्मिक बल पर।

अब प्रश्न यह होगा कि 'आत्मिक बल' कैसे प्राप्त करें? यह बल विशेष आत्मसंशोधन से प्राप्त होगा। जब हम दृढ प्रतिज्ञा कर लेते हैं कि अमुक काम हम करेंगे, तब उसके सफल करने में लग जाना चाहिए। बाहरी दृष्टि का त्याग कर अन्तर्दृष्टि करनी चाहिए। इससे अपने अंतःकरण में होनेवाले विचारों का युद्ध एवं परिवर्तन हमे दिखेगा। हम अपने मन को जब बाहरी सृष्टि से खींचकर अपने वशमें कर लेंगे तब अपनी मानसिक शक्ति का उपयोग आत्मिक बल बढाने में कर सकते हैं। घडी की कमान (स्प्रिंग) जब तक कसी रहती है तभी तक उसमें शक्ति होती है और इस शक्ति को हम चाहे जिस काम में लगा सकते हैं। बंद की हुई भाफ की शक्तिका यही हाल है। इस भाफ की शक्ति से राक्षसी शक्ति के कितने ही काम आज हो रहे हैं। इसी तरह आत्मिक बल से भी महान् कार्य हम कर सकते हैं। हमें अपने मन तथा विचार की शक्ति बडे बडे हवाई किले बांधने में न खर्च करनी चाहिए किन्तु उसे हृदयरूप एञ्जिन में बन्द रखनी चाहिए। इस बन्द शक्ति का उपयोग मौके मौके पर करना आवश्यक है।

भारतवासियों को स्वराज्य चाहिए हो तो उन्हे प्रथम आत्मिक बल की वृद्धि करनी होगी। तभी बन्द भाफ के सदृश आत्मिक बल से जटिल से जटील समस्याएँ हल होगीं और बडे बडे कार्य सफल होंगे। लोकमान्य तिलक को जब कालेपानी की सजा हुई और वे रेल में बिठाकर दूर भेजे गए तब भी उन्हे उस समय पर शान्तता से नींद आई। ऐसी कठिन सजा मिलने पर भी वे शांतता से सो सके! क्या इससे उनका आत्मिक बल नहीं चमकता? ऐसा भारी आत्मिक बल प्राप्त होनेपर तोपें, बन्दूकें, हवाई जहाज आदि कुछ न कर सकेंगे और देश में स्वराज्य हो जावेगा। इसी आत्मिक बल के तेज से हिन्दुस्थान में एकता होगी। तब बताईए आप आत्मिक बल प्राप्त कर स्वराज लेना चाहते हैं या पराधीनता की बेडियों से बँधे रहना पसंद करते हैं?

# नाग-पञ्चमी ।

जो स्वभाव ही से दुष्ट है, जिसको नष्ट करने के हेतु राजा जनमेजय को 'सर्प-सत्र' करना पडा, दूध पीकर भी जो विष नहीं त्यागता, उस सांप की पूजा का यह दिन है। उपकार का बदला अपकार से चुकानेवाले इस दुष्ट जीव की पूजा के लिए एक खास दिन रखा गया है! सो क्यों ?

साँप कहते ही लोग डण्डा लेकर उसे पीटने के लिए खडे हो जाते हैं। जनता में भूतों की किस्साएं जिस प्रकार प्रचलित हैं उसी तरह साँप की भी। देश के कई भागों में साँप अधिक हैं, किन्तु उससे भी अधिक हैं उनकी किस्साएँ। ब्रह्म-विद्या के सदृश सर्प-विद्या में भी प्रत्यक्ष प्रमाण की अपेक्षा शब्द-प्रमाण को ही लोग अधिक मानते हैं। सब साँप विषहरे नहीं होते। जो साँप विषहरे होते हैं उनमें सबका विष एकसा तीव्र नहीं होता। अर्थात् सभी साँपों के काटने से मनुष्य मर नहीं जाता। इसी से सर्प के मन्त्र जाननेवालों की बन पडी। तिसपर साँप स्वभाव ही से बडा डरपोक होता है। ऐसी दशामें जब हम देखते हैं कि एकाध साँप निकलते ही उसे मारने के लिए दस पाँच आदमी डण्डे लेकर खडे हो जाते हैं तब मनुष्य के अज्ञान पर तथा उसके दीर्घ द्वेष पर तरस आता है। साँप तो विषहरा है ही किन्तु मनुष्य का दीर्घ--द्वेष-रूप विष उससे कुछ कम नहीं है। मनुष्य का दीर्घ-द्वेष साँप के विष से कहीं बढकर प्रतीत होता है।

नाग-पञ्चमी का उत्सव इस दीर्घ--द्वेष--रूप विष को नष्ट करने का उपाय है। वर्षा ऋतु का मुख्य महिना श्रावण है। श्रावण की झडी के समय साँप का संचार होता है। बेचारा साँप वर्षा के पानी से बचनेके हेतु अपने बिलों को छोड कर आश्रयस्थान ढूँढते ढूँढते मनुष्यके घरों में आता है। इसे छोड कर कोई दूसरा आश्रय न होने ही से उसे घरों में आना पडता है। किन्तु उसे एकान्त बहुत प्रिय है। मुमुक्षु जनों को मनुष्यों को त्याग देने का उपदेश करते समय साँप का उदाहरण दिया गया है। इस प्रकार साँप मनुष्यों से सदा ही दूर रहता है। किन्तु लाचारीसे वर्षा की मार से बचने के लिए बहुत सकुचते और डरते हुए वह अतिथि बनकर मनुष्यों की शरण में, उनसे रक्षा की भीख मांगने आता है। हिन्दुओं की समझ है कि परमेश्वर अतिथि का रूप ले भक्तों की परीक्षा करने आते हैं। इसीसे हिन्दुधर्म में अतिथि सत्कार का बडा महत्व है। अतिथि यदि दुष्टता के लिए प्रसिद्ध हो तब तो भक्त की सत्व परीक्षा का ही प्रश्न उपस्थित होता है। ऐसी दशा में क्या हम अतिथि के साथ दुष्टता का बर्ताव करेंगे? कदापि नहीं। नाग-पञ्चमी का उत्सव यही जता देने को है कि "हमारे सन्मुख अति दुष्ट मनुष्य भी उपस्थित हो जावे तो हमें सारी दया और सुजनताको इकट्ठा कर उससे बर्ताव करना चाहिए"। सुजनता का त्याग हम कदापि न करें।

सेन्ट फ्रान्सिस ऑव् असीसी के सम्बन्ध में कहा जाता है कि वह साधु पुरुष ऐसा शान्त और दयालु था कि साँप उसकी गोद में सुख से सोते थे। क्या यह अहिंसा का सर्वश्रेष्ठ उदाहरण नहीं है? इस से भी श्रेष्ठ उदाहरण उसमें दिखलाया जो सर्प का बिछाना बनाकर उसपर विष्णु स्वयं सो गया। यह है अहिंसा की परम अवधि! भक्तों के लक्षण बताते समय कहा गया है कि "भक्त वह है जो स्वयं लोगों की घृणा नहीं करता और जिसकी लोग घृणा नहीं करते" भक्त के पहिचानने की दो कसौटी हैं। प्रथम कसौटी--अर्थात् लोगों की घृणा न करना कुछ सरल है। कारण यह खुद के अधिकार की बात है। दूसरे की घृणा न करना मनुष्य के आधीन है। किन्तु दूसरी कसौटी अत्यन्त कठिन है। लोग

घृणा न करें यह अपने हाथ की बात नहीं, यह तो लोगों के आधीन है। इसीलिए ऐसा बर्ताव करना जिससे लोगों में अपनी चाह हो, लोग सदा प्रेम करें, बडी कठिन बात है। सेन्ट फ्रन्सिस का उदाहरण पहली कसौटी को सिद्ध करता है, किन्तु शेषशायी भगवान् दूसरी कसौटी को सिद्ध करते हैं। दोनों उदाहरणों में नाग-पूजा है। एक में नाग की पूजा की गई है और दूसरे में स्वयं नागने पूजा की है। नाग-पञ्चमीका थोडे शब्दों में वर्णन करना हो तो कहेंगे " शान्ताकारं भुजग-शयनं "।

कहते हैं जिसके सिरपर नाग अपनी फन से छाया करता है वह मनुष्य चक्रवर्ती नरेश होता है। हम कहते हैं क्यों न होगा? सर्प की फन की छाया में शान्ताकार वृत्तिसे शयन करनेवाला व्यक्ति अहिंसा की मूर्ति ही है। यही नाग-पञ्चमी का संदेश है। नाग-पञ्चमीका संदेश जिसने सुनलिया उसके हृदय में प्रेम का साम्राज्य हो जाता है। इसे सनातन सिद्धान्त समझना चाहिए कि जिसके हृदय में प्रेमका साम्राज्य है वह संसार का एकमात्र राजा है। वह " सर्वलोकैकनाथ " है क्यों कि वह स्वयं अपना नाथ है।

जो कोई नागपञ्चमी का रहस्य विचार से ग्रहण करेगा उसके हृदय से द्वेषभाव हट जावेगा और उसे स्वराज्य प्राप्त होगा।

" इति श्री भुजग-शयनार्पणमस्तु। "

# दीर्घायु बनने का सरल उपाय।

आपने अपनी मासिक पत्रिका में ' दीर्घ आयु ' विषयपर एक लेख लिखा है। उसमें ऋग्वेद के अनेक वाक्यों के आधारोंपर आपने यह सिद्ध किया है कि मनुष्य कम से कम सौ साल जीवित रह सकता है। प्राचीन ऋषियोंने मनुष्य की आयु की मर्यादा सौ वर्ष की बतलाई है। उनका यह भी कथन है कि यदि वह 'युक्ताहार विहार' से रहे तो इस से भी अधिक दिन जीवित रह सकता है। यह युक्ताहार वही है जिसे अंग्रेजीमें Plain-living अर्थात् सादी रहन सहन कहते हैं। मांसखाना, सुरापान, तथा उत्तेजक पदार्थों का सेवन, संक्षेप में राजस एवं तामस भोजन दीर्घ आयु के विरोधी हैं। यही हमारे प्राचीन आर्य ऋषियों का कथन है। वर्तमान समय ने ऐसा पलटा खाया है कि कोई भी बात हमारे माननीय ऋषियों ने कही हो तो उसे हम यथार्थ वा प्रमाणसिद्ध तबतक नहीं मानते जबतक आधुनिक तज्ज्ञ उसको नहीं दुहराते! उपरोक्त कथन का भी यही हाल है। इसीलिए उपरोक्त कथन को एक आधुनिक तज्ज्ञ द्वारा दुहराया हुआ जब हमने एक स्थानमें पढा, तब वह आपके पाठकों को लाभदायक होगा यह जानकर इस लेख को लिखा है। वर्तमान नवयुवकों से मेरी नम्र सूचना है कि इसे पढ कर भी यदि वे युक्त एवं मिताहार करें तो बहुत लाभ होगा।

यह लेख एक डाक्टर ने अमेरिका की एक पत्रिका में प्रसिद्ध किया है। वह कहता है, " सुप्रसिद्ध हेन्री फोर्ड साहब का कथन है कि यदि मनुष्य चाय, काफी, तमाखू और मद्य का त्याग करे तो वह सवासौ साल जीवित रहेगा। यह निश्चय जानो कि यदि सब लोग बडी सावधानी रखें कि शरीररूप ' ऑटोमोबाइल ' में किसी भी रूपमें कोयला ( carbon ) न जाने पावे तो उसे उपरोक्त दीर्घ आयु मिलेगी। " सुविद्य पाठक समझ गए होंगे कि फोर्ड साहबने अपने व्यवसाय का दृष्टान्त लिया

उदुत्सं शतधारं सहस्रधारमक्षितम् । एवास्माकेदं धान्यं सहस्रधारमक्षितम् ॥ ४ ॥
शतहस्त समाहर सहस्रहस्त सं किर । कृतस्य कार्यस्य चेह स्फातिं समावह ॥५॥
तिस्रो मात्रा गन्धर्वाणां चतस्रो गृहपत्न्याः ।
तासां या स्फातिमत्तमा तया त्वाभि मृशामसि ॥ ६ ॥
उपोहश्च समूहश्च क्षत्तारौ ते प्रजापते । ताविहा वहतां स्फातिं बहुं भूमानमक्षितम् ॥७॥

अर्थ—( शतधारं सहस्रधारं अक्षितं उत्सं उत ) सेंकडों और हजारों धाराओं वाले अक्षय झरने या तडागादिक जैसे वृष्टिसे भर जाते हैं, ( एव अस्माक इदं धान्यं ) इसी प्रकार हमारा यह धान्य ( सहस्रधारं अक्षितं ) हजारों धाराओंको देता हुआ अक्षय होवे ॥ ४ ॥

हे ( शत-हस्त ) सौं हाथोंवाले मनुष्य ! ( समाहर ) इकट्ठा करके ले आओ । हे ( सहस्र-हस्त ) हजारों हाथों वाले मनुष्य ! ( सं किर ) उसको फैलादे, दान कर । और ( कृतस्य कार्यस्य च ) किये हुये कार्य की ( इह स्फातिं समावह ) यहां वृद्धि कर ॥ ५ ॥

( गंधर्वाणां तिस्रः मात्राः ) भूमिका धारण करनेवालों की तीन मात्राएं और ( गृहपत्न्याः चतस्रः ) गृहपत्नियों की चार होती हैं । ( तासां या स्फाति-मत्-तमा ) उनमें जो अत्यंत समृद्धिवाली है ( तया त्वा अभि मृशामसि ) उससे तुझको हम संयुक्त करते हैं ॥ ६ ॥

हे ( प्रजापते ) प्रजाके पालक ! ( उपोहः च ) उठाकर लानेवाला और ( समूहः च ) इकट्ठा करनेवाला ये दोनों ( ते क्षत्तारौ ) तेरे सहकार्य करनेवाले हैं । ( तौ इह स्फातिं ) वे दोनों यहां वृद्धिको लावें और ( बहु अक्षितं भूमानं आवहतां ) बहुत अक्षय भरपूरताको लावें ॥ ७ ॥

भावार्थ—वृष्टि होनेसे तालाव आदि जलाशय जैसे भरपूर भर जाते हैं उसीप्रकार हमारे घरोंमें अनेक प्रकारके धान्य भरपूर और अक्षय होजावें ॥४॥

हे मनुष्य ! तू सौं हाथोंवाला होकर धन प्राप्त कर और हजार हाथोंवाला बनकर उसका दान कर । इस प्रकार अपने कर्तव्यकर्मकी उन्नति कर ॥५॥

ऐसा करनेसेही अधिकसे अधिक समृद्धि हम तुमको देते हैं ॥ ६ ॥

लानेवाला और संग्रहकर्ता ये दोनों प्रजापालन करनेवालेके सहकारी हैं । अतः ये दोनों इस स्थानपर समृद्ध हों और अक्षय समृद्धि प्राप्त करें ॥७॥

# समृद्धिकी प्राप्तिके उपाय।

समृद्धि हरएक चाहता है परंतु उसकी प्राप्तिका उपाय बहुत थोडे जानते हैं। समृद्धिकी प्राप्तिके कुछ उपाय इस सूक्तमें कहे हैं। जो लोक समृद्धि प्राप्त करना चाहते हैं वे इस सूक्तका अच्छी प्रकार मनन करें। समृद्धि की प्राप्तिके लिये पहिला नियम " मीठी वाणी " है—

**पयस्वान् मामकं वचः। ( मं० १ )**

" दूध जैसा मधुर मेरा वचन हो, " भाषणमें मधुरता, रसमयता, मीठास, सुननेवालोंकी तृप्ति करनेका गुण रहे। समृद्धि प्राप्त करनेके लिये मीठे भाषण करनेके गुण की अत्यंत आवश्यकता है। आत्मशुद्धिका यह पहला और आवश्यक नियम है। इसके पश्चात् समृद्धि बढानेका दूसरा नियम है, " दक्षतासे कृषिकी वृद्धि करना "—

**पयस्वतीनां आभरेऽहं सहस्रशः। ( मं १)**
**वेदाहं पयस्वन्तं चकार धान्यं बहु॥ ( मं० २ )**

" रसवाली औषधियोंका मैं हजारों प्रकारोंसे पोषण करता हूं, बहुत धान्य कैसा उत्पन्न किया करते हैं, यह विद्या मैं जानता हूं। " अर्थात् उत्तम कृषि करनेकी विद्या जानना और उसके अनुसार कृषि करके अपना धान्य संग्रह बढाना समृद्धि होनेके लिये अत्यन्त आवश्यक है। रसदार धान्य अपने पास न हुआ तो अन्य समृद्धि होनेसे कोई विशेष लाभ नहीं है। मीठा भाषण करनेवाला मनुष्य हुआ तो उसके पास बहुत मनुष्य इकट्ठे हो सकते हैं, और उसके पास रसवाला धान्य हुआ तो वे आनंदसे तृप्त हो सकते हैं। इसके पश्चात् "सामुदायिक उपासना करना" समृद्धिके लिये आवश्यक होता है-

**सम्भृत्वा नाम यो देवस्तं वयं हवामहे**
**यो-यो अयज्वनो गृहे॥ ( मं० २ )**

"जो यज्ञ न करनेवालोंके भी घरमें ( उनके पोषणके सामान रखता है वह दयामय ) संभारकर्ता नामक देव है उसकी उपासना हम करते हैं।" परमेश्वर सबका पालने हारा है, उसकी कृपा दृष्टि सबोंपर रहती है, ऐसा जो दयामय ईश्वर है, उसकी उपासना करनेसे समृद्धि बढ जाती है। जो देव अयाजकोंको भी पुष्टिके साधन देता है वह तो याजकोंका पोषण करेगा ही, इसलिये ईश्वर भक्ति करना समृद्धि प्राप्त करनेका मुख्य साधन है। इस मंत्रमें "हवामहे" यह बहुवचनमें पद है, इसलिये बहुतों द्वारा मिल कर उपासना करनेका-यज्ञ करनेका-भाव इससे स्पष्ट होता है।

मिलकर उपासना करनेसे और पूर्वोक्त दोनों नियमोंका पालन करनेसे 'पांचों मनुष्योंकी अर्थात् ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र निषादोंकी मिलकर उन्नति हो सकती है।" (मं० ३) उन्नतिका यह नियम है। जिस प्रकार वृष्टि हुई तो नदी बढती है अन्यथा नहीं, इसी प्रकार पूर्वोक्त तीनों नियमोंका पालन हुआ तो मनुष्योंकी उन्नति निःसंदेह होगी। पाठक इन नियमोंका अवश्य स्मरण रखें।

समृद्धि होने के लिये रसदार धान्यकी विपुलता अपने पास अवश्य होनी चाहिये, यह भाव विशेष दृढ करनेके लिये चतुर्थ मंत्रमें "हजारों प्रकारकी मधुर रसधाराओंसे युक्त अक्षय धान्यका संग्रह" अपने पास रखनेका उपदेश किया है। यह विशेषही महत्त्वका उपदेश है। इस प्रकार धनधान्यकी विपुलता होनेपर स्वार्थ उत्पन्न होगा और उस स्वार्थके कारण आत्मोन्नति होना सर्वथा असंभव है। इस लिये पंचम मंत्रमें दान देनेके समय विशेष उदारता रखनेका भी उपदेश किया है—

शतहस्त समाहर, सहस्रहस्त सं किर। (मं० ५)

"सौ हाथोंवाला होकर कमाई करो, और हजार हाथोंवाला बनकर उसका दान करो।" यह उपदेश हरएक मनुष्य को अपने हृदयमें स्थिर करना अत्यंत आवश्यक है। इस उदार भावके विना मनुष्यकी उन्नति असंभव है। इसके पश्चात् वेद कहता है कि—

कृतस्य कार्यस्य चेह स्फातिं समावह। (मं० ५)

"इस प्रकार अपने कर्तव्य कर्मकी यहां उन्नति करो।" जो पूर्वोक्त स्थानमें उन्नतिके नियम कहे हैं, उन नियमोंका पालन करने द्वारा अपने कर्तव्यके क्षेत्रका विस्तार करो, यह उपदेश अत्यंत मनन करने योग्य है। "(कार्यस्य स्फातिं समावह)" ये शब्द हरएक मनुष्यके कार्य क्षेत्रके विषयमें कहे हैं, ब्राह्मण अपना ज्ञान विषयक कार्य क्षेत्र बढावे, क्षत्रिय अपना प्रजारक्षण रूप कार्य क्षेत्र बढावे, वैश्य कृषि गौरक्ष्य वाणिज्य आदि में अपने कार्य क्षेत्रकी वृद्धि करे, शूद्र अपने कारीगरी के कार्य बढावे और निषाद अपने जो वन रक्षा विषयक कर्तव्य हैं उनकी वृद्धि करे। इस प्रकार सबकी उन्नति हुई, तो संपूर्ण पंचजनोंका अर्थात् सब राष्ट्रका सुख बढ सकता है और सबकी सामुदायिक उन्नति हो सकती है। हरएक को अपनी (स्फाति) बढती, उन्नति, वृद्धि, समृद्धि करनेके लिये अवश्यही कटिबद्ध होना चाहिये। अपनी संपूर्ण शक्तियोंका विकास अवश्य करना चाहिये।

## मुख्य दो साधन।

समृद्धि प्राप्त करनेके दो मुख्य साधन हैं। "उपोहः" और "समूहः" इनके विशेष अर्थ देखिये—

१ उपोहः-- ( उप-ऊहः ) इकट्ठा करना, संग्रह करना, एक स्थानपर लाकर रखना।

२ समूहः- समुदायोंमें बांटकर वर्गीकरण करना।

पहली बात है संग्रह करना और दूसरी बात है उन संगृहित द्रव्योंको वर्गीकरणद्वारा समुचित रीतिसे व्यवस्थित रखना। इसीसे शास्त्र बनता और बढता है। वृक्ष वनस्पतियोंका संग्रह करने और उनका वर्गीकरण करनेसे वनस्पतिशास्त्रकी उत्पत्ति हुई है। वस्तुसंग्रहालयमें देखिये, वहां पदार्थोंका संग्रह किया जाता है और उनको वर्गोंमें सुव्यवस्थित रखा जाता है। यदि ऐसा न किया जाय, तो वस्तुसंग्रहालयोंसे बिलकुल लाभ नहीं होगा। इसी प्रकार अपने घरमें वस्तुओंका संग्रह करना चाहिये और उनको वर्गोंमें अपने अपने सुयोग्य क्रमपूर्वक सुव्यवस्थासे रखना चाहिये। तभी उन्नति या समृद्धि हो सकती है।

सप्तम मंत्रमें "उपोहः ( संग्रह ) और समूहः ( समूहोंमें वर्गीकरण करना )" ये दो बातें समृद्धिकी साधक करके कही हैं। यह बहुत ही महत्त्वका विषय है, इस लिये पाठक इसका मनन करें और अपने जीवन भर लाभ देनेवाला यह उत्तम उपदेश है यह जानकर इससे बहुत लाभ उठावें।

संग्रह और वर्गीकरण उन्नतिके साधक हैं इस विषयमें सप्तम मंत्रका कथन स्पष्ट ही है—

तौ इह स्फातिं आ वहताम्
आक्षितं बहुं भूमानम्॥ ( मं० ७॥

"वे [ अर्थात् संग्रह और वर्गीकरण ये ) दोनों इस संसारमें ( स्फातिं ) समृद्धिको देते हैं और ( भूमानं ) विपुल धन अथवा विशेष महत्त्व देते हैं।"

जिसको समृद्धि और धन चाहिये वे इन गुणोंको अपनावें और इनसे अपना लाभ सिद्ध करें। जो लोग अभ्युदय प्राप्त करनेके इच्छुक हैं उनको इस सूक्तका बहुत मनन करना चाहिये। कमसे कम इस सूक्तमें कथित जो महत्त्वपूर्ण उपदेश हैं, उनको कभी भूलना उचित नहीं है। जो पाठक इस सूक्तका मनन करेंगे वे अपने अभ्युदयका मार्ग इस सूक्तके विचारसे निःसंदेह जान सकते हैं।

# काम का बाण।

[ २५ ]

( ऋषिः– भृगुः । देवता–मित्रावरुणौ, कामेषुदेवते )

उत्तुदस्त्वोत्तुदतु मा धृथाः शयने स्वे ।
इषुः कामस्य या भीमा तया विध्यामि त्वा हृदि ॥ १ ॥
आधीपर्णां कामशल्यामिषुं सङ्कल्पकुल्मलाम् ।
तां सुसंनतां कृत्वा कामो विध्यतु त्वा हृदि ॥ २ ॥

---

अर्थ—( उत्तुदः त्वा उत्तुदतु ) हिलानेवाला काम तुझे हिला देवे। ( स्वे शयने मा धृथाः ) अपने शयनमें मत ठहर। ( कामस्य या भीमा इषुः ) कामका जो भयानक बाण है ( तया त्वा हृदि विध्यामि ) उससे तुझको हृदयमें वेधता हूं ॥ १ ॥

( आधी-पर्णां ) जिसपर मानसिक पीडा रूपी पंख लगे हैं, ( काम-शल्यां ) कामेच्छा रूपी बाणका अग्र भाग जहां लगाया है, ( संकल्प-कुल्मलां ) संकल्प रूपी दण्डा जहां लगा है, ( तां ) उस ( इषुं बाणको ( सुसन्नतां कृत्वा ) ठीक प्रकार लक्ष्यपर धरके ( कामः हृदि त्वा विध्यतु ) काम हृदयमें तुझको वेध करे ॥ २ ॥

---

भावार्थ — हे स्त्री ! सबको हिलानेवाला काम तेरे अन्तःकरण को भी हिला देवे। काम का बाण तेरे हृदयका वेध करे जिससे विद्ध हुई तू सुखसे निद्रा लेनेमें भी असमर्थ हो ॥ १ ॥

इस कामके बाणको मानसिक पीडारूपी पंख लगे हैं, इसके आगे कामविकार रूपी लोहेका तीक्ष्ण शल्य लगाया है, उसके पीछे मनका संकल्प रूपी दण्डा जोड दिया है, इस प्रकारके बाणको अति तीक्ष्ण बनाकर काम तेरे हृदयका वेध करे ॥ २ ॥

या प्लीहानं शोषयति कामस्येषुः सुसंन्नता ।
प्राचीनपक्षा व्योषा तया विध्यामि त्वा हृदि ॥ ३ ॥
शुचा विद्धा व्योषया शुष्कास्याभि सर्प मा ।
मृदुर्निर्मन्युः केवली प्रियवादिन्यनुव्रता ॥ ४ ॥
आजामि त्वाजन्या परि मातुरथो पितुः ।
यथा मम क्रतावसो मम चित्तमुपायसि ॥ ५ ॥

अर्थ-( कामस्य सुसन्नता ) कामका ठीक लक्ष्यपर चलाया हुआ (प्राचीन-पक्षा वि-ओषा ) सीधे पङ्खवाला और विशेष जलाने वाला ( या इषुः प्लीहानं शोषयति ) जो बाण तिल्लीको सुखा देता है, ( तया त्वा हृदि विध्यामि ) उससे तुझको हृदयमें वेधता हूं ॥ ३ ॥

(व्योषया) विशेष दाह करनेवाले (शुचा) शोक बढानेवाले बाणके द्वारा ( विद्धा ) विंधी हुई तू ( शुष्कास्या ) मुखको सुखानेवाली ( मा अभिसर्प) मेरी ओर चली आ। और ( मृदुः ) कोमल, ( निमन्युः ) क्रोध रहित, ( प्रियवादिनी ) मीठा भाषण करनेवाली, ( अनुव्रता ) अनुकूल कर्म करने वाली, ( केवली ) केवल मेरी ही इच्छा करनेवाली हो ॥ ४ ॥

( त्वा आ-अजन्या ) तुझको वेगसे ( परि मातुः अथो पितुः) माता और पिताके पाससे ( आ अजामि ) लाता हूं। ( यथा मम क्रतौ असः ) जिससे मेरे अनुकूल कर्ममें तू रह और ( मम चित्तं उपायसि ) मेरे चित्तके अनुकूल चल ॥ ५ ॥

भावार्थ-यह कामका बाण अचूक लगता है, क्यों कि इसपर मानसिक व्यथाके पर लगे हैं,और साथही यह विशेष रीतिसे जलानेवालाभी है और यह तिल्लीको बिलकुल सुखा देता है, इससे मैं तुझे वेधता हूं ॥३॥

यह कामका बाण विशेष जलानेवाला, शोक बढानेवाला और मुखको सुखानेवाला है, हे स्त्री ! इससे विंधी हुई तू मेरे पास आ और कोमल, क्रोधरहित, मधुर भाषिणी, अनुकूल आचरण करनेवाली और केवल मुझमें ही अनुरक्त होकर मेरे साथ रह ॥ ४ ॥

हे स्त्री ! माता और पितासे अलग करके मैंने तुझे यहां लाया है, इसलिये तू मेरे अनुकूल कर्म करनेवाली और मेरे विचारोंके अनुकूल विचार करनेवाली बन कर यहां रह ॥ ५ ॥

व्य॑स्यै मित्रावरुणौ हृदश्चित्तान्य॑स्यतम् ।
अथै॑नामक्रतुं कृत्वा ममै॒व कृणुतं वशे ॥ ६ ॥
[ इति पञ्चमोऽनुवाकः ]

अर्थ—हे ( मित्रावरुणौ ) मित्र और वरुण ! ( अस्यै ) इसके लिये हृदः चित्तानि व्यस्यतं ) हृदयके विचारोंको विशेष प्रकार प्रेरित करो। ( अथ एनां अक्रतुं कृत्वा ) और इसको कर्महीन बनाकर ( मम एव वशे कृणुतं ) मेरे ही वशमें करो ॥ ६ ॥

भावार्थ—हे मित्र और हे वरुण ! इस स्त्रीके हृदयके विचारोंमें विशेष प्रेरणा करो, जिससे यह मेरे अनुकूल कर्मके सिवाय दूसरे किसी कर्ममें इसको प्रेम न रहे, तथा यह धर्मपत्नी मेरे ही वशमें रहे। ॥ ६ ॥

## विरुद्धपरिणामी अलंकार।

"विरुद्धपरिणामी अलंकार" का उत्तम उदाहरण यह सूक्त है। "विरुद्ध परिणाम" जिसका होता है, जो बोला जाता है उसके उलटा परिणाम जिससे निकलता है, बोले जानेवाले शब्दोंका स्पष्टार्थ जो हो उसके विरुद्ध आशयका भाव जिसके अंदर हो, उसको "विरुद्ध परिणामी अलंकार" कहते हैं। इसके एक दो उदाहरण देखिये—

( १ ) "हृदयको जलानेवाली, धनका नाश करनेवाली, कुटुंबमें कलह उत्पन्न करनेवाली और शरीरको सुखानेवाली शराब पिओ।" इस वाक्यमें यद्यपि शराब पिओ करके कहा है तथापि शराब का दुर्गुण वर्णन इतने स्पष्ट शब्दोंसे किया है कि उससे सुननेवालेकी प्रवृत्ति न पीनेकी ओर ही होती है।

( २ ) "जिससे शरीर पुष्ट होता है और ब्रह्मचर्य पालन होनेके कारण आरोग्य बल और दीर्घ जीवन निःसंदेह प्राप्त होता है, इस प्रकारका आसन प्राणायामादिका योगसाधन कभी भूलकरभी मत करो।" इसमें यद्यपि योगसाधन करनेका स्पष्ट निषेध है, तथापि सुनने वालेके मनपर योगसाधन अवश्य करना चाहिये यह भाव स्थिर हो जाता है।

ये भाषाके काव्यालंकार हैं, योग्य समयमें ये प्रयुक्त किये जांय तो इनका सुपरिणाम ही होता है। अब इस सूक्तका कथन देखिये—

"हे स्त्री ! कामके बाणसे मैं तेरे हृदयको वेधता हूं, इस कामके बाणको

"मानसिक व्यथा" के सुंदर पंख लगे हैं, इसमें जो लोहेका अग्रभाग है वह "मानसिक विकार" का शल्य ही है, मनके "कुसंकल्पों" की लकडीसे इस बाणको बनाया है, यह बडा "जलानेवाला" है, यह लगनेसे मुख सूख जाता है, प्लीहा सूख जाती है, हृदय जल जाता है, इस प्रकारके कामके विध्वंसक बाणसे मैं तेरा वेध करता हूं, इससे तू विद्ध होजाओ।"

इसमें यद्यपि "कामके बाणसे विद्ध हो जाओ" ऐसा कहा है, तथापि इस कामके बाणका स्वरूप इतना भयंकर वर्णन किया है, कि जिसका परिणाम सुननेवाले के ऊपर "इस कामके बाणसे अपना बचाव करने" की ओर ही होगा। इस सूक्तमें जो "कामके बाण" का वर्णन किया है वे शब्द देखिये—

## कामका बाण।

१ उत्तुदः = व्यथा देनेवाला, शरीरको काट काट कर पीडा देनेवाला। (मं० १)

२ भीमा इषुः = जिसका भयंकर परिणाम होता है ऐसा भयानक बाण। (मं० १)

३ आधी-पर्णा = इस बाणको मानसिक व्यथा के पंख लगे हैं। ( मं० २)

४ काम-शल्या = स्वार्थकी प्रबल इच्छा रूपी, अथवा कामविकार रूपी शल्य जिसमें लगा है। बाणका जो अग्रभागमें लोहेका शस्त्र होता है वह यहां कामविकार है। ( मं० २ )

५ सङ्कल्प-कुल्मला= मनके कामविषयक संकल्प रूपी लकडीसे यह बाण बनाया गया है। (मं० २ )

६ प्राचीन-पक्षा= इसको जो मानसिक व्यथाके पंख लगे हैं वे ऐसे लगे हैं कि जिनके कारण यह बाण सीधी गतिसे और अतिवेगसे जाता है। (मं०३)

७ शुचा ( शुक् ) = शोक उत्पन्न करनेवाला। ( मं० ४ )

८ व्योषा ( वि-ओषा ) = विशेष रीतिसे जलानेवाला। ( मं० ३,४ )

९ शुष्कास्या ( शुष्क-आस्या ) = मुखको सुखानेवाला, मुखको म्लान करनेवाला। ( मं ४ )

१० प्लीहानं शोषयति = प्लीहाको सुखा देता है। शरीरमें प्लीहा रक्त की वृद्धि करने द्वारा शरीर स्वास्थ्य रखती है, ऐसे महत्त्व पूर्ण अवयव का नाश कामके बाणसे हो जाता है। इतनी मारकता इस मदनके बाणमें है। (मं०३)

११ हृदि विध्यति = इसका वेध हृदयमें होता है, इससे हृदय विदीर्ण होता जाता है, हृद्रोग की उत्पत्ति कामके बढनेसे होती है। ( मं०१--३ )

कामके बाणका यह भयंकर वर्णन इन शब्दोंद्वारा इस सूक्तमें किया है। "हे स्त्रि! ऐसे भयंकर बाणसे मैं तेरा वेध करता हूं।" ऐसा एक पुरुष अपनी धर्मपत्नीसे कहता है। पति भी जानता है कि जिस शरसे वेध करना है वह कामका शर इतना भयंकर विघातक है। इस बाणसे न केवल विद्ध होनेवाला ही कट जाता है अपि तु वेध करनेवाला भी कट जाता है, अर्थात् यदि पतिने यह कामका शर अपनी धर्मपत्नीपर चलाया तो वह जैसा धर्मपत्नीको काटता है उसी प्रकार पतिको भी काटता है और पूर्वोक्त ग्यारह दुष्परिणाम करता है। यह बात स्वयं पति जानता है तथापि पति कहता है कि "हे स्त्री! ऐसे बाणसे मैं तेरा वेध करता हूं।"

यह पतिका भाषण उसकी धर्मपत्नी सुनती है, अर्थात् धर्मपत्नी भी इस काम बाण की विध्वंसक शक्तिको अच्छी प्रकार जानती है, और यदि कोई स्त्री न जानती हो तो इन शब्दोंद्वारा जान जायगी कि यह काम व्यवहार कितना घातक है। इतना ज्ञान होनेके पश्चात् वह धर्मपत्नी स्वयं अपने पतिसे कहेगी, कि "हे प्राणनाथ! आप ऐसे घातक कर्ममें प्रवृत्त न हूजिये।" जो कर्म करना है उसकी भयानक घातकता का अनुभव करनेके पश्चात् वह कर्म अधिक नहीं हो सकता, जितना आवश्यक है उतनाही होगा, कभी अधिक नहीं होगा।

## पतिपत्नीका एक मत।

इस सूक्तमें कही बात पति अपनी धर्मपत्नीसे कहता है। "यह धर्मपत्नी अपने माता पिताके घरको छोडकर पतिके घर पतिके साथ रहने आयी है।" (देखो मं. ५) धर्मपत्नी तरुणी है, इस आयुमें मनका संयम करना बडा कठिन कार्य होता है। तरुण भोग भोगनेके इच्छुक होते हैं, परिणामपर दृष्टि नहीं रख सकते। केवल भोग भोगनेके इच्छुक रहते हैं, परंतु यह काम ऐसा है कि—

समुद्र इव हि कामः। नैव हि कामस्यान्तोऽस्ति
न समुद्रस्य॥ तै ब्रा. २।२।५।६
कामः पशुः॥ प्राणाग्नि उ. ४

"समुद्रके समान काम है। क्यों कि जैसा समुद्रका अन्त नहीं होता है वैसाही कामका भी अन्त नहीं होता है।" तथा "काम ही पशु है।"

यह काम भोग भोगनेसे कम नहीं होता है, प्रत्युत बढता जाता है। यह पशु होनेसे इसके उपासक पशुरूप होते हैं, जो इस कामरूपी पशुको अपने अंदर बढाते हैं, वे मानो

पशुभावको अपने अन्दर बढाते हैं। जिनके अंदर यह पशुभाव बढा हो, उनको " मनुष्य" कहना कठिन हो जाता है। क्यों कि मनन करनेवालेका नाम मनुष्य होता है और मन की मनन शक्ति तो कामसे नष्ट हो जाती है। काम मनमेंही उत्पन्न हो जाता है और वहां बढता हुआ मननशक्तिको ही नष्ट कर देता है। इसी कारण तारुण्यमें यदि मनके अंदर काम बढ गया तो वह मनुष्य विवेकभ्रष्ट होजाता है।

अब अपने प्रस्तुत विषयकी ओर देखिये। धर्म पत्नी दूसरे घरसे लायी गई है। माताको और पिताको अपने भाइयों और जन्मके संबंधियोंको इस स्त्रीने छोड दिया है और पतिको अपने तन और मनका स्वामी माना है। इस प्रकार स्त्रीका पतिके पास आकर रहना एक प्रकारसे पतिके ऊपरकी जिम्मेवारी बढानेवाला है। पतिको यह अपना उत्तरदायित्व ध्यानमें रखना चाहिये।

अब देखिये, उक्त प्रकार अपने माता पिताओंको छोडकर स्त्री पतिके घर आगई, और यदि तारुण्यावस्थाके शरीर धर्मके अनुसार उसको योग्य सुख प्राप्ति न हुई, तो उसका दिल भडक जानेकी भी संभावना है। पति शमदम आदि संयम और ब्रह्मचर्य पालन करने लगेगा और गृहस्थ धर्म प्राप्त अपने स्त्रीविषयक कर्तव्यको न करेगा, तो स्त्रीके मनकी कितनी अधोगति होना संभव है, इसका विचार पाठक करें और पतिका उत्तरदायित्व जानें।

शमदम ब्रह्मचर्य आदि सब उत्तम है, मनुष्यत्वका विकास करनेवाला है, यह सब सत्य है; परंतु विवाहित हो जाने पर स्त्रीके मनोधर्मका भी विचार करना चाहिये। यह कर्तव्य ही है। इस कर्तव्यसे वीर्य हानिद्वारा थोडा पतन होता है, तथापि वह कर्तव्य करना ही चाहिये। स्त्रीने मातापिता छोडनेका बडा त्याग किया है। यह स्त्रीका यज्ञ है, पतिको भी अचल ब्रह्मचर्यको छोडकर गृहस्थी धर्मका चलब्रह्मचर्यका स्वीकार करके अपनी ओरका त्याग करना चाहिये। यही उसका यज्ञ है। ऐसा पतिने न किया तो वह स्त्रीको असन्मार्गमें प्रवृत्त करनेका भागी बनेगा।

इस सूक्त में जो पति अपनी धर्मपत्नीका हृदय कामके भयानक बाणसे विद्ध करना चाहता है, वह इसी हेतुसे चाहता है। इस लिये इस कामके बाणकी भयानक विध्वंसक शक्तिका वर्णन करता हुआ पति स्त्रीसे कहता है कि ऐसे भयानक बाणसे मैं तेरे चित्त को अपने कर्तव्य पालन करनेके हेतुसे ही वेध करता हूं। इस वर्णन को सुनकर स्त्री भी समझे कि यह जो कामोपभोगका विचार मनमें उत्पन्न हुआ है, यदि इस उपभोग के लिये मनको खुला छोड दिया जाय, तो कितनी भयानक अवस्था बन जायगी।

इस विचारसे उस स्त्रीके मनमें भी काम को शमन करने की ही लहर उठ सकती है और यदि पतिने इस सूक्तके बताये मार्गसे अपने स्त्रीके मनमें यह संयमकी लहर बढायी, तो अंतमें जाकर दोनों का कल्याण हो जाता है।

परंतु यदि पतिने जबरदस्तीसे स्त्रीको कामप्रवृत्तिसे रोक रखा, तो उस स्त्रीके अंदर के कामविषयक संकल्प बहुत बढ जांयगे, और अंतमें उसके अधःपातके विषयमें कोई संदेह ही नहीं रहेगा। ऐसा अधःपात न हो इस लिये ऋतुगामी होने आदि परिमित गृहस्थधर्म पालन करनेके नियमों की प्रवृत्ति हुई है। साथही साथ कामकी भयानक वि-घातकताकाही विचार होता रहेगा, तो उससे बचनेकी ओर हरएक स्त्रीपुरुषकी प्रवृत्ति होगी। इस लिये पति स्वयं संयम करना चाहता है और अपनी धर्म पत्नीको अपने अनुकूल धर्माचरण करनेवाली भी बनाना चाहता है। यह करनेके लिये पति स्वयं सुविचारोंकी जाग्रति करता है और देवोंकी प्रार्थना द्वाराभी दैवी शक्तिकी सहायता लेनेका इच्छुक है। इसी लिये षष्ठ मंत्रमें मित्रावरुण देवतोंकी प्रार्थना की गई है कि "हे देवो! इस धर्म-पत्नी को मेरे अनुकूल रहने और मेरे अनुकूल धर्माचरण करनेकी बुद्धि दीजिये। इस धर्मपत्नीके मनके विचारोंमें ऐसा परिवर्तन कीजिये कि यह दूसरा कोई विचार मनमें न लाकर मेरे अनुकूल ही धर्माचरण करती रहे, दूसरे किसी कर्ममें अपना मन न दौडे।" (मं० ६)

धर्मपतिको अपनी धर्मपत्नीके विषयमें यह दक्षता धारण करना आवश्यक ही है। पतिको उचित है कि वह अपनी धर्म पत्नीको सन्तुष्ट रखता हुआ उसको संयमके मार्गसे चलावे। धर्मपत्नीके गुण इसी सूक्तमें वर्णन किये हैं॥—

## धर्मपत्नीके गुण।

१ मृदुः=नरम स्वभाव वाली, शांत स्वभाववाली। (मं० ४)

२ निर्मन्युः=क्रोध न करनेवाली, शान्तिसे कार्य करनेवाली। (मं० ४)

३ प्रियवादिनी=मधुर भाषण करनेवाली। (मं० ४)

४ अनुव्रता=पतिके अनुकूल कर्म करनेवाली (मं० ४)

५ (मम) वशः=पतिके वशमें रहनेवाली, पतिकी आज्ञामें रहनेवाली। (मं० ७)

६ केवली=केवल पतिकी ही बनकर रहनेवाली (मं० ४)

७ (मम) चित्तं उपायसि=पतिके चित्तके समान अपना चित्त बनानेवाली। (मं० ५)

८ अक्रतुः= पतिके विरुद्ध कोई कर्म न करनेवाली । ( मं० ६ )

९ (मम) क्रतौ असः=पतिके उद्योगमें सहायता देनेवाली । ( मं० ५ )

ये शब्द धर्मपत्नीके कर्तव्य बता रहे हैं। पाठक इन शब्दोंका विचार करें और आर्य-स्त्रियां इस अमूल्य उपदेशको अपनानेका यत्न करें ।

## गृहस्थधर्म ।

इस प्रकारकी अनुकूल कर्म करनेवाली धर्मपत्नीको पति कहता है, कि " हे स्त्रि ! मैं तेरे हृदय को ऐसे भयंकर कामके बाणसे वेधता हूं । " पति जानता है कि यह कामका बाण बडा घातक है, ब्रह्मचर्यमें विघ्न होनेके कारण बडा हानिकारक है। धर्मपत्नी पतिके अनुकूल चलनेवाली होनेके कारण वह भी जानती है कि यह कामका बाण तपस्यामें विघ्न करनेवाला है । तथापि दोनों" गृहस्थी धर्म " से संबद्ध हैं इसलिये संतानोत्पत्ति करनेके लिये बाधित हैं । अतः दोनों गृहस्थ धर्मसे संबद्ध होती हैं । धर्मनियमानुकूल ऋतुगामी होकर घरमें वंशका बीजरूप वीर बालक उत्पन्न करती हैं और पश्चात् अपनी तपस्यामें लग जाती हैं ।

पाठक इस दृष्टिसे विचार करें और इस सूक्तका महत्त्वपूर्ण उपदेश जानें । इस पंचम अनुवाकमें पांच सूक्त हैं । २१ वें सूक्तमें " कामाग्निका शमन, " २२ वें सूक्तमें "वर्चस्की प्राप्ति," २३ वें सूक्तमें " वंध्यात्व दोष निवारण पूर्वक वीर बालक उत्पन्न करने की विद्या, " २४ वें सूक्तमें " समृद्धिको प्राप्त करना, " और इस २५ वें सूक्त में "गृहस्थधर्मके नियमानुकूल रहकर गृहस्थ धर्मका पालन करना " ये विषय हैं । इनका परस्पर संबंध स्पष्ट है ।

# वैदिक यज्ञ संस्था।

## प्रथम भाग मूल्य १ ) रु. डा. व्य. । )

इस पुस्तक में निम्न लिखित विषयों का विचार हुआ है।

**प्राचीन संस्कृत निबंध।**

१-३ पिष्ट-पशुमीमांसा। लघु-पुरोडाश-मीमांसा।

**भाषाके लेख** ( ले०-श्री० पं० बुद्धदेवजी ) ४ दर्श और पौर्णमास, ५ अद्भुत कुमार संभव। ( ले० -श्री० पं० चंद्रमणिजी ) ६बुद्धके यज्ञ विषयक विचार। ( संपादकीय ) ७ यज्ञका महत्त्व, ८ यज्ञका क्षेत्र ९ यज्ञका गूढ तत्त्व, १० औषधियोंका महामख, ( ले० श्री० पं० धर्मदेवजी ) ११ वैदिक यज्ञ और पशु-हिंसा। ( ले० श्री० पं० पुरुषोत्तम लालजी) १२ क्या वेदोंमें यज्ञों में पशुओंका बलि करना लिखा है ?

---

## वैदिक यज्ञ संस्था द्वितीय भाग मूल्य १ ) रु. डा. व्य. । )

इस द्वितीय भागमें निम्न लिखित विषयोंका विचार हुआ है- ( ले०-श्री. पं. देवशर्माजी विद्यालंकार )

भारतवर्षमें यज्ञकी कमी, यज्ञकी महिमा, यज्ञसे जो चाहे सो प्राप्त कर लो, यज्ञपुरुष का वर्णन, हवन प्रक्रिया, यज्ञशेष और उच्छेष, राजसूय, विश्वजित्, अश्वमेध, गोमेध, सर्वमेध, वाजपेय, पंचमहायज्ञ, यज्ञ संसारकी नाभि है।

पं. बुद्धदेवजी लिखित-संज्ञपन और अवदान।

संपादकीय-नरमेध का वैदिक तात्पर्य।

इतने विषयोंका विचार इस पुस्तक में हुआ है। प्रत्येक विषयके प्रतिपादनके लिये वेदके अनेक प्रमाण दिये हैं और विषयका प्रतिपादन अति सुगम है। मूल्य १ ) डा. व्य. । )

---

## वैदिक यज्ञ संस्था तृतीय भाग गोमेध

इस पुस्तकमें निम्न लिखित विषयोंका विचार हुआ है—

योगमें गोमांस, प्रकरणानुकूल अर्थ विचार, ऋषिपंचमी, वेदका महासिद्धान्त, यज्ञकी पूर्व और उत्तरवेदी, मधुपर्क, कलिवर्ज्यप्रकरण, बृहदारण्यक का वचन, गौका वैदिक नाम, गोमेधका विचार, चरक की साक्षी, विवाहमें गोमांस, अतिथिके लिये गौ, यज्ञमें मांस, अन्त्य यज्ञ, वेदमें अहिंसा, अवध्य गौ और बैल, यज्ञका तत्त्व, गौको खाना। गौ दान लेने का अधिकारी, रक्षक और पाचक गौका महत्त्व, राष्ट्ररक्षक गौ, गौके लिये सोमरस, सबकी माता गौ।

इत्यादि अनेक विषय इसमें आगये हैं। हरएक विषयका प्रतिपादन करनेके लिये अनेक वेदमंत्रोंके प्रमाण दिये हैं। जो कहते हैं कि '' वैदिक समयमें गोमांस भक्षण की प्रथा थी, '' उनके लिये यह उत्तम उत्तर है। यह पुस्तक पढनेके पश्चात् उक्त विषयमें कोई शंका नहीं रहेगी।

मूल्य१ ) रु. डा व्य० । )

---

मुद्रक तथा प्रकाशक— श्री० दा० सातवळेकर, भारतमुद्रणालय, औंध, ( जि० सातारा )

ॐ

# वैदिक धर्म।

वैदिक तत्त्व ज्ञान प्रचारक मासिक पत्र।

संपादक— श्रीपाद दामोदर सातवळेकर.

वर्ष ९

अंक ११

क्रमांक १०७



कार्तिक

संवत् १९८५

नवंबर

सन १९२८



वार्षिक मूल्य— म० आ० से ४) वी० पी० से ४॥) विदेशके लिये ५)

## विषयसूची।



वर्ष ९
अंक ११
क्रमांक १०७

कार्तिक
संवत् १९८५
नवंबर
सन १९२८

# वैदिक धर्म.

वैदिक तत्त्वज्ञान प्रचारक मासिक पत्र।
संपादक—श्रीपाद दामोदर सातवळेकर।
स्वाध्यायमंडल, औंध ( जि. सातारा )

## सच्चा अन्नभोग !

स इद्भोजो यो गृहवे ददात्यन्नकामाय चरते कृशाय ।
अरमस्मै भवति यामहूता उतापरीषु कृणुते सखायम् ॥

ऋग्वेद. १० । ११७ । ३

( यः ) जो मनुष्य ( अन्न कामाय चरते कृशाय ) अन्नकी इच्छा करनेवाले दुर्बल और कृश तथा ( गृहवे ) घर घरमें जाकर भीख मांगनेवाले याचकको ( ददाति ) अन्न देता है। ( सः इत् भोजः ) वह ही सच्चा भोजन करनेवाला होता है। ( अस्मै ) इस दाताके लिये ( याम हूतौ ) समय समयपर दान देनेके लिये अन्न ( अरं भवति ) पर्याप्त होता है। ( उत ) और ( अपरीषु ) कठिन प्रसंग के लिये ( सखायं कृणुते ) उत्तम मित्र भी वह मनुष्य बना सकता है।

जो धनी मनुष्य निर्धन मनुष्योंको योग्य समयमें दान देता है, वही मनुष्य सच्चा भोजन करता है। परंतु जो धनी मनुष्य अपने पास धन रखता हुआ भी दुःखी बने हुए निर्धनों की सहायता करने के लिये अपने धन का भाग नहीं खर्च करता वह मानो पापही खाता है। ऐसे सत्पात्र में दान करनेवाले मनुष्यको मित्र भी मिलते हैं और उन मित्रोंसे उसको सुखभी प्राप्त होता है।

# यजुर्वेदका सर्वानुक्रम सूत्र ।

यजुर्वेद का "सर्वानुक्रम सूत्र" ग्रंथ हमने मुद्रित किया है। इस सर्वानुक्रम सूत्रके देखनेसे किस मंत्रका कौनसा देवता है, तथा ऋषि और छंद कौनसा है, इसका ज्ञान हो सकता है । वेद का अध्ययन करनेवाले के लिये यह " सर्वानुक्रम सूत्र " अत्यंत उपयोगी है। इसके विना मंत्रोंके ऋषिदेवतादिकोंका यथावत् ज्ञान होना असंभव है ।

" सर्वानुक्रमसूत्र " की भाषा अत्यंत दुर्बोध है, अर्थात् सामान्य मनुष्य इसके पाठसे लाभ नहीं उठा सकते । इस की दुर्बोधता के कारण इस समय तक जितने सर्वानुक्रमसूत्र छपे हैं, वे सबके सब अत्यंत अशुद्ध छपे हैं । मुंबई में मुद्रित तीन सर्वानुक्रमसूत्र, कलकत्तेमें मुद्रित एक, और काशीमें मुद्रित सभाष्य सर्वानुक्रमसूत्र; इतने ग्रंथ इस समय मुद्रित हैं । इनमें काशीमुद्रित सभाष्य पुस्तक ही कम अशुद्धियोंसे युक्त है । मुंबईमें छपे सर्वानुक्रमके पदच्छेद और मंत्रोंकी अशुद्धियां अत्यंत अक्षम्य हैं । यजुर्वेद जैसे वेदकी शुद्ध छपी सर्वानुक्रम की पुस्तक न होना वेदधर्मियोंके लिये एक लज्जाकी ही बात है । इस लिये इसका शुद्ध पदच्छेद पूर्वक मुद्रण करने का कार्य हमने गत वर्ष शुरू किया जो इस समय प्रायः समाप्त हुआ है ।

इसका नमूना पृष्ट इसके सामने दिया है। जिसमें पृष्ठके शिरोभागमें " सर्वानुक्रमसूत्र " बडे अक्षरोंमें मुद्रित किया है। सर्वानुक्रम सूत्र के प्रत्येक खण्डके समाप्तिके पश्चात् यजुर्वेद के अध्याय के मंत्रांक दिये हैं, जिससे पता लग जायगा कि इस खण्डमें किन मंत्रोंका विचार हुआ है ।

"सर्वानुक्रमसूत्रके नीचे यजुर्वेदके क्रमपूर्वक मंत्र दिये हैं; प्रथम ( १ ) मंत्र का क्रमांक, पश्चात् ( २ ) मंत्रका प्रारंभका चरण, पश्चात् ( ३ ) उसका ऋषि, उसके पश्चात् ( ४ ) उसका देवता, और अन्त में ( ५ ) छन्द दिया है । सर्वानुक्रमसूत्रमें जो कहा है वह इस प्रकार अत्यंत सुबोध रीतिसे इस टिप्पणीमें दिया है । संस्कृत न जाननेवाला मनुष्य भी इस विस्तृत टीप्पणीको देखकर स्वयं, किसी दूसरे की सहायता के विना ही जान सकता है कि कौनसे मंत्रका ऋषि-देवता-छंद कौनसा है ।

ऋग्वेदमें क्या और अथर्ववेद में क्या प्रायः सूक्तके ऋषिदेवता निश्चित होते हैं अथवा एक पूर्ण मंत्रका एक ऋषि-देवता होता है । इस लिये इन वेदोंमें ऋषिदेवता के विषयमें कोई संदेह नहीं हो सकता । परंतु यजुर्वेदमें एक एक मंत्रमें दो दो, चार चार या अधिक विभाग होते हैं, और प्रत्येक के भिन्न भिन्न ऋषिदेवता होते हैं। किसी भी पुस्तक में यह सूक्ष्म भेद स्पष्टतासे नहीं दर्शाया है जो इस टिप्पणीमें हमने दर्शाया है। इसके अतिरिक्त यजुर्वेदमें एक या अनेक अध्यायोंका एक ऋषि होता है और उसके अंदर आये मंत्रोंके पुनः भिन्न भिन्न ऋषिदेवता होते हैं। यह बात भी अजमेर आदि स्थानोंमें मुद्रित यजुर्वेदके पुस्तकोंमें दर्शायी नहीं है । यह बात यज्ञप्रकरण का विचार करनेके प्रसंगमें अत्यंत उपयोगी है । इतनी उपयोगी होनेपर भी वह किसी पुस्तकमें नहीं दर्शायी है। ये सब बातें अतिसूक्ष्म विचार करके इस सर्वानुक्रमसूत्र की टिप्पणीमें दर्शायीं हैं ।

इसमें इतनी सुबोध व्यवस्था की है कि जो इस को पढेंगे वे इसकी सुबोधताका अवश्य अनुभव करेंगे ।

" संपादक "



आददेऽदित्यै रज्जुरिड एहि गौर्यस्ते त्रिष्टुभं दीर्घतमा, इन्द्राश्विना वैश्वदेवानि, समुद्राय त्वा वातनामानि, स्वाहा घर्माय घर्मदेवत्ये, विश्वा आशा आश्विन्यनुष्टुब्, दिवि धा घर्मदेवत्यमश्विना घर्मम्रुष्णिगपातां ककुबमेन्यस्मे खरः, स्वाहा पूष्णे सप्त लिङ्गोक्तदेवतानि, स्वाहा सं पयोदेवत्यं, मधु हुतं घर्मोऽभीमं गायत्रीबृहत्यावनवसाने अतिशक्वरी

अथ० संहितायां अष्टत्रिंशोऽध्यायः ।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| [ अ.१।१० ] १ देवस्य त्वा सवितुः० | दध्यङ् आथर्वणः | सविता | |
| आददेऽदित्यै रास्नासि । | ,, | रज्जुः | |
| २ इडऽएह्यदितऽएहि० | ,, | गौः | |
| ३ अदित्यै रास्नासि० | ,, | रज्जुः | |
| पूषासि० | ,, | (वत्सः) | |
| ४ अश्विभ्यां पिन्वस्व० | ,, | (लिङ्गोक्ता) | |
| स्वाहेन्द्रवत्० | ,, | (विप्रुषः) | |
| ५ यस्ते स्तनः शशयो यो० | ,, दीर्घतमाः | (वाक्) | त्रिष्टुप् |
| ६ गायत्रं छन्दोऽसि त्रैष्टुभं० | ,, | (परीशासौ) | |
| द्यावापृथिवीभ्यां त्वा | ,, | (महावीरः) | |
| अन्तरिक्षेणोपयच्छामि । | ,, | (घर्मः) | |
| इन्द्राश्विना मधुनः सारघस्य० | ,, | विश्वेदेवाः | |
| ७ समुद्राय त्वा वाताय स्वाहा० | ,, | वातनामानि | |
| ८ इन्द्राय त्वा वसुमते० | ,, | ,, | |
| ९ यमाय त्वाङ्गिरस्वते० | ,, | ,, | |
| स्वाहा घर्माय० | ,, | घर्मः | |
| १० विश्वाऽआशा·दक्षिणसद्० | ,, | अश्विनौ | अनुष्टुप् |
| ११ दिवि धाऽइमं यज्ञ० | ,, | घर्मः | |
| १२ अश्विना घर्मं पातं० | ,, | (अश्विन्यादयः) | उष्णिक् |
| १३ अपातामश्विना घर्मं० | ,, | (अश्विनौ) | ककुप् |
| १४ इषे पिन्वस्वोर्जे पिन्वस्व० | ,, | (घर्मः) | |
| अमेन्यस्मे नृम्णानि धारय० | ,, | खरः(घर्मः) | |
| १५ स्वाहा पूष्णे शरसे स्वाहा० | ,, | लिङ्गोक्ता(पूषादयः) | |
| १६ स्वाहा रुद्राय रुद्रहूतये० | ,, | लिङ्गोक्ता(रुद्रादयः) | |
| स्वाहा सं ज्योतिषा ज्योतिः | ,, | पयः | |
| [ अ. ३७।२१ ] अहः केतुना जुषताꣳ० | ,, | घर्मः | |
| मधु हुतमिन्द्रतमे० | ,, | ,, | |
| १७ अभीमं महिमा दिवं० | ,, | अग्निः | गायत्रीबृहत्यौ अनवसाने, त्र्यवसाना अतिशक्वरी वा |

# मातृभूमिका वैदिक गीत ।

( चतुर्थ लेख )

मातृभूमि के वैदिक राष्ट्रगीत के विशेष महत्व के मननीय एवं आदरणीय उपदेशके विषयमें आवश्यक हाल अबतक बतलाया गया । इससे वाचक समझ गए होंगे कि यह वैदिक राष्ट्रगीत राष्ट्रीय भावनाओं का भंडार है । राष्ट्रीय सुविचारों का पोषण करने वाले इस सूक्तका मनन हर एक वैदिक धर्माभिमानी को करना चाहिए । उससे राष्ट्र को अधोगति में ले जानेवाले समय में साहस बंधेगा, पुरुषार्थ की प्रवृत्ति होगी,उन्नति के समय अधिक तेजी से राष्ट्रीय उन्नति के साधन का मार्ग दिखेगा। ऐसा अत्युत्तम राष्ट्र गीत अन्य किसी राष्ट्र में नहीं है । वह वैदिक आर्यों के राष्ट्र में ही है । यह हमारे लिए गर्व की बात है । वेद जिनके धर्मग्रंथ हैं, उन्हे इस राष्ट्रगीतका मनन कर उसके उपदेशों के अनुसार चलना ही चाहिए । क्यों कि वह तो उनका धर्म ही है । परंतु वेद को धर्मग्रंथ माननेवाले द्विज इस वैदिक सूक्त के उपदेशों के अनुसार चलते हैं या नहीं सो वेही अपने तई देखलें । और तब उनकी पराधीनता की कारणमीमांसा उनकी समझमें आवेगी ।

इस उत्सववर्धक राष्ट्रगीत का जितना अधिक मनन करेंगे उतना कम ही है । प्रत्येक समय के मनन से उसमें से नवीन बोध मिलेगा । यह राष्ट्रगीत ' अथर्वा ' नामक ऋषिने प्रथम देखा और उसने उसका प्रसार कर आर्यों में राष्ट्रीयभाव उत्पन्न किये। इस से विदित होगा कि प्राचीन काल के ऋषि राष्ट्रीय दृष्टिसे कैसे महत्व का कार्य करते थे ।

ऐसे ऋषियों के ओज-भरे वचनों में कितना जीवित उपदेश मिलता है. यह इस लेख से विदित ही हुआ है । इससे पाठकों को निश्चय हुआ होगा कि अपने धर्म का ' सनातन धर्म ' नाम कितना अन्वर्थक है। जो धर्मनियम सदैव जीवित या सदैव नवीन रहते हैं वे ही सनातन नाम के योग्य होते हैं । अपना यह वैदिक राष्ट्रगीत कई शतकों के पहले जारी हुआ था । वह आज भी नवीन, ताजा, जोशीला और स्फूर्तीदायी है । प्रस्तुत लेख के पढने से यह विदित ही हो चुका है । इस लेख को पढने वालों को निश्चय होगा कि आज की गिरी दशा में भी इस राष्ट्रगीत का उपदेश हमे तारक होगा । वाचक इस सनातनत्व को देखें और उसका यहां अनुभव करें।

पिछले तीन लेखों में राष्ट्रगीत के विशेष महत्वके बोध वचनों का विचार हुआ; अब शेष बोधप्रद मंत्रभागों का विचार करेंगे । इन मंत्रों से कुछ बातें स्पष्ट होंगी। अतएव पाठक इन पर विशेष ध्यान दें।

बहुतेरे लोगों की समझ में अपने धर्म में व्यक्ति की अनियंत्रित बाढ को अवकाश नहीं है । अमेरिका का प्रत्येक नागरिक जैसे आशा कर सकता है कि 'मैं भी एक दिन अमेरिका का सभापति हो सकता हूं । ' वैसी आशा भारतीय सनातनी को नहीं हो सकती । क्यों कि उसकी उन्नति जाति तथा वर्ण की श्रेणी से बंधी हुई है । उस मर्यादा के बाहर वह नहीं जा सकता । जिन शिक्षित लोगों का यह मत है उनसे हमारा अनुरोध है कि वे वैदिक राष्ट्रगीत के निम्न लिखित मंत्र को ध्यानपूर्वक पढें ।

अजीतो ऽ हतो अक्षतो ऽ ध्यष्ठां पृथिवीमहम् ॥
अथर्व १२ । १। ११

' मै ( शत्रुसे ) जीता न जाकर ' ( शत्रु के साथ लडते हुए ) मारा न जाकर, अथवा घायल न हो कर अपनी मातृभूमि का अध्यक्ष होऊंगा । '

"अहं पृथिवीं अध्यष्ठां " यह मंत्रभाग बतलाता है कि ' मै पृथ्वीका अधिष्ठाता होऊंगा । ' अधिष्ठाता होनेका अर्थ है 'अध्यक्ष होना, राज्यशासन करना, देखभाल करना निरीक्षण करना'। इस अर्थ की ओर नजर डालने से सहज ही में ज्ञात होगा कि जो इस

मंत्रको कहता है उसका अपने राष्ट्रमें मुख्य अधिष्ठाता, मुख्य निरीक्षक, मुख्य शासक बनना संभवनीय है। इस मंत्र भाग पर जितना अधिक विचार करेंगे उतना ही निश्चय होने लगता है कि यह मंत्र उस समय का स्मरण दिलाता है जिस समय अनियंत्रित राजसत्ता स्थापन नहीं हुई थी, उस समय लोकसत्ता थी। इस प्रजासत्ता के काल में प्रत्येक मनुष्य को निश्चय होता होगा कि मैं अपनी कर्तृत के बलपर अपने राष्ट्र का मुख्य अधिष्ठाता बनूंगा। उसी परिस्थिति में "शत्रु से लडते समय मैं पराजित न हूंगा बलिक शत्रू को ही हराऊंगा, शत्रु से मारा न जाऊंगा किन्तु शत्रु को ही मारूंगा, मैं शत्रु के शस्त्रों से घायल न होऊंगा पर मेरे शस्त्रों से शस्त्रु को ही घायल करूंगा और इस प्रकार पूर्ण विजयी बनकर मैं अपने राष्ट्रमें अपनी मातृभूमि का अध्यक्ष बनूंगा" इस मंत्र की संगति लगती है।

प्रत्येक मनुष्य को समान अधिकार है कि वह अपने राष्ट्रकी भवितव्यताको मनचाहा बनादे। प्रत्येक मनुष्य को उसकी कर्तृत्व शक्ति के प्रमाणमें अधिकार है कि वह राज्यशासन के अधिक से अधिक अधिकार प्राप्त करे। वेद का सनातन धर्म समानता की शिक्षा है। सच है कि आगे चलकर रूप, रंग, जाति और कुल के कारण अधिकार के क्षेत्र मर्यादित हो गये। परंतु मूल धर्म के प्रवाह में वह मलिनता नहीं है। वह मालिन्य बाह्य कारणों से उत्पन्न हुआ है। अतएव वह सनातन धर्म का मुख्य भाग नहीं है। उक्त मंत्र ने जो समता दिखलाई है वह संपूर्ण मानवोंका बंधुत्व मानने पर ही आनेवाली है। इस बात को भूलना चाहिए, इसी विषयका निम्न लिखित श्लोक देखिए:—

तवेमे पृथिवि पंच मानवाः ॥

अथर्व. १२।१।१५

"हे मातृभूमि, हम पांच प्रकार के मनुष्य बिलकुल तेरे ही हैं।" तेरे ही संबंधी या तेरे ही पुत्र होने के कारण हम सब बंधु हैं। बंधु वा देशबांधव की दृष्टि से हम सब की एकता वा समानता है। मनुष्यों में रंग, रूप, वय, कुल आदि कारणों से जो भेद उत्पन्न होते हैं वे सब देशबंधुत्व की भावना में विलीन हो जाते हैं। और उन सब में एकता हो जाती है। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र और निषाद ये पांच प्रकार के लोग परस्पर भिन्न नहीं हैं वे एक ही मातृभूमि के पुत्र हैं, अतएव एक दूसरे के बंधुही हैं यदि यह भाव जागृत है कि हम सब मिलकर मातृभूमि की सेवा करते हैं, तो भेदभाव अपना सिर नहीं उठा सकता।

एकमत से और ऐक्य से हिलमिलकर मातृभूमि की सेवा क्यों करनी चाहिए? ऐसी सेवा करने से राष्ट्र के सब लोगोंका कल्याण क्या हो सकता है? आदि प्रश्न अब उठते हैं। उनका उत्तर आगे के मंत्र में मिल सकता है:—

सा नो भूतस्य भव्यस्य पत्नी ॥

अथर्व. १२।१।१

"यह मातृभूमि हम सबके भूत, भविष्यत् और वर्तमान काल की परिस्थिति का नियमन करने वाली है।" भूतकाल में हमारी स्थिति कैसी थी, वर्तमान स्थिति कैसी है और भविष्यत् में वह कैसी होगी इन सब का नियमन मातृभूमि करती है। अर्थात् भूतकाल में मातृभूमि की उपासना हमने कैसी की, अब कैसी करते हैं और आगे कैसी करने वाले हैं इसी पर इन तीनों काल की हमारी दशा निर्भर है। अथवा जैसी उपासना हमने भूतकाल में की होगी उसके फल हमें वर्तमान काल में मिल रहे हैं और अब हम जैसी उपासना करते हैं उसी के अनुसार आगे चलकर हमारी दशा होगी। यदि यह संबंध सब लोगों के मन में जम जाय और यदि सब को निश्चय हो जावे कि मातृभूमि की उपासना योग्य रीतिसे और मिलजुल कर करने ही से हम लोगों को सुख मिलनेवाला है तभी सब में समता, बंधुता आदि एकता की पुष्टि के भाव निःसंशय निवास करेंगे। ब्राह्मण हो, क्षत्रिय हो या अन्य कोई भी हो उन सबको यदि निश्चय हो जाय कि मातृभूमि ही हमारे भवितव्य का नियंत्रण करने वाली देवता है तो वे एकमत से अपना अपना काम करके उसकी उपासना करेंगे और अपने अभ्युदय का साधन निःसंशय करेंगे। इसी उद्देश से आगे का मंत्र देखिए:—

पृथिवीं धर्मणा धृताम् । शिवां स्योनामनु
चरेम विश्व हा ॥
अथर्व. १२।१।१७

" चलो धर्म से धारण होनेवाली, कल्याण कारक और सुखवर्धक मातृभूमि की हम सर्वदा सेवा करें।" हम सब को मिलकर मातृभूमि की सेवा सदैव करनी चाहिए,क्यों कि ऐसा करने से हमारा कल्याण होगा और हमारा सुख बढेगा ।

यदि सब लोगों को विश्वास होजाय कि हमारा कल्याण और हमारा सुख होने का संबंध मातृभूमि की सेवा से है और यदि मातृभूमि की सेवा हिल-मिलकर न करें तो भलाई न होगी उलटे हम लोग निश्चय से दुःख में गिरेंगे, तो लोग आपसी मतभेद भूल जावेंगे, एकतासे, बंधुप्रेमसे अपने अपने काम करके मातृभूमि की सेवा करेंगे और अपनी स्वतः की उन्नति करेंगे । आजकल हिंदुस्थान में जो गडबडी मची है और हिंदु मुसलमान, ब्राह्मण-अब्राह्मण आदि जो व्यर्थ के झगडे बढ रहे हैं उसका कारण यही है कि उन्होने सच्चे राष्ट्रहित का ध्येय अपने सामने नहीं रखा । राष्ट्रहित बिलकुल जल्दी से साधना ही चाहिए ऐसी आतुरता उनके हृदयों में खलबली नहीं मचाती अथवा उन्हे आत्मविश्वास नहीं कि हम एकता से अपना उद्धार अवश्य ही करलेंगे वर्ना कोई भी स्याना मनुष्य सब का शत्रु घर में घुसा रहने पर आपस में लडते न रहेगा। इतना ही नहीं जो स्याने हैं वे आपस का भेदभाव भूलकर प्रथम शत्रू को दूर करेंगे और तत्पश्चात् आपसी झगडों का निपटारा करेंगे । जिस दिन लोगों को मालूम होगा कि अन्य सब काम छोडकर अपनी मातृभूमि के हित के लिए यत्न करना ही हमारा कर्तव्य है तो समझ लीजिए कि उसी दिनसे हमारे भाग्य खुलने का आरंभ हो गया ।

मनुष्य को दिनरात इसी बात की चिंता रहनी चाहिए कि मनुष्यों के जो भिन्न भिन्न कार्यक्षेत्र हैं उन कार्य क्षेत्रों के कार्य करते हुए अपनी मातृ-भूमि का हित कैसे होगा। इस संबंध में आगे का मंत्र सचमुच देखने योग्य है: —

ये ग्रामा यदरण्यं याः सभा अधिभूम्याम् ।
ये संग्रामाः समितयस्तेषु चारु वदामि ते ॥
अथर्व. १२। १। ५६

गांव, अरण्य, सभा, संग्राम, परिषदें आदि जो कोई इस भूमि पर मनुष्य के व्यवहार के केंद्र हैं उन सब में मातृभूमि के संबंध में जो कुछ भी हित का होगा वही मैं बोलूंगा"। कभी भी मातृभूमि के अहित का विचार मै अपने मस्तिष्क में न रखूंगा । जितने मनुष्य के कार्य क्षेत्र हैं, उन सब में सब मनुष्यों के सामने मातृभूमि के हितका ही ध्येय होना चाहिए, तभी मनुष्यों का अभ्युदय होगा । इससे स्पष्ट होता है कि सब मनुष्यों को इसी एक मात्र उद्देश से अहर्निश अपना प्रत्येक काम करना चाहिए सब के काम यदि केंद्रीभूत हुए तो कितना भारी देशहित होगा ?

मातृभूमि की सेवा ऐष आराम करते समय होने वाली नहीं उसके लिए आत्मसमर्पण करने की तैयारी हरएक को करनी चाहिए । शिर कमलों को चढाने के लिए, जितना आवश्यक हो उतना आत्मसमर्पण करने के लिए और आत्मसर्वस्व का बलिदान करने को जो मनुष्य तैयार हो सकते हैं वे ही मातृभूमि की सेवा कर सकते हैं। यही भाव आगे के मंत्रमें है-

प्रतिबुध्यमाना वयं तुभ्यं बलिहृतः स्याम ॥
अथर्व. १२।१।६२

" हम जागृत रह कर तेरे लिए आत्मसर्वस्व का बलिदान करते हैं । "

यह मंत्र भाग कई दृष्टियों से विचारणीय है। हम चारों ओर की परिस्थिति खुली आंखों से देखते हैं, हम जागृत रहकर देखते हैं कि चहुं ओर क्या हो रहा है । और प्राप्त हुई बिकट परिस्थिति को दूर करने के लिए आत्मसर्वस्व का बलिदान करने को भी तैयार हैं । इतनी तैयारी हो तभी मातृभूमि का उद्धार करने बनेगा। ऐष आरामी जीव घडीभर मन बहलाने के लिए जरा कुछ इधर उधर प्रयत्न करते हों तो उससे कुछ लाभ न होगा ।

जो लोग जागृत न होंगे, जो अपनी परिस्थिति का निरीक्षण करने में असमर्थ होंगे, जिन्हे वर्तमान परिस्थिति का ज्ञान न होगा, जो आवश्यक स्वार्थ

त्याग करने को तैयार न होंगे, जे अपने सिर मातृभूमि के चरणों पर अर्पण करने को तैयार न होंगे उनसे मातृभूमि की अधोगति ही होगी। अतएव प्रत्येक मनुष्य अपनी उन्नति इस मार्ग से करने का निश्चय कर अपना कर्तव्य करने में तैयार रहे। वर्तमान समय में आर्य जनता को वैदिकधर्म का यही संदेश है। यदि आर्य जनता इस संदेश को सुनेगी और उसके समान आचरण करेगी, तभी पहले के समान उनका यश चारों दिशाओं में फैलेगा। वाचक यहां पर विचार कर देखें कि सब में प्राचीन होते हुए भी हमारा वैदिकधर्म आज भी कैसा बिलकुल नवीन है। आजभी वह हमारा तारक हो सकता है। लोग उसकी आज्ञाओं का पालन अवश्य करें।

परंतु यह सब होने के लिए परमेश्वर का अधिष्ठान चाहिये अपने प्रयत्नों को परमेश्वर निश्चय से यश देगा, अपने प्रयत्नों में जो कुछ न्यूनता होगी वह परमेश्वर पूरी करेगा। अपनी मातृभूमि के उद्धार के कार्य में यदि कुछ कमी हुई तो निश्चय रखना चाहिए कि दैवी प्रेरणा से वह पूर्ण होगी, इस से यश अवश्य ही मिलता है।

त्वमस्यावपनी जनानामदितिः कामदुघा पप्रथना। यत्त ऊनं तत्त आपूरयाति प्रजापतिः प्रथमजा ऋतस्य॥

अथर्व०

"हे मातृभूमि तूं उत्तम उपजा है और लोगों को आवश्यक उपभोग के पदार्थ देनेवाली कामधेनू ही है। तुझ में जो कमी हो वह परमेश्वर पूरी करता है।" वह तुझे किसी बात की कमी नहीं होने देता।

हमारी मातृभूमि की उन्नति के मार्ग में परमेश्वर सहायक है, यह दृढ विश्वास विशेष उत्साहवर्धक है; अतएव वह राष्ट्रोन्नति साधनेवाला है। इस मंत्र के उपदेश का महत्व तुरंत ही ध्यान में आजावेगा जब कि हम लोग देख लेंगे कि नास्तिक लोगों के राष्ट्र की अपेक्षा आस्तिक लोगों का राष्ट्र ही अधिक सुख-संतोष से रहता है।

"वंदे मातरम्" मंत्र कैसा हृदयस्पर्शी है और उससे मातृभूमि के प्रति कैसा प्रेम व्यक्त होता है, इसका अनुभव आज सब भारतीयों को है। वही भाव—

पृथिव्या अकरं नमः।

अथर्व० १२।१।२६

में है। "मातृभूमि को मै वंदन करता हूं"। "मातृ देवो भव" की आज्ञा सब को विदित ही है। माता को देवता मान लेने पर उसे प्रेमपूर्वक नमस्कार करना उचित ही है। वह नमन कई मंत्रों में वेदों में आया हुआ है। सर्व प्रथम इसी मंत्र से "वंदे मातरम्" की कल्पना उत्पन्न हुई। तदनंतर वह बढी। इस बात को कोई न भूले। अस्तु।

मातृभूमि की उपासना की यह सब रीति और पद्धति निरंतर मनन करने योग्य है। परंतु यह उपासना करनेके लिए मनुष्य में कुछ योग्यता भी आनी चाहिए। उस योग्यता के विना मनुष्य इस मातृभूमि की यह उपासना कर ही नहीं सकता। देखिए इस तयारी के लिए राष्ट्रगीत में क्या कहा है।

अहमस्मि सहमान उत्तरो नाम भूम्याम्।
अभीषाडस्मि विश्वाषाडाशामाशां विषासहिः॥

अथर्व. १२। १। ५४

'मै अपनी मातृभूमि में उच्चतर हूं और शत्रु के हमले मुझे डगमगा नहीं सकते। मै प्रत्येक दिशामें विजयी उत्साहसे युद्ध करनेवाला और शत्रुको भगा देनेवाला हूं।'

इस मंत्र की शब्द योजना मनन करने योग्य है। अपनी तैयारी किस प्रकार करनी चाहिए इस विषय की वेदों में जो सैकडों सूचनाएं हैं उनका सारांश 'सह मान और असह्य' इन दो शब्दों में बताया जा सकता है। यह निःसंशय है कि मनुष्य 'सहमान और असह्य' बने जिससे कि अपनी ही विजय होगी। इन दो सांकेतिक शब्दोंका अर्थ देखिए:—

१ सहमान - शत्रु के हम्ले होनेपर स्वतः अपना स्थान न छोडकर उन्हे लौटाने वाला।

२ असह्य - शत्रुपर हम्ला करके उन्हे भागने को विवश करनेवाला।

जो मनुष्य ऐसा होता है उसकी विजय होती है।

शत्रुके कितने ही हमले हुए पर तिसपर भी न डिगनेवाला, अपना स्थान न छोडने वाला और शत्रु के हम्लों को लौटानेवाला यही तैयारी की एक बाजू है। इसी की दूसरी बाजू यह है कि यदि अपना शत्रुपर हमला करें तो शत्रु उसे सह न सके, उससे शत्रुका पैर पीछे को हटना ही चाहिये और अपना पैर आगे पडना चाहिए—

इन दो शब्दों ने स्पष्टतया बतला दिया है कि हमारी तैयारी दो प्रकार की होनी चाहिए संरक्षणात्मक और आक्रमणात्मक। वाचक इसको देखें जिससे उन्हे पता चलेगा कि वैदिक आदेश के अनुसार हमारी तैयारी कैसी होनी चाहिए। इसी के संबंध का आगे का मंत्र देखिए —

त्विषीमानस्मि जूतिमानवान्यान्हन्मि दोधतः॥
अथर्व० १२।१।५८

" मै तेजस्वी और वेगवान हूं। जो घातक शत्रु हैं उनका मैं नाश करता हूं। "

अपनी तेजस्विता और वेग शत्रू से अधिक होना चाहिए। अपने तेजसे शत्रु को चकाचौंध होनी चाहिए और अपने वेग से शत्रु पीछे पड जाने चाहिए। जिस किसी शस्त्र का उपयोग हमे करना है वह शत्रु के शस्त्र से प्रबल और तेजस्वी होना चाहिए। तभी अपनी विजय होगी ऐसा न होगा तो विजय की आशा ही छोडदेनी चाहिए।

यदि हम शांति का शस्त्र उठावें तो वह भी आखीर तक टिकनेवाला चाहिए। यदि हिंसक शस्त्र उठावें तो वह भी शत्रुके हिंसक शस्त्रकी अपेक्षा अधिक तेज होना चाहिए। पहला ब्राह्म शस्त्र है और दूसरा क्षात्र शस्त्र है। कोई भी शस्त्र क्यों न हो वह इतना तेजस्वी हो परिणाम कर सके और उसका जितने जल्द हो सके उतने जल्द और परिणामकारक रीति से उपयोग करना चाहिए। तभी यशप्राप्ति होगी।

राष्ट्रगीत की इस शिक्षा पर हर एक मनुष्य को विचार करना चाहिए। ये मंत्र अतीव महत्व के और प्रत्येक अवस्था में बोधप्रद हैं। इसीसे वाचकों को चाहिए इसपर योग्य विचार करें और इनके उपदेशों को जितने जल्द बन सके आचरण में लावें।

वाचक इस पूरे राष्ट्रगीत पर विचार करें और देखें कि वह कैसे गंभीर विचारों से भरा है। ऐसे अत्यंत राष्ट्रीय महत्व का राष्ट्रगीत हम लोगों को दिया इसके लिए वेदद्रष्टे ऋषियों के तथा वह आज दिनतक जीवित रखने वाले महानुभाव द्विजवरों के कितने ही धन्यवाद गावें तब भी पूरे न पडेंगे।

---

# हिंदुसमाज समर्थ कैसा बनेगा?

[ मूल लेखक -- श्री. पं. महादेव शास्त्री दिवेकर। अनुवादक—पं० भोलानाथजी राव ]

## प्रकरण तीसरा.

### —मनोबल विचार—

### ( १ ) जिज्ञासा नाशक वेदान्त

हिंदुसमाज के मन का अभ्यास करने से स्पष्ट विदित होता है कि जिज्ञासा नाशक वेदांत उसके हाड मांस में अच्छे तरहसे मिल गया है। हिन्दुओं का वेदान्त प्रयत्नवाद को नष्ट करनेवाला और दैववाद को बढानेवाला है। संसार में सब कार्य प्रभुसत्ता ही से चलता है, इस कारण मानवी प्रयत्न द्रव्यसंग्रह तथा बालकों और स्त्रियों की चिंता करना व्यर्थ है, किसको स्त्री, किसके बाल बच्चे, हमें देशसे क्या करना है स्वराज्य की हमें आवश्यकता नहीं। इस प्रकार की पौरुषशून्य विचार सरणी हिन्दू समाज में ओतप्रोत भरी हुई है। समाज को वेदान्तका अजीर्ण होनेका तो यह परिणाम नहीं है? प्रायः ऐसा देखा जाता है कि जिनके मूछों की रेख भी नहीं फूटी है ऐसे नवयुवकों से लेकर अतिवृद्ध स्त्री पुरुष तक जो एक ही प्रकार की विचार सरणी देखी जाती है उसका नाश हुए बिना समाज कभी भी उन्नति नहीं कर सकता। इस विचार सरणी के फैलने का क्या कारण है, इस बात का शोध करना महान आवश्यक है। हिंदू समाजके स्वभाव, उसकी ऐसी दशा और उपनिषत काल से समाज में जो निवृत्ति परता दीख पडती है " इन सब का क्या कारण है इस बातका साधारण रूप में विचार करने के अनन्तर हम वेदांत की तरफ चलेंगे।

समाज की दो शाखाएं होतीं हैं। एक अंतर्मुख समाज और दूसरा बहिर्मुख समाज। अंतर्मुख समाज में तत्वज्ञान की वृद्धि होती है। तत्वज्ञान से पिंड ब्रह्माण्डका ज्ञान होता है। और भौतिक व व्यवहारिक ज्ञान का नाश होता है। बडे वृक्ष के नीचे छोटे वृक्ष कभी नहीं बढते। तीक्ष्णबुद्धि के सन्मुख अल्पबुद्धिका तेज मंद होता है उसी प्रकार तत्वज्ञानवृद्धि के साथ इतर व्यवहारिक ज्ञान की वृद्धि नहीं होती। किसी समाजमें तत्वज्ञान की वृद्धि कब होती है? यह जानना बडी कठिन समस्या है। सामान्यतः ऐसा देखा जाता है कि अन्नवैपुल्यता, जलवायु की अनुकूलता व सृष्टि सौंदर्य पर ही तत्वज्ञान की वृद्धि निर्भर होती है। " पहले आत्मा पिछे परमात्मा " इस लोकोक्ति के अनुसार किसी स्थिति में भी समाज को प्रथम अन्न की ही आवश्यकता होती है। यदि अन्न की कमी और पानी की अनुकूलता न हुई तो तत्वज्ञान बढने के लिये कोई भी साधन नहीं रहता। यदि हम यह कहें कि तत्वज्ञानकी वृद्धि ही अंतर्मुख का अनन्य सामान्य लक्षण है तो कुछ भी हानि नहीं होगी।

अब बहिर्मुख समाज की स्थिति पर भी विचार करना महान आवश्यक है। बहिर्मुख समाज जीवनकलह, स्पर्धा तथा एक दूसरे से उन्नति करने ही में तत्पर रहता है। इसका कारण सुख साधनों के वृद्धिकी उत्कट इच्छा व सुख की कल्पना ही है। बहिर्मुख समाज, अंतर्मुख समाजकी भांति सृष्टिसौंदर्य को देखकर केवल मुग्ध ही नहीं होता परन्तु उसे सुख वृद्धिके उपयोग में लाने की चेष्टा करता है। बहिर्मुख समाज की प्रवृत्ति अन्नमूलक होती है। वह अन्नार्थ सृष्टि पर प्रभुत्व जमाता है। अत्यन्त परिश्रम करके,

अन्न प्राप्त करना ही उसका सहज स्वभाव बन जाता है। थोडा भी अन्नस्वास्थ्य हुआ कि व्यक्ति और समाज सुख, देशोत्कर्ष और साम्राज्य वृद्धि के महत्वाकांक्षा की भूमिति श्रेणि से वृद्धि होती है। साधन स्वास्थ्य और सुलभता; इन्हीं कारणों से बहिर्मुख समाज में बुद्धिमत्ता पूर्वक उलट फेर होता रहता है। बहिर्मुख समाज हिसाबी दृष्टि का होने के कारण सदैव उसी कार्यको करता है जिससे उसे लाभ की आशा हो। अंतर्मुख समाज में वृत्ति व भावना से जो खलबली तत्वज्ञान के क्षेत्र में होती है वह बहिर्मुख समाज के व्यवहार क्षेत्रमें नहीं होती। कारण कि प्रत्यक्ष व्यवहार में वृत्ति व भावना की अपेक्षा व्यवहारिक बुद्धि का ही अनुभव विशेष होता है। सारांश यह है कि बहिर्मुख समाज, बुद्धि प्रधान व अंतर्मुख समाज वृत्ति भावना व बुद्धि प्रधान होता है।

जीवन पोषक बातों में बहिर्मुख समाज शीघ्र ही कूद पडता है क्योंकि उसमें तो उसे सुख प्रत्यक्ष ही दिखलाई देता है। परंतु अंतर्मुख समाज, जीवन पोषक तत्वों के अच्छे होने पर भी उन्हें शीघ्र ग्रहण नहीं करता। इसका कारण उसकी अंतर्मुखता ही है। जीवन पोषक अच्छी बातों को शीघ्र कार्य में ले आना और बुरी बातों को छोड देना बहिर्मुख समाज का प्रधान स्वभाव है। परंतु अंतर्मुख समाज के अनुयायियों में व्यवहारिक बुद्धि की अपेक्षा वृत्ति व भावना की प्रबलता होने के कारण यदि कोइ बात बुरी हुई तो भी वह उसको शीघ्र त्याग नहीं करता और यदि वह कितनी अछी हुई तो भी उसे शीघ्र ग्रहण नहीं करता।

उपर के विवेचन पर लक्ष रखते हुए यदि हम हिंदू समाज का विचार करने लगें तो हमें विदित होगा कि हिंदूसमाज अंतर्मुख समाज है। अंतर्मुख होने के कारण इसमें तत्वज्ञान की बाढ व तत्वज्ञान-जन्य अनेक धर्मपंथों की बाढ कितनी विशेष होगई है इसमें कुछ भी संदेह नहीं है। हिंदूसमाज के मानसिक विचारों पर तत्वज्ञान का सबसे बडा प्रभाव है परंतु वह तत्वज्ञान व्यवहारिक ज्ञान जिज्ञासा को नष्ट करने वाला बन रहा है। बहिर्मुख समाज प्रवृत्ति पर निर्भर है तो अंतर्मुख समाज निवृत्ति को ही मुख्य समझता है। हिंदूसमाज के निवृत्तिपर स्वभाव होने का मुख्य कारण वेदांत ही है। हिंदू लोग प्रायः तुटक वृत्ति व सन्यास वृत्ति के हैं। इन लोगों के एसे स्वभाव बनानेके अन्य कारणों से वेदान्त भी एक मुख्य कारण है। कुछ लोगों का कहना है कि महाराष्ट्रीय साधुसंतों ने ही निवृत्ति का उपदेश दिया, उनके भागवत धर्म ही के कारण समाज में पंगुता आगई। परन्तु यह विधान निराधार ही प्रतीत होते हैं। यदि हम यह मान लें कि महाराष्ट्र संतों ने महाराष्ट्र देश में निवृत्तिका उपदेश दिया पर महाराष्ट्र देश के बाहर भी तो सब जगह निवृत्ति ही दीख पडती है, उसका क्या कारण है? ऐसा कहा जाता है कि समर्थ रामदास ने प्रवृत्ति धर्म की शिक्षा दी पर उन्हों ने भी कितनी शिक्षा दी यह प्रश्न है। श्रीसमर्थ के ( कवितासमुद्र ) " लक्षग्रंथ " में चार पांच सौ कविताए प्रवृत्ति पर लिखी हुई हैं परन्तु उस लक्षग्रंथ के अथाह समुद्र में वे राई के सदृश ही प्रतीत होती हैं। इस प्रकार यदि हम प्रवृत्तिपर लिखी हुई कविताओं को देखते बैठें तो हमें तुकाराम, ज्ञानेश्वर, एकनाथ, नामदेव के बहुतसे ग्रंथ मिलेंगें जिनमें प्रवृत्तिपर कविताएं होंगी परंतु सब संतों ने जितनी कविताऐं प्रवृत्तिपर लिखी हैं उससे कहीं अधिक निवृत्ति पर ही लिखी हैं। यह दोष महाराष्ट्र संतों का नहीं है और न महाराष्ट्र देश के बाहरके साधुसंतों का है। हिन्दुस्तान के सब संतों ने अपने से पूर्व आद्य शंकराचार्य प्रभृति आचार्यों के तत्वज्ञानका अनुवाद किया है। यह " भाष्यकार से रास्ता पूछते हुए " ऐसा कहने वाले ज्ञानेश्वरके उद्गारसे सिद्ध होता है। वेदान्त तत्वज्ञान मूलक शाब्दिक कोटि व पिष्टपेषणके जो अद्वैत, विशिष्टाद्वैत, शुद्धाद्वैत व द्वैताद्वैत संस्कृत संप्रदाय निकले थे और जो वाङ्मय टीकोपटीका व प्रति टीका से बढे थे उनका भाषांतर काव्य साहित्य युक्त देशी भाषा में करने के सिवाय इन लोगोंने है? विशेष क्या किया? सारांश यह है कि सब लोग निवृत्ति के आविष्कारक नहीं थे परंतु पूर्व आचार्यों की लाई हुई निवृत्ति के उपदेशको फैलाने वाले थे।

संतों से पहले आचार्यों ही ने सर्व प्रथम निवृत्ति का उपदेश दिया; यह भी सिद्ध होना कठिन है। कारण कि इन सब आचार्यों से पहले ही गौतम बुद्धने निवृत्ति का प्रचार कर दिया था। बुद्ध व जैन धर्म ने समाज में प्रवृत्ति परता हटाकर जो संन्यास धर्म का प्रचार किया था उसी के अवैदिक स्वरूप को दूर करके वैदिक स्वरूप लाने में ही सब आचार्यों को परिश्रम करना पडा। गीतारहस्य के उपसंहार में रहस्यकार ने श्रीशंकराचार्य के समय कार्य व उनके समय का पर्यालोचन किया है। इस पर से ऊपर के अनुमान की पुष्टि होती है। गौतम बुद्ध के पूर्ण निवृत्ति परता के उपदेश का प्रभाव हिंदुधर्मसमाज पर इतना हो गया था कि पूर्ण प्रवृत्ति पर रहने वाले इस्लाम समाज से जब उनका सामना हुआ तब हिंदुसमाज को उनके सामने नमना पडा। यदि हम दूरदृष्टि से विचार करें तो हमें विदित होगा कि गौतम बुद्ध ही निवृत्ति व सन्यास के जनक, शंकराचार्य प्रभृति आचार्य उस तत्व के रूपांतरकार, और हिंदु साधुसंत उस तत्व के प्रचारक हुए।

गौतम बुद्ध का भी धर्म कहाँ से आया? उसने इस धर्म को कहीं से उत्पादन किया? क्या उसका जन्म हिंदुस्तान के बाहर हुआ था? क्या गौतम बुद्ध की निवृत्ति पहले और कहीं अवतीर्ण हुई थी? इस प्रकार के विचार यदि हमलोग शोधक बुद्धि से करने लगें तो " किं प्रजया करिष्यामः येषां नायमात्मा नायं लोकः " ऐसे गर्जनेवाले उपनिषत व सरितप्रवर का स्मरण होता है। और बौद्ध धर्म का उदय, विशेषतः उस धर्म के संन्यास व निवृत्ति का उदय उपनिषत के पैदा करने वाले से हुआ है। ऐसा करनेका साहस होता है। श्वेताश्वेतर उपनिषद में कपिल सांख्य का नाम आया है। निरिच्छ सांख्य मत और बौद्ध मत यह दोनों एक ही मत के जुडवाँ सन्तान समान प्रतीत होते हैं। दशों उपनिषदों में बहुत थोडा भाग कर्म योग का है। उपनिषद अरण्यक में से लीगई हैं। जंगलों में ही वे पढी जाती हैं। घर में व गांव में उपनिषदों को पढना नहीं चाहिये। प्रायः इस प्रकार की विचार सरणी देख पडती है। संहिता ब्राह्मण और अरण्यक के सम्मिश्रण से वेद की उत्पत्ति हुई है। वेद का आखिरी भाग उपनिषद है। इसी को वेदान्त कहते हैं। वेदान्त में पूर्ण निवृत्ति का ही उपदेश दिया है। कहीं कहीं निष्काम कर्मयोग का प्रवचन भी मिलता है। तात्पर्य यह है कि हिंदुस्तान के हिंदू लोगों की निवृत्ति परता का खोज करते करते हमें उपनिषद पर्यंत जाना पडता है।

वेद के अंत्य भाग में निवृत्ति क्यों और कहाँ से आई यह बात भी विचार करने लायक है। संहिताके ब्राह्मण भाग में घोडे, पशु, प्रजा इन्हीं की मांग है। वैदिक कर्मकाण्ड के भाग में सर्वत्र प्रवृत्तिपोषक विचार ही बाहुल्यता से मिलते हैं। सौ वर्ष उपभोग करो सौ वर्ष राज्य करो उत्तम गाय, घोडे, उपजाउ प्रदेश, स्वादिष्ट अन्न की पुर्णता और उत्साही तरुण प्रजा को ही मांग है। प्रजा से क्या करना है, राज्य की आवश्यकता नहीं, द्रव्य दुःखदायी है इस प्रकार की जो विचार सरणी फैल रही है उसका मुख्य कारण सुखोपभोग की परम सीमाके उपरान्त का वैराग्य ही है। इच्छित अन्न की प्राप्ति, सुखोपभोग और उत्तम हवा पानी की अनुकूलता होने पर तत्व ज्ञान की वृद्धि व निवृत्ति का उत्पन्न होना स्वाभाविक है। इस बात से यह सिद्ध होता है कि हिंदुस्थान की निवृत्ति परायणता ही मुख्य कारण अन्न की बाहुल्यता ही है। अब अन्न की कमी होगई है। जब हिदुस्थान में जहाँ तहाँ दरिद्रता आगई और कंगालपने का संचार होगया तब हिंदु समाज को जगाने के निमित्त अब प्रवृत्ति का विचार होना चाहिये। निवृत्ति को ध्येय समझकर जो व्यवहार चला है उसे रोककर प्रवृत्ति ही हमारा मुख्य ध्येय है ऐसा कुछ समय तक समझना श्रेष्ठ है। समाज को निवृत्ति का इतना अजीर्ण हो गया है कि अब प्रवृत्ति की औषधि दिये बिना वह बिष जा ही नहीं सकता। अब हम प्रवृत्ति मार्ग को रोकने वाले वेदांत का विचार करेंगे।

संसार में ज्ञान को अत्यंत पवित्र माना है। ज्ञान ही संसार का जीवन है। ज्ञान ही का संसार पर

राज्य है । अज्ञानी को ज्ञानी की दासता स्वीकार करनी पडती है । ज्ञान की ऐसी महिमा होते हुए भी हिंदुस्तान में ज्ञानजिज्ञासा की उत्कंठा नहीं दिखलाई पडती । इसका कारण ज्ञान के महत्व को न जानना ही है अथवा कोई बात ज्ञान जिज्ञासा की प्रतिबंधक है । पहले के कारणसे दूसरा कारण ही ठीक प्रतीत होता है । हिंदू जनताने ज्ञान के महत्व को थोडा बहुत अवश्य ही जाना है परंतु संसार के विविध ज्ञान शाखा में हिंदुसमाज की प्रगति नहीं दीख पडती । इसका कारण जिज्ञासा नाशक वेदान्त ही है ।

सर्व संसार में ब्रह्मज्ञान ही श्रेष्ठ है, उस ज्ञान के सन्मुख इतर सर्व ज्ञान तुच्छ हैं ऐसा समझने के कारण हिंदू समाज वेदान्त ज्ञानको छोडकर दूसरी ओर लक्ष ही नहीं करता । हिंदुस्तानमें नाना विद्या, कला, अनेक प्रकारके शास्त्रीय शोधों की बाहुल्यता किसी समय में अवश्य ही थी । इसमें कोई संदेह नहीं परंतु बीच ही में अवदशा की एक ऐसी घडी उपस्थित हुई कि विद्या, शास्त्र, व्युत्पत्ति तथा अन्य किसी वस्तु की आवश्यकता नहीं है । इस प्रकार की विचार सरणी प्रारम्भ हुई और इसी के साथ साथ यह भी प्रतिपादन प्रारम्भ हुआ कि ईश्वर प्राप्तिके निमित्त विद्या, कला, शास्त्र इनकी कुछ भी आवश्यकता नहीं है । मनुष्य शरीर का मुख्य ध्येय ईश्वर प्राप्ति है । ईश्वर प्राप्तिका साधन भक्तिभाव है । यदि केवल भक्ति भावही से ईश्वर की प्राप्ति होती है तो इतने प्रयत्न रचने की क्या आवश्यकता है ऐसी भावना स्वाभाविक ही है ।

समाज की ऐसी विचार सरणी होने के मुख्यतः पण्डित और संतलोग ही जबाबदार हैं । मध्य युग में पण्डितोंने ज्ञानको शास्त्रीय परिभाषा व टीका ग्रन्थ द्वारा इतना क्लिष्ट बना रखा है कि पण्डितों का भी उसमें प्रवेश होना कठिन हो गया । सब ज्ञान संस्कृत भाषा में और वह भी पण्डितों के चक्रव्यूह में दीख पडता है । ज्ञान के इतने उंचे अभेद्य किलेपर जा बैठने से उसकी प्राप्ति नहीं हो सकती ऐसा देखकर जनता उस ज्ञान का तिरस्कार करने लगी और पण्डितों ने उस ज्ञान द्राक्षको दूर हीसे बताया । इस लिये जनता में द्राक्ष खट्टे हैं" इस लिये नही चाहिये ऐसी प्रतिक्रिया प्रारंभ हुई । पण्डितो ! अपना ज्ञान अपने पास ही रखो ! अहन्ता गुण से ब्रह्मराक्षस करने वाले तुम्हारे ज्ञान की अपेक्षा शुद्ध भाव से ईश्वर प्राप्ति का ज्ञान होना बहुत अच्छा है इस प्रकार की घोषणा संतोंने शुरु की ।

जिस प्रकार से ज्ञान संस्कृत भाषा के कठिन ताले व अवच्छेदकावच्छिन्न की गुफा में बंद था उसी प्रकार वह कर्मठ आचार विचार के करीले जाल में भी फंसा हुआ था । मध्ययुगोत्तर निबंध ग्रंथ में सर्वत्र प्रायश्चित धर्म का ही उल्लेख है । प्रातःकाल से सायंकाल एक सब समय धर्म कर्म ही से बंधा हुआ है । किंचित मात्र भी उक्त पंथपर से हटने का समय नहीं मिलता । वर्षभर में जितने दिन होते हैं उससे दुगने तो व्रत और वैकल्य हैं । हेमाद्री का चतुर्वर्ग चिंतामणि तो व्रत और वैकल्य का कोषही है । उसके विरुद्ध थोडा भी कुछ किया तो प्रायश्चित्त । यदि हम उन प्रायश्चित्तों को करते ही रहें तो हमें संसार का ज्ञान प्राप्त करने के लिये समय ही नहीं मिल सकता । ऐसी विचार सरणी होने के कारण ही ज्ञान जिज्ञासा का नाश हुआ । 'यः क्रियावान् स पंडितः' क्रियाविहीन वाक्पटुता व्यर्थ है इस वाक्य का अर्थ "कर्मठ मनुष्य" इस प्रकार से होने लगा । जो कार्य को संपादन करके दिखलाता है वही मनुष्य बुद्धिमान है "सत्य में कर्ता पुरुष ही पुरुष है" इस तात्विक अर्थका नाश होकर इस प्रकार की मिथ्या कल्पना उत्पन्न हुई कि सब दिन तेली के बैल की तरह जो मनुष्य काम ही में लगा रहता है वही क्रियावान है । धर्मसिंधुकार की एक आख्यायिका कहना है वह ग्रंथ पढकर एक गृहस्थ ग्रंथकार के यहाँ उसका धर्माचरण देखने गया उस समय ग्रंथकार प्रातःकाल उठकर अंगीठी में आग सुलगाकर ताप रहा था । यह देखकर पृच्छक ने पूंछा कि आपके ग्रंथ से आप के व्यवहार कैसे मिलाये जाय? ग्रंथकारने ग्रंथ में लिखे हुएके अनुसार उत्तर दिया "कि मैं यदि कर्मठपने में बैठा रहा तो ग्रंथ लिखने को समय कहाँ है" इस बात से यह स्पष्ट विदित होता है कि उस समय में कर्मठपने

की कैसी छाप थी।

इसके अनन्तर कर्मठपन के करीले पाश में जकडे हुए और संस्कृत परिभाषा के गुफा में छिपे हुए ज्ञान को बाहर निकालने का कार्य प्रारम्भ हुआ। संतोंने अपने वाक्‌प्रहार द्वारा कर्मठपन के जाल को तोड डाला और संस्कृत भाषा में छिपे हुए ज्ञानका तत्वज्ञान अनेक शास्त्रोंसे लेकर उसे मराठी भाषा में बतलाने के लिये ग्रंथ संपत्तिका निर्माण किया। सब लोगों को देशी भाषामें ज्ञानोपदेश की दृष्टी से ज्ञानेश्वरादि संतोंका प्रयत्न इतना सफल हुआ कि वेदान्त के सिवा दूसरे एक भी ज्ञानविषयका संस्कृत से मराठी भाषा में अनुवाद नहीं हुआ। न्यायमूर्ति रानडे का संतों के विषय में कहना है कि "संतों ने भटभिक्षुकों के बंड (जमात को) कम कर दिया और देव व मनुष्य के मध्यस्थों की कल्पना समूल नष्ट कर दी।

वस्तु स्थिती का विचार करते हुए यह कहना पडता है कि न्यायमूर्ति का यह विधान अत्यन्त साहसिक है।कर्मठ भट्टोंकी भिक्षुकी संतों ने नष्ट की ही होगी परंतु संतों की मध्यस्थी की चाल उसी समय से विशेष हुई। देव व मनुष्य इनके मध्यस्थी संत होते हैं। वे संत ईश्वर से मिलाते हैं। अभिमान त्याग कर संतों की शरण जाना चाहिये। ऐसी विचारसरणी के कारण संतों के पीछे बहुजन समाज विशेष रीतिसे लगने लगा। ईश्वर प्राप्ति के लिये ही मनुष्य जन्म है और उस ईश्वर से मिलाने वाला मध्यस्थ संत है ऐसे साध्य साधन संबंध होने के कारण गुरूपदेशका व भोंदू गुरुओं का इतना प्रचार हुआ कि उस ढोंग के फंदे से हिंदुसमाज आज तक नहीं छूटा। आधुनिक विद्वानों को भी गुरुपदेश व साधू लोगों का इतना पागलपन सवार है कि, साधू के आशीर्वादसे संतान होती है और उनकी कृपा से बढती होती है। इसी प्रकार के विचारों की समझ देख पडती है। सारांश यह है कि संतों ने अपनी प्रभुत्व(आडम्बर) हद से ज्यादा बढा रखा था। देवभेट की कल्पना पर समाज को अपनी ओर आकर्षित कर लिया था, जगन्मिथ्यात्व का वेदान्त बतलाकर और ब्रह्म निरूपण का उपदेश देकर समाज की जिज्ञासा इतनी नष्ट कर दी थी कि संसारिक व्यवहार की ओर अर्थात् धर्मशास्त्र और अभ्युदय कीओर देखने की समाज की प्रवृत्ति भी नष्ट कर दी।

तत्वज्ञान का अधिकारी कौन है? उसकी क्या योग्यता है? उसकी बुद्धि की तीव्रता कितनी है? इन सब विचारों को एक तरफ छोडकर त्रिविधताप से तप्त व संसार की झंझटों से घिरा हुआ मनुष्य भी यदृच्छा से परमार्थ का अधिकारी बनने लगा। सिद्धान्त यह है कि ज्ञान से मोक्ष की प्राप्ति होती है। और यह भी सत्य है कि वह ज्ञान अत्यंत शुद्ध व कुशाग्र बुद्धि के मनुष्यों के सिवाय दूसरों में नहीं होता। ऐसी स्थिति होने के कारण उस ज्ञान की आवश्यकता ही नहीं इसलिये भक्ति भावके भक्तिसंप्रदाय की उत्पत्ति हुई। इस संप्रदाय का वर्चस्व प्रतीत हुए हजार वर्षों से इतना है कि उससे बाहर निकलना कठिन ही दीख पडता है।

ज्ञानेश्वरादि साधु संतों के समय में वैराग्य उत्पन्न होने की बहुत ही अनुकूल स्थिति थी। जहाँ तहाँ लूट,मार,दुष्काल व सुलतानी संकटों से समाज अत्यन्त दुःखित हो गया था। इस वैराग्य के समाधान के लिये क्रियाशून्य करने वाले वेदान्त की आवश्यकता थी, उसका प्रचार प्रारम्भ हुआ। प्रतिभासंपन्न कुशाग्रबुद्धिग्राह्य जो तत्वज्ञान है वह अचिंत्य है इस से उसका विचार करना ही व्यर्थ है और जो विचार करने लायक संसारिक विषय हैं वे सब मिथ्या हैं, संसार माया है इन सब कल्पनाओं से अभ्युदय के विचार की इति श्री होगई और वेदान्त तत्वज्ञान सबसे अच्छा है ऐसा कहकर जनताने उसी को ग्रहण किया।

हिन्दुसमाज को यदि भविष्य में जिवंत समाज बनकर रहना है तो इस जिज्ञासा मारक वेदान्तको नमस्कार करके हिमालय की गुफा में भेज देना ही उत्तम होगा। यदि नहीं तो ऐसे सुसंपन्न देशको मिथ्या कहकर इसे अन्य जाति के हाथ में सौंपकर हिन्दू जनता को शाश्वत सुख मार्ग को पकडना चाहिये। यह वेदान्त विदेशीयों को लाभदायक तथा उनका तारक है परंतु हम लोगों के लिये मारक

है। " सर्व माया " कहकर सर्वस्व त्याग कर यदि हिंदुस्तान के लोग संसार के बाहर चले जायेंगे तो इसे छोडकर विदेशीयों को और आनन्द की क्या बात हो सकती है? हिंदू समाज को जीवित रखने के लिये अब कर्तव्यपरायण वेदान्त की आवश्यकता है। जहाँ जहाँ ब्रह्ममाया का निरुपण, ब्रह्ममाया का गडबड और निवृत्ति प्रचारक संतोंने इतना शोर मचा रखा है कि समाज स्वास्थ्य चिंतन की इति श्री ही होगई है। ऐसा कहते हैं कि हिंदुस्थान में एक लाख निरुद्योगी साधु रहते हैं। इन एक लाख साधुओं का पालन पोसन करना हिंदूसमाज को शीघ्र ही मृत्यु मार्ग को पहुंचानेवाला है। साधू क्या करता है, क्या खाता है, क्या कहता है, इस और लोगोंका ख्याल विशेष रहता है कारण कि सिद्धोंके लक्षण साधकों में अवश्य होना चाहिये ऐसा सिद्धान्त है। जिस प्रकार सिद्ध करता है उसी प्रकार साधक को भी करना चाहिये। सिद्ध निवृत्ति ही बतलाता है निवृत्ति ही बोलता है और निवृत्त हो ऐसा हो उपदेश करता है। ऐसे निवृत्ति परायण एक लक्ष साधू जिस समाजके ध्येय हैं वह समाज भला आपत्ति के गर्त में से कैसे बाहर आ-सकता है? यह एक लाख साधू दुर्बल समाज के सिरपर व्यर्थ ही पेट पालते हैं और साथ साथ धर्म डूबा,धर्म डूबा इस प्रकार भी कहते जाते हैं इन साधुओं का धर्म बूडा यह कहनेका केवल यही अर्थ है कि इन लोगों का अब पहले की तरह पूरी खुराक नहीं मिलती। परंतु साधुओं को यह नहीं समझ पडता है कि खुराक न मिलने का कारण समाज की अन्नन्यूनता व दारिद्रता ही है। इन साधुओं को अ-न्य देश में अन्न जाते देखकर दुःख नहीं होता,अन्याय देखकर संताप नहीं होता विशेष क्या पतिव्रता स्त्री पर यदि किसी ने हाथ उठाया तब भी ये लोग चुपचाप देखते ही रहते हैं। हिंदू समाज को चाहि-ये कि इन साधुओं की एक शाला बनवादे अथवा इन्हें रुग्णालयों में रुग्णशूश्रूषाका काम दें या इनकी भरती सेना में करवा दें।

साधन चतुष्टय संपन्न मनुष्य वेदान्त का अधिकारी हैं ऐसा प्राचीन शास्त्रों में लिखा है। अर्वाचीन शास्त्र में भी उसी प्रकार की व्याख्या करनी चाहिये। हिंदुस्तान का नागरिक हिंदू समाज का अभिमानी, गृहस्थाश्रमी और भौतिक शास्त्र में से एक दो शाखाओं में निपुण ऐसे साठवर्ष के ऊपर के आयु के मनुष्यों को हिन्दू समाज को वेदान्त का अधिकारी समझना चाहिये। तीस वर्ष के भीतर लडके व लडकियें नहीं मिलते इससे ब्रह्मचारी, पैसा नहीं मिलता इससे वैराग्यशील और कुछ भी करने को नहीं आता इससे ब्रह्मज्ञानी ऐसे जो मनुष्य साधुओं की श्रेणी में चले जाते हैं उसे बंद करना चाहिये। " वैरागी ही वेदान्त का अधिकारी है " इस शास्त्र को कुछ दिनों के लिये बंद करके ढाले में डालदेना चाहिये। जग खोटा है यह भी वेदान्त पश्चिम की ओर भेजकर, संसार में ईश्वर है कर्तव्य कर्मरूपी कुसुम से ईश्वर संतुष्ट होता है इस तत्व का लोगों को शिक्षण देना चाहिये। ईश्वर प्राप्तिके लिये अभ्युदय, प्रवृत्ति, स्वराज्य, प्रजा, घर, दार, धन,दौलत इत्यादि सर्व वस्तुओं की आवश्यकता ईश्वर प्राप्ति के लिये ही है ऐसी प्रवृत्ति हिंदुसमाज के नस नस में भर देनी चाहिये। यदि प्रवृत्ति का अतिरेक होगया अर्थात् हिंदूसमाज में संसार पर साम्राज्य करने की इच्छा उत्पन्न होकर उसकी पूर्ति होने लगी तो निवृत्ति का सूक्ष्म उपदेश भी काम दे सकता है। आधुनिक इस शास्त्रीय जग में शास्त्र संपन्न ही की समृद्धिमें उत्पन्न हुई जोजो शास्त्रीय ज्ञान है उन्हे आत्मसात किये बिना हिंदू समाज के जीवित रहने की अशा नहीं की जा सकती। मोटर आगगाडी, तारायंत्र की आवश्यकता है और अन्य सुखों की आवश्यकता है तो उस ज्ञान को तीव्र जिज्ञासा बढानी चाहिये। बिना इच्छा हुए मार्ग की प्राप्ति नहीं होती। ज्ञान जिज्ञासा के बिना ज्ञान की प्राप्ति नहीं और बिना ज्ञान के अभ्युदय नहीं और अभ्युदय के समय यदि अन्न ही खानेको न हो तो "भूखे पेट परमार्थ कैसा ऐसी परंपरा है।

सारांश, दुर्बल वेदांत ज्ञानजिज्ञासा नाशक वेदांत की हमें जरूरत नहीं। हमें तो ज्ञानवृद्धिदायक वेदांत की जरुरत है। बीमारी से उठा हुआ मनुष्य जिस तरह खाना खाना करता है उसी प्रकार हिंदू-

समाज को ज्ञानक्षेत्र में करना उचित है । यह ज्ञान नहीं वह ज्ञान नहीं इस प्रकार कह कर जिस ज्ञान की निंदा की है उसी ज्ञान को आधुनिक प्रवृत्ति के अनुसार उपयुक्त समझकर उसे बढाने की चेष्टा करनी चाहिये। शिल्पकला खेती और अन्य उद्योगों को शास्त्रीय पद्धति द्वारा चलाने का ज्ञान हिंदुसमाज को संपादन करना चाहिये । छोटे छोटे बच्चों को जो वेदान्त का पाठ पढाया जाता है, उपनिषदका शिक्षण दिया जाता उससे उन्हें कुछ भी लाभ पहुंचता है क्या ? यदि कुछ होता भी है तो उलटा ही होता है। इसीसे गीता शास्त्र का शिक्षण अवश्य देना चाहिये जिससे उनमें सरल सरल प्रवृत्तिपरता का विकास हो । शालाओंमें भी उतनी हीं वेदांत की शिक्षा देना उचित है जिससे ईश्वरनिष्ठा वा पापभीरुत्व इन गुणों का समावेश हो। बालकों तथा स्त्रियों को वेदांतों के गाने और स्तोत्र नहीं सिखलाने चाहिये । उपदेशकों को निवृत्ति व जिज्ञासा मारक वेदांतका उपदेश देना बंद करना चाहिये जहाँ तक हो कठिन परिश्रम कर के सिद्धिदायक वेदांत ही समाज के नस नस में भरना चाहिये ।

# कर्मका मर्म या कर्ममीमांसा ।

( लेखकः—श्री० पं० रामचंद्रजी हेडमास्तर; अंबाला )

प्रस्तावना.

किं कर्म किमकर्मेति कवयोऽप्यत्र मोहिताः ।
तत्ते कर्म प्रवक्ष्यामि यज्ज्ञात्वा मोक्ष्यसेऽशुभात्॥
गीता ४।१६

अर्थः—क्या कर्म है? और क्या अकर्म है? पंडित भी इस विषयमें मोहित हैं। सो मैं तुझे यह कर्म ( मीमांसा) बतलाउंगा जिसको जानकर तू अशुभ ( दुःखोंसे ) छुटेगा.॥

आजकल जब हम अपनी चारों ओर दृष्टि डालते हैं तो दो विचित्र घटनाएं दिख पडती हैं। एक ओर तो बाह्य जगतमें पदार्थ विद्याके प्रचुर प्रचार से अतुल प्रकाश, और दूसरी ओर अन्तरीय जगत में मनोमय सूर्यके असह्य संकोचसे निपट अन्धकार। एक ओर तो मनुष्य साहस अर्थात् पदार्थविद्याके बलसे बली होकर मोटरकार दौडता है । हवाई-जहाज उडाता। है रेलें चलाता है। तारवर्क्स फैलाता है । विनातार के भी खबरें पहुंचाता है । अनेक आश्चर्य जनक दृश्य देखता और दिखाता है । दूसरी ओर वही महोदय सभ्य मनुष्य इन सब मायावी, जाज्वल्यमान विविध विभूतियों को रखता हुआ अति असंतुष्टि को प्रकट करता है । उसके शरीरके लिये अच्छेसे अच्छे वस्त्र, उत्तमसे उत्तम विशाल मन्दिर, उसके भोजनके लिये सुस्वादु, सुरस नाना प्रकारके भोजन हैं । उसके सैर के लिये सुंदर मनोहर सुगन्धियुक्त पत्र पुष्पोंसे भरे हुए उद्यान हैं, उसके खेलनेके लिये बडे, खुले, साफ सुथरे मैदान हैं। किंबहुना पदार्थ विद्याकी नान्दी ने उसको प्रसन्न कर में कोई कसर उठा नही रक्खी है। परन्तु हा! शोक, उसका मन अशान्त है। उसकी आत्मा विभ्रान्त है और उसकी खुशियों का चमन पादाक्रान्त है । शरीर सुखी है, पर मन दुःखी है । इस मानसिक सन्तुष्टि को उपलब्ध करनेके लिये वह बहुतेरे प्रयत्न करता है । कभी इधर देखता है कभी उधर । कभी अपने संबंधिपर नजर धरता है और कभी अपने पडौसीपर हाथ साफ करता है। कभी यहां जाता है, कभी वहां । कभी यह करता है

कभी वह। परन्तु —

" मर्ज बढता गया जूं जूं दवा को "

वाला मामला है। यह व्यष्टिगत अशान्तिकी अग्नि समष्टि रूपमें होकर बडे भयंकर रूप धारण करती है। कहीं पर घोर युद्धके रूपमें फूटती है। और कहीं पर हडताल की शकल में प्रकट होती है। कहीं पर भाई भाई में फूट डलवाती है और कहीं पर राजा प्रजामें वैमनस्यता दिखलाती है। इस असंतुष्टिकी अग्निसे न कोई घर बचा है न कोइ कुटुंब,न कोई व्यक्ति बची है और न कोई जाति। न कोई देश बचा है और न कोई खंड। न राजा बचा है न प्रजा। न कोई शिक्षित बचा है न अशिक्षित। न अमीर बचा है न गरीब। हा! देव। कैसा समय है कि यह अशान्तिकी अग्नि सर्व व्यापक हो कर प्राणिमात्रको भस्म किया चाहती है। इसअग्निका सबसे बडा कार्यक्षेत्र यह हमारा अभागी भारतवर्ष बना हुआ है। जहां इस समय ऐसी ऐसी अघटनीय घटनायें प्रतिदिन उपस्थित होती हैं कि जिनके सुननेसे मृत शरीर पर भी रोम खडे हो जाते हैं। पत्थर भी हिलजाते हैं और वज्रभी पिघल जाते हैं। कहांतक लिखूं इस घटना को देखकर हृदय कम्पता है। आंखोंसे अश्रु प्रवाह बह जाता है। हाथ डगमगाता है लेखनी कानोंपर हाथ धरती है। इस घटना के यथार्थ दृश्यको खींचनेके लिये तो कोइ वाल्मीकि सा कवी या विश्वकर्मा सा चित्रकार चाहिये। मुझ जैसे साधारण बुद्धि मनुष्य में यह सामर्थ्य कहां?

प्रिय पाठको! आइये जरा इस दृश्य को यहां ही छोडिये। हम आज आपको इस दृश्य को देख देख कर रुलानेके लिये नहीं बुलाते। और नहीं रोनेसे कुछ लाभ है। आओ तनिक विचार कर देखें, कि इस सारी दुर्घटना का कारण क्या है। विनाकारण कोइ कार्य प्रकट नहीं होता। इसका भी कोई न कोई कारण अवश्य होना चाहिये। जहांतक हमारी बुद्धि काम करती है और जहांतक हमने संसारके अर्वाचीन या प्राचीन विधानों और महात्माओंके विचारों ओर लेखोंको समझा है हमें तो यही प्रतीत होता है कि आधुनिक मनुष्य समुदाय में एक बडे परिवर्तन की आवश्यकता है। यह परिवर्तन न केवल मनुष्यों की सामाजिक या राजनैतिक प्रथा ओं में, न केवल द्रव्य ( Capital ) और परिश्रम ( Labour ) के सम्बन्धों में और न केवल शिक्षाप्रणालिमें ही आवश्यक है, अपितु यह परिवर्तन मनुष्यमात्रके हृदयमें, मनुष्यमात्रकी आत्मा में आना अधिक तर आवश्यक है। और जब तक ऐसा नहीं होगा यह अशान्ती एक रत्तीभर भी कम नहीं होगी।

आप शायद कहेंगे कि इतनी शिक्षा फैल चुकी। साइन्सकी उन्नति आकाश तक पहुंच चुकी, क्या अभीतक वह परिवर्तन नहीं आया। हां, मैं कहूंगा हां। यह परिवर्तन नहीं आया। बेशक सायन्स फैली। निःसंदेह शिक्षाका प्रचार हुआ पर यह सब कुछ केवल मस्तिष्कको विकाश देनेवाली (Brain Education or Head Learning) शिक्षा होती है। आत्माको विकाशित करनेवाली विद्या ( Soul Wisdom ) नहीं। और जबतक यह तत्व विद्या ( Soul Wisdom ) अच्छी तरहसे प्रचार नहीं पाएगी तबतक तनिक भी कल्याण की सम्भावना नही हो सकती।

इस मस्तिष्क विकाश ( Brain Education) ने मनुष्यको अन्तिम सीमातक स्वार्थपरायण बना दिया है। वह स्वार्थके लिये पढता है। स्वार्थ के लिये ही पढाता है। वह स्वार्थ के लिये राज्य करता है और स्वार्थ के लिये ही राज्य भक्ति करता है। वह स्वार्थ के लिये ही खाता है, पीता है, जीता है, और यदि दान करता है तो वह भी स्वार्थ के लिये ही देता है। यदि परोपकार करता है तो वह भी स्वार्थ के लिये ही करता है। किं बहुना स्वार्थ वश होकर ही एक जाति मुखसे यह कहती हुई कि सब मनुष्य समुदाय भाई हैं क्योंकि वे एकही पिता ( ईश्वर ) के पुत्र हैं, अपनेसे कमजोर जातियोंको पांओं में दलना चाहती है और दलती है। एक मनुष्य दूसरे मनुष्य को सबूत ही निगलना चाहता है और वश चले तो निगल जाता है। एक देश दूसरे देशके सब धनधान्यको लपेट सपेट कर अपने देशको मालामाल और दूसरोंको कंगाल करना चाहता है।

परंतु तत्वविद्या या तत्व ज्ञान (Soul Wisdom) इस स्वार्थपरायणताके स्थानमें कर्तव्य पालन के जीवनको स्थापन करेगा। यह तत्वज्ञानही है जो मनुष्यको बताएगा कि केवल स्वार्थपरायणता मनुष्यका धर्म नहीं। उसके जीवनका कुछ उद्देश है। कुछ कर्तव्य है और वह कर्तव्य पालनही उसके जीवनका सार है, उसकी संसार यात्राकी अन्तिम गति है।

यहां शायद यह प्रश्न हो सकता है कि यदि स्वार्थ सर्वथाही प्रकृति विरुद्ध (Unnatural) है तो यह भाव मनुष्यके हृदय में विधाताने क्यो रक्खा है? इसका उत्तर यह है कि निस्सन्देह स्वार्थ (selfishness) विकाशपद्धति के आरम्भिक पदों में एक आवश्यकीय भाव है क्योंकि इसके विना जीव अपने हरएक शारीरिक और मानसिक भावों को उन्नत नहीं कर सकता। माता बच्चेको चलना नहीं सिखा सकती जबतक उसके मनको आकर्षण करनेके लिये उसके आगे कोई सुंदर खिलोना न रखे कि जिसको देखकर वह बालक रिंघडने या चलने की चेष्टा करता है। और मनुष्य से नीचे की पश्वादिक योनियोंमें तो इस स्वार्थता के विना निर्वाह ही नहीं हो सकता। यही कारण है आरम्भिक दशा में मनुष्यों में अनुराग (Self-Love) ऐसा ही स्वाभाविक भाव है जैसा पशुओं में, क्यों कि मनुष्य पशुयोनिसेही उन्नत होकर आया है। और हमें आरम्भिक अवस्थावाले मनुष्योंपर इस आत्मानुराग पर कोई दोष भी नहीं देना चाहिये। परंतु यह सब ही मानते हैं कि मनुष्य योनि का उद्देश्य यही है कि मनुष्य शनैः शनैः पशुत्व से ऊंचे उठता हुआ मनुष्यत्व तथा देवत्व को प्राप्त हो। इसीवास्ते साधारणावस्थामें आत्मानुराग के साथ साथ आत्म त्याग के भावको भी संचार करनेके वास्ते मनुजी कहते हैं:—

कामात्मता न प्रशस्ता न चैवेहास्त्यकामता।
काम्यो हि वेदाधिगमः कर्मयोगश्च वैदिकः॥
मनु. अ. २। २५

"कामात्मता (selfishness) अच्छी नहीं। और नहि (साधारण अवस्थामें) निरी अकामता (selflessness) ही सम्भव है। क्योंकि कामनाके विना वेदादिशास्त्रोंका पठन पाठन और कर्म काण्ड नहीं हो सकता। परंतु सभ्य मनुष्यके लिये और विशेषकर उस मनुष्यके लिये जो अपने आप को उच्च कोटिका शिक्षित मानता है यही उचित है कि कर्तव्य पालन को अपने स्वभाव में सबसे पहिले और सबसे उच्चतर स्थान दे।

कर्तव्य पालन क्या है और किस नियम पर स्थित है यह बात आगे विस्तार पूर्वक निर्णय की जावेगी। हां यहां इतनी बात अवश्य स्मरण रखनी चाहिये कि कर्तव्य पालन के भावको यथार्थता में समझने से ही मनुष्य यह निर्णय करने के समर्थ हो सकता है कि किस सीमातक आत्मानुराग (self-love) या आत्मरक्षा (self-preservation) धर्म है और कहां जाकर यह अधर्म है। इसलिये कर्तव्य पालन के भावको सबसे पहले समझना चाहिये।

परंतु यह समझने के लिये यह जरूरी है कि हम यह जाने कि कर्म क्या है किस तरह अपना व्यवहार करना है। इसका जीवात्मासे क्या संबंध है इत्यादि। इस विषय के निर्णय करनेके लिये यह छोटा सा पुस्तक रचनेके वास्ते यह सेवकजन लेखनी उठाता है। परंतु साथ ही यह भी अनुभव करना है कि विषय बडा गम्भीर है और अपनी बुद्धि तुच्छ और शक्ति अल्प। परन्तु सेवाभाव जो हृदयमें खरकता है वह बार बार यही कहता है कि मनुष्यमात्रके हितके लिये इस समय इसी सेवाकी सब से बडी आवश्यकता है। इसलिये यह सेवकजन इस काम को करने का साहस करता है। कहांतक यह इसमें कृतकृत्य हुआ है यह पाठक स्वयं ही विचार लेंगे। यदि इस पुस्तक को पढकर एक भी पुरुष के मनमें परिवर्तन आगया। या इस पुस्तककी त्रुटियों और दोषोंको देखकर किसी विद्वान् महात्माके चित्तमें इस विषय पर अधिक प्रकाश डालनेका विचार आगया तो वह लेखक अपने पुरुषार्थ को सफल समझेगा।

मैं यहां उन महानुभावोंका हार्दिक धन्यवाद करना भी अपना धर्म समजता हूं जिनके रचे हुए पुस्तकों से इस ग्रन्थके रचने में सहायता लीगई है। क्यों कि उनकी सहायताके विना ऐसे कठिन विषय में मुझ जैसे साधारण बुद्धि मनुष्यके लिये प्रवेश करना न केवल कठिन ही था अपितु असम्भव था।

# महाभारत।

## आर्योंके विजयका प्राचीन इतिहास।

### इस समय तक छपकर तैयार पर्व।

| पर्वका नाम | अंक | कुल अंक | पृष्ठसंख्या | मूल्य | डा. व्यय |
|---|---|---|---|---|---|
| १ आदिपर्व | [ १ से ११ ] | ११ | ११२५ | ६ ) छः | रु १ ) |
| २ सभापर्व | [ १२ ,, १५ ] | ४ | ३५६ | २ ) दो | ,, ।-) |
| ३ वनपर्व | [ १६ ,, ३० ] | १५ | १५३८ | ८ ) आठ | ,, १।) |
| ४ विराटपर्व | [ ३१ ,, ३३ ] | ३ | ३०६ | १॥) डेढ | ,, ।-) |
| ५ उद्योगपर्व | [ ३४ ,, ४२ ] | ९ | ९५३ | ५ ) पांच | ,, १ ) |
| ६ भीष्मपर्व | [ ४३ ,, ५० ] | ८ | ८०० | ४ ) चार | ,, ॥।) |
| ७ द्रोणपर्व | [ ५१ ,, ६४ ] | १४ | १३६४ | ७॥)साडेसात | १।=) |
| | | | | कुल मूल्य ३४) | कुलडा.व्य.६ ) |

८ कर्णपर्व छपरहा है। उसके ६ अंक होंगे।

सूचना— ये पर्व छप कर तैयार हैं। अतिशीघ्र मंगवाइये। मूल्य मनी आर्डर द्वारा भेज दीजिये तो आधा डाकव्यय माफ करेंगे; अन्यथा प्रत्येक रु० के मूल्यके ग्रंथको तीन आने डाकव्यय मूल्यके अलावा देना होगा।

मंत्री— स्वाध्याय मंडल, औंध ( जि. सातारा )

# उन्नति की दिशा।

[ २६ ]

( ऋषिः— अथर्वा । देवता— अग्न्यादयः )

ये३ऽस्यां स्थ प्राच्यां दिशि हेतयो नाम देवास्तेषां वो अग्निरिषवः ।
ते नो मृडत ते नोऽधि ब्रूत तेभ्यो वो नमस्तेभ्यो वः स्वाहा ॥ १ ॥
ये३ऽस्यां स्थ दक्षिणायां दिश्यविष्यवो नाम देवास्तेषां वः काम इषवः ।
ते नो मृडत ते नोऽधि ब्रूत तेभ्यो वो नमस्तेभ्यो वः स्वाहा ॥ २ ॥
ये३ऽस्यां स्थ प्रतीच्यां दिशि वैराजा नाम देवास्तेषां व आप इषवः ।
ते नो मृडत ते नोऽधि ब्रूत तेभ्यो वो नमस्तेभ्यो वः स्वाहा ॥ ३ ॥

---

अर्थ- ( ये अस्यां प्राच्यां दिशि ) जो तुम इस पूर्व दिशामें ( हेतयः नाम देवाः ) वज्र नामवाले देव हो, ( तेषां वः ) उन तुम्हारा ( अग्निः इषवः ) अग्नि बाण है। ( ते नः मृडत ) वे तुम हमें सुखी करो, ( ते नः अधिब्रूत ) वे तुम हमें उपदेश करो। ( तेभ्यः वः नमः ) उन तुम्हारे लिये हमारा नमन होवे, ( तेभ्यः स्वाहा ) उन तुम्हारे लिये हम अपना समर्पण करते हैं ॥ १ ॥

जो तुम इस ( दक्षिणायां दिशि ) दक्षिण दिशामें ( अविष्यवो नाम देवाः ) रक्षा करनेकी इच्छा करनेवाले इस नामके जो देव हो ( तेषां वः काम इषवः ) उन तुम्हारा काम बाण है। वे तुम हमें सुखी करो और हमें उपदेश करो, उन तुम्हारे लिये हमारा नमन होवे और तुम्हारे लिये हम अपना अर्पण करते हैं ॥ २ ॥

जो तुम इस ( प्रतीच्यां दिशि ) पश्चिम दिशामें ( वैराजा नाम देवाः ) विराज नामक देव हो, उन तुम्हारा ( आपः इषवः ) जल ही बाण है। वे तुम हमें सुखी करो और उपदेश करो। तुम्हारे लिये हमारा नमन और समर्पण होवे ॥ ३ ॥

ये३॑स्यां स्थोदी॑च्यां दि॒शि प्र॒विध्य॑न्तो॒ नाम॑ दे॒वास्तेषां॑ वो॒ वात॒ इष॑वः ।
ते नो॑ मृडत॒ ते नो॑ऽधि ब्रूत॒ तेभ्यो॑ वो॒ नम॒स्तेभ्यो॑ वः॒ स्वाहा॑ ॥ ४ ॥
ये३॑स्यां स्थ ध्रु॒वायां॑ दि॒शि नि॑लि॒म्पा नाम॑ दे॒वास्तेषां॑ व॒ ओष॑धी॒रिष॑वः ।
ते नो॑ मृडत॒ ते नो॑ऽधि ब्रूत॒ तेभ्यो॑ वो॒ नम॒स्तेभ्यो॑ वः॒ स्वाहा॑ ॥ ५ ॥
ये३॑स्यां स्थोर्ध्वायां॑ दि॒श्यव॑स्वन्तो॒ नाम॑ दे॒वास्तेषां॑ वो॒ बृह॒स्पति॒रिष॑वः ।
ते नो॑ मृडत॒ ते नो॑ऽधि ब्रूत॒ तेभ्यो॑ वो॒ नम॒स्तेभ्यो॑ वः॒ स्वाहा॑ ॥ ६ ॥

---

अर्थ— जो तुम इस ( उदीच्यां दिशि ) उत्तर दिशामें ( प्रविध्यन्तः नाम देवाः ) वेध करने वाले इस नामके देव हो, उन तुम्हारा ( वातः इषवः ) वायु बाण है। वे तुम हमें सुखी करो और उपदेश करो। तुम्हारे लिये हमारा नमन और समर्पण होवे ॥ ४ ॥

जो तुम इस ( ध्रुवायां दिशि ) ध्रुव दिशामें ( निलिम्पा नाम देवाः ) निलिम्प नामक देव हो, उन तुम्हारा (ओषधीः इषवः) औषधी बाण है। वे तुम हमें सुखी करो और उपदेश करो। उन तुम्हारे लिये हमारा नमन और समर्पण होवे ॥ ५ ॥

जो तुम इस ( ऊर्ध्वायां दिशि ) ऊर्ध्व दिशामें ( अवस्वन्तः नाम देवाः ) रक्षक नाम वाले जो देव हो, उन तुम्हारा ( बृहस्पतिः इषवः ) ज्ञानी बाण है। वे तुम हमें सुखी करो और उपदेश करो। उन तुम्हारे लिये हमारा नमन और समर्पण होवे ॥ ६ ॥

---

भावार्थ-पूर्व, दक्षिण, पश्चिम, उत्तर, ध्रुवा (पृथिवी ) और उर्ध्वा (आकाश ) ये छः दिशाएं हैं, इन छः दिशाओंमें क्रमशः ( हेति-शस्त्रास्त्र ) वज्र; रक्षाकी इच्छा करनेवाले स्वयंसेवक; (वि-राज्) राजरहित अवस्था अर्थात् प्रजासत्ता; वेधकता; लेप करनेवाले वैद्य; और उपदेशक इनकी प्रधानता है। ये जनताको उपदेश करते हैं और उनकी रक्षा करते हैं, इस लिये जनताभी उनका सत्कार करती है और उनके लिये आत्मसमर्पण करती है ॥ १-६ ॥

इसी प्रकारका परंतु कुछ अन्य भाव व्यक्त करनेवाला आगे का सूक्त है और दोनोंका अत्यंत घनिष्ठ संबंध है, इस लिये उसका अर्थ पहले देखेंगे और पश्चात् दोनोंका इकट्ठा विचार करेंगे।

# अभ्युदय की दिशा।

[ २७ ]

( ऋषिः— अथर्वा। देवता-अग्न्यादयः )

प्राची दिगग्निरधिपतिरसितो रक्षितादित्या इषवः।
तेभ्यो नमोऽधिपतिभ्यो नमो रक्षितृभ्यो नम इषुभ्यो नम एभ्यो अस्तु।
यो३ऽस्मान्द्वेष्टि यं वयं द्विष्मस्तं वो जम्भे दध्मः॥ १॥

अर्थः- ( प्राची दिक् ) उदयकी दिशाका ( अग्निः अधिपतिः ) तेजस्वी स्वामी, ( अ—सितः रक्षिता ) बंधनरहित रक्षक और (आदित्याः इषवः) प्रकाशरूप शस्त्र हैं॥ ( तेभ्यः ) उन ( अधिपतिभ्यः ) तेजस्वी स्वामियोंकोही ( नमः ) मेरा नमन है। उन ( रक्षितृभ्यः नमः) बंधनरहित संरक्षकोंके लियेही हमारा आदर है। उन ( इषुभ्यः नमः )प्रकाशके शस्त्रोंके सामनेही हमारी नम्रता रहे।( यः) जो अकेला (अस्मान्) हम सब आस्तिकोंका ( द्वेष्टि ) द्वेष करता है और ( यं ) जिस अकेले दुष्टका ( वयं ) हम सब धार्मिक पुरुष ( द्विष्मः ) द्वेष करते हैं ( तं ) उस दुष्टको हम सब (वः) आप सब सज्जनोंके ( जंभे ) न्यायके जबडेमें ( दध्मः ) धर देते हैं॥ १॥

भावार्थ—प्राची दिशा अभ्युदय, उदय और उन्नतिकी सूचक है। सूर्य, चंद्र, नक्षत्र आदि सब दिव्य पदार्थोंका उदय और उन्नति इसी दिशासे होती है और उदयके पश्चात् उनको पूर्ण प्रकाशकी अवस्था प्राप्त होती है। इस लिये सचमुच यह प्रगतिकी दिशा है। जिस प्रकार इस उदयकी दिशासे सबका उदय और वर्धन हो रहा है उसीप्रकार हम सब मनुष्योंका अभ्युदय और संवर्धन होना चाहिए। यह पूर्व दिशा हम सब मनुष्योंको उदय प्राप्त करनेकी सूचना दे रही है। इस शिक्षाके अनुसार हम सबको मिलकर अभ्युदयकी तैयारी करनी चाहिए। इस सूचना और शिक्षाका ग्रहण करके मैं अपने और जनताके अभ्युदयके लिये अवश्य यत्न करूंगा। उदयकी दिशाका ( अग्निः) अग्रणी, ज्ञानी और वक्ता अधिपति है। उदयका मार्ग ज्ञानी उपदेशकोंके द्वाराही ज्ञात हो सकता है,इसलिये

हम सब लोक ज्ञानी उपदेशकोंके पास जाकर जागृतिके साथ उनका उपदेश ग्रहण करेंगे। अब सोनेका समय नहीं है। उठिए, जागृतिका समय प्रारंभ हुआ है। चलिए, तेजस्वी ज्ञानसे युक्त गुरुके पास जायेंगे और उनसे ज्ञानका प्रकाश प्राप्त करेंगे। इस उदय की दिशाका (अ-सितः) बंधनोंसे दूर रहनेवाला, स्वतंत्रताके विचार धारण करनेवालाही रक्षक है। ज्ञानीके साथ रहकर ज्ञानकी प्राप्ति और स्वातंत्र्यके संरक्षकके साथ रहनेसे स्वातंत्र्यकी प्राप्ति होती है॥ स्वतन्त्रताके विना उन्नति नहीं होगी इसलिये स्वातंत्र्यका संरक्षण करना आवश्यक है। इस संरक्षणके शस्त्रास्त्र ( आदित्याः ) प्रकाशके किरण हैं। प्रकाशके साथही स्वातंत्र्य रहता है। विशेषतः ज्ञानके प्रकाशसे स्वातंत्र्यका संवर्धन होता है। प्रकाश जिस प्रकार अज्ञानका निवारण करता है ठीक उसीप्रकार ज्ञानका सूर्य अज्ञानके आवरक अंधकारमय प्रतिबंधोंको दूर करता है। अभ्युदय प्राप्त करनेके लिये स्वसंरक्षण होनेकी आवश्यकता है और प्रतिबंधोंको दूर करनेसेही स्वसंरक्षणकी शक्ति अपनेमें बढती है। तेजस्विता, ज्ञान, वक्तृत्व, आत्मसंमान आदि आग्नेय गुणोंके आधिपत्यसेही अभ्युदय होता है, इसीलिये तेजस्वी अधिपतियों, स्वतंत्रताके संरक्षकों और प्रतिबंधनिवारक प्रकाशमय शक्तियोंकाही हम आदर करते हैं। इसके विपरीत गुणोंका हम कभी आदर नहीं करेंगे। जो अकेला दुष्ट मनुष्य सब आस्तिक धार्मिक भद्र पुरुषोंको कष्ट देता है, उनकी प्रगति और उन्नतिमें विघ्न करता है, तथा जिसके दुष्ट होनेमें सब सदाचारी भद्र पुरुषोंकी पूर्ण संमति है, अर्थात् जो सचमुच दुष्ट है, उसको भी दंड देना हम अपने हाथमें नहीं लेना चाहते; परंतु हे तेजस्वी स्वामियो! और स्वतंत्रता देनेवाले संरक्षको! आपके न्यायके जबडेमें हम सब उसको रख देते हैं। जो दंड आपकी पूर्ण संमतिसे योग्य होगा आपही उसको दीजिए। समाजकी शांतिके लिये हरएक मनुष्यको उचित है कि वह सचे अपराधीको भी दंड देनेका अधिकार अपने हाथमें न लेवे, परंतु उस अपराधीको अधिपतियों और संरक्षकोंकी न्यायसभामें अर्पण करे तथा पूर्वोक्त प्रकारके अधिपति और संरक्षकोंका ही सदा आदर करे। अर्थात् हरएक मनुष्य सत्य और न्यायका विजय करनेके लिये सदा तत्पर रहे॥ १॥

दक्षिणा दिगिन्द्रोऽधिपतिस्तिरश्चिराजी रक्षिता पितर इषवः ।
तेभ्यो नमोऽधिपतिभ्यो नमो रक्षितृभ्यो नम इषुभ्यो नम एभ्यो अस्तु ।
यो३ स्मान् द्वेष्टि यं वयं द्विष्मस्तं वो जम्भे दध्मः ॥ २ ॥

---

अर्थ-(दक्षिणा दिक्) दक्षताकी दिशाका (इंद्रः अधिपतिः) शत्रु निवारक शूर स्वामी, ( तिरश्चि-राजी रक्षिता ) मर्यादाका अतिक्रमण न करनेवाला संरक्षक और ( पितरः इषवः ) पितृशक्तियां अर्थात् प्रजननकी शक्तियां शस्त्र हैं। हम सब उन शत्रुनिवारक शूर अधिपतियोंका, अपनी मर्यादाका कभी अतिक्रमण न करनेवाले संरक्षकोंका तथा सुप्रजानिर्माणके लिये समर्थ पितृशक्तियोंका ही आदर करते हैं। जो हम सब आस्तिकोंका विरोध करता है और जिसका हम सब आस्तिक विरोध करते हैं, उसको, हम सब आप स्वामी और संरक्षकोंके न्यायके जबडेमें धर देते हैं ॥ २ ॥

---

भावार्थ- दक्षिण दिशा दाक्षिण्यका मार्ग बता रही है। दक्षता, चातुर्य कौशल्य, कर्मकी प्रवीणता, शौर्य, धैर्य वीर्य आदि शुभ गुणोंकी सूचक यह दिशा है, इसीलिये सीधा अंग दक्षिणांग कहलाता है, और सीधा मार्ग अथवा दक्षिण मार्ग इसी दक्षिण दिशासे बताया जाता है । अर्थात् दक्षिण दिशासे सीधेपनके मार्गकी सूचना मिलती है। शत्रुका निवारण करने, अपने नियमोंकी मर्यादाका उल्लङ्घन न करने और उत्तम प्रजा निर्माण करनेकी शक्ति धारण करनेवाले क्रमशः इस मार्गके अधिपति, संरक्षक और सहायक हैं। इन्हींका आदर और सन्मान करना योग्य है। अपनी उन्नतिका साधन करनेके लिये ( इन्-द्र ) शत्रुओंका विदारण करनेकी आवश्यकता होती है। शत्रुका पराजय करनेपरही अपना मार्ग निष्कंटक हो सकता है। शत्रुओंके साथ युद्ध करनेसे अपना बल बढता है और शत्रुदमन करनेके पुरुषार्थसे अपनेमें उत्साह स्थिर रहता है। इस लिये मेरे तथा समाजके शत्रुओंका शमन करनेके उपायका अवलंबन करना मेरेलिये आवश्यक है। समाजकी शांतिके लिये अपनी मर्यादाका उल्लङ्घन न करनेवाले संरक्षकोंकी आवश्यकता है। कोई संरक्षक अपनी मर्यादा उल्लंघन करके अत्याचार न करे। मैंभी कभी अपने नियमोंका और मर्यादाका अतिक्रमण नहीं करूंगा। समाजकी सुस्थितिके लिये उत्तम

प्रतीची दिग् वरुणोऽधिपतिः पृदाकू रक्षितान्नमिषवः ।
तेभ्यो नमोऽधिपतिभ्यो नमो रक्षितृभ्यो नम इषुभ्यो नम एभ्यो अस्तु ।
योऽ३स्मान् द्वेष्टि यं वयं द्विष्मस्तं वो जम्भे दध्मः ॥ ३ ॥

---

अर्थ- ( प्रतीची दिक् ) पश्चिम दिशा का ( वरुणः अधिपतिः ) वर अर्थात श्रेष्ठ अधिपति, (पृत्-आ-कुः रक्षिता) स्पर्धामें उत्साह धारण करनेवाला संरक्षक और (अन्नं इषवः) अन्न इषु हैं। उन श्रेष्ठ अधिपतियोंके लिये, उन उत्साही संरक्षकोंके लिये, तथा उस अभीष्ट अन्नके लिये हमारा आदर है। जो सबके साथ कलह करता है इस लिये सब भद्र पुरुष जिसको नहीं चाहते हैं उसको उक्त अधिपतियों और संरक्षकोंके न्यायके जबडेमें धर देते हैं ॥ ३ ॥

---

पितृशक्ति अर्थात् सुप्रजा निर्माण करनेकी शक्तिकी अत्यंत आवश्यकता है। सुप्रजानिर्माणसे समाज अमर रह सकता है। इस लिये हरएक पुरुषको अपने अंदर उत्तम पुरुषत्व तथा हरएक स्त्रीको अपने अंदर उत्तम स्त्रीत्व विकसित करना चाहिए। तात्पर्य उक्त प्रकारके शत्रुनिवारक अधिपति, नियमानुकूल व्यवहार करनेवाले संरक्षक और उत्तम पितर जहां होते हैं वहांही दाक्षिण्यका व्यवहार होता है। इसी प्रकारकी व्यवस्था स्थिर करनेका यत्न मैं अवश्य करूंगा। जो सबको हानि पहुंचाता है और जिसको सब समाज बुरा कहता है उसको उक्त अधिकारी, संरक्षक और पितरोंके न्यायालयमें हम सब पहुंचाते हैं। वेही उसके दोषका यथायोग्य विचार करें। हरएक मनुष्यको उचित है, कि वह सीधे मार्गसे चले और समाज की उन्नतिके साथ अपनी उन्नतिका उत्तम प्रकारसे साधन करे ॥ २ ॥

भावार्थ— पश्चिम दिशा विश्रामकी दिशा है; क्योंकि सूर्य, चंद्र, आदि सब दिव्य ज्योतियां इसी पश्चिम दिशामें जाकर गुप्त होती हैं और जगत् को अपना दैनिक कार्य समाप्त करनेके पश्चात् विश्राम लेनेकी सूचना देती हैं। पूर्व दिशाद्वारा प्रवृत्तिरूप पुरुषार्थकी सूचना होगई थी, अब पश्चिम दिशासे गुप्त स्थानमें प्रविष्ट होने, वहां विश्रांति और शांति प्राप्त करने, अर्थात निवृत्तिरूप पुरुषार्थ साध्य करनेकी सूचना मिली है। श्रेष्ठ उत्साही महात्मा पुरुष इस मार्गके क्रमशः अधिपति और संरक्षक हैं । विश्राम

उदींची दिक् सोमोऽधिपतिः स्वजो रक्षिताशनिरिषवः।
तेभ्यो नमोऽधिपतिभ्यो नमो रक्षितृभ्यो नम इषुभ्यो नम एभ्यो अस्तु।
योऽस्मान् द्वेष्टि यं वयं द्विष्मस्तं वो जम्भे दध्मः ॥ ४ ॥

अर्थ— ( उदीची दिक् ) उत्तर दिशाका ( सोमः अधिपतिः ) शांत अधिपति, ( स्व-जः रक्षिता ) स्वयं सिद्ध रक्षक और ( अशनिः इषवः ) विद्युत्तेज इषु हैं। उन शांत अधिपतियों, स्वयंसिद्ध संरक्षकों और तेजस्वी इषुओंके लिये हमारा नमन है। जो सबका द्वेष करता है और जिसका सब द्वेष करते हैं उसको उक्त अधिपतियों और संरक्षकोंके न्यायके जबडेमें हम धर देते हैं ॥ ४ ॥

और आरामका मुख्य साधन यहां अन्न है। श्रेष्ठ और उत्साही अधिपति और संरक्षकोंके लिये सबको सत्कार करना उचित है। तथा अन्नकी ओर सन्मानकी दृष्टिसे देखना योग्य है। जो सबके मार्गोंमें विघ्न करता है इस लिये जिसको कोई पास करना नहीं चाहते उसको अधिपतियों और संरक्षकोंकी न्यायसभाके आधीन करना योग्य है। समाजके हितके लिये सबको उचित है, कि वे न्यायानुसारही अपना सब बर्ताव करें और किसीको उपद्रव न दें ॥ ३ ॥

भावार्थ—उत्तर दिशा उच्चतर अवस्थाकी सूचना देती है। हरएक मनुष्यको अपनी अवस्था उच्चतर बनाने का प्रयत्न हर समय करना चाहिये। इस उच्चतर मार्गमें शांत स्वभावका आधिपत्य है, आलस्य छोड कर सदा सिद्ध और उद्यत रहने के धर्मसे इस पथपर चलने वालोंका संरक्षण होता है। व्यापक उदार तेजस्वी स्वभावके द्वारा इस मार्गपरकी सब आपत्तियां दूर होती हैं। इस लिये मैं इन गुणोंका धारण करूंगा और समाजके साथ अपनी अवस्था उच्चतर बनानेका पुरुषार्थ अवश्य करूंगा। शांत स्वभाव धारण करनेवाले अधिपति, सदा उद्यत और सिद्ध संरक्षकही सदा सन्मान करने योग्य हैं। साथही सर्वोपयोगी व्यापक तेजस्विताका आदर करना योग्य है। जो सबकी हानि करता है इसलिये जिसका सब सज्जन निरादर करते हैं उसको उक्त अधिपतियों और संरक्षकोंके सन्मुख खडा किया जावे। लोगही स्वयं उसको दंड न

ध्रुवा दिग् विष्णुरधिपतिः कल्माषग्रीवो रक्षिता वीरुध इषवः ।
तेभ्यो नमोऽधिपतिभ्यो नमो रक्षितृभ्यो नम इषुभ्यो नम एभ्यो अस्तु ।
योऽस्मान् द्वेष्टि यं वयं द्विष्मस्तं वो जम्भे दध्मः ॥ ५ ॥

ऊर्ध्वा दिग् बृहस्पतिरधिपतिः श्वित्रो रक्षिता वर्षमिषवः ।
तेभ्यो नमोऽधिपतिभ्यो नमो रक्षितृभ्यो नम इषुभ्यो नम एभ्यो अस्तु ।
यो ऽस्मान्द्वेष्टि यं वयं द्विष्मस्तं वो जम्भे दध्मः ॥ ६ ॥

---

अर्थ- ( ध्रुवा दिक् ) स्थिर दिशाका ( विष्णुः अधिपतिः ) प्रवेशकर्ता अधिपति, (कल्माष-कर्मास-ग्रीवः रक्षिता) कर्म कर्ता संरक्षक और (वीरुधः इषवः ) वनस्पतियां इषु हैं । इन सब अधिपतियों और रक्षकोंके लियेही हमारा आदर है । इ० ॥ ५ ॥

( ऊर्ध्वा-दिक् ) ऊर्ध्व दिशाका ( बृहस्पतिः अधिपतिः ) आत्मज्ञानी स्वामी है, ( श्वित्रः रक्षिता ) पवित्र संरक्षक है और ( वर्ष इषवः ) अमृत जल इषु हैं । आत्मज्ञानी स्वामियोंका तथा पवित्र संरक्षकोंकाही सबको सन्मान करना योग्य है । शुद्ध अमृत जलकाही सबको आदर करना चाहिए । इ० ॥ ६ ॥

---

देवें । तथा अधिपति निष्पक्षपातकी दृष्टिसे उसको योग्य न्याय देवें । समाजकी उच्चतर अवस्था बनानेके लिये उक्त प्रकारके स्वभाव धारण करना अत्यंत आवश्यक है ॥ ४ ॥

भावार्थ- ध्रुव दिशा स्थिरता, दृढता, आधार आदि शुभ गुणोंकी सूचक है । चंचलता दूर करने और स्थिरता करनेके लियेही सब धर्मके नियम हैं । उद्यमी और पुरुषार्थी पुरुष यहां अधिपति और संरक्षक हैं । क्योंकि कर्मसेही जगत्की स्थिति है, इसलिये कर्मके विना किसीकी स्थिरता और दृढता हो नहीं सकती । यही कारण है कि इस दृढताके मार्गके उद्यमी और पुरुषार्थी संचालक हैं । यहां औषधि वनस्पतियां दोष निवारणद्वारा सहाय्य करती हैं । जो जो दोषोंको दूर करनेवाले हैं वे सब इस मार्गके सहायक हैं । उद्यमी और पुरुषार्थी अधिपति और संरक्षकोंका सन्मान सबको करना चाहिए । इ० ॥ ५ ॥

भावार्थ— ऊर्ध्व दिशा आत्मिक उच्चताका मार्ग सूचित करती है। सच्चा आत्मज्ञानी आप्त पुरुषही इस मार्गका अधिपति और मार्गदर्शक है। जो अंतर्बाह्य पवित्र होगा वहही यहां संरक्षक हो सकता है। आत्माके अनुभव और पवित्रत्वका यहां स्वामित्व है। आत्मिक उच्चताके मार्गका अवलंबन करनेके समय आत्मज्ञानी आप्त पुरुषके आधिपत्यमें तथा पवित्र सदाचारी सत्पुरुषके संरक्षणमें रहते हुएही इस मार्गका आक्रमण करनेसे इष्ट सिद्धियोंकी वृष्टि होती है। आत्मिक अमृत जलका रसास्वाद लेनेका यही योगमार्ग है। मैं इस मार्गका आक्रमण अवश्यही करूंगा और दूसरोंका मार्गभी यथाशक्ति सुगम करूंगा। मैं सदाही उक्त प्रकारके आत्मज्ञानी और शुद्ध सदाचारी सत्पुरुषोंका सन्मान करूंगा। इ०॥६॥

# दिशाओंके वर्णनसे मानवी उन्नतिका तत्त्वज्ञान।

## उन्नतिके छः केन्द्र।

इस "सूक्तके" छः मंत्रोंमें मानवी उन्नतिके छः केंद्र छः दिशाओंके द्वारा सूचित किये हैं। ( १ ) प्राची, ( २ ) दक्षिणा, ( ३ ) प्रतीची, ( ४ ) उदीची, ( ५ ) ध्रुवा और ( ६ ) ऊर्ध्वा ये छः दिशाएं क्रमशः ( १ ) प्रगति, ( २ ) दक्षता, ( ३ ) विश्राम, ( ४ ) उच्चता, ( ५ ) स्थिरता और ( ६ ) आत्मिक उन्नतिके भाव बता रहीं हैं, ऐसा जो उक्त छः मंत्रोंद्वारा सूचित किया है, विशेष विचार करने योग्य है। उपासक इन दिशाओंमें होनेवाली नैसर्गिक घटनाओंको विचारकी दृष्टिसे देखें। इस सृष्टिके विविध घटनाओंके द्वारा सर्वव्यापक परमात्मा प्रत्यक्ष उपदेश दे रहा है, ऐसी भावना मनमें स्थिर करके उपासकोंको सृष्टिकी ओर देखना आवश्यक है। जड भावको छोडकर परमात्माके चैतन्यसे यह सृष्टि ओतप्रोत व्याप्त है, ऐसी भावना मनमें स्थिर करनी चाहिए। क्योंकि "यह पूर्णसृष्टि उस पूर्ण परमेश्वरके द्वाराही उदयको प्राप्त होती है। और उस पूर्ण ईश्वरकी शक्तिही इस सृष्टिद्वारा दिखाई दे रही रही है।" इस प्रकार विचार स्थिर करके यदि उपासक उक्त प्रकार छः दिशाओंद्वारा अपनी उन्नतिके छः केंद्रोंके संबंधमें

उपदेश लेंगे तो व्यक्ति और समाजकी उन्नतिके स्थिर और निश्चित मार्गोंका ज्ञान उनको हो सकता है।

इन केन्द्रोंका ज्ञान उत्तम रीतिसे होनेके लिये पूर्वोक्त वैदिक सूक्तोंमें कथित दिशाओंके ज्ञान के कोष्टक यहां देते हैं और उनका स्पष्टीकरण भी काव्यकी दृष्टिसे संक्षेपसे ही करते हैं—

दिशा कोष्टक ॥ १ ॥ [अथर्व० ३।२७। १—६]

| दिशः | अधिपतिः | रक्षिता | इषवः |
|---|---|---|---|
| प्राची | अग्निः | असितः | आदित्याः |
| दक्षिणा | इन्द्रः | तिरश्चिराजी | पितरः |
| प्रतीची | वरुणः | पृदाकुः | अन्नम् |
| उदीची | सोमः | स्वजः | अशनिः |
| ध्रुवा | विष्णुः | कल्माषग्रीवः | वीरुधः |
| उर्ध्वा | बृहस्पतिः | श्वित्रः | वर्षम् |

इस सूक्तके मंत्रोंको देखनेसे इस कोष्टककी सिद्धि हो सकती है। अब वेदमें अन्य स्थानोंमें आये हुए दिशा विषयक उल्लेखोंका विचार करना है। इस विषयमें निम्न मंत्र देखिए—

येऽस्यां स्थ प्राच्यां दिशि हेतयो नाम देवास्तेषां वो अग्निरिषवः।
ते नो मृडत ते नोऽधिब्रूत तेभ्यो वो नमस्तेभ्यो वः स्वाहा ॥ १ ॥
येऽस्यां स्थ दक्षिणायां दिश्यविष्यवो नाम देवास्तेषां वः काम इषवः।
ते नो० ॥ २ ॥ येऽस्यां स्थ प्रतीच्यां दिशि वैराजा नाम देवास्तेषां
व आप इषवः। ते नो० ॥ ३ ॥ येऽस्यां स्थोदीच्यां दिशि प्रविध्यन्तो
नाम देवास्तेषां वो वात इषवः। ते नो० ॥ ४ ॥ येऽस्यां स्थ ध्रुवायां दिशि
निलिम्पा नाम देवास्तेषां व ओषधीरिषवः। ते नो० ॥ ५ ॥ येऽस्यां स्थो-
र्ध्वायां दिश्यवस्वन्तो नाम देवास्तेषां वो बृहस्पतिरिषवः। ते नो० ॥ ६ ॥

अथर्व. ३ । २६ । १-६

'प्राची आदि दिशाओंमें हेति आदि देव हैं और अग्नि आदि इषु हैं। ये सब ( नः ) हम सबको ( मृडत ) सुखी करें, वे हम सबको ( अधिब्रूत ) उपदेश करें, उन सबको हमारा नमस्कार है, उनके लिये हमारा समर्पण है।' यह इन मंत्रोंका भावार्थ हैं। अब इनका निम्न लिखित कोष्टक बनता है—

दिशा कोष्टक ॥ २ ॥ [ अथर्व० ३।२६। १—६ ]

| दिशः | देवाः | इषवः |
|---|---|---|
| प्राची | हेतयः | अग्निः |
| दक्षिणा | अविष्यवः | कामः |
| प्रतीची | वैराजाः | आपः |
| उदीची | प्रविध्यन्तः | वातः |
| ध्रुवा | निलिंपाः | ओषधीः |
| उर्ध्वा | अवस्वन्तः | बृहस्पतिः |

पहिले कोष्टककी इस द्वितीय कोष्टकके साथ तुलना कीजिए। पहिले कोष्टकमें 'प्राची और ऊर्ध्वा' के 'अग्नि और बृहस्पति' अधिपति हैं, वेही यहां 'इषु' बने हैं। 'ध्रुवा' दिशाके इषु पहिले कोष्टकमें 'वीरुधः' हैं और यहां 'ओषधि' हैं। इन दोनों शब्दोंका अर्थ एक ही है। 'प्रतीची' दिशाका इषु दोनों कोष्टकोंमें 'अन्न और आपः' है। खान पानका परस्पर निकट संबंध है। 'दक्षिण' दिशाके इषु दोनों कोष्टकोंमें 'पितरः और कामः' हैं। काम के उपभोगसेही पितृत्व प्राप्त हो सकता है। 'उदीची' दिशाके इषु 'वात और अशनि' हैं। अशनिका अर्थ विद्युत् है और उसका स्थान मध्यस्थान अर्थात् वायुका स्थान माना गया है। इससे पाठकोंको पता लग जायगा, कि केवल 'प्राची और ऊर्ध्वा' दिशाओंके इषु बदले हैं, इतनाही नहीं परन्तु पहिले कोष्टकमें जो अधिपति थे वे ही दूसरेमें इषु बने हैं। अन्य दिशाओंके इषु समान अथवा परस्पर संबंध रखनेवाले हैं। अथर्व वेदके तीसरे कांडके २६ और २७ सूक्तोंके कथनमें इतना भेद है। इस भेदसे स्पष्ट होता है कि इषु, अधिपति आदि शब्द वास्तविक नहीं हैं परंतु आलंकारिक हैं। अब निम्न मंत्र देखिए—

प्राचीमारोह गायत्री त्वावतु रथंतरं साम
त्रिवृत्स्तोमो वसन्त ऋतुर्ब्रह्म द्रविणम् ॥ १० ॥
दक्षिणामारोह त्रिष्टुप्त्वावतु बृहत्साम
पञ्चदश स्तोमो ग्रीष्म ऋतुः क्षत्रं द्रविणम् ॥ ११ ॥
प्रतीचीमारोह जगती त्वावतु वैरूपं साम
सप्तदश स्तोमो वर्षा ऋतुर्विड् द्रविणम् ॥ १२ ॥
उदीचीमारोहानुष्टुप्त्वावतु वैराजं
सामैकविंश स्तोमः शरदृतुः फलं द्रविणम् ॥ १३ ॥

ऊर्ध्वामारोह पंक्तिस्त्वावतु शाक्वररैवते सामनी
त्रिणवत्रयस्त्रिंशौ स्तोमौ हेमन्तशिशिरावृतू
वर्चो द्रविणम् ॥ १४ ॥ यजु. अ. १०

'प्राची आदि दिशाओंमें (ब्रह्म द्रविणं) ज्ञान आदि धन है। इन मंत्रोंका स्पष्टीकरण निम्न कोष्टकसे हो सकता है—

दिशा कोष्टक ॥ ३ ॥ [ यजु० १०।१०-१४ ]

| दिशः | रक्षक छंदः | साम | स्तोमः | ऋतुः | द्रविणं धनं |
|---|---|---|---|---|---|
| प्राची | गायत्री | रथंतरं | त्रिवृत् | वसन्तः | ब्रह्म |
| दक्षिणा | त्रिष्टुप् | बृहत् | पंचदशः | ग्रीष्मः | क्षत्रं |
| प्रतीची | जगती | वैरूपं | सप्तदशः | वर्षा | विट् |
| उदीची | अनुष्टुप् | वैराजं | एकविंशः | शरद् | फलं |
| ध्रुवा ऊर्ध्वा | पंक्तिः | शाकररैवतं | त्रिणवत्रयस्त्रिंशौ | हेमन्तःशिशिरः | वर्चः |

इस कोष्टकमें दिशाओंके धनोंका पाठक अवश्य अवलोकन करें (१) प्राची दिशाका धन (ब्रह्म) ज्ञान है। (२) दक्षिण दिशाका धन (क्षत्र) शौर्य है। (३) प्रतीची दिशाका धन (विश्) उत्साहसे पुरुषार्थ करनेकी वैश्य शक्ति है। (४) उदीची दिशाका धन फल परिणाम लाभ आदि है। (५) ध्रुवा और ऊर्ध्व दिशाका धन शक्ति, बल आदि है। ज्ञान, शौर्य, पुरुषार्थ प्रयत्न, लाभ और वीर्य तेज ये उक्त दिआओंके धन हैं। उसकी तुलना प्रथम कोष्टकके साथ करनेसे अर्थका बहुत गौरव प्रतीत होगा। पाठकोंने यहां जान लिया होगा कि उक्त गुण विशेष वर्णोंके होनेसे उक्त दिशाओंका संबंध उक्त वर्णोंके साथ भी है। ब्राह्मणोंका ज्ञान, क्षत्रियोंका शौर्य, वैश्योंका पुरुषार्थ, शूद्रोंके हुनरका लाभ और जनताका वीर्यतेज सब राष्ट्रके उद्धारका हेतु है। तथा प्रत्येक व्यक्ति में ज्ञान, शौर्य, पुरुषार्थ, फलप्राप्ति तक प्रयत्न करनेका गुण और वीर्यतेज चाहिए। इस प्रकार व्यक्तिमें और राष्ट्रमें उक्त गुणोंका संबंध है। इस संबंधको स्मरण रखते हुए पाठक निम्न मंत्र देखें—

प्राच्यां दिशि शिरो अजस्य धेहि
दक्षिणायां दिशि दक्षिणं धेहि पार्श्वम् ॥ ७ ॥
प्रतीच्यां दिशि भसदमस्य धेहि
उत्तरस्यां दिश्युत्तरं धेहि पार्श्वम्। ऊर्ध्वायां दिश्यजस्यानूक्यं धेहि
दिशि ध्रुवायां धेहि पाजस्यम्० ॥ ८ ॥ अथर्व. ४। १४।

'प्राची दिशामें ( अजस्य ) अजन्मा जीवका सिर रखो तथा अन्य दिशाओंमें अन्य अवयव रखो।' इन मंत्रोंमें अवयवोंका दिशाओंके साथ संबंध बताया है। निम्न कोष्टकसे इसका भेद स्पष्ट होगा—

दिशा कोष्टक ॥ ४ ॥ ( अथर्व. ( ४ । १४ । ७-८ )

| | | |
|---|---|---|
| प्राची | शिरः | मस्तक |
| दक्षिणा | दक्षिणं पार्श्वं | दहनी बगल |
| प्रतीची | भसदं | गुप्त भाग |
| उदीची | उत्तरं पार्श्वं | बायीं बगल |
| ध्रुवा | पाजस्यं | पेट |
| ऊर्ध्वा | आनूक्यं | पीठकी हड्डी |

इस कोष्टकके साथ पूर्वोक्त तीसरे कोष्टककी तुलना कीजिए। ज्ञान, शौर्य, पुरुषार्थ, और फलका संबंध सिर, बाहू, मध्यभाग और निम्न भागके साथ यहां लिखा है। ज्ञान, शौर्य पुरुषार्थका संबंध गुणरूपसे प्रत्येक व्यक्तिमें है और वर्ण रूपसे ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्योंमें अर्थात् राष्ट्र-पुरुषके अवयवोंमें है। इस प्रकार वर्णोंका संबंध दिशाओंके साथ स्पष्ट है। यह संबंध ध्यानमें धर कर विचार करते हुए आप निम्न मंत्र देखिए—

प्राचीं प्राचीं प्रदिशमारभेथामेतं लोकं श्रद्दधानाः सचन्ते ॥
यद्वां पक्वं परिविष्टमग्नौ तस्य गुप्तये दंपती संश्रयेथाम् ॥ ७ ॥
दक्षिणां दिशमभि नक्षमाणौ पर्यावर्तेथामभि पात्रमेतत ॥
तस्मिन्वां यमः पितृभिः संविदानः पक्वाय शर्म बहुलं नियच्छात्॥८॥
प्रतीचीं दिशामियमिद्वरं यस्यां सोमो अधिपा मृडिता च ॥
तस्यां श्रयेथां सुकृतः सचेथामधा पक्वान् मिथुना संभवाथः ॥ ९ ॥
उत्तरं राष्ट्रं प्रजयोत्तरावद्दिशामुदीचीं कृणवन् नो अग्रम् ।
पांक्तं छंदः पुरुषो बभूव विश्वैर्विश्वांगैः सह संभवेम ॥ १० ॥
ध्रुवेयं विराण्नमो अस्त्वस्यै शिवा पुत्रेभ्य उत मह्यमस्तु ।
सा नो देव्यदिते विश्ववार इर्य इव गोपा अभि रक्ष पक्वम् ॥ ११ ॥

अथर्व. १२ । ३.

( १ ) ( प्राचीं ) पूर्व दिशा प्रगतिकी दिशा है, इसमें ( आरभेथां ) उत्साहके साथ पुरुषार्थका आरंभ कीजिए, ( एतं लोकं ) इस उन्नतिके लोकमें ( श्रद्दधानाः ) श्रद्धा धारण करनेवाले ही पहुंचते हैं। जो ( वां ) आप दोनोंका अग्निमें प्रविष्ट होकर ( पक्वं )

पका हुआ अन्न होगा, ( तस्य गुप्तये ) उसकी रक्षाके लिये ( दंपती ) स्त्रीपुरुष ( संश्रयेथां ) प्रयत्न करें ॥ ( २ ) इस दक्षिण दिशामें जब आप ( अभि नक्षमाणौ ) सब प्रकारसे प्रगति करते हुए इस ( पा-त्रं ) योग्य अथवा संरक्षक कर्मका ( अभि पर्यावर्तेथां ) सब प्रकारसे वारंवार अनुष्ठान करेंगे, तब आपकी ( पक्वाय ) परिपक्वताके लिये ( पितृभिः ) रक्षकोंके साथ ( संविदानः यमः ) ज्ञानी नियामक ( बहुलं शर्म ) बहुत सुख देगा ॥ ( ३ ) ( प्रतीचीं ) पश्चिम दिशा यह सचमुच ( वरं ) श्रेष्ठ दिशा है, जिसमें ( सोमः ) विद्वान और शांत अधिपति और ( मृडिता ) सुख देनेवाला है । इस दिशाका आश्रय कीजिए, सुकृत करके परिपक्वताको ( सचेथां ) प्राप्त कीजिए । और ( मिथुना ) स्त्रीपुरुष मिलकर ( सं भवाथः) सुसंतान उत्पन्न कीजिए ॥ ( ४ ) उत्तर दिशा ( प्र- जया ) विजयशाली राष्ट्रीय दिशा है, इस लिये हम सबको यह उत्तर दिशा ( अग्रं ) अग्र भागमें ले जावे । ( पांक्तं ) पांच वर्णों-राष्ट्रके विभागों-का ( छंदः ) छंद ही यह पुरुष होता है । इन सब अंगोंके साथ हम सब ( सं भवेम ) मिलकर रहेंगे ॥ ( ५ ) यह ध्रुव दिशा ( विराट् ) बडी भारी है । इसके लिये नमन हैं । यह मेरे लिये तथा बालबच्चोंके लिये ( शिवा ) कल्याणकारी होवे । हे ( अ-दिते देवि ) हे स्वतंत्रता देवि ! ( विश्व-वारे ) सब आपत्तियोंका निवारण करनेवाली देवी ! तूं ( गोपा ) हम सबका संरक्षण करती हुई, हमारी परिपक्वताको सुरक्षित रखो ॥

इन मंत्रोंमें दिशाओंकी कई विशेष बातें बताई हैं । इनके सूचक मुख्य शब्दोंका निम्न कोष्टक बनता है ।

दिशा कोष्टक ॥ ५ ॥ ( अथर्व १२ । ३ । ७-११ )

| दिशाः | कर्म | साधन | साधक | क्रिया |
|---|---|---|---|---|
| प्राची | आरंभः | श्रद्धानः | दंपती | संश्रयेथां |
| दक्षिणा | पर्यावर्तनं | नक्षमाणः | यमःसंविदानः | नियच्छात् |
| प्रतीची | आश्रयः | सुकृतः | मिथुनः | संभवाथः |
| उदीची | प्र-जयः | पांक्तं छंदः | पुरुषः | सह संभवेम |
| ध्रुवा | वि-राट् | शिवा | विश्ववारा अदितिः | रक्ष |

इस कोष्टकसे साधारणरूपमें पता लग जायगा कि दिशाओंके उक्त नाम किस बातके सूचक हैं । और इन सूचक नामोंमें कैसा उत्तम तत्त्वज्ञान भरा है । इन मंत्रोंको देखनेसे निम्न बातोंका पता लगता है --

( १ ) प्रची दिषा--( प्र+अंच्=आगे बढना, उन्नति करना, अग्रभागमें हो जाना, )

यह मूल अर्थ ' प्रांच् ' धातुका है, जिससे ' प्राची ' शब्द बनता है। ' प्राची दिशा ' का अर्थ बढती अथवा उन्नतिकी दिशा, वृद्धिका मार्ग।

उन्नतिके लिये विविध कर्म प्रारंभ करनेकी अत्यंत आवश्यकता होती है। पुरुषार्थोंका प्रारंभ करनेके विना उन्नतिकी आशा करना व्यर्थ है। उत्साहसे पुरुषार्थ करनेके लिये श्रद्धा चाहिए। श्रद्धाके विना उत्साह प्राप्त नहीं हो सकता। जगत्‌में स्त्रीपुरुष मिलकर ही विविध पुरुषार्थोंका साधन करते हैं। उनके परस्पर मिलकर रहनेसे ही संसारमें सब भोगोंकी परिपक्वता और ( गुप्ति ) संरक्षण हो सकता है। इस प्रकार प्राची दिशासे बोध मिलता है।

( २ ) दक्षिण दिशा-' दक्षिण' शब्दका अर्थ दक्ष, ठीक, योग्य, प्रबुद्ध, सीधा, सच्चा है। ' दक्षिण दिशा ' शब्दोंका मूल अर्थ सीधा मार्ग, सच्चा मार्ग ऐसा ही है। पश्चात् इसका अर्थ ' सीधे तरफ् की दिशा ' हो गया है।

उन्नतिके लिये सीधे और सच्चे मार्गसे चलना चाहिए। और ( नक्षमाण ) गति अथवा हलचल किंवा प्रयत्न करना चाहिए अन्यथा सिद्धि होना असंभव है। एक वार प्रयत्न करनेसे सिद्धि न हुई तो वारंवार पुरुषार्थ करना आवश्यक है, इसी की सूचना '( पर्यावर्तेथां, परि-आ- वर्तेथां ) वारंवार प्रयत्न कीजिए ' इन शब्दों द्वारा मंत्रमें दी है। ' यम ' शब्द नियमोंका सूचक, ' पितृ ' शब्द जननशक्ति और संरक्षणका सूचक, तथा ' संविदान ' शब्द ज्ञानका सूचक है। नियम, स्वसंरक्षण और ज्ञानसेही शर्म अर्थात् सुख होता है। यह दक्षिण दिशाके मंत्रसे बोध मिलता है।

( ३ ) प्रतीची दिशा-प्रत्यंच् अंदर आना, अंतर्मुख होना। प्रतीची दिक् शांतिकी दिशा, अंदर मूल स्थानपर आनेकी दिशा, स्वस्थानपर आनेका मार्ग, अंतर्मुख होनेका मार्ग, यह इस शब्दका मूल अर्थ है। ' पूर्व दिशा ' को आगे बढनेका मार्ग कहा है और पश्चिम दिशाको फिर वापस होकर अपने मूल स्थानपर आकर विश्राम लेनेकी दिशा कहा है-

| प्रतीची | प्राची |
|---|---|
| ( प्रति-अंच् ) | ( प्र-अंच् ) |
| प्रति-गति | प्र-गति |
| प्रति-गमन | प्र-गमन |
| नि-वृत्ति | प्र-वृत्ति |

दिशाओंके नामोंसे जो भाव व्यक्त होते हैं, उनका पता इस कोष्टकसे लग सकता

हम समझते हैं कि इस विवेचन से उदुम्बर का अर्थ स्पष्ट होगया होगा। जो भाव ' वरण मणि ' का है वही ' औदुम्बरमणि ' का भी है। जिस प्रकार वरण से राज्यत्व सूचित होता है उसी तरह औदुम्बर से। यही कारण है, कि शतपथ के राज्याभिषेक प्रकरण में तथा ऐतरेय के ऐन्द्रीय महाभिषेक प्रकरण में राजाका अभिषेक करने के लिये जो सामान उपस्थित किया गया है, उस में उदुम्बर का बहुत भाग है। भाव यह है, कि राजसिंहासन, चमस आदि सब उपकरणोंके उदुम्बर काष्ठ द्वारा निर्मित होने से वास्तविक उदुम्बर या प्राजापत्य ओज का स्मरण हो सके। ब्राह्मणग्रन्थों के यज्ञ प्रकरण का अध्ययन करते हुए इस बात को खूब अच्छी तरह ध्यानमें रखना चाहिये कि बाह्य साधारण यज्ञों की रचना, विधि, उपकरण आदि सब के विशेष अभिप्राय हैं। ब्राह्मण ग्रन्थों के अनुसार जीवन यज्ञमय है। जीवन के प्रत्येक पहलूपर यज्ञ की दृष्टिसे विचार किया जा सकता है। इसी लिये बाह्य यज्ञ को इस प्रकार बनाया गया है कि वास्तविक यज्ञ का सदा स्मरण होता रहे। उदुम्बर के परोक्ष भाव को स्मरण कराने के लिये राज्याभिषेक की अनेक वस्तुओं को उदुम्बर निर्मित होने की विधान किया गया है—

> 'तस्यैते पुरस्तादेव सम्भारा उपक्लृप्ता भवन्ति। औदुम्बर्यासन्दी तस्यै प्रादेशमात्राः पादाः स्युः। अरत्निमात्राणि शीर्षण्यानूच्यानि मौंजं विवयनं व्याघ्रचर्मास्तरणं। औदुम्बरश्चमस उदुम्बरशाखा तस्मिन्नेतस्मिंश्चमसेऽष्टातयानि निषुतानि भवन्ति। ऐ० ब्रा० ८।५

इस तरह औदुम्बर आसन्दी, चमस, शाखा आदि रखनेका अभिप्राय यही है, कि राज्यके मूलभूत ' उदुम्बर " या ' प्राजापत्य ऊर्ग् ' का सदा ख्याल रहे। अतः ' औदुम्बर मणि ' के संबन्ध में इतना तो निश्चित समझना चाहिये कि इसका संबंध राज्याभिषेक के साथ है। यद्यपि अभिषेक के समय औदुंबर चमस और उदुम्बर शाखासे औदुम्बर आसन्दीपर तिलक किया जाता है, परन्तु वास्तविक अभिषेक के सम्बन्धमें तैत्तिरीय ब्राह्मणका कथन है, कि—

> ' औदुम्बरेण राजन्यः ( अभिषिञ्चति )।
> ऊर्जमेवास्मिन्नन्नाद्यं दधाति। ' तै० ब्रा० १।७।८।७

अर्थात् राजन्य का अभिषेक औदुम्बर से होता है,परन्तु वह औदुम्बर क्या है? वह है, जिसके द्वारा उसमें ऊर्ग् व प्राजापत्य ओजका आधान होता है। इस तरह—

> औदुम्बरो वृषा मणिः स मा सृजतु पुष्ट्या।
> अथर्व० १९। ३१। २

मन्त्रमें औदुम्बर मणि का अर्थ बहुत कुछ स्पष्ट होजाता है, परन्तु इन सूक्तों का अर्थ करने से पूर्व अभी हम अन्य मणियों पर विचार करते हैं।

अब ' पर्णमणि' को लीजिये। पर्णका क्या अभिप्राय है, इस पर भी ब्राह्मण ग्रन्थोंसे कुछ प्रकाश पडता है। परन्तु वेदकी आन्तरिक साक्षी इसे और भी अधिक स्पष्ट करती है। पर्ण के सम्बन्धमें वेद लिखता है-

> सोमस्य पर्णः सह उग्रमागन्निन्द्रेण दत्तो वरुणेन शिष्टः। तं प्रियासं बहु रोचमानो दीर्घायुत्वाय शतशारदाय॥　　अथर्व० ३।५।४

इस मन्त्रमें ' पर्णमणि' को सोमसंबंधी कहा गया है, इस भाव को तैत्तिरीयब्राह्मणका निम्न लिखित सन्दर्भ स्पष्ट कर सकेगा-

> तृतीयस्यामितो दिवि सोम आसीत्।
> तं गायत्र्याहरत्। तस्य पर्णमच्छिद्यत।
> तत्पर्णोऽभवत्। तत्पर्णस्य पर्णत्वम्॥
> तै० ब्रा० १।१।३।१०

इसका शब्दार्थ यह है- सोम पहले तृतीय लोक अर्थात् द्युलोकमें था, उसे गयत्रीने अपहरण किया। इससे उसका पर्ण टूट गया। वही पर्ण बन गया, इसी लिये उसे पर्ण कहते हैं। इस ब्राह्मण वाक्यके अनुसार पहले सोम पृथ्वीपर नहीं था, वह द्युलोकमें था, गायत्री उसे पृथ्वी पर लाई। अभी भाव स्पष्ट नहीं हुआ, और अधिक स्पष्टताके लिये ऐतरेय ब्राह्मण को देखिये —

> सोमो वै राजा गन्धर्वेष्वासीत्तं देवाश्च ऋषयश्चाभ्यध्यायन् कथमयमस्मान्त्सोमो राजा गच्छेदिति ? सा वागब्रवीत् स्त्रीकामा वै गन्ध-

र्वा, मयैव स्त्रिया भूतया पणध्वमिति । नेति देवा अब्रुवन्, कथं वयं त्वदृते स्यामेति ? साब्रवीत् क्रीणीतैव, यर्हि वाव वो मयार्थो भविता तर्ह्येव वोऽहं पुनरागन्तास्मीति तथेति । तया महानग्न्या भूतया सोमं राजानमक्रीणंस्तामनुकृतिमस्कन्नां वत्सतरीमाजंति सोमक्रयणीं तया सोमं राजानं क्रीणन्ति । तां पुनर्निष्क्रीणीयात्पुनर्हि सा तानागच्छत्तदुपांशु वाचा चरितव्यं । सोमे राजनि क्रीते गन्धर्वेषु हि तर्हि वाग्भवति साग्नावेव प्रणीयमाने पुनरागच्छति । ऐतरेय ब्रा० १।२७

पहले सोमराजा गन्धर्वों के पास था, देवों और ऋषियोंने सोचा, कि हम सोम को प्राप्त करें । वे सोचने लगे, कि किस प्रकार राजा सोम हमें प्राप्त हो। इस पर 'वाग्' बोली-गंधर्व लोग स्त्रीकामी हैं, मैं स्त्री बनकर उनके पास जाती हूं । उन्हें मुझको देकर सोमराजा को खरीद लो । देवोंने कहा-नहीं, तेरे विना हमारा कर्म कैसे चल सकता है ? वाग् ने कहा-सन्देह मत करो। मुझे देकर सोमको खरीद लो । ज्यों ही तुम्हारा काम बन जायगा, मैं वापीस चली आऊंगी और फिर तुम्हारे पास आजाऊंगा । देवोंने इस बातको स्वीकृत कर लिया। उन्होंने वाग् देकर सोमको खरीद लिया । .......... ज्यों ही सोमराजा आता है और 'अग्नि' बनाई जाती है, त्यों ही 'वाग्' फिर वापिस हो जाती है ।

सोम का अर्थ राजा वा राज्यत्व है, यह पहले ऐतरेय ब्राह्मण द्वारा स्पष्ट किया जा चुका है। इस सम्बन्धमें कुछ अन्य प्रमाणों का आगेभी उल्लेख किया जायगा । इस सन्दर्भ में अलङ्कार रूपसे 'राज्यत्व' की उत्पत्तीका वर्णन है । देवोंने राज्यत्व को 'वाग्' बेच कर प्राप्त किया । राज्य की उत्पत्ति से पूर्व 'विराड्' अवस्था में सब पूर्णतया स्वतंत्र थे, जो जो कुछ चाहता था, बोलता था व करता था । कोई नियम व व्यवस्था न थी। इस व्यवस्थाकी स्थापनाके लिये सोमराजा का आवाहन किया गया । पर सोमराजा वा राज्यत्व की प्राप्ति के लिये 'वाग्' को बेचना आवश्यक था । हर व्यक्तिको नियम आदि की पूर्ण स्वतंत्रताके होते हुए सोम कैसे आसकता था । अतः वाग् स्वतन्त्रता को बेचकर सोमराजाको प्राप्त किया गया, पर सोमके आते ही जब 'अग्नि' बनी, जब अग्रणी वा नेता की योजना हुई, त्यों ही 'वाग्' भी फिर लौट कर होगयी । राज्य उत्पन्न हो जानेपर फिर वाणीकी स्वतन्त्रता बन जाती है, पर उसके निर्माण के समयमें अपनी वैयक्तिक संमतियोंको दबाना पडता है । इसी लिये ऐतरेयका कहना है, कि—

'उपांशु वाचा चरितव्यं सोमे राजनि आगते ।'

सोमराजा के आने पर वाग् को मन्द कर देना चाहिये, वैयक्तिक वाक् स्वतंत्रताको पीछे छोड देना चाहिये ।

इसी बातका वर्णन तैत्तिरीय ब्राह्मणमें और भी अधिक मनोरंजक अलंकार द्वारा किया गया है। हम यहां पर कुछ ही पंक्तियां उद्धृत करते हैं—

'सा रोहिद्रूपं कृत्वा गन्धर्वेभ्योऽपक्रम्य अतिष्ठत् तद्रोहितो जन्म, ते देवा अब्रुवन्नपयुष्मदक्रमीन्नास्मानुपावर्तते विह्वयामहा इति; ब्रह्म गंधर्वा अवदन्नगायन्देवाः, सा देवान् गायत उपावर्तत, तस्माद्गायन्तं स्त्रियं कामयन्ते ।'

तै० ब्रा० ६।१।६।५-६

इसकी व्याख्या करनेकी आवश्यकता नहीं । इन सन्दर्भों को इसलिये दिखाया गया है कि गायत्री द्वारा सोमके पर्णको अपहरण करनेका अलंकार स्पष्ट हो सके ।

तृतीयस्यां दिवि सोम आसीत् । तं गायत्र्याहरत् तस्य पर्णमच्छिद्यत ।'

इत्यादि वाक्यमें गायत्रीसे अभिप्राय वाणीका ही है, और उपरिलिखित कथा की तरफ ही यहां निर्देश है । पहले सोम तृतीय लोक यानी द्युलोकमें था, गायत्री या वाक्ने उसका अपहरण किया । सोम एक लता भी होती है, जिसके अनेक 'पर्ण' होते हैं । ब्राह्मण ग्रन्थोंमें आलङ्कारिक भाषाका प्रयोग होनेके कारण सोमराजाके आहरण होनेपर भी उसके 'पर्ण' का निर्देश कर दिया गया है । वस्तुतः सोमहीका नाम पर्ण है, यह शतपथके 'सोमो वै पर्णः' (६।५।१।१) इस वाक्यसे स्पष्ट है । इस प्रकार पर्णक

अर्थ हुआ सोमराजा या राज्यत्व । शतपथमें ऐतरेय और तैत्तिरीयके अलंकारको इस प्रकार लिखा है-

'यत्र वै गायत्री सोममच्छापतत्तदस्याऽआहरन्त्याऽअपादस्ताभ्यायत्य पर्णं प्रचिच्छेद गायत्र्यै वा सोमस्य वा राज्ञस्तत्पतित्वा पर्णोऽभवत्तस्मात्पर्णो नाम ।' शत० ब्रा० १।७।१।१

गायत्री या वाग् द्वारा सोम लाया गया, लाते हुवे उसका पर्ण अलग होगया अतः उसका नाम पर्ण पडा । इन सब सब संदर्भोंसे 'पर्ण' का वास्तविक अर्थ क्या है, यह अच्छी प्रकार स्पष्ट होगया होगा। 'वरण मणि' और ' औदुंबर मणि' की तरह 'पर्ण मणि' भी राज्यत्व को ही सूचित करती है ।

अब 'दर्भमणि' को लीजिये । दर्भके अर्थके सम्बन्धमें कोई विशेष निर्देश ब्राह्मण ग्रंथोंमें नहीं मिलते। परन्तु ' दूर्वा ' जो कि दर्भका पर्याय वाची है, इस दर्भके अर्थको भी स्पष्ट करता है । दूर्वाके संबंधमें ऐतरेय ब्राह्मणमें लिखा है-

'अथ यद्दूर्वा भवति क्षत्रं वा एतदोषधीनां यद् दूर्वा।'
ऐ० ब्रा० ८।८

दूर्वा औषधियों में क्षत्रिय है। परन्तु केवल औषधियों में ही क्षत्रिय का नाम दूर्वा नहीं है, क्षत्र का ही नाम दूर्वा है । शतपथ कहता है-

'अयं वाव माऽधूर्वीदिति यदब्रवीत् अधूर्वीन्मेति, तस्मात् धूर्वाः, धूर्वा ह वै तां दूर्वा इत्याचक्षते, परोक्षकामा हि देवाः। तदेतत्क्षत्रम्। श० ब्रा० ७।४।२।१२

क्यों कि इसकी हिंसा नहीं होती और यह किसी की हिंसा नहीं करता, इस लिये ' धूर्वा ' कहते हैं। यद्यपि वस्तुतः तो इसका नाम ' धूर्वा ' है, परन्तु इसे ' दूर्वा ' कहते हैं, क्यों कि देवलोग परोक्ष बात को पसन्द करते हैं । यह दूर्वा ' क्षत्र ' ही है ।

इसी तरह शतपथमें अन्यत्र कहा है-

तदेतत्क्षत्रं प्राणो ह्येष रसो ( यद् दूर्वा ) लोमान्यन्या ओषधयः, एतां ( दूर्वा ) उपदधत्सर्वा ओषधीरुपदधाति ।
शत० ब्रा० ७।४।२।१२

इसमें भी दूर्वा को क्षत्र ही कहा गया है, यह दूर्वा वा क्षत्र ओषधि अन्य सब ओषधियों में अत्यन्त उत्कृष्ट है ।

इस तरह दूर्वा या दर्भ का भी अभिप्राय क्षत्र या राज्यत्व ही है । ' अभीवर्त मणि ' का भी वर्णन अथर्ववेदमें आया है । ' अभीवर्तेन मणिना येनेन्द्रो' आदि सूक्त ऋग्वेद में भी आता है । केवल इतना भेद है कि वहां पर ' मणिना ' के स्थानपर ' हविषा ' शब्द आया है ।

' अभीवर्तेन हविषा येनेन्द्रो अभिवावृधे । '

आदि सूक्त स्पष्टरूपसे राज्य प्रकरण का है और भाष्यकारोंने उसका अर्थ भी इसी प्रकार किया है । केवल हविषा के स्थान पर ही ' मणिना ' शब्द होनेसे यह संभावना होती है कि अथर्ववेदका अभीवर्तसूक्त भी राजप्रकरण का है । परन्तु इस संबंध में केवल यही एक साक्षी नहीं है । ताण्ड्य महाब्राह्मणमें ' अभीवर्त ' का अर्थ इस प्रकार-किया है-

' अभीवर्तेन वै देवा असुरानभ्यवर्तन्त यदभीवर्तो ब्रह्मसाम भवति भ्रातृव्यस्य अभिवृत्यै । तां० म० ब्रा० ८।२।८

इस सूत्रके अनुसार देवोंने ' अभीवर्त ' के द्वारा असुरों को पराभूत किया। यह अभीवर्त क्या है?यह है- ' ब्रह्मसाम ' यहां ब्रह्मसाम का अभिप्राय क्या है ? इसे ताण्ड्य महाब्राह्मण स्वयं स्पष्ट करता है-

' देवाश्च वा असुराश्चैषु लोकेष्वस्पर्धन्त ते देवाः प्रजापतिमुपधावँऽस्तेभ्य एतत्साम प्रायच्छत् एतेनैनान्कालयिष्यथमिति । '
तां० महा० ८।३।१

' देवों और असुरोंने इस लोकमें संग्राम किया । देव लोग प्रजापति के पास भागे भागे गये। प्रजापति ने उन्हें विजय के लिये ' साम ' दे दिया । यह साम क्या है ? ' साम ' वही राज्यत्व या ' सोमराजा ' है । जिसके द्वारा देवों ने असुरोंको पराजित किया। इस अद्भुत शक्तिका वर्णन वैदिक साहित्य में अनेक स्थलों पर पाया जाता है ।

देवासुर संग्राम में जिस ' अभीवर्त ' के द्वारा देवोंने असुरों को पराजित किया, वह यही सोम या

राजत्व है । इस प्रसंगमें गोपथ के—

'ता भीता अब्रुवन् भगवन्तमेव वयं राजानं वृणीमहे ।' इति

और ऐतरेय के-

देवासुरा वा एषु लोकेषु समयतन्त ... ते सोमं राजानं चक्रिरे ।'

सन्दर्भोंका भी ख्याल करलेना चाहिये । इनको दृष्टिमें रखकर इस स्थापना में कोई सन्देह न रहेगा कि अभीवर्त,सोम या राज्यत्व का ही अभिद्योतक है।

अब प्रतिसर मणिको लीजिये । प्रतिसर का क्या अर्थ है । इसको स्पष्ट करनेके लिये शतपथब्राह्मणका निम्न लिखित सन्दर्भ पर्याप्त होगा-

एतद्वै देवा एतमात्मानमुपधायाबिभयुर्य द्वैन इममिह रक्षांसि नाष्ट्रा न हन्युरिति तऽएतान्रक्षोघ्नान्प्रतिसरानपश्यन्कृणुष्व पाजः प्रसितिं न पृथ्वीमिति राक्षोघ्ना वै प्रतिसरास्त ऽ एतैः प्रतिसरैः सर्वाभ्यो दिग्भ्यो रक्षाँसि नाष्ट्रा अपहत्याऽभयेऽनाष्ट्रऽएतमात्मानं समस्कुर्वत तथैवैतद्यजमान एतैः प्रतिसरैः सर्वाभ्यो दिग्भ्यो रक्षाँसि नाष्ट्रा अपहत्याऽभयेऽनाष्ट्र एतमात्मानं संस्कुरुते । श ० ब्रा ० ७ । ४ । १ । ३३

'इसका अभिप्राय यह है, कि देवों और असुरोंके संग्राम में देवोंने सोचा कि राक्षस लोग हमें न मारें, इसका कुछ उपाय करना चाहिये । इस पर उन्होंने राक्षसों के मारनेमें समर्थ प्रतिसरों को समझा। इन प्रतिसरोंका वर्णन यजुर्वेदके ' कृणुष्व पाजः प्रसितिं न पृथ्वीम् ' इत्यादि ( यजु ० १३ । ८—१३ ) मन्त्रों में है । वे मन्त्र स्पष्ट रूपसे राज्य प्रकरण में हैं। और वस्तुतः उनमें राक्षसों के घातमें समर्थ ' प्रतिसर ' का वर्णन है। शतपथ के अनुसार ' राक्षोघ्नाः प्रतिसराः ' जिससे राक्षसों व असुरोंका घात होता हो, वह प्रतिसर है। आगे फिर ' एतैः प्रतिसरैः ' इत्यादि। इस प्रतिसरसे सब दिशाओं में राक्षसों और नाष्ट्रों को मार कर सर्वत्र अभय की स्थापना देवोंने की। इसी तरह अबभी यजमान प्रतिसरसे राक्षसों व नाष्ट्रों का नाश कर अपने को भयसे रहित करता है। राक्षस और नाष्ट्र समानार्थक शब्द हैं ।

शतपथ ब्राह्मणसे यह स्पष्ट है, कि 'प्रतिसर ' भी वही वस्तु है, जिसके द्वारा देव असुरों को पराजित करते हैं, जिससे वे अभयका सर्वत्र सञ्चार करते हैं । यह इस शक्तिसे विशिष्ट प्रतिसर 'सोम राजा' के सिवाय कुछ नहीं है, इसकी व्याख्या करनेकी आवश्यकता अब नहीं रही है ।

इस तरह मणिशब्दके साथ जो विशेषण मुख्यरूपसे अथर्व वेद में आये हैं, उनपर हमने विचार कर लिया है । वरण, औदुम्बर आदिके सिवाय दो अन्य विशेषण इस प्रकारके हैं, जिनपर विचार करनेकी आवश्यकता है । ये हैं- जङ्गिड और शंख । अथर्व वेदके द्वितीय काण्डके चतुर्थ सूक्तमें जंगिड मणिका और चतुर्थ काण्ड के १० वें सूक्तमें शङ्ख मणिका वर्णन है । ये दोनों मणियां आयुर्वेद शास्त्रके साथ सम्बन्ध रखती हैं, ऐसा प्रतीत होता है । ' जंगिड ' किस औषधिका नाम है, यह इस समय तो नहीं मालूम, पर सायण के समयमें इस नामका वृक्ष उत्तरीय भारतमें प्रसिद्ध था । जंगिड औषधि ही है, ऐसा परिज्ञान इस सूक्तके निम्न लिखित मन्त्रसे होता है—

शणश्च मा जङ्गिडश्च विष्कन्धादभिरक्षताम् ।
अरण्यादन्य आभृतः कृष्या अन्यो रसेभ्यः ।

अथ० २।४।५

औषधिके सिवाय अन्यभी कुछ ' जंगिडमणि ' का अभिप्राय है वा नहीं, इस सम्बन्धमें कुछ बोध हमें वैदिक साहित्यके अध्ययनसे नहीं हुवा । शंख सूक्तमें मणिशब्द एक बार आया है। शंखका अभिप्राय है, यह एक रहस्यमय विषय अब तक बना हुवा है । यदि इससे साधारण शंख का अभिप्राय लें, तो इन मन्त्रों का क्या अभिप्राय होगा—

' यो अस्मान्त्सर्वतः पातु हेत्या देवासुरेभ्यः ।'

अ० ४।१०।५

'देवानामस्थि कृशनं बभूव तदात्मन्वच्चरत्यप्स्वन्तः । तत्ते बध्नाम्यायुषे वर्चसे बलाय दीर्घायुत्वाय शतशारदाय कार्शनस्त्वाभिरक्षतु।'

अथर्व० ४।१०।७

साधारण शङ्खमें इन असाधारण शक्तियों को मानना असंगत प्रतीत होता है । यह केवल इस अवस्थामें माना जा सकता है, जब ' तावीज ' ष

कवचमें अलौकिक शक्तियों को स्वीकृत कर लिया जाय। वस्तुतः शंख व जंगिड मणियोंके वास्तविक अभिप्रायको समझ सकना अभी बहुत कठिन प्रतीत होता है। इनके जिन गुणों या कार्यों आदिका इसमें वर्णन है, उन्हें संमुख रखते हुए इन्हें साधारण औषध भी नहीं समझा जा सकता। स्पष्ट न होनेके कारण जंगिड और शंख मणिके सम्बन्धमें हम यहां विचार नहीं करेंगे।

उपर्युक्त विवेचना द्वारा हमने यह समझनेका प्रयत्न किया है कि 'मणि' के मुख्य मुख्य विशेषणोंका वैदिक साहित्य के अनुसार क्या अभिप्राय है। अब हम मणि संबंधी सूक्तोंके आन्तरिक निर्देशों पर विचार करेंगे। इन सूक्तोंमें कुछ मंत्र खण्ड इस तरह के आते हैं, जो अथर्व वेदके मणि शब्दके अभिप्राय को बहुत कुछ स्पष्ट कर देते हैं।

यह पहले बताया जा चुका है, कि देवों और असुरोंके संग्राममें, राज्यत्व को प्राप्त करके, राजा और प्रजाके रूपमें संगठित होकर देवोंने असुरोंपर विजय प्राप्त की। देवोंके नेता का नाम 'इन्द्र' था। इन्द्रने अपनी राज्यशक्तिद्वारा ही असुरों को परास्त किया। राज्य एक यज्ञ है। देवलोग यज्ञ करने वाले थे और असुर यज्ञ नहीं करते थे। यज्ञ करने के कारण देव विजयी हुवे और यज्ञके अभाव से असुर परास्त हुवे। यह यज्ञ राज्यरूपी यज्ञके सिवाय अन्य कुछ नहीं है। शतपथ ब्राह्मण के पञ्चम काण्डमें, जो कि मुख्यतः राज्यधर्म संबंधी है और जिसमें विस्तारके साथ राज्याभिषेकका वर्णन किया है, प्रारंभ में ही इस राष्ट्र यज्ञ की व्याख्या की गई है। उसका भाव संक्षेप में हम इस प्रकार लिख सकते हैं-

देव और असुर दोनों प्राजापत्य हैं, दोनों प्रजापतिकी सन्तान हैं। इन दोनों में परस्पर प्रतिस्पर्धा उत्पन्न हुई। असुर सोचने लगे कि हम किसमें यज्ञ करें। वे अभिमान के कारण अपने अपने में ही आहुति देने लगे। यज्ञके वास्तविक अभिप्राय त्याग और अन्योन्याश्रयिताको उन्होंने नहीं समझा। वे उस आहुति को, जो अन्यों के लिये थी, अपने काम में लाने लगे। परिणाम यह हुवा कि वे पराभूत होगये। इसके विपरीत देवोंने एक दूसरे में हवन किया। आहुति अपने में न देकर एक दूसरे में दी। इस कारण देव लोगों का यज्ञ प्रारंभ हुआ। परन्तु यज्ञके प्रारंभ होनेपर यह झगडा हुआ, कि सब लोग किस एक में आहुति दे, क्यों कि यज्ञकी पूर्णता के लिये किसी एक का केन्द्रित रूप से विद्यमान होना अनिवार्य था। अन्तमें यह निश्चित हुआ, कि जो सबसे अधिक योग्य और शक्तिशाली हो, उसी में सब आहुति दें। इस प्रकार 'इन्द्र' या राजाकी उत्पत्ति हुई। इसी इन्द्रने देवोंका नेतृत्व स्वीकृत किया और इसी कारण असुर पराभूत हुवे।

शतपथ की भाषा इतनी आसान नहीं है। पर इसका भाव यही ही है। वस्तुतः यहां राष्ट्ररूपी यज्ञका वर्णन है। राष्ट्रयज्ञमें सबको अपना अपना भाग छोडकर अन्यों का ख्याल करना पडता है। सबकी भलाई के लिये स्वयं आहुति देनी होती है, स्वयं त्याग करना पडता है। यह यज्ञकी हवि,बलि या कर एक इन्द्र या राजाके पास जाता है, जिसके कारण सब संगठित रहते हैं।

इसी सचाईका अथर्ववेदके इन मणिसूक्तोंमें अनेक निर्देशों द्वारा वर्णन किया गया है। उदाहरण के लिये कुछ निर्देश यहां पर लीजिये-

'अभीवर्तेन मणिना येनेन्द्रो अभिवावृधे।

अ० १।२९।१

जिस अभीवर्त मणिसे इन्द्रने वृद्धिको प्राप्त किया। अब इसका अर्थ समझनेमें कोई कठिनाई नहीं हैं। अभीवर्त मणिका भी अभिप्राय हमें मालूम है और इन्द्र किस चीजसे तथा किस प्रकार वृद्धिको प्राप्त करता है, यह भी हम जान गये हैं। और लीजिये-

अवारयन्त वरणेन देवा अभ्याचारमसुराणां श्वःश्वः।

अ० १०।३।२

इसी सूक्तमें फिर एक स्थान पर--

इन्द्रो दस्यूनिवासुरान्।

अ० १०।३।११

इसी एक सचाई की तरफ बार बार निर्देश किया

जा रहा है । फिर लिखा है-

यमबध्नाद्बृहस्पतिर्देवेभ्यो असुरक्षितिम् ।

अ० १०।६।२२

देवों को असुर विनाशक यह शक्ति बृहस्पतिने दी है, इस रहस्य को समझने के लिये दूर जानेकी आवश्यकता नहीं । शतपथके पञ्चम काण्डके प्रारंभमें ही लिख दिया गया है—

'ते होचुः । कस्य न इदं भविष्यतीति ते मम ममेत्येव न सम्पादयाञ्चक्रुस्ते हासंपाद्योचुरा जिमेवास्मिन्नजामहै स यो न उज्जैष्यति तस्य न इदं भविष्यति इति तथेति तस्मिन्नाजिमाजन्त ॥ ३ ॥ स बृहस्पतिः । सवितारमेव प्रसवायोपाधावत्सविता वै देवानां प्रसविता । "

श० ब्रा० ५ । १ । १ । ३-४

यहां बृहस्पति द्वारा इस मणिका देवोंको प्रदान करना बिलकुल स्पष्ट है। अब प्रतिसर मणिके सम्बन्धमें देखिये-

'अनेनेन्द्रो मणिना वृत्रमहन् । अथर्व० ८।५।३

फिर-

'अबिभस्त्वेन्द्रो मानुषे ।' अथर्व० ८।५।१४

दर्भमणिके सम्बन्धमें लिखा है-

'हृदः सपत्नानां भिन्धीन्द्र इव विरुजं बलम् ।'

अथर्व० १९ । २८ ।३

फिर-

'त्वामाहुर्देववर्म त्वां दर्भ ब्रह्मणस्पतिम् ।
त्वामिन्द्रस्याहुर्वर्म त्वं राष्ट्राणि रक्षसि ।'

अ० १९ । ३० । ३

अब औदुम्बर मणि के विषयमें देखिये-

'इन्द्रेण जिन्वितो मणिरा मागन्त्सह वर्चसा ।'

अथर्व० १९ । ३१ । ७

ये सब मणि संबंधी सूक्तों के आन्तरिक निर्देश हैं, जो कि स्पष्ट रूपसे हमारी स्थापना को पुष्ट कर रहे हैं । इन मन्त्रभागोंमें शतपथके ही राष्ट्रयज्ञमें देवोंकी विजयके प्रधान साधन राज्यशक्ति की ओर निर्देश है ।

अब हम मणि संबंधी इन सूक्तों की अन्य आन्तरिक साक्षियों पर विचार करेंगे । पहले औदुम्बर सूक्तको लीजिये--इस सूक्तका दूसरा मन्त्र है--

यो नो अग्निर्गार्हपत्यः पशूनामधिपा असत् ।
औदुम्बरो वृषा मणिः स मा सृजतु पुष्ट्या ॥

अथ० १९ । ३१ । २

( यः ) जो ( गार्हपत्यः अग्निः ) गार्हपत्य अग्नि ( नः ) हमारे ( पशूनाम् ) पशु आदि संपत्तिका ( अधिपा ) रक्षक ( असत् ) भवतु--होवे ( सः ) उस गार्हपत्य अग्नि को ( वृषा ) श्रेष्ठ या अभिमत फल की वर्षा करने वाली ( औदुम्बरो मणिः ) औदुम्बर मणि ( पुष्ट्या ) पुष्टिके लिये ( मा सृजतु ) मेरे लिये उत्पन्न करे । इस मन्त्रमें ध्यान देने योग्य बात यह है कि औदुम्बर मणिने ' गार्हपत्य अग्नि ' को उत्पन्न करना है । औदुम्बर मणि का अर्थ हमें मालूम है, ' गार्हपत्य अग्नि ' का अर्थ है-- गृहपति नेता राजकीय विकास की प्रथम गृहपति दशाका नेता । विकास की इस स्वाभाविक प्रथम सीढी का प्रतिपादन इस सूक्त का स्पष्टरूप से किया गया है·

( १ ) ' विराड् वा इदमग्र आसीत् तस्या जातायाः सर्वमबिभेदियमेवेदं भविष्यतीति ॥१॥
सोदक्रामत् सा गार्हपत्ये न्यक्रामत् ॥ २ ॥
गृहमेधी गृहपतिर्भवति य एवं वेद ॥ ३ ॥

अथर्व० ८ । १० । १।३

यहां 'गार्हपत्यसे अभिप्राय इसी गृहपति अवस्था का है । 'यो नो अग्नि' इत्यादि मन्त्रमें इस 'औदुम्बर मणि ' या राज्यशक्ति द्वारा गृहपति अवस्था की उत्पत्ति प्रतिपादित की गई है । इससे औदुम्बर मणि के अभिप्राय पर अच्छा प्रकाश पडता है ।

( २ ) इस सूक्तका १२ वां मन्त्र है-

ग्रामणीरसि ग्रामणीरुत्थायाभिषिक्तोभि मा सिञ्च वर्चसा । तेजोऽसि तेजो मयि धारयाधि रयिरसि रयिं मे धेहि । अथर्व० १९ । ३१ । १२

हे औदुम्बर ! तू ( ग्रामणीः ) ' ग्रामं नयतीति ग्रामणीः ' ग्रामस्वामी ( असि ) है, तू (अभिषिक्तः) अभिषिक्त ( असि ) है, इत्यादि ।

इस मंत्रमें तो स्पष्ट रूपसें औदुम्बर मणि को ग्रामणी और अभिषिक्त कहा है । हमारे पक्ष की पुष्टिके लिये इससे अधिक स्पष्ट प्रमाण क्या हो सकता है ?

( ३ ) दर्भसंबन्धी सूक्तों में ये निर्देश भी मनन

योग्य है—

त्वामिन्द्रस्याहुर्वर्म त्वं राष्ट्राणि रक्षसि।

अथर्व १९।३०।३

हे दर्भमणि! तुझे इन्द्रका 'वर्म' कहा जाता है, इन्द्रका वर्म क्या है इसपर टिपणी की अब आवश्यकता नहीं। तू राष्ट्रों या देशों की रक्षा करने वाली है।

(४) सपत्नक्षयणं दर्भ द्विषतस्तपनं हृदः।
मणिं क्षत्रस्य वर्धनं तनूपानं कृणोमि ते।

अथ० १९।३०।४

दर्भ शत्रुओंका नाश करनेवाली है, द्वेषियों के हृदय को तपानेवाली है। यह क्षत्रशक्तिको बढाने वाली है।

(५) वरण सूक्त में आता है--

स मे राष्ट्रं च क्षत्रं च पशूनोजश्च मे दधत्।

अ० १०।३।१२

(६) मणि के अभिप्राय को समझनेके लिये यह मंत्र बहुत महत्वपूर्ण है--

तस्मै घृतं सुरां मध्वन्नमन्नं क्षदामहे।
स नः पितेव पुत्रेभ्यः श्रेयः श्रेयश्चिकित्सतु
भूयो भूयः श्वः श्वो देवेभ्यो मणिरेत्य।

अ० १०।६।५

(तस्मै) उस मणिके लिये हम (घृतं) घृत (सुरा) सुरां (मध्वन्नं) मिष्टान्न (अन्नं) अन्न आदिसे उपलक्षित सम्पत्ति को (क्षदामहे) समर्पित करते हैं इस के बदले में (सः) वह (नः) हमें (पुत्रेभ्यः) पुत्रों के लिये (पितेव) पिताकी तरह (श्रेयः श्रेयः) जो कुछ श्रेय हो वह (चिकित्सतु) प्राप्त करावे हमें श्रेय मार्ग की तरफ ले जावे यह कार्य (भूयो भूयः) पुनः पुनः बार बार (श्वः श्वः) हमेशा भविष्यमें (मणिः एत्य) मणि हमें प्राप्त हो कर हम देवों के लिये करें।

इस मन्त्रमें राज्यकार्यका बडी सुन्दर रीतिसे वर्णन किया है। यह कहा है, कि हम सम्पत्तिमें से कुछ भाग कर के रूपमें मणिरूप राज्यशक्ति को समर्पित करें और वह राज्य हमारे लिये श्रेयस्कर हो, पिताकी तरह प्रजाका पालन करे और भविष्य में सर्वदा राज्य हमारे लिये हितकर हो।

(७) यस्मै त्वा यज्ञवर्धन मणे प्रत्यमुचं शिवम्।
तं त्वं शतदक्षिण मणे श्रेष्ठ्याय जिन्वताम्।

अथ० १०।६।३४

यहां मणिका विशेषण 'यज्ञवर्धन' रखा गया है, यह विशेषण महत्त्वपूर्ण है। मणिकी वृद्धि यज्ञ द्वारा होती है, यह बात शतपथ ब्राह्मणमें विस्तारके साथ प्रतिपादन की गई है।

इस तरह मणिसंबंधी सूक्तोंकी आन्तरिक साक्षी से भी हमने अपनी स्थापना को स्पष्ट करनेका प्रयत्न किया है। इस सम्बन्धमें अन्यभी बहुतसे मंत्र व मन्त्रों के टुकडे पेश किये जा सकते हैं। पर विस्तार भयसे इतने ही पर्याप्त हैं। यदि मणि का अर्थ 'तावीज' या अन्य कुछ समझा जाय, तो इनका स्पष्टीकरण असंभव है।

अब हम एक अत्यन्त महत्वपूर्ण व आवश्यक विषय पर आते हैं, जिस पर सम्यक् विचार करने से 'मणि' शब्दके अभिप्राय को समझनेमें बहुत सहायता मिल सकेगी। शतपथ और तैत्तिरीय ब्राह्मणोंमें 'रत्नियों' का वर्णन किया गया है- राज्याभिषेक के समय वह व्यक्ति, जिसका अभिषेक होता था, इन 'रत्नियों' को 'रत्नहवि' प्रदान करता था। इनकी संख्या ११ होती थी। राजा इनके घर जाता है और इन्हें 'रत्नहवि' प्रदान करता है। इसके लिये तैत्तिरीय ब्राह्मणके इन वाक्योंपर दृष्टि डालिये—

'रत्निना एतानि हवीँषि भवन्ति। एते वै राष्ट्रस्य प्रदातारः। एते ' पादातारः। य एव राष्ट्रस्य प्रदातारः, ये पादातारः,त एव अस्मै राष्ट्रं प्रयच्छन्ति। राष्ट्रमेव भवति, यत्समाहात्य निर्वपेत्। अरत्निनः स्युः। यथायथं निर्वपति रत्नित्वाय।' तैत्तिरीय ब्रा० १।७।३।१

ये हवियां रत्नियों की ही हैं। ये रत्नी राष्ट्र के प्रदाता हैं, ये ही राष्ट्रके गृहीता रक्षक हैं, ये ही राजाके लिये राष्ट्रको प्रदान करते हैं। क्यों कि ये ही राष्ट्र के प्रदाता हैं, और राष्ट्रके गृहीता है, अतः वे ही राजा के लिये राष्ट्र को देते हैं। राष्ट्र ही है, जिसे वे देते हैं, अन्यथा वे 'अरत्नी' हो जावें।

इन रत्नियों के नाम निम्न लिखित हैं-

१ सेनानी २ पुरोहित ३ महिषी ४राजा ५ सूत ६ ग्रामणी ७ क्षत्तृ ८ संगृहीता ९ भागदुघ१०अक्षावाप ११ गोविकर्त् १२ पालागल। क्यों कि ' रत्नहवि ' राजाको अपने आप भी दी जाती है, अतः उस की भी परिगणति इस सूचि में की गई है, पर वह स्वयं रत्नी नहीं है । यह प्रतिपादित करने की आवश्यकता नहीं। ये दसों ' रत्निन् ' राष्ट्रके उच्च राजकर्मचारी है। ये उन राज्यपदाधिकारियों के नाम हैं, जिन पर राज्यका सम्पूर्ण भार निहित था। ये राज्य के प्रदाता या ' राज्यकृतः ' कहलाते थे। शतपथ और तैत्तिरीयकी विधिके अनुसार राज्याभिषेक के अवसर पर राजा प्रतिदिन क्रमशः इन में से एक एक के घर जाता था और वहां ' रत्नहवि ' इन्हें देता था। ये सेनानी पुरोहित आदि ' रत्निन् ' राजाको राष्ट्रका प्रदान करते थे और उसकी सत्ता को स्वीकृत करते थे।

इस वर्णन में ध्यान देने योग्य बात यह है कि 'रत्निन्' और 'मणि' का सम्बन्ध बहुत घनिष्ठ प्रतीत होता है । ' रत्न' और 'मणि' एकही अर्थ के बोधक हैं। कोई आश्चर्य नहीं कि वेदमें जिस भावके लिये मणि शब्द का प्रयोग है,इसीको ब्राह्मण ग्रंथोंने 'रत्न' शब्दसे अधिक स्पष्ट करने का प्रयत्न किया हो। इस तरह का प्रयत्न हम अनेक स्थलों पर देखते हैं। परन्तु इस बातका आधार केवल यह कल्पना ही नहीं है। इसके लिये हमारे पास अधिक दृढ आधार विद्यमान हैं। पर्ण मणि सम्बन्धी सूक्तमें निम्न लिखित दो मन्त्र उपलब्ध होते हैं-

ये धीवानो रथकाराः कर्मारा ये मनीषिणः। उपस्तीन् पर्ण मह्यं त्वं सर्वान् कृण्वभितो जनान् ॥ ६ ॥ ये राजानो राजकृतः सूता ग्रामण्यश्च ये। उपस्तीन् पर्ण मह्यं त्वं सर्वान् कृण्वभितो जनान् ॥ ७ ॥ अ० ३।५

इसमें पर्णमणिसे प्रार्थना की गई है, कि हे मणि! तू धीवान, रथकार, कर्मार, राजकृत राजा, सूत, ग्रामणी आदि राज कर्ताओंको मेरे अनुकूल सेवाके लिये मेरे समीप कर। यह ठीक वही भाव है, जो 'रत्नहवि' के आदान और प्रदान में पाया जाता है। ब्राह्मणग्रन्थोंके 'रत्निन् ' राजकर्त्तारः या राजकृतः हैं, वे राजा को 'रत्न' प्रदान कर अपने को उसके अनुकूल कर देते हैं। वहां राजा इसी ' रत्न' वा मणिसे इन मणिके धारण करने वाले ' राजकृतः' को अपने अनुकूल करनेकी प्रार्थना करता है। दोनों का भाव एक ही है और दोनोंमें परस्पर घनिष्ठ सम्बन्ध वा एकत्व सूचित होता है। इस सम्बन्धको पाश्चात्य वैदिक विद्वान् ब्लूमफील्डने भी अनुभव किया है। वह लिखता है-

" The two stanzas prove conclusively that the hymn belongs to the sphere of practices connected with the consecration of a king, and the firm establishment of his royalty. The four classes of persons whose aid is regarded as desirable for the king belong to the so-called Ratna, 'jewels, of the court, i. e they are honoured and in-dispensible members of his household. Their number altogether is about a dozen and according toTait Br 1, 7,3, 1 ff, they are the givers and takers of royalty (Rashtrarya pradatarah, rashtrarya pradatarah) As a preliminary to the consecration of a king they must be consiliated, and an oblation is offered in the house of each "

वीबर आदि अन्य विद्वानों को भी इन मन्त्रोंका यही सम्बन्ध मालूम हुआ उनपर जो विवेचना की गई है, उससे 'मणि' का अभिप्राय बहुत स्पष्ट हो जाता है। 'मणि' का अभिप्राय वही है, जो ब्राह्मण ग्रन्थोंमें ' रत्न' का है। 'रत्न' राज्य शक्तिको सूचित करता है और मणिभी इसी अर्थका द्योतक है। शतपथमें जिस 'रत्नहवि'का विधान है, वही अथर्व वेद की परिभाषामें 'मणि' है। शतपथमें राजाके लिये रत्नको प्रदान करनेवाले सेनानी, पुरोहित, सूत,ग्रामणी आदि हैं, जिन्हें 'रत्निन्' कहा गया है। अथर्व वेदमें भी 'मणि' का प्रदान करनेवालों की संख्या गिनाई गई है। मणिके प्रदाता इस तरह बढाये गये हैं-

तदग्निराह तदु सोम आह बृहस्पतिः सविता तदिन्द्रः। ते मे देवाः पुरोहिताः प्रतीचीः कृत्याः प्रतिसरैरजन्तु ॥ अथर्व०८।३।५

अग्नि, सोम, बृहस्पति, सविता, इन्द्र और अन्य पुरोहित देवोंने इस मणिको कहा है।

इसी प्रकार—

' तमग्निः प्रत्यमुञ्चत सो अस्मै दुह आज्यम्।
' तमिन्द्रः ,, ,, ,, ,, ,,
' तं सोमः ,, ,, ,, ,, ,,

आदि दशम काण्डके ६वें सूक्तके मन्त्रोंसे भी यही निर्देश मालूम पडता है। वैदिक राज्य पदाधिकारियों के नाम ब्राह्मण कालके नामों से भिन्न हैं, इस पर आश्चर्य नहीं करना चाहिये। शनैः शनैः नामों में भेद आते रहते हैं, यह स्वाभाविक है। ब्राह्मण कालमें जो नाम थे, कौटिल्य के समय वे नहीं रहे। यह बात अत्यन्त साधारण है।

उपसंहार।

वैदिक साहित्यमें मणि सम्बन्धी सूक्तोंके वास्तविक अभिप्रायको स्पष्ट करने वाले जो निर्देश पाये जाते हैं उन्हें मैं ने इस निबन्धमें संगृहीत किया है। जिस परिणाम पर हम पहुंच गये हैं, वह नवीन होनेसे कुछ विचित्र प्रतीत होगा। परन्तु उस अर्थ को समझ कर यदि इन सूक्तोंका अध्ययन किया जाय तो कुछ विशेष ही आनन्द आ जायगा। तब न तो इन सूक्तों में जादू टोनेकी गन्ध आयगी और नही ये कुछ रहस्य मय अद्भुत बात प्रतीत होंगी। ये राजधर्मशास्त्रकी सचाइयोंका वर्णन करने वाले मन्त्र मालूम पडने लगेंगे।

मैं नहीं समझता कि मेरी यह कल्पना विद्वानों को मान्य होगी। परन्तु इतना अवश्य है कि इस से उन्हें सोचने के लिये अवसर मिलेगा। यदि इस निबन्ध द्वारा वैदिक पण्डितों को मणि संबंधी सूक्तों के अध्ययन करने में कुछ भी सहायता मिली, तो मैं अपने इस परिश्रम साध्य प्रयत्नको सफल समझूंगा। अन्तमें इस प्रार्थनाके साथ इस निबन्धको समाप्त करता हूं—

यमबध्नाद्बृहस्पतिर्देवेभ्यो असुरक्षितिम्।
स मायं मणिरागमत्तेजसा त्विष्या सह यशसा कीर्त्या सह।
यमबध्नाद्बृहस्पतिर्देवेभ्यो असुरक्षितिम्।
स मायं मणिरागमत्सर्वाभिर्भूतिभिः सह ॥

# महाभारत।

महाभारत का कर्णपर्व करीब करीब संपूर्ण छपकर तैयार है, केवल अंतिम अंक तैयार हो रहा है वह तैयार होते ही ग्राहकोंके पास भेजा जायगा। पूर्वके समान दो दो अंक ग्राहकोंके पास न भेजनेका कारण डाक खानेके नवीन नियम हैं। डाक खानेवालों का नवीन नियम यह है कि मासिकोंके अंक खुले पैक करना चाहिये। चारों ओर से बंद पूर्वके समान पैक किये तो तीन गुणा महसूल देना होगा। इस समय तक प्रति अंक के लिये आधा आना महसूल लगता था। परंतु अब वैसा अंक भेजा तो प्रति अंक के लिये डेढ आना लगेगा। यदि डा० व्य० न्यून करनेके लिये खुला पैकिंग किया तो अंक फट कर ग्राहकोंको मिलेंगे और ग्राहकोंका नुकसान होगा, तथा यदि बंद पैकिंग किया तो डा० व्य० का हमारा बहुत नुकसान होगा। इस प्रकार दोनों तरफ हानि होगी। इस लिये इस विषयमें डाक खानेवालोंसे लिखा पढी चल रही है। उनका उत्तर आनेके बाद अंक भेजे जायंगे॥

प्रबंधकर्ता— स्वाध्याय मंडल, औंध
( जि. सातारा. )

# हिंदू समाज समर्थ कैसा बनेगा ?

( ले० श्री० पं० महादेव शास्त्री दिवेकर । अनुवा० श्री ० पं ० भोलानाथजी राव )

## प्रकरण चौथा ।.

### मनोबल विचार ( आधुनिक कर्तव्यपरायण वेदान्त )

वर्तमान समय में हिंदुसमाज को कर्तव्यपरायण वेदान्त की शिक्षा देने की महान आवश्यकता है । कर्तव्यपरायण वेदान्त का तात्पर्य यह है कि आत्मा अमर व देह नश्वर । " नैनं छिन्दन्ति शस्त्राणि नैनं दहति पावकः " आत्मा का ऐसा स्वरूप है । देह क्षणभंगुर है । ईश्वर ने देह की रचना कर्तव्य करने के लिये ही की है । आत्मा अमर है ऐसा ध्यान रखते हुए शरीर का ध्यान रखकर स्वधर्म पर मारने व मरने को तय्यार रहना ही हमारा मुख्य कर्तव्य है । इस प्रकार की भावना प्रत्येक हिंदमात्र के मन में होनी चाहिये । हिंदुस्तान में मूर्ख पनका वेदान्त ही विशेषतया दिखलाई पडता है । हर एक मनुष्य कर्तव्यहीन होकर वेदान्त की चर्चा करना ही अपना प्रधान कर्म समझता है । "जग नश्वर है" इस प्रकार कहकर वेदान्त जहाँ तहाँ पेट भरने का साधनही हो रहा है । हिंदुस्तान के पास आत्मा की अमरत्वता व पुनर्जन्म का कोहेनूर हीरा रहते हुए भी वह उसकी उपयोगिता को भूला हुआ है। इतर धर्मावलंबियोंमें जो धर्माभिमान नश्वर शरीर के प्रति उदासीनता और शत्रुओं के ऊपर टूट पडने की जो वृत्ति दिखलाई देती है उस वृत्ति का हिंदुओं में अभाव होने का क्या कारण है । न्याय, स्त्री, स्वधर्म, स्वसम्मानके निमित्त हिंदू समाज मारने मरने को तय्यार क्यों नहीं होता ? वेदान्त तो तीव्र है, तीक्ष्ण है, तरवार के धारसदृश कठिन है, वह वैराग्य की प्रज्वलित अग्नि के सदृश है । उसमें शरीर के चटकमटक पन के लिये बिलकुल अवसर नहीं है । फिर इस कर्तव्यपरायण वेदान्त को दुर्बल' कर्तव्यहीन, पंगु, तथा जयिष्णु वेदान्त को सहिष्णु वृत्ति का किसने बनाया ? यदि इस बात पर दूर दृष्टि से विचार किया जाय तो सिद्ध होता है कि कुछ प्राचीन व अर्वाचीन उपदेशक लोग ही वेदान्त की हीन अवस्था के कारण हैं ।

आधुनिक समयमें शास्त्री, पंडित, हरिदास, पुराणिक और सन्तलोग ही वेदान्त के उपदेशक हैं। यह सब लोग पेट भरने के लिये ही इधर उधर उपदेश करते फिरते हैं । अर्थात इनका वेदान्तोपदेश केवल पेट पूर्ति के लिये ही है ! ऐसे पेटू वेदान्त से भला राष्ट्र की जागृति कैसे हो सकती है । ब्रह्म सत्य व जग मिथ्या कहकर प्रतिदिवस एकही नियमित उपदेश व भाषण के द्वारा किसी प्रकार जनता पर अपना प्रभाव जमा कर धनोपार्जन कर अपने को धन्य समझने वाले पेटू वेदान्तियों द्वारा मारने मरने के वेदांत की शिक्षा समाज को कभी भी नहीं मिल सकती । कीर्तन प्रभावशाली हो, पाद्यपूजा अच्छी मिले, स्वयं यदि दक्षिण के बारे में न भी कहें तो भी एजेंटों द्वारा उसकी योजना हो जाय, यह पौराणिक बहुत अच्छे हैं इस प्रकार जनता का विचार हो, इन्हीं कारण में से वेदान्त सिखा व सिखाया जाता है । वेदान्त के अधिकारी कौन? तो हरिदास पुराणिक और प्रवचनकार, कारण कि अपने व्यर्थ की बातों में उत्तेजना लाने के लिये उन्हें पंगु वेदान्त की आवश्यकता होती है वेदान्तरहस्य, मर्म, देहनश्वरत्व का ज्ञान उन्हें कहाँतक है इसकी परीक्षा उनकी वृत्ति ही से प्रतीत होती है। देवताओं की निन्दा सुनते हुए भी इन्हें क्रोध नहीं आता, स्त्रियोंको भ्रष्ट करते हुये देखकर भी उन्हें घृणा नहीं होती, देवताओं की सवारी पर अन्यधर्मावलम्बियोंके धावा करने पर जो सत्याग्रह के लिये तयार नहीं होते । मुसलमान लोग यदि भजनमंडलीयोंमे झगडा करेंगे

तो इनको मारने मरनेकी इच्छा नहीं होती। मुसलमान लोग देवमंदिरों पर कितनाही अत्याचार करें पर इन्हें क्या मतलब। कारण कि इनके मस्तिष्क में तो "सर्वं खल्विदं ब्रह्म" की कल्पना भरी हुई है और इसी भावके अनुसार अपर भाव कहाँ? वंदे मातरम् के घोषणा की क्या आवश्यकता? राष्ट्र की कैसी चिन्ता? मुसलमानों से द्वेष करनेकी क्या आवश्यकता? ऐसे कहने वाले चाटुकार साधुओं की मंडली आजकल बहुत दिखाई देती है। ऐसे कर्तव्यहीन साधुओंके पीछे समाज चल रहा है और समाज पीछे दुर्बल कर्तव्यपराङ्मुख वेदान्त की वृद्धि हो रही है। कृपा करके ऐसे कर्तव्यहीन वेदान्त को तिलांजलि देकर इन स्वार्थसाधक साधुओं को सेना में भरती करके इन्हें मारने व मरने के वेदान्त की शिक्षा देनी चाहिये।

बहुत से अजागल मनुष्य ऐसे दीख पडते हैं जिन्हें संन्यास निवृत्ति व ब्रह्मचर्य यह शब्द बडे मोहक प्रतीत होते हैं परंतु वह इनके पीछे पडकर अपना सर्वनाश कर देते हैं। आजकल संन्यास अर्थात् निवृत्ति ध्येयके मनुष्य संसारमें बहुत दिखलाई देते हैं। संसार के व्यवहार में लिपटे रहना; संस्थाओं में कार्य करना दूसरों पर निर्भर रहना, पर भाषामात्र सन्यास व निवृत्ति की, यही इन लोगों की असली दशा है! ऐसे सन्यास को क्या कहा जाय? ऐसे अधूरे मनुष्य सन्यास व व्यवहार दोनों को बिगाडते हैं। सन्यास ही ध्येय होने के कारण किसी भी कार्य को वे उत्साहपूर्वक नहीं करते। यदि संन्यास लेते तो भी बडापन और अधिकार की इच्छा परस्ती नहीं है। ऐसे बहुत से मनुष्य देखने में आते हैं जो कितने ही वर्षों से सन्यास सन्यास कहते हैं पर उत्कट वृत्ति के वैराग्य के अभाव होने के कारण यह लोग संसारिक मोह में फंस ही जाते हैं और स्वतःके परमार्थका और जगका व्यवहार बिगाड कर इहपरशून्य स्थिति में मृत्युके मुखमें जाते हैं ऐसे ही अघोर संन्यासियोंने वेदान्त और समाज दोनों को निःसत्व कर रक्खा है।

जिस संस्थामें कर्तव्यशाली महानुभवों और त्यागी पुरुषों का महत्व बढकर जमाखर्च रखने वाले और उनके जाचने वालों का महत्व बढता है वह जिस प्रकारसे शीघ्र मृतप्राय हो जाती है उसी प्रकार से अघूरे संन्याँसियों का जो समाज अनुगामी होता है वहभी शीघ्र ही नष्ट हो जाता है। कारण कि "अंधेनेव नीयमानाः यथांधाः" की लोकोक्ति चरितार्थ होती है। वेदान्तके तेजस्वी, कर्तव्यपरायण, उत्साही तथा पौरुषयुक्त होते हुए भी यदि उसे आज निस्तेज, दुर्बल, निष्क्रियावान नैराश्यवादी व पौरुष विहीन किसी ने बनाया है तो वे आधुनिक अघोर सन्यासी ही हैं। आधुनिक वेदान्तोपदेशकों के चरित्र में त्याग, कारागृह, कष्ट दुःख, अपमानकी क्या थोडी भी झलक देख पडती है? एवं च जिज्ञासा नाशक, पुरुषत्व निर्मूलक, सर्व ब्रह्ममय कहकर समाज व देशसेवा से रोकने वाला व विश्वबंधुत्वके नाम के बहाने स्वसमाजपर अन्यधर्मावलम्बियों के अत्याचार सहन करनेवाला समाज मारक वेदान्त व उसके एकनिष्ठ उपदेशकों को कुछ समय हवा खाने के लिये हिमालय के उन्नत शिखरों पर भेज देना चाहिये तभी हिंदूसमाज की जागृति होगी।

जगन्मिथ्यात्व के वेदान्त की अब हिन्दुस्तान में जरुरत नहीं है। जगसत्य है उसमें परब्रह्म व चैतन्य का विकास है ऐसा समझ कर जगके कल्याणार्थ बहुतसे कर्तव्यपरायण मनुष्य राष्ट्रमें उत्पन्न होने चाहिये। बहुत समय से जग मिथ्या, स्त्री मिथ्या, द्रव्य मिथ्या इस प्रकार की जो विचार सरणि फैल रही है उसे बंद करके जगही परब्रह्म है "सर्वं जगदिदं ब्रह्म" इस तत्वज्ञान को जनता में फैलाना की व आश्यकता हैं वास्तविक संसार को छोडकर ईश्वर को इधर उधर खोजना कितनी मूर्खता है यह नीचे चलकर स्पष्ट हो जायेगा।

श्री समर्थ का कहना है कि "जहाँ जग वहीं जगन्नायक॥" जगन्नायक की प्राप्ति जगही में हो सकती है। निर्जन स्थान में हम क्या देख सकते हैं और समाज को छोडकर हम कहाँ रह सकते हैं। संसार में जिसे कुछ भी करना है तो उसे जग की अवश्य ही जरूरत होती है। रजोगुणी जगको छोडकर कर्तृत्व दिखलाने के लिये दूसरा स्थान ही नहीं है। विशेष क्या ईश्वर को अपना साक्षात्कार भी इसी जगमें

दिखलाना पडता है। जगतमें अनेक चमत्कार दिखला कर ईश्वर अपनी सिद्धताका प्रमाण देता है। जग में नाम रूप ही से ईश्वर की लीला कैवल्य भासमान होती है। यही कारण है कि जग के सिवाय अन्य कहीं ईश्वर का भासमान होना भी अशक्य है। गुड में जैसे सब मीठा ही होता है, पुष्पमें जैसे सब जगह सुगन्धि ही होती है, करेले में सब कडुआपन ही रहता है, कपूरमें जैसे सर्व सुगंधि ही है उसी प्रकार इस संसार में जितने वृक्ष, नग,नगर, आराम, चैत्य, वन, उपवन व सैकडों अन्य पदार्थ हैं वे सब चैतन्य के विकास रूप में परिणत हैं उसमें किंचित मात्र संदेह नहीं है। श्री तुकाराम जी का कहना है कि "मीठेपन से जैसा गुड है उसी प्रकारसे ईश्वर सब जगह व्यापक है" इन सब उदाहरणों से यही सिद्ध होता है कि जगही ईश्वर का दृश्य व सगुण स्वरूप है। ज्ञानेश्वर ने इस कल्पना को अनेक दृष्टान्तों द्वारा भली भांति समझाया है। उसका रूपांतर का सारांश आगे लिखे हुए के अनुसार है।

"संसार का पिता मैं हूं व माता माया है। शरीर में जैसे अनेक अवयव, वृक्ष में अनेक शाखाएं उसी प्रकार जग में यदि वैविध्य दिखलाई दिया तो भी वह सब मेरा ही रूप है मही का पुत्र घर और सूत का पुत्र वस्त्र, कल्लोल परंपरा यह जैसी सागर की संतति उसी प्रकार यह चराचर विश्व परमेश्वर की संतति है।"जग मेरा है, मुझसे भी निराला है तो भी वह मद्रूप है। वन्हि व ज्वाला, रत्न व तेज, कमल व पाकली, सोना व अलंकार इनका संबंध जिस प्रकार से साधारण रीति से है उसी प्रकार संसार का और मेरा संबंध है। द्रव माने पानी, तेज माने रत्न, मीठा माने शक्कर, ज्वाला माने अग्नि, सुगंधि माने फुल, शाखें अर्थात् वृक्ष, अलंकार अर्थात् सोना, जमाया हुआ दूध अर्थात् दही, घर अर्थात् मृत्तिका पट अर्थात् सूत इत्यादि का बोध होता है उसी प्रकार विश्वका नाम लेनेही से मेरा संबोधन होता है। अर्थात् विश्व इस नाम से जो कुछ है वह सब मैं ही हूं।" इस प्रकार से ज्ञानेश्वर महाराज ने चौदहवे अध्याय में बतलाया है। ईश्वर व जग में जो भेद मानता है वह व्यभिचारी भक्त और जो अभेद मानता है वह अव्यभिचारी भक्त है। ऐसा ज्ञानेश्वर का मत है। सोने का अलंकार बन जाने पर भी जिस प्रकार सोने का सोनापन नहीं जाता,कमल के फूलने पर भी कमलत्व नष्ट नहीं होता उसी प्रकार यदि चैतन्य का विकास विश्वरूप में होता है तो भी उसमें कुछ कमी नहीं होती। यदि जगत ईश्वर के अस्तित्वको अपने में छिपा रखता है तो क्या ज्वाला अग्नि को, तेज रत्न को और अलंकार सुवर्ण को अपने भीतर छिपाके नहीं रखता? परंतु व्यवहार में वैसा नहीं दीख पडता इससे अन्त में यही सिद्धान्त निकलता है। संसार को एक ओर रखकर तो मैं ईश्वर विद्यमान नहीं है। तो मै कैसे दिखलाई देता? सारांश यह है कि, जगतस्वरूप ही से ईश्वर का ग्रहण करना चाहिये। कई स्थानों पर तुकाराम महाराज ने कहा है कि "विष्णुमय जग" ही वैष्णवों का धर्म है। "विश्वही में विश्वंभर" यही वेदांत का सार है। "जगमें जगदीश" यही शास्त्र की घोषणा है। "नारायण व्यापक है" ऐसा ही पुराण में लिखा है। ऐसाहोते हुए भी "जगन्मिथ्या" इस घातक व मारक कल्पना को क्या नहीं छोड देना चाहिये? जग यह चैतन्यका विकास है, जग ही ईश्वर का स्वरूप है इन विषयों को जानने के लिये जिज्ञासुओं को ज्ञानेश्वरके चौदहवें अध्याय को अवश्य ही देखना चाहिये।

सर्व प्रथम हिंदुसमाज को यह बात बतला देनी अत्यावश्यक है कि जगत परब्रह्म स्वरूप है तदनन्तर उसे देशसेवा की शिक्षा देनी चाहिये। देह और देव के मध्य में देश है और समाज है ऐसा बतला कर स्वसमाजोपकारक कार्य जनता से कराना चाहिये। हिंदु समाज की यह बडी भूल है कि वह ईश्वर ईश्वर करके संसार, देश, समाज की ओर बिलकुल ध्यान नहीं देता। स्वसमाज सेवा और देशसेवा ही कर्तव्यपरायण वेदान्त की पहली सीढी है।" स्वार्थ से निकल कर परमार्थ में लगना ही वेदान्त की पहली सीढी है।

ऐ हिंदुस्तान के वेदांतियो, भविष्य में तुम लोग समाज के सन्मुख कर्तव्यपराङ्मुख वेदान्त के उप

देश देना बन्द कर दो; यदि तुम्हें उपदेश देना ही है तो यही उपदेश दो कि संसार ही साक्षात परब्रह्म का स्वरूप है। प्राणियों का पालन करना ही देवपूजा है। रुग्ण सेवा ही ईश्वर का भजन है, निरक्षर को साक्षर,साक्षरको सुविचारी, अस्पृश्यको स्पृश्य, धर्मभ्रष्ट को शुद्ध, हिंदुओं को द्विज, पुरुषों को मर्द बनाना यही साक्षात ईशसेवा है। भविष्य में जनता को यही शिक्षा देनी चाहिये कि वह हिंदूसमाज की उन्नति की चेष्टा करें। तारक वेदान्तका उपदेश दो। तत्वहीन मारक वेदान्त के उपदेशकी आवश्यकता नहीं। ईशसेवा व जनसेवा के वेदान्त की ही शिक्षा दो। परब्रह्म का पूर्णज्ञानी करोडो मनुष्यों में से एक आध ही मिलकर और उसे तुम्हारे उपदेश की आवश्यकता नहीं। परंतु जिनको विषय सेवन इन्द्रियदमन करने की कभी बुद्धि नहीं है उन्हें व्यर्थ ही वैराग्य का उपदेश मत दो। बहुतसे मनुष्य ऐसे होते हैं जो वैरागी होते हुए भी वेदान्ती बनने का दावा रखते हुए भी मोह पाशमें फंस जाते हैं, यशोपार्जन की कांक्षा जिनके सदैव बनी रहती है, स्त्रियों धन प्रतिष्ठा के कटाक्ष में फंसकर प्राण दे देते हैं। ऐसे लोगों को यही शिक्षा देनी चाहिये कि तुम लोग सदाचारी गृहस्थ बनो अच्छे नागरिक बनकर देश सेवा करो और स्त्रियोंको यह शिक्षादो। कि वे वीरमाताएँ बनें। निवृत्ति और संन्यास ध्येय का उपदेश हिन्दू समाजको इतना मिल चुका है कि हिन्दूसमाज को निवृत्ति होगई है, इतनाही नहीं परन्तु इस उपदेश की दुर्गन्धि हिन्दू समाजमें सब ओर दिखाई देती है। इस अजीर्ण को शांत करने के लिये वीर, कर्तव्यशाली व प्रवृत्ति वंश पुरुषोंको उत्पन्न करने की ही आवश्यकता है। ऐ संतों, तुम्हें समाज को यही शिक्षा देना चाहिये। क्योंकि हिंदूसमाज की शिथिलता का कारण मारक वेदान्त ही है। हमारा यही कहना है कि ऐसे शिथिल समाज को जगानेके लिये भविष्य में जनता को तारक वेदांत की शिक्षा दो।

# वैदिक-गृह-निर्माण।

( ले०—श्री० पं० गणेशदत्त शर्मा गौड "इन्द्र" आगर)

पहिले किसी समय में गृहस्थाश्रमी ही घरों में रहा करते थे। घर में रहने वाले मनुष्य गृहस्थ कहाते थे। शेष तीन आश्रम ब्रह्मचर्य, वानप्रस्थ और संन्यास घरों में नहीं बिताते थे। वनों में वृक्षों के नीचे झोंपडों में अपने जीवनके तीन भाग व्यतीत करते थे। केवल एक भाग आयुही घरोंमें बितानी पडती थी। इस कारण उनका स्वास्थ्य,बल, तेज, सौन्दर्य, विद्या, आयु सब तरहसे पूर्णताको पहुंची हुई थी। परन्तु आज कालचक्र के कारण सभी आश्रम घरों में रहकर बिताये जाते हैं। पैदा भी घरही में होते हैं और मरते भी घरही में हैं। ब्रह्मचारी को भी घरों में रहकर ब्रह्मचर्यव्रत रखने को विवश किया जाता है। आजकल के ब्रह्मचर्याश्रमों के भवन राजप्रासादों के समान गगन चुम्बी बने हुए हैं। वानप्रस्थाश्रम के लिये भी मठ मन्दिर बन चुके हैं और संन्यासी भी घरों से बाहिर रहना पसन्द नहीं करते। इस घरघुस्सूपने से हमें विविध हानियाँ सहनी पडती है। यह आयुर्वेदिक सिद्धान्त है कि घरों में रहने वालों की अपेक्षा वनों में वृक्षों के नीचे या पर्णकुटी में रहने वाले अधिक स्वस्थ, दृढ, बली और दीर्घायु होते हैं। प्राचीन काल के ऋषिमुनि, इसीलिये अपना जीवन जंगलों में व्यतीत करते थे। प्राचीन ब्रह्मचर्याश्रम (गुरुकुल) इन्हीं तेजःपुञ्ज तपस्वियों के आश्रम होते थे। जहाँ चक्रवर्ती साम्राट्पुत्र से लेकर गरीब निर्धन विद्यार्थी तक वृक्षों के नीचे या पत्तों तथा घासकी बनी झोपडियों में अपनी ब्रह्मचर्यावधि आनन्दपूर्वक समाप्त करते थे। वह भारत का ज्ञानयुग था-सुख सम्प-

त्ति का जमाना था। आज वह बात नहीं है।

वर्तमान समय गृह-युग कहा जा सकता है। इसमें राजा से रंक तक को गृहकी जरूरत है। स्त्री पुरुष, बालक बूढे, भुक्त, मुक्त, साधू संन्यासी, किसीका भी काम घरके बिना नहीं चलता। प्रत्येक मनुष्य अपने लिये घर बनाने की चेष्टा करता रहता है। खानेपीनेसे बचाकर, जेवरगहना गिरवी रखकर, कर्जपर रुपये लेकर हम लोगों को घर बनाते देखते हैं। घर बनाकर उसमें रहना आज कल, इज्जत आबरू समझी जाती है। कहनेका तात्पर्य यह है कि यह युग घरों का युग है।

घर इतना जरूरी होनेपर भी हम देखते हैं कि उसके बनाने का ढंग निकम्मा होता है। आजकल के घरों को "मौतका पिंजरा" अथवा "यमालय" कह दिया जाय तो अत्युक्ति न होगी। सिर घुसेडकर उसमें बैठे रहने, तथा सो रहने के लिये जो कुछ भी आड बना ली जाती है उसेही घर कहते हैं। परन्तु वास्तव इन्हें घर नहीं कहा जा सकता। इस विषयको अब हम अधिक न बढाकर यहाँ यह बतलाने की कोशिश करेंगे कि वेदमें गृह निर्माण के लिये कितने अच्छे ढंग बताये गये हैं।

सब से घर बनाने के लिये उत्तम भूमि देखनी चाहिये—

" अक्षुमोपशं विततं सहस्राक्षं विषूवति । "

अथर्व ९ । ३ । ८

( विषूवति ) ऊँचे ( विततम् ) फैले हुए स्थानपर ही मकान बनाना चाहिये। गढ्ढों में झीलमें विषम भूमि पर, पहाडियों के बीचमें मकान नहीं बनाना चाहिये। और देखिये–

"ऊर्जस्वती पयस्वती,पृथिव्यां निमिता मिता।
विश्वान्नं बिभ्रती शाले मा हिंसीः प्रति गृह्णतः॥

अथर्व ९ । ३ । १६

(पृथिव्याम्) उत्तम भूमिपर,(मिता) परिमाणयुक्त (निमिता) निर्मित ( ऊर्जस्वती ) बलपराक्रम देनेवाली (पयस्वती)जल आदिसे पूर्ण स्थानपर मकान बनवाना चाहिये। अर्थात्-स्थान देखनेके अतिरिक्त वहां का जल वायुभी देख लेना चाहिये। कहीं ऐसा न हो कि बायु और जलका टोटाही रहे। इस प्रकार मनुष्यजीवनके लिये आवश्यकीय वस्तुओंका ध्यान रखकर उचित भूमिपर ही मकान बनवाना चाहिये। मकानकी नींव किसी मूर्ख शिल्पीद्वारा न रखी जाये। देखिये—

"ब्रह्मणा शालां निमितां कविभिर्निमितां मिताम्।
इन्द्राग्नी रक्षतां शालाममृतौ सोम्यं सदः॥ "

अथर्व ९।३।१९

( अमृतौ ) सुखदायक - मृत्युआदि कारणोंसे रहित ( ब्रह्मणा ) ज्ञानी पुरुष द्वारा ( निमिताम् ) नींवडाली गई ( शालाम् ) ( कविभिः ) विद्वानों द्वारा ( मिताम् ) मापी हुई ( निमिताम् ) दृढ बनाई हुई ( शालाम् ) घर (सोम्यम्) ऐश्वर्य युक्त (सदः) घर की ( रक्षताम् ) रक्षा करें। मकान की नींव खुदवाने और नीवँ भरवानेमें विद्वानों की जरूरत है। यह काम मूर्ख शिल्पियोंके हाथ में नहीं देना चाहिये। क्योंकि नींव ही अच्छी न होगी तो घर कहाँ से सुदृढ और उत्तम बन सकता है। मकान कैसे बनाये जावें और उसमें कमरे कैसे और कितने रखे जावें इस विषयमें देखिये।

" या द्विपक्षा चतुष्पक्षा षट्पक्षा या निमीयते।
अष्टापक्षां दशपक्षां शालां मानस्य पत्निमग्निर्गर्भ इवाशये। "

अथर्व० ९।३।२१

एक, दो, चार, छः, आठ, दस कमरों वाली या मंजिलों वाली इमारत इतनी उत्तमतासे बनानी चाहिये जिसमें ( मानस्य ) मानकी ( पत्नीम् ) रक्षा करनेवाली ( शालाम् ) शालामें ( अग्नि ) जठराग्नि और (गर्भः इव) गर्भस्थ बालकके समान ( आशये ) ठहरूं।

यहां " गर्भस्थ बालक " की उपमा घरमें रहने वाले के लिये और गर्भकी उपमा " घर " के लिये बिलकुल उचित है। जिस प्रकारमें गर्भ में बच्चा प्राणवायु और भोजन प्राप्त कर बढता है, उसी तरह मकान में भी शुद्ध भोजन और शुद्ध वायुके द्वारा मनुष्य अपनी वृद्धि करे। गर्भ में यदि बालकको प्राण वायु अथवा भोजन न पहुंचे तो वह मर जाता है। इसी तरह यदि इसी उदररूपी मकान में हवा वगैरे का अभाव रहा तो वह मौतका पिंजरा बन जाता है।

जिस मकानमें हवा और प्रकाश नहीं पहुंचता उसके अन्दर रहने वाला मनुष्य, रोगी, अस्वस्थ, निर्बल, अल्पायु हो जाता है। क्योंकि ये दोनों पदार्थ उचित परिणाम में प्रत्येक प्राणी के लिये अत्यंत आवश्यक हैं। यदि इनमें किसीभी प्रकारकी न्यूनता हुई तो फिर हानि अनिवार्य हो जाती है। इसलिये मकानमें हवा और प्रकाश आने के लिये पर्याप्त दरवाजे और खिडकियां रखनी चाहिये ताकि रोगोत्पादक कीटाणुओं को वहां रहने की जगह ही न मिले। वेद कहता है-

" इटस्य ते विचृताम्यपिनद्धमपोर्णुवन्। वरुणेन समुब्जितां मित्रः प्रातर्व्युब्जतु॥ " अथर्व ९।३।१८

( इटस्य ) द्वारके ( अपिनद्धम् ) बन्धन, चटखनी सांकळ, कुन्दी वगैरेको (अपोर्णुवन्) खोलता हुआ मैं ( विचृतामि ) अच्छी तरह ग्रंथित करता हूं ( वरुणेन ) अंधःकारसे ( समुब्जिताम् ) दबाये हुए घरको ( मित्रः ) सूर्य ( प्रातः ) सुबहके समय (विउब्जतु ) खोल दे। अर्थात् घर इस ढंगसे बनवाया जाय कि सूर्योदयके समय सूर्य किरणें सीधी मकानके अन्दर पहुंचकर उसे प्रकाशित कर दें। जिन घरों में इस तरह नित्य प्रकाश आता रहेगा, उसमें रहने वाले मनुष्य कदापि दुःखीत न होकर सर्वदा आनन्दमें रहेंगे। हम देखते हैं कि आजकल मकानोंमें लोग हवा आनेके लिये द्वार या खिडकियाँ वगैरे नहीं रखते। आने जाने के लिये छोटे छोटे जिनमें सिर फूटा करता है एकाधा द्वार रखते हैं। उसे बन्द कर देनेपर मकान एक डिब्बी हो जाता है। उस सन्दूक के समान मकानमें फिर हवाके आने को बिलकूल जगह नहीं रहती। इसी लिये वेद कहता है—

" उपमितां प्रतिमितामथो परिमितामुत।
शालायाविश्ववाराया नद्धानि विचृतामसि॥ "
अथर्व० ९।३।१

( विश्ववाराया) खूब दरवाजोंवाली (शालाया) मकानकी (उपमिताम्) उपमा (प्रतिमिताम्) प्रतिमान युक्त ( अथो ) और भी ( परिमिताम् ) परिमाणयुक्त ( उत ) और ( नद्धानि ) ईंटचूने मिट्टी आदि के मेल को ( विचृतामि ) अच्छी तरह करते हैं। अर्थात् मकानकी सुडौल सुन्दर नाप तोल कर बनाई हुई दीवारों में चारों ओर खूब द्वार रखने चाहियें ताकि मकानमें वायु और प्रकाशका अभाव न रहने पावे। हवाकेलिये मकानों के द्वार और छत दीवारें वगैर ऊंची ऊंची बनवानी चाहिये। जिससे शुद्ध हवा उसमें रहने वालोंको काफी मिल सके। आजकल प्रायः नीची छतों के मकान बनते हैं जिनमें सिर फूटाकरते हैं और न अच्छी प्रकार हवा ही प्रवेश करने पाती है। इस विषयमें देखिये, वेद कहता है—

" उद्धितातन्त्रे भव। " अथर्व ९।३।६

(शाला) मकान (उद्धिता) ऊंची उठी हुई (भव) हों। नीची न हो। दीवारें ऊंची ऊंची हो, नीची न हों। सिरफोड छत न हो। बल्कि यथेष्ट ऊंची हो। मकान पर छत किस चीजकी डाली जावे इस विषय में वेद कहता है-

" तृणैरावृता। "

घासफूस पत्तों आदिसे अच्छादित हों। घासफूस से मकानों को छाना जंगली पन नहीं है। परन्तु अत्यंत उपयोगी है। घास से छाया हुआ मकान प्रत्येक ऋतुमें उपयोगी होता है, सर्दी, गर्मी, वर्षा से अच्छी प्रकार रक्षा होती है। घास फूस द्वारा छाया हुआ मकान यदि खूब सूरती से छाया जावे तो बडाही अच्छा दिखाई देता है। वेद कहता है कि मकान को छाने वाले लोग विज्ञ ही हों।

"अनवद्धमभिहितं ब्रह्मणा विचृतामासि" (अनवद्धम् ) अच्छी तरह छाये हुए (ब्रह्मणा) विद्वानद्वारा ( अभिहितम् ) बताये गये ( अक्षुम् ) व्याप्तिवाले को (विचृतामसि ) हम बनाते हैं।

मकान साफ पाक सुथरा और सजा हुआ रखना चाहिये। वेद कहता है।

" अमुत्रैनमा गच्छताद् दृढा नद्धा परिष्कृता।
अथर्व ९।३।१०

( दृढा ) मजबूत ( नद्धा ) छायी हुई ( परिष्कृता ) सुसज्जित वहां इसे प्राप्त हो। अर्थात् मकान को लीपपोतकर झाडफूंककर चित्रादि से सुसज्जित बनाये रखना चाहिये। मकान में उत्तम सामग्री रखनी चाहिये। घरों की हवा शुद्ध रखने के

लिये जल अग्नि आदि रखनेके स्थान ठीक जगह पर बनवाने चाहिये।

"इमा आपः प्रभराम्ययक्ष्मा यक्ष्मनाशनीः।
गृहानुपप्रसीदाम्यमृतेन सहाग्निना।"
अथर्व ९।३।२३

(इमाः) इस (अयक्ष्माः) रोगरहित (यक्ष्मनाशिनीः) रोगनाशक (अपः) जल को अच्छी तरह (आभरामि) मैं लाता हूं (अमृतेन) अमृततुल्य पदार्थों तथा (अग्निना) अग्निके साथ (गृहान्) घरोंमें (उप) आकर (प्र) अच्छी तरह (सीदामि) बैठता हूं। पानी और आग रखनेका स्थान अर्थात् इन्धनशाला ऐसी जगह बनवाई जहां परकि उठने बैठने वालों को कीचड से या अग्निकी धुआं वगैरः से कष्ट न हो। मकान बनवाते समय प्रत्येक कार्य का घर अलग अलग बनवाना चाहिये। भोजनालय, स्नानागार, स्त्रियों के रहने के मकान, ईश्वरोपासना गृह, शयनागार, शस्त्रागार, वस्त्रागार, शोकभवन, सभाभवन इत्यादि। वेदभी कहता है कि

"हविर्धानमग्निशालं पत्नीनां सदनं सदः।
सदो देवानामसि देवि शाले।" अथर्व ९।३।७

(देवि शाले!) हे दिव्यभवन! तू (हविर्धानम्) अन्न घृत आदिका भण्डार (अग्निशालम्) अग्निविद्युत आदिका स्थान (पत्नीनाम्) स्त्रियोंका घर और (सदः) सभास्थान (देवानाम्) विद्वान पुरुषों का (सदः) सभाभवन (असि) है। अर्थात् मकान बनवाते समय प्रत्येक कार्य के लिये पृथक पृथक घर कोठरियां बनवानी चाहिये। यह वेदकी आज्ञा है। पशुशाला निर्माण के विषयमें भी वेद के निम्न मंत्र विचारणीय हैं।—

"गोभ्यो अश्वेभ्यो नमो यच्छालायां विजायते।
अथर्व ९।३।१३
अग्निमन्तश्छादयसि पुरुषान् पशुभिः सह।"
अथर्व ९।३।१४

हे शाले! तू (अग्निम्) अग्निको और (पुरुषान्) मनुष्यों को (पशुभिः सह) पशुओं सहित (अन्तः) अपने अन्दर (छादयसि) ढांक लेती है। अर्थात् जिस प्रकार मकान मनुष्यों के लिये ध्यानपूर्वक बनवाये जावें उसी तरहके पशुओंके लिये भी वायु और प्रकाश का ध्यान रख कर बनवाये जाने चाहिये। कहीं ऐसा न हो कि उन्हें पशु समझकर चाहे जैसे मकान में बांध दिया जावे। नहीं उनका भी वैसा ही ध्यान रखा जावे जैसा कि मनुष्योंका। क्यों कि गौ, घोडे आदि प्राणि मनुष्यों के साथी हैं। इसीलिये वेदने "पशुभिः सह" वाक्य प्रयोग किया है। आशा है मूक प्राणियों के सुखदुःख का विचार रखकर मनुष्य उनके लिये गृहनिर्माण करावेंगे।

गृह निर्माण सम्बन्धी, वेदमें सैकडों मंत्र हैं, परंतु हमने यहां अथर्व वेदके नवें काण्डमें तृतीय सूक्त वर्णित मंत्रोंपरही विचार किया है। आशा है पाठकों को लाभप्रद होगा।

## चार पुरुषार्थ।

धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष ये चार पुरुषार्थ हैं। इनमें से 'अर्थ और काम' जो कि विषयों के उपभोग के लिए अर्थात् इंद्रियों की तृप्ति के लिए प्राप्त किए गए हैं, 'इंद्रियार्थ' सिद्ध होते हैं 'पुरुषार्थ' नहीं। क्यों कि वे पुरुष के लिए प्राप्त ही नहीं किए गए। केवल इंद्रिय के सुख के लिए जो अर्थ और काम प्राप्त किए जाते हैं वे ही धर्म और मोक्ष के मार्ग में रोडे बिछाते हैं। व्यवहार में अर्थ और काम प्राप्त करते समय मनुष्य की दृष्टि इंद्रियों के सुख की ओर रहती ही है। यही कारण है कि व्यवहार में अर्थ और काम की धर्म और मोक्ष से नहीं पटती।

अर्थ और काम के द्वारा इंद्रियों की इच्छा पूर्ण करना उतना ही सरल है जितना हवाकी मोट बांधना। चाहे कितना भी अर्थ क्यों न प्राप्त करो और उसका उपभोग लो, पर इच्छा तृप्त नहीं होती।

### 'उपभोग'
### सुखेच्छा

यह एक भिन्न है। इसका छेद प्रति दिन बढता ही जाता है। अतएव वह अपूर्णांक अधिकाधिक अपू—

